www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**९९३२. आर्ष्टिषेणो होत्रमृषिर्निषीदन् देवापिर्देवसुमतिं चिकित्वान्।**
**स उत्तरस्मादधरं समुद्रमपो दिव्या असृजद्वर्ष्या अभि ॥५ ॥**

आर्ष्टिषेण (जितेन्द्रिय) के पुत्र देवापि (देवों को पाने वाले ) जो स्तुतिज्ञाता हैं, वे यज्ञकृत्य हेतु विराजमान हैं । वे ऊपरी अन्तरिक्ष समुद्र से नीचे के भूलोक स्थित समुद्र में दिव्यतायुक्त वृष्टि जल प्रदान करें ॥५ ॥

**९९३३. अस्मिन्त्समुद्रे अध्युत्तरस्मिन्नापो देवेभिर्निवृता अतिष्ठन्।**
**ता अद्रवन्नार्ष्टिषेणेन सृष्टा देवापिना प्रेषिता मृक्षिणीषु ॥६ ॥**

इस भूमि स्थित समुद्र पर अन्तरिक्षस्थ समुद्र प्रदेश को देवों ने आवरण युक्त स्थापित किया है । आर्ष्टिषेण देवापि ने उस जल को गतिमान् किया । ऐसे में वे भूमि पर पर्जन्य रूप में बरसने लगते हैं ॥६ ॥

**[पृथ्वी और समुद्र के चारों ओर आकाश का नीलापन उसमें सन्निहित जल के आवरण के कारण ही है । ]**

**९९३४. यद्देवापिः शन्तनवे पुरोहितो होत्राय वृतः कृपयन्नदीधेत्।**
**देवश्रुतं वृष्टिवनिं रराणो बृहस्पतिर्वाचमस्मा अयच्छत् ॥७ ॥**

जब शन्तनु के ऊपर कृपादृष्टि करके पुरोहित देवापि यज्ञकर्म के लिए समुद्यत हुए और वे देवप्रख्यात तथा जलोत्पादक (जल वर्षक) बृहस्पतिदेव की स्तुति करने लगे; उसी समय प्रशंसित होकर बृहस्पतिदेव ने उनके मन में स्तोत्रों ( नये सूत्रों ) को उदित किया ॥७ ॥

**९९३५. यं त्वा देवापिः शुशुचानो अग्न आर्ष्टिषेणो मनुष्यः समीधे।**
**विश्वेभिर्देवैरनुमद्यमानः प्र पर्जन्यमीरया वृष्टिमन्तम् ॥८ ॥**

हे अग्निदेव ! आर्ष्टिषेण के पुत्र देवापि नामक मानव ने पवित्रतायुक्त होकर स्तोत्रों से तथा उत्तम विधि से आपको प्रदीप्त किया है । सम्पूर्ण देवों का सहयोग प्राप्त करके आप जलवर्षक बादलों को प्रेरित करें ॥८ ॥

**९९३६. त्वां पूर्व ऋषयो गीर्भिरायन्त्वामध्वरेषु पुरुहूत विश्वे।**
**सहस्राण्यधिरथान्यस्मे आ नो यज्ञं रोहिदश्वोप याहि ॥९ ॥**

हे अग्ने !पूर्वकालीन ऋषिगण स्तोत्रों के साथ आपके समीप प्रस्तुत हुए थे । हे असंख्यों द्वारा आवाहित अग्ने ! सभी यजमान अभी भी यज्ञों में स्तोत्रों द्वारा आपके समीप जाते हैं । रथों से सम्पन्न असंख्य ऐश्वर्य- सम्पदाएँ शन्तनु राजा ने भेंट स्वरूप प्रदान कीं । हे रोहित नामक अश्वयुक्त अग्ने ! आप हमारे यज्ञ में विराजमान हों ॥९ ॥

**९९३७. एतान्यग्ने नवतिर्नव त्वे आहुतान्यधिरथा सहस्रा।**
**तेभिर्वर्धस्व तन्वः शूर पूर्वीर्दिवो नो वृष्टिमिषितो रिरीहि ॥१० ॥**

हे वीर अग्निदेव ! रथों (संवाहकों ) सहित निन्यानवे हजार पदार्थ आहुतिरूप में आपको समर्पित हुए हैं । उनसे आप अपने विभिन्न स्वरूपों को संवर्द्धित करके प्रज्वलित करें । हमारे द्वारा प्रार्थित हुए आप दिव्य लोक से वृष्टि करें ॥१० ॥

**९९३८. एतान्यग्ने नवतिं सहस्रा सं प्र यच्छ वृष्ण इन्द्राय भागम्।**
**विद्वान्पथ ऋतुशो देवयानानप्यौलानं दिवि देवेषु धेहि ॥११ ॥**

हे अग्निदेव ! नब्बे हजार आहुतियों में से जलवृष्टि करने वाले इन्द्रदेव की तुष्टि हेतु उन्हें उनका भाग प्रदान करें । देवयान मार्गों के ज्ञाता आप यथासमय याज्ञिक शन्तनु को देवताओं के बीच विराजमान करें ॥११ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**९९३९. अग्ने बाधस्व वि मृधो वि दुर्गहापामीवामप रक्षांसि सेध।**
**अस्मात्समुद्राद् बृहतो दिवो नोऽपां भूमानमुप नः सृजेह ॥१२॥**

हे अग्ने ! आप रिपुओं की दुर्गम नगरियों को विनष्ट करें तथा रोगों और राक्षसी शक्तियों का निवारण करें । इस विशाल अन्तरिक्षरूप सागर से और आकाश से इस पृथ्वी पर हमारे निमित्त अथाह जलराशि प्रदान करें ॥१२॥

## [ सूक्त - ९९ ]

[ ऋषि - वम्र वैखानस । देवता - इन्द्र । छन्द - त्रिष्टुप् । ]

**९९४०. कं नश्चित्रमिषण्यसि चिकित्वान्पृथुग्मानं वाश्रं वावृधध्यै।**
**कत्तस्य दातु शवसो व्युष्टौ तक्षद्वज्रं वृत्रतुरमपिन्वत् ॥१॥**

हे इन्द्रदेव ! आप ज्ञानसम्पन्न बनकर निरन्तर वर्द्धनशील, विलक्षण, प्रशंसनीय और कल्याणकारी सम्पदाएँ हमारी प्रगति के निमित्त देते हैं । इन्द्रदेव की पराक्रमी सामर्थ्य की वृद्धि के लिए हमें क्या करना पड़ेगा ? उनके लिए वृत्रसंहारक वज्रास्त्र की रचना की गयी है; उनके द्वारा संसार को जलवृष्टि से सिञ्चित किया जाता है ॥१॥

**९९४१. स हि द्युता विद्युता वेति साम पृथुं योनिमसुरत्वा ससाद।**
**स सनीळेभिः प्रसहानो अस्य भ्रातुर्न ऋते सप्तथस्य मायाः ॥२॥**

वे इन्द्रदेव दीप्तिमान् विद्युत् नामक आयुध-सम्पन्न होकर यज्ञ में सामगान श्रवण हेतु आते हैं । वे बल-सम्पन्न होकर अनेक स्थानों पर अपना आधिपत्य स्थापित करते हैं । वे विमान में विराजमान मरुद्गणों के साथ शत्रुओं को पराजित करते हैं । आदित्यगणों के सप्तम भ्राता इन्द्रदेव का परित्याग करके कोई कार्य करना सम्भव नहीं ॥

**९९४२. स वाजं यातापदुष्पदा यन्त्स्वर्षाता परि षदत्सनिष्यन्।**
**अनर्वा यच्छतदुरस्य वेदो घ्नञ्छिश्नदेवाँ अभि वर्पसा भूत् ॥३॥**

वे उत्तम वेग से जाकर समर भूमि में स्थित होते हैं । वे अविचलित रहकर सौ द्वारों से युक्त शत्रुपुरी में जो धन विद्यमान हैं, उसे अपनी सामर्थ्य से लेकर आते हैं तथा इन्द्रिय लिप्साओं में संलिप्त लोगों को विनष्ट करते हैं॥

**९९४३. स यह्व्यो३ऽवनीर्गोष्वर्वा जुहोति प्रधन्यासु सस्रिः।**
**अपादो यत्र युज्यासोऽरथा द्रोण्यश्वास ईरते घृतं वाः ॥४॥**

वे मेघों की ओर गतिमान् होकर और मेघों में भ्रमण करके उपजाऊ भूमि पर विपुल जलवृष्टि करते हैं । उन सभी जल सम्पन्न स्थानों पर अनेक लघुनदियाँ एकत्रित होकर घृत के समान जल को प्रवाहित करती हैं, जिनके न तो चरण हैं, न रथादि हैं और न ही द्रोणि (डोंगी) हैं ॥४॥

**९९४४. स रुद्रेभिरशस्तवार ऋभ्वा हित्वी गयमारेअवद्य आगात्।**
**वम्रस्य मन्ये मिथुना विवव्री अन्नमभीत्यारोदयन्मुषायन् ॥५॥**

वे इन्द्रदेव बिना प्रार्थना के मनोकामनाओं के पूरक, महिमामय और निन्दारहित हैं । वे स्वकीय स्थानों से रुद्रपुत्र मरुद्गणों के साथ यहाँ आगमन करें । 'वम्र' के माता-पिता के कष्टों का निवारण हुआ; क्योंकि मैं (वम्र) ने शत्रुओं (विकारों) के ऐश्वर्य का हरण किया है तथा शत्रुओं को, कष्टपीड़ित किया ॥५॥

**["वैखानस वम्र" इस सूक्त के ऋषि हैं। 'वम्र' का अर्थ वमन करने वाला होता है। जो मोहादि को अपने व्यक्तित्व से बाहर कर दे, दोषों को उखाड़ने के लिए विशेष रूप से खनन करने से वह वैखानस कहा जाता है। ]**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**९९४५. स इद्दासं तुवीरवं पतिर्दन्षळक्षं त्रिशीर्षाणं दमन्यत्।**
**अस्य त्रितो न्वोजसा वृधानो विपा वराहमयोअग्रया हन् ॥६ ॥**

सर्वेश्वर इन्द्रदेव ने अति गर्जनशील दुष्ट दस्युओं का दमन किया था, उन्होंने छः नेत्रों से युक्त और तीन सिरों से युक्त त्वष्टा के पुत्र विश्वरूप का हनन किया था। इन्द्रदेव की तेजस्विता से तेजस्वी होकर 'त्रित' नामक ऋषि ने लोहे के समान तीक्ष्ण नाखूनों वाली अँगुलियों से वराह राक्षस का हनन किया था ॥६ ॥

**[ तीन कालों ( भूत, वर्तमान, भविष्य ) या तीन- मन, बुद्धि एवं चित्त को तीन शीर्ष तथा उनमें निहित विकारों काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद-मत्सर आदि को छः नेत्र कह सकते हैं। तीनों से ऊपर चेतन जीव 'त्रित' रूप में अपने फौलादी संकल्पों से मलीनता में रस लेने वाली 'वराह' वृत्ति को नष्ट करता है। ]**

**९९४६. स द्रुह्वणे मनुष ऊर्ध्वसान आ साविषदर्शसानाय शरुम्।**
**स नृतमो नहुषोऽस्मत्सुजातः पुरोऽभिनदर्हन्दस्युहत्ये ॥७ ॥**

(अपने भक्तों पर आक्रमण होने पर) वे (इन्द्रदेव) अभिमान के साथ शरीर को विस्तारित करके शत्रु-संहार के लिए श्रेष्ठ मारक अस्त्र प्रदान करते हैं। वे मनुष्यों के सर्वोत्तम नायक हैं। दुष्टों के संहार के समय श्रेष्ठ कुलोत्पन्न इन्द्रदेव ने अनेक शत्रुनगरियों को ध्वस्त किया था ॥७ ॥

**९९४७. सो अभ्रियो न यवस उदन्यन्क्षयाय गातुं विदन्नो अस्मे।**
**उप यत्सीददिन्दुं शरीरैः श्येनोऽयोपाष्टिर्हन्ति दस्यून् ॥८ ॥**

वे मेघ समूह के समान अन्नादि की पुष्टि के निमित्त भूमि पर जल बरसाने वाले और हमारे गृहों का मार्ग प्रशस्त करने वाले हैं। वे अपने शरीर के सभी अंगों से सोम को गिराकर गरुड़ पक्षी की तरह, लोहे के समान तीक्ष्ण और सुदृढ़ अंगों से रिपुओं का संहार करते हैं ॥८ ॥

www.vicharkrantibooks.org

**९९४८. स व्राधतः शवसानेभिरस्य कुत्साय शुष्णं कृपणे परादात्।**
**अयं कविमनयच्छस्यमानमत्कं यो अस्य सनितोत नृणाम् ॥९ ॥**

वे इन्द्रदेव अपने पराक्रमशाली शस्त्रों से दुर्धर्ष शत्रुओं को दूर भगाते हैं। उन्होंने 'कुत्स' के स्तोत्रों को सुनकर शुष्ण नामक राक्षस का संहार किया। उन्होंने स्तोता और क्रान्तदर्शी उशना के विद्रोहियों को वशीभूत किया था। वे उशना इन्द्रदेव के विस्तृत स्वरूप और इन्द्रदेव के अनुचर मरुद्गणों को जानते थे ॥९ ॥

**९९४९. अयं दशस्यन्नर्येभिरस्य दस्मो देवेभिर्वरुणो न मायी।**
**अयं कनीन ऋतुपा अवेद्यमिमीताररुं यश्चतुष्पात् ॥१० ॥**

मनुष्यों के हितचिन्तक मरुद्गणों के साथ वास करने वाले इन्द्रदेव, स्तोतागणों के धनदाता हैं और सभी दुष्टों के संहारक हैं। वे वरुण के समान अपने तेज से सुन्दर और बलवान् हैं। ये कान्तिमान् और सदैव सबके संरक्षक रूप में जाने जाते हैं। उन्होंने चार पदों से युक्त शत्रु का संहार किया ॥१० ॥

**९९५०. अस्य स्तोमेभिरौशिज ऋजिश्वा व्रजं दरयद्वृषभेण पिप्रोः।**
**सुत्वा यद्यजतो दीदयद्गीः पुर इयानो अभि वर्पसा भूत् ॥११ ॥**

औशिज (उशिज के पुत्र अथवा सरलमार्ग से आगे बढ़ने वाले), ऋजिश्वा (इन्द्रियजयी), पिप्रु (गृहस्थ) के वृषभों के बाडे (पारिवारिक मोह) को इस (प्रभु या इन्द्र) की स्तुतियों से विदीर्ण करता है। शत्रुओं के नगरों (विकार-समूहों) को नष्ट करता है ॥११ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**[ यह वम्र वैखानस का कथन है । 'वम्र'-'वैखानस' भी है- वैखानस का अर्थ वानप्रस्थ भी होता है । यह वानप्रस्थ प्रवेश का अनुशासन है । ]**

**९९५१. एवा महो असुर वक्षथाय वम्रकः पड्भिरुप सर्पदिन्द्रम् ।**
**स इयानः करति स्वस्तिमस्मा इषमूर्जं सुक्षितिं विश्वमाभाः ॥१२ ॥**

हे इन्द्रदेव ! मैं वम्र इस प्रकार विपुल हवि देने की कामना से आपके पास आया हूँ । निकट आने वाले इस साधक का मंगल करें । इस उद्देश्य के लिए इस साधक को सभी प्रकार का अन्न, बल और आवास प्रदान करें ॥१२ ।

## [ सूक्त - १०० ]

[ **ऋषि** - दुवस्यु वान्दन । **देवता** - विश्वेदेवा । **छन्द** - जगती, १२ त्रिष्टुप् । ]

**९९५२. इन्द्र दृह्य मघवन्त्वावदिद्भुज इह स्तुतः सुतपा बोधि नो वृधे ।**
**देवेभिर्नः सविता प्रावतु श्रुतमा सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥१ ॥**

हे वैभवशाली इन्द्रदेव ! आप अपने सदृश शक्तिशाली शत्रुसैनिकों का संहार करें । इस यज्ञ में स्तोत्र पाकर और सोमरस को पीकर आप हमारे संरक्षणार्थ सदैव प्रस्तुत रहें । देवों के साथ हमारे प्रख्यात यज्ञ की सवितादेव सुरक्षा करें । हम, सबकी उत्पादनकर्त्री देवी अदिति की स्तुति करते हैं ॥१ ॥

**९९५३. भराय सु भरत भागमृत्वियं प्र वायवे शुचिपे क्रन्ददिष्टये ।**
**गौरस्य यः पयसः पीतिमानश आ सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥२ ॥**

सबके पालन-पोषण कर्त्ता इन्द्रदेव को ऋतुओं के अनुसार यज्ञ भाग प्रदान करें । जो शुद्ध अन्न (जल) का उपभोग करते हैं और जिनके शीघ्रगमन के समय ध्वनि होती है, उन वायुदेव के निमित्त यज्ञीय भाग प्रदान करें, जो शुद्ध , पावन, पौष्टिक गौ के दूध का पान करते हैं । हम सर्वोत्पादनकर्त्री अदिति की प्रार्थना करते हैं ॥२ ॥

**९९५४. आ नो देवः सविता साविषद्वय ऋजूयते यजमानाय सुन्वते ।**
**यथा देवान्प्रतिभूषेम पाकवदा सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥३ ॥**

सर्वप्रेरक सवितादेवता हमारे सरल मार्ग के प्रेरणादायक और अभिषवकर्त्ता यजमान को परिपक्वतायुक्त अन्न प्रदान करें , जिससे हम देवताओं को संतुष्टि देकर उन्हें विभूषित कर सकें । सबकी कल्याणकर्त्री देवी अदिति की हम स्तुति करते हैं ॥३ ॥

**९९५५. इन्द्रो अस्मे सुमना अस्तु विश्वहा राजा सोमः सुवितस्याध्येतु नः ।**
**यथायथा मित्रधितानि संदधुरा सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥४ ॥**

इन्द्रदेव हमसे नित्य ही प्रसन्न रहें । हमारे यज्ञ में राजा सोम हमारा स्तोत्रपाठ श्रवण करें, जिससे सबके मित्र स्वरूप इन्द्रदेव का प्रदत्त प्रियधन हमें उपलब्ध हो । सर्वप्रेरक देवी अदिति की हम प्रार्थना करते हैं ॥४ ॥

**९९५६. इन्द्र उक्थेन शवसा परुर्दधे बृहस्पते प्रतरीतास्यायुषः ।**
**यज्ञो मनुः प्रमतिर्नः पिता हि कमा सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥५ ॥**

इन्द्रदेव स्तुत्य सामर्थ्य से हमारे यज्ञरक्षक हैं । हे बृहस्पते ! आप आयुष्य को बढ़ाने वाले हैं । वे श्रेष्ठ विचार-शील, बुद्धिमान् यज्ञपालक हैं, वे हमें सुख प्रदान करें । उत्पादनकर्त्री देवी अदिति की हम प्रार्थना करते हैं ॥५ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**९९५७. इन्द्रस्य नु सुकृतं दैव्यं सहोऽग्निर्गृहे जरिता मेधिरः कविः ।**
**यज्ञश्च भूद्विदथे चारुरन्तम आ सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥६ ॥**

देवताओं की शक्ति को इन्द्रदेव ने ही विनिर्मित किया है । गृहों में विद्यमान अग्निदेव, देवताओं की प्रार्थना करते हैं और यज्ञ सम्पन्न करते हुए कार्यों को सम्पादित करते हैं । वे देवों के स्तुत्य, ज्ञानवान् , क्रान्तदर्शी और पूज्य हैं । वे यजनीय और रमणीय अग्निदेव हमारे अति समीप हैं । हम सर्वप्रेरक अदिति की प्रार्थना करते हैं ॥६ ॥

**९९५८. न वो गुहा चकृम भूरि दुष्कृतं नाविष्ट्यं वसवो देवहेळनम् ।**
**माकिर्नो देवा अनृतस्य वर्पस आ सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥७ ॥**

हे वसुदेवगण ! आपकी परोक्ष दृष्टि में भी हमारे द्वारा कोई पाप नहीं बन पाया है । आपके समक्ष हमने कोई भी ऐसा दुष्कृत्य नहीं किया, जिससे हम देवताओं के क्रोध का भाजन बनें । हे सर्वव्यापक देवगण ! हमें मरणधर्मा देहों की प्राप्ति न हो । हम सर्वोत्पादक देवी अदिति की प्रार्थना करते हैं ॥७ ॥

**९९५९. अपामीवां सविता साविषन्न्य१ग्वरीय इदप सेधन्त्वद्रयः ।**
**ग्रावा यत्र मधुषुदुच्यते बृहदा सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥८ ॥**

सबके प्रेरणादायक सवितादेव हमारे कष्टकारी रोगों का निवारण करें । उदार पर्वतों के अधिष्ठाता देव अतिविशाल पापरूपी अनर्थों का निवारण करें । जहाँ मधु के समान सोमरस प्रस्तुत करते हुए अभिषव-पाषाण की उचित रीति से स्तुति की जाती है , वहाँ हम सब कल्याणकारी देवी अदिति की प्रार्थना करते हैं ॥८ ॥

**९९६०. ऊर्ध्वो ग्रावा वसवोऽस्तु सोतरि विश्वा द्वेषांसि सनुतर्युयोत ।**
**स नो देवः सविता पायुरीड्य आ सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥९ ॥**

www.vicharkrantibooks.org

हे वसुगण ! सोम के अभिषव में प्रयुक्त पाषाण ऊर्ध्वगामी हो । आप हमारे सभी अप्रकट शत्रुओं ( पापों ) का निवारण करें । वे सवितादेव हमारे पालनकर्त्ता, नमनीय और स्तुति योग्य हैं । सबकी उत्पादनकर्त्री देवी अदिति की हम सभी स्तुति करते हैं ॥९ ॥

**९९६१. ऊर्जं गावो यवसे पीवो अत्तन ऋतस्य याः सदने कोशे अङ्ध्वे ।**
**तनूरेव तन्वो अस्तु भेषजमा सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥१० ॥**

हे गौओ ! आप गोचर भूक्षेत्र में विचरण करती हुई घास द्वारा समृद्ध हों और पौष्टिक दूधरूपी रस प्रदान करें । जो यज्ञवेदी और गौशाला में घासादि स्थित है , उसका भी सेवन करें । आपका दूध सोमरस की ओषधियों के समान ही हमारे लिए पुष्टिप्रद हो । हम सभी सर्वप्रेरक देवी अदिति की प्रार्थना करते हैं ॥१० ॥

**९९६२. क्रतुप्रावा जरिता शश्वतामव इन्द्र इद्भद्रा प्रमतिः सुतावताम् ।**
**पूर्णमूधर्दिव्यं यस्य सिक्तय आ सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥११ ॥**

सम्पूर्ण कर्मों के पूर्तिकर्त्ता, सबके प्रशंसनीय और कालगति के अनुसार सबको जीर्ण-शीर्ण करने वाले इन्द्रदेव सोमरस अभिषवकर्त्ताओं के संरक्षक और अति प्रशंसनीय हैं । उनके पान के निमित्त ही सोम कलश पूर्ण (भरे) रहते हैं । हम सर्वप्रेरक देवी अदिति की प्रार्थना करते हैं ॥११ ॥

**९९६३. चित्रस्ते भानुः क्रतुप्रा अभिष्टिः सन्ति स्पृधो जरणिप्रा अधृष्टाः ।**
**रजिष्ठया रज्या पश्व आ गोस्तूतूर्षति पर्यग्रं दुवस्युः ॥१२ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





हे इन्द्रदेव ! आपका प्रकाश विलक्षण है । आप हमारे कर्मों के पूर्तिकर्त्ता और सबके साध्य हैं । आपकी अभिलाषाएँ स्तोता यजमानों की मनोकामनाओं की पूर्ति करने वाली और किसी भी दबाव से रहित हैं । जिस प्रकार दुवस्यु ऋषि अतिसरल रस्सी द्वारा गौ के अग्रिम भाग को शीघ्रतापूर्वक खींचते हैं, उसी प्रकार हम आपकी ओर आकर्षित होते हैं ॥१२ ॥

## [ सूक्त - १०१ ]

[ **ऋषि** - बुध सौम्य । **देवता** - विश्वेदेवा अथवा ऋत्विग्गण । **छन्द** - त्रिष्टुप्; ४, ६ गायत्री, ५ बृहती ९, १२ जगती । ]

९९६४. **उद्बुध्यध्वं समनसः सखायः समग्निमिन्ध्वं बहवः सनीळाः ।**
**दधिक्रामग्निमुषसं च देवीमिन्द्रावतोऽवसे नि ह्वये वः ॥१ ॥**

हे मित्रो (ऋत्विजो) ! आप एकाग्रचित्त होकर, एक साथ मिलकर, एक स्थान पर निवास करते हुए अग्नि को प्रदीप्त करें । हम इन्द्रदेव के साथ दधिक्रा, अग्नि और देवी उषा को आपकी सुरक्षा के लिए आवाहित करते हैं ॥१॥

९९६५. **मन्द्रा कृणुध्वं धिय आ तनुध्वं नावमरित्रपरणीं कृणुध्वम् ।**
**इष्कृणुध्वमायुधारं कृणुध्वं प्राञ्चं यज्ञं प्र णयता सखायः ॥२ ॥**

हे मित्रो ( ऋत्विजो ) ! आप आनन्ददायी स्तोत्रों का उच्चारण करें । श्रेष्ठ कर्मों को विस्तृत करें । हलदण्ड रूपी नौका ही पार उतारने वाली है, उसकी रचना करें । अनेक अस्त्र-शस्त्रों को भलीप्रकार से प्रचुर मात्रा में विनिर्मित करें । इस प्रकार आप सत्कर्म रूपी यज्ञ का अनुष्ठान सम्पन्न करें ॥२ ॥

९९६६. **युनक्त सीरा वि युगा तनुध्वं कृते योनौ वपतेह बीजम् ।**
**गिरा च श्रुष्टिः सभरा असन्नो नेदीय इत्सृण्यः पक्वमेयात् ॥३ ॥**

हे ऋत्विजो (कृषक जनो) ! हल आदि कृषि उपकरणों को व्यवस्थित करके बैलों के कंधों पर जुओं को रखो तथा खेत की जुताई करो । तैयार किये गये खेत में बीजों का वपन करो और कृषि-विज्ञान के अन्तर्गत फसलों की अनेक प्रजातियाँ श्रेष्ठ-विधि से तैयार करो, जिससे शीघ्र काटने योग्य पका हुआ अन्न उपलब्ध हो सके ॥३ ॥

९९६७. **सीरा युञ्जन्ति कवयो युगा वि तन्वते पृथक् । धीरा देवेषु सुम्नया ॥४ ॥**

द्रष्टा (क्रान्तदर्शी) हलों को योजित करते हैं । युगों (जुओं या काल-समय) को पृथक्-पृथक् (भिन्न-भिन्न प्रकार) तैयार करते हैं । बुद्धि-सम्पन्न व्यक्ति देवों के लिए श्रेष्ठ मन से स्तवन करते हैं ॥४ ॥

**[ लौकिक कृषि में समझदार लोग खेत तैयार करते हैं । ऋतुओं या काल के अनुसार कृषि उपकरणों का प्रयोग और देवों के लिए स्तुतियाँ करते हैं । आध्यात्मिक सन्दर्भ में विभिन्न स्तुतियों द्वारा समष्टि मन को समय के अनुरूप दिव्यता के विकास हेतु तैयार करते हैं । ]**

९९६८. **निराहावान्कृणोतन सं वरत्रा दधातन ।**
**सिञ्चामहा अवतमुद्रिणं वयं सुषेकमनुपक्षितम् ॥५ ॥**

हे मित्रो ! गौ आदि पशुओं के जल पीने के लिये पर्याप्त स्थलों का निर्माण करो । रस्सियों को परस्पर योजित करो । हम श्रेष्ठ जल स्रोतों से युक्त, उत्तम रीति से खेतों को सींचने में सक्षम, अजस्र स्रोत वाले कुएँ से जल लेकर सिंचाई करते हैं ॥५ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**९९६९. इष्कृताहावमवतं सुवरत्रं सुषेचनम्। उद्रिणं सिञ्चे अक्षितम् ॥६ ॥**

श्रेष्ठ पान करने योग्य जल-स्थान से सुशोभित, उत्तम रज्जु से युक्त, श्रेष्ठ विधि से सेचन कार्य करने योग्य, अक्षय जल भण्डारयुक्त कुएँ से हम सिंचाई का कार्य सम्पन्न करते हैं ॥६ ॥

**९९७०. प्रीणीताश्वान्हितं जयाथ स्वस्तिवाहं रथमित्कृणुध्वम्।**
**द्रोणाहावमवतमश्मचक्रमंसत्रकोशं सिञ्चता नृपाणम् ॥७ ॥**

हे कृषकगण ! अश्वों ( बैलों ) को घास-जलादि से संतुष्ट करो। खेतों में रखे गये हितकारी धान्य को उपलब्ध करो। सुगमता से धान्य ले जाने वाले उत्तम रथ को विनिर्मित करो। पशुओं का यह जल से परिपूर्ण जलपात्र एक द्रोण (३२ सेर) है। इसमें पत्थर से बनाया गया चक्र स्थित है। मनुष्यों के योग्य जलपात्र कूप की आकृति का बनेगा, इसे जल से पूर्ण करो ॥७ ॥

**९९७१. व्रजं कृणुध्वं स हि वो नृपाणो वर्म सीव्यध्वं बहुला पृथूनि।**
**पुरः कृणुध्वमायसीरधृष्टा मा वः सुस्रोच्चमसो दृंहता तम् ॥८ ॥**

हे मित्रो ! गोशालाओं को भलीप्रकार बनाओ। वह स्थान निश्चित ही मनुष्यों के लिये जलपान हेतु उपयोगी है। अनेक विशालकाय कवचों को तैयार करो। शत्रुओं से सुरक्षित, लोहे से बनी हुई, अस्त्रशस्त्रादि से सुसज्जित, सुदृढ़ नगरियों का निर्माण करो। तुम्हारे चमसपात्र छिद्ररहित हों, जिससे उनका जल अनावश्यक नष्ट न हो ॥८ ॥

**९९७२. आ वो धियं यज्ञियां वर्त ऊतये देवा देवीं यजतां यज्ञियामिह।**
**सा नो दुहीयद्यवसेव गत्वी सहस्रधारा पयसा मही गौः ॥९ ॥**

हे देवो ! हम यज्ञ को धारण करने वाली बुद्धि को आपकी ओर प्रेरित करते हैं। यजनीय, तेजस्वी और सम्माननीय बुद्धि को आप यज्ञ स्थल में प्रतिष्ठित करें। वह हमारी अभिलाषाओं की पूर्ति में उसी प्रकार सहायक हो, जिस प्रकार घास खाकर गौएँ सहस्र धाराओं से युक्त दूध देती हैं ॥९ ॥

**९९७३. आ तू षिञ्च हरिमीं द्रोरुपस्थे वाशीभिस्तक्षताश्मन्मयीभिः।**
**परि ष्वजध्वं दश कक्ष्याभिरुभे धुरौ प्रति वह्निं युनक्त ॥१० ॥**

हे अध्वर्युगण ! इस काष्ठ पात्र में स्थित हरितवर्ण सोम को सिञ्चित करो। पाषाणमय कुठारों से पात्र तैयार करो। दस अँगुलियों से पात्र को वेष्टन करके ग्रहण करो। रथ के दोनों धुरों में वाहक पशुओं को नियोजित करो ॥

**९९७४. उभे धुरौ वह्निरापिब्दमानोऽन्तर्योनेव चरति द्विजानिः।**
**वनस्पतिं वन आस्थापयध्वं नि षू दधिध्वमखनन्त उत्सम् ॥११ ॥**

रथ के दोनों धुरों को ध्वनि से गुंजित करके बैल रथ को ऐसे खींचते हैं, मानो सोम को पात्र में स्थापित करते हैं। हे ऋत्विजो ! शकट को आधार स्थल पर भलीप्रकार स्थित करो, जिससे शकट आश्रयरहित न हो सके ॥११ ॥

**९९७५. कपृन्नरः कपृथमुद्दधातन चोदयत खुदत वाजसातये।**
**निष्टिग्र्यः पुत्रमा च्यावयोतय इन्द्रं सबाध इह सोमपीतये ॥१२ ॥**

हे कर्मशील मनुष्यो ! इन्द्रदेव श्रेष्ठ सुखों के दाता हैं। उन सुखदायक इन्द्रदेव को अपने अन्तरंग में धारण करो और अन्न, बल, ऐश्वर्यादि लाभ के लिए उन्हें प्रेरित करो। उनकी प्रार्थना करो तथा उनसे शान्ति प्राप्त करो। इस भूलोक में संरक्षण, कष्टों के निवारण के लिए तथा सोमपान के निमित्त अदिति पुत्र इन्द्र का आवाहन करो ॥१२ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org



# [ सूक्त - १०२ ]

[ ऋषि - मुद्‌गल भार्म्यश्व । देवता - द्रुघण अथवा इन्द्र । छन्द - त्रिष्टुप्; १, ३,१२ बृहती । ]

**इस सूक्त में ऋषि मुद्‌गल की गौएँ चोरी होने और बूढ़े वृषभ एवं अपनी धर्मपत्नी के सहयोग से उन्हें वापस लाने का आलंकारिक उपाख्यान है। पौराणिक संदर्भ से भिन्न इसका आध्यात्मिक महत्त्व भी है। मुद्‌गल-मुद्‌गलानी हर्ष या कामनाओं को वशीभूत करने वाले जितेन्द्रिय, इन्हें चिति (ज्ञान) युक्त चित्त कह सकते हैं। उनकी धर्मपत्नी मुद्‌गलानी-बुद्धि है, जो सारथी का काम करती है। बूढ़ा बैल अनुभवी मन है। विषय-विकार रूप चोरों द्वारा 'गौ'-इन्द्रियों का अपहरण किया जाता है। बुद्धि द्वारा नियंत्रित मन के सहारे मुद्‌गल अपने सबल संकल्प रूप मुग्दर से विकारों को मारकर गौओं-इन्द्रियों को उनके बन्धन से मुक्त करा लेते हैं -**

**९९७६. प्र ते रथं मिथूकृतमिन्द्रोऽवतु धृष्णुया।**
**अस्मिन्नाजौ पुरुहूत श्रवाय्ये धनभक्षेषु नोऽव ॥१॥**

हे ऋषि मुद्‌गल ! आपका रथ जिस समय युद्ध भूमि में आश्रयविहीन हो, उस समय पराक्रमी इन्द्रदेव उसका संरक्षण करें। अनेकों द्वारा आवाहित हे इन्द्रदेव ! इस प्रख्यात संग्राम भूमि में ऐश्वर्य प्राप्ति के समय आप भली प्रकार हमें संरक्षित करें ॥१॥

**९९७७. उत्स्म वातो वहति वासो अस्या अधिरथं यदजयत्सहस्रम्।**
**रथीरभून्मुद्‌गलानी गविष्टौ भरे कृतं व्यचेदिन्द्रसेना ॥२॥**

जिस समय संग्राम क्षेत्र में रथारूढ़ होकर ऋषि मुद्‌गल की पत्नी ने हजारों गौओं पर विजय प्राप्त की, उस समय उनके वस्त्र को वायु ने ऊपर की ओर उड़ाया। गौओं पर विजय प्राप्ति के समय वे सारथी बनीं। इन्द्र सेना नाम वाली वह, संग्राम के समय शत्रुओं के अधिकार क्षेत्र से गौओं को छुड़वाकर ले आईं ॥२॥

**९९७८. अन्तर्यच्छ जिघांसतो वज्रमिन्द्राभिदासतः।**
**दासस्य वा मघवन्नार्यस्य वा सनुतर्यवया वधम् ॥३॥**

हे इन्द्रदेव ! आप अनिष्टकारी और विध्वंसक शत्रुओं के ऊपर वज्रप्रहार करें। हे ऐश्वर्यवान् इन्द्रदेव ! आप दास अथवा आर्य शत्रुओं द्वारा परोक्ष रूप से किये गये शस्त्रादि प्रयोग को निरस्त करें ॥३॥

**९९७९. उद्नो ह्रदमपिबज्जर्हषाणः कूटं स्म तृंहदभिमातिमेति।**
**प्र मुष्कभारः श्रव इच्छमानोऽजिरं बाहू अभरत्सिषासन् ॥४॥**

यह वृषभ जल से परिपूर्ण जलाशय के जल को आनन्दमग्न होकर ग्रहण करता है। अपने सींगों से मिट्टी के ढेर को खोदकर शत्रुओं पर हमला करता है। ऐश्वर्य की कामना से प्रेरित होकर वह वेगपूर्वक दोनों तीक्ष्ण सींगों को हिलाते हुए आक्रमण हेतु आगे बढ़ता है ॥४॥

**९९८०. न्यक्रन्दयन्नुपयन्त एनममेहयन्वृषभं मध्य आजेः।**
**तेन सूभर्वं शतवत्सहस्रं गवां मुद्‌गलः प्रधने जिगाय ॥५॥**

मनुष्यों ने वृषभ के समीप जाकर उसे ध्वनि करने के लिए प्रेरित किया, उसे युद्धभूमि में ले जाकर खड़ा किया गया। इससे संग्राम में ऋषि मुद्‌गल ने परिपुष्ट और श्रेष्ठ आहारादि में निपुण सैकड़ों-हजारों गौओं पर विजय प्राप्त की ॥५॥

**९९८१. ककर्दवे वृषभो युक्त आसीदवावचीत्सारथिरस्य केशी।**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**दुधेर्युक्तस्य द्रवतः सहानस ऋच्छन्ति ष्मा निष्पदो मुद्गलानीम् ॥६ ॥**

शत्रुओं की हिंसा के लिए युद्ध भूमि में वृषभ को रथ के साथ जोता गया । उसकी रस्सी को नियन्त्रित करने में समर्थ मुद्गलानी (ऋषि मुद्गल की पत्नी) गर्जना करके उसे प्रोत्साहित करने लगीं । रथ में योजित उस वृषभ को स्थिर नहीं रखा गया, वह रथ को लेकर दौड़ पड़ा । सुसज्जित सेनाएँ मुद्गलानी के पीछे-पीछे चल पड़ीं ॥६ ॥

९९८२. **उत प्रधिमुदहन्नस्य विद्वानुपायुनग्वंसगमत्र शिक्षन् ।**
**इन्द्र उदावत्पतिमघ्न्यानामरंहत पद्याभिः ककुद्मान् ॥७ ॥**

ज्ञानवान् ऋषि मुद्गल ने रथ चक्र को अपने नियंत्रण में लिया । बड़ी कुशलता से वृषभ को रथ में रस्सी से बाँधकर योजित किया । इस प्रकार से इन्द्रदेव ने गौओं के स्वामी उस वृषभ को संरक्षित किया । तदनन्तर वह श्रेष्ठ वृषभ अतिवेगपूर्वक मार्ग पर अग्रसर हुआ ॥७ ॥

९९८३. **शुनमष्ट्राव्यचरत्कपर्दी वरत्रायां दार्वानह्यमानः ।**
**नृम्णानि कृण्वन्बहवे जनाय गाः पस्पशानस्तविषीरधत्त ॥८ ॥**

चाबुक और आभूषण से युक्त वह वृषभ, चर्मरज्जु द्वारा रथाङ्ग को बाँधे हुए सुखपूर्वक विचरण करने लगा । उसने असंख्य लोगों को वाञ्छित ऐश्वर्य प्रदान किया और गौओं को जीतकर महान् शक्ति को धारण किया ॥८ ॥

९९८४. **इमं तं पश्य वृषभस्य युञ्जं काष्ठाया मध्ये द्रुघणं शयानम् ।**
**येन जिगाय शतवत्सहस्रं गवां मुद्गलः पृतनाज्येषु ॥९ ॥**

युद्ध भूमि के मध्य में गिरे हुए, संग्राम में वृषभ का साथ देने वाले काष्ठ निर्मित शस्त्र को देखो । जिसके द्वारा ऋषि मुद्गल ने सैकड़ों और हजारों गौओं पर विजय प्राप्त की ॥९ ॥

www.vicharkrantibooks.org

९९८५. **आरे अघा को न्वित्था ददर्श यं युञ्जन्ति तम्वा स्थापयन्ति ।**
**नास्मै तृणं नोदकमा भरन्त्युत्तरो धुरो वहति प्रदेदिशत् ॥१० ॥**

किसी ने दूरस्थ अथवा समीपस्थ देश में कभी ऐसा देखा होगा ? जो रथ को खींचने के लिए योजित किये जाते हैं, वही उसके संचालन के निमित्त रथ पर बिठाये जाते हैं । उनके लिए घास और जलादि नहीं लाया जाता है, तो भी यह रथ धुरे के भार को वहन करता है और स्वामी को विजयी बनाता है ॥१० ॥

[ **यह मंत्र स्पष्ट करता है कि रथ और बैल जिसके माध्यम से यह कार्य हुआ, वह कोई लौकिक रथ या बैल नहीं है ।** ]

९९८६. **परिवृक्तेव पतिविद्यमानट् पीप्याना कूचक्रेणेव सिञ्चन् ।**
**एषैष्या चिद्रथ्या जयेम सुमङ्गलं सिनवदस्तु सातम् ॥११ ॥**

परित्यक्ता स्त्री के समान मुद्गलानी ने शक्ति का प्रदर्शन करते हुए अपने पति के धन को ग्रहण किया, मानो उन्होंने मेघ सदृश बाणों की वर्षा की हो । ऐसे सारथी द्वारा हम विजयी हों, हमें प्रचुर अन्न और धन की प्राप्ति हो ।

९९८७. **त्वं विश्वस्य जगतश्चक्षुरिन्द्रासि चक्षुषः ।**
**वृषा यदाजिं वृषणा सिषाससि चोदयन्वध्रिणा युजा ॥१२ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आप सम्पूर्ण विश्व के नेत्ररूप हैं; जो नेत्रों से युक्त हैं, उनकी भी ज्योति आप ही हैं । आप शक्तिमान् और अभीष्ट कामनाओं को पूर्ण करने वाले हैं । आप संग्राम क्षेत्र में दो अश्वों को रज्जु द्वारा एक साथ बाँध करके प्रेरित करते हुए विजयश्री उपलब्ध करते हैं ॥१२ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





## [ सूक्त - १०३ ]

[ ऋषि - अप्रतिरथ ऐन्द्र । देवता - इन्द्र, ४ बृहस्पति, १२ अप्वा देवी, १३ इन्द्र अथवा मरुद्गण । छन्द - त्रिष्टुप् ; १३ अनुष्टुप् । ]

**९९८८. आशुः शिशानो वृषभो न भीमो घनाघनः क्षोभणश्चर्षणीनाम् ।**
**सङ्क्रन्दनोऽनिमिष एकवीरः शतं सेना अजयत्साकमिन्द्रः ॥१ ॥**

स्फूर्तिवान्, विकराल, वृषभ की तरह शत्रु को भयभीत करने वाले, दुष्ट-नाशक, शत्रुओं को रुलाने वाले, द्वेष करने वालों को क्षुब्ध करने वाले, आलस्यहीन वीर इन्द्रदेव सैकड़ों शत्रुओं को पराजित करके विजयी होते हैं ॥१ ॥

**९९८९. सङ्क्रन्दनेनानिमिषेण जिष्णुना युत्कारेण दुश्च्यवनेन धृष्णुना ।**
**तदिन्द्रेण जयत तत्सहध्वं युधो नर इषुहस्तेन वृष्णा ॥२ ॥**

हे योद्धाओ ! शत्रुओं को रुलाने वाले, आलस्यरहित, विजयी, निपुण, अविचल, बाणधारी इन्द्रदेव की सहायता से युद्ध जीतकर शत्रुओं को भगाओ ॥२ ॥

**९९९०. स इषुहस्तैः स निषङ्गिभिर्वशी संस्रष्टा स युध इन्द्रो गणेन ।**
**संसृष्टजित्सोमपा बाहुशर्ध्युग्रधन्वा प्रतिहिताभिरस्ता ॥३ ॥**

वे इन्द्रदेव बाण और तलवारधारी योद्धाओं के सहयोग से शत्रुओं को वश में करते हैं । वे युद्ध में अतिकुशल, विजेता, सोम पीने वाले, बाहु-बल सम्पन्न, धनुर्धारी तथा शत्रु-संहारक हैं ॥३ ॥

**९९९१. बृहस्पते परि दीया रथेन रक्षोहामित्राँ अपबाधमानः ।**
**प्रभञ्जन्त्सेनाः प्रमृणो युधा जयन्नस्माकमेध्यविता रथानाम् ॥४ ॥**

www.vicharkrantibooks.org

हे सर्वपालक इन्द्रदेव ! राक्षसों को मारते हुए, शत्रुओं को त्रास देकर उनकी सेना का ध्वंस करते हुए आप रथ से यहाँ आएँ । युद्ध में विजयी होकर हमारे रथों की रक्षा करते हुए आप आगे बढ़ें ॥४ ॥

**९९९२. बलविज्ञाय स्थविरः प्रवीरः सहस्वान्वाजी सहमान उग्रः ।**
**अभिवीरो अभिसत्वा सहोजा जैत्रमिन्द्र रथमा तिष्ठ गोवित् ॥५ ॥**

हे इन्द्रदेव ! सबके बलों के ज्ञाता, उत्तम वीर, शत्रु के आक्रमण को सहने वाले, बलवान्, शत्रु-विजेता, उग्र, महावीर, शक्तिशाली होकर ही जन्म लेने वाले, गौ-पालक आप विजयी रथ पर प्रतिष्ठित हों ॥५ ॥

**९९९३. गोत्रभिदं गोविदं वज्रबाहुं जयन्तमज्म प्रमृणन्तमोजसा ।**
**इमं सजाता अनु वीरयध्वमिन्द्रं सखायो अनु सं रभध्वम् ॥६ ॥**

हे योद्धाओ ! आप सब शत्रु-किलों के भेदक, गौ-पालक, वज्र जैसी भुजा वाले, शत्रु का विनाश करने वाले, विजेता इन्द्र के नेतृत्व में रहकर पराक्रम दिखाओ । हे मित्रो ! इन्द्रदेव के क्रोध करने पर शत्रुओं पर क्रोध करो ॥६ ॥

**९९९४. अभि गोत्राणि सहसा गाहमानोऽदयो वीरः शतमन्युरिन्द्रः ।**
**दुश्च्यवनः पृतनाषाळयुध्यो३ऽस्माकं सेना अवतु प्र युत्सु ॥७ ॥**

बल से शत्रु-किलों को भेदने वाले, परीक्रमी, शत्रु पर दया न करने वाले, वीर, अनीति के प्रति क्रोध करने वाले, अविचल, शत्रु-विजेता, अद्वितीय योद्धा इन्द्रदेव हमारी सेना को संरक्षण प्रदान करें ॥७ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





९९९५. **इन्द्र आसां नेता बृहस्पतिर्दक्षिणा यज्ञः पुर एतु सोमः ।**
**देवसेनानामभिभञ्जतीनां जयन्तीनां मरुतो यन्त्वग्रम् ॥८ ॥**

हमारी सेनाओं के नेतृत्वकर्त्ता इन्द्रदेव हों । बृहस्पति देव सबसे आगे जाएँ । दक्षिणा-यज्ञ संचालक सोम भी आगे जाएँ । शत्रु-नाशक मरुद्‌गण विजयी देवों की सेना के आगे रहें ॥८ ॥

९९९६. **इन्द्रस्य वृष्णो वरुणस्य राज्ञ आदित्यानां मरुतां शर्ध उग्रम् ।**
**महामनसां भुवनच्यवानां घोषो देवानां जयतामुदस्थात् ॥९ ॥**

बलशाली इन्द्रदेव, राजा वरुण, आदित्यों और मरुतों के तीक्ष्ण बल हमारे सहायक हों । शत्रु-नगरों के विध्वंसक, विशालमना और विजयी देवों का जयघोष गुंजायमान हो ॥९ ॥

९९९७. **उद्धर्षय मघवन्नायुधान्युत्सत्वनां मामकानां मनांसि ।**
**उद्‌वृत्रहन्वाजिनां वाजिनान्युद्रथानां जयतां यन्तु घोषाः ॥१० ॥**

हे सामर्थ्यवान् इन्द्रदेव ! आप हमारे शस्त्रधारी योद्धाओं को हर्ष तथा अश्वों को वेग प्रदान करें । सैनिकों के मन में उत्साह भरें । हे वृत्रहन्ता इन्द्रदेव ! विजयी होकर आने वाले हमारे रथों के शब्द गुञ्जित हों ॥१० ॥

९९९८. **अस्माकमिन्द्रः समृतेषु ध्वजेष्वस्माकं या इषवस्ता जयन्तु ।**
**अस्माकं वीरा उत्तरे भवन्त्वस्माँ उ देवा अवता हवेषु ॥११ ॥**

युद्ध में हमारी सेनाओं को इन्द्रदेव सुरक्षा प्रदान करें । हमारे बाण शत्रुओं पर विजय पाने वाले हों । हमारे वीर विजयी हों । हे देवो ! युद्ध में हमें सुरक्षा प्रदान करें ॥११ ॥

www.awgp.org

९९९९. **अमीषां चित्तं प्रतिलोभयन्ती गृहाणाङ्गान्यप्वे परेहि ।**
**अभि प्रेहि निर्दह हृत्सु शोकैरन्धेनामित्रास्तमसा सचन्ताम् ॥१२ ॥**

हे पाप-वृत्तियो ! हमसे दूर रहो । शत्रुओं के चित्त को विमोहित करो । उनके अंगों को जकड़ लो । शत्रुओं पर आक्रमण कर उनके हृदय में शोक-ज्वाला प्रदीप्त करो । हमारे शत्रुओं को गहन अन्धकार में डालकर अचेत कर दो ॥१२ ॥

१००००. **प्रेता जयता नर इन्द्रो वः शर्म यच्छतु । उग्रा वः सन्तु बाहवोऽनाधृष्या यथासथ ॥**

हे वीरो ! शत्रुओं पर आक्रमण करके विजयी बनो । इन्द्रदेव आपको सुख और शान्ति प्रदान करें । आपकी भुजाएँ उग्र सामर्थ्य से युक्त हों, जिससे शत्रु आपको अपने अधिकार में न ले सकें ॥१३ ॥

## [ सूक्त - १०४ ]

[ **ऋषि** - अष्टक वैश्वामित्र । **देवता** - इन्द्र । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

१०००१. **असावि सोमः पुरुहूत तुभ्यं हरिभ्यां यज्ञमुप याहि तूयम् ।**
**तुभ्यं गिरो विप्रवीरा इयाना दधन्विर इन्द्र पिबा सुतस्य ॥१ ॥**

हे असंख्यों द्वारा आवाहित इन्द्रदेव ! आपके निमित्त सोमरस अभिषवित किया गया है । आप दोनों अश्वों के साथ हमारे यज्ञ में शीघ्रता से उपस्थित हों । प्रमुख स्तोताओं ने आपके लिए उत्तम स्तोत्रों का गान करते हुए यह सोम तैयार किया है । हे इन्द्रदेव ! आप आकर इस सोमरस को ग्रहण करें ॥१ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१०००२. **अप्सु धूतस्य हरिवः पिबेह नृभिः सुतस्य जठरं पृणस्व।**
**मिमिक्षुर्यमद्रय इन्द्र तुभ्यं तेभिर्वर्धस्व मदमुक्थवाहः ॥२॥**

अश्वों के अधिपति हे इन्द्रदेव ! आप कर्मशील अध्वर्युओं द्वारा अभिषवित, जल में शोधित, इस यज्ञ में लाये गये सोमरस का पान करें । इससे अपनी उदरपूर्ति करें । हे प्रशंसनीय इन्द्रदेव ! पाषाणों द्वारा जिसका अभिषवण किया गया है, आप उसे पीकर उत्साहित होकर हमारी स्तुतियों को ग्रहण करें ॥२॥

१०००३. **प्रोग्रां पीतिं वृष्ण इयर्मि सत्यां प्रयै सुतस्य हर्यश्व तुभ्यम्।**
**इन्द्र धेनाभिरिह मादयस्व धीभिर्विश्वाभिः शच्या गृणानः ॥३॥**

हरितवर्ण के अश्वाधिपति हे इन्द्र ! आपके लिए सोम अभिषवित किया गया है । सुख-ऐश्वर्यों के वर्षक आप यज्ञ की ओर सुनिश्चित रूप से आएँगे, ऐसा जानते हुए आपके पानार्थ सोम प्रस्तुत करते हैं । हे देव ! आप श्रेष्ठतम स्तोत्रों को ग्रहण करके आनन्दित हों । आप अनेक सत्कर्म सम्पादित करें तथा नानाविध स्तोत्रों से परितृप्त हों ॥३॥

१०००४. **ऊती शचीवस्तव वीर्येण वयो दधाना उशिज ऋतज्ञाः।**
**प्रजावदिन्द्र मनुषो दुरोणे तस्थुर्गृणन्तः सधमाद्यासः ॥४॥**

हे सामर्थ्यवान् इन्द्रदेव ! उशिज् वंशज यज्ञ कर्म के विशेषज्ञ हैं । वे आपके आश्रित होकर आपके प्रभाव से अन्न और सन्तति लाभ प्राप्त करके यजमान के यज्ञगृह में रहने लगे । वे सभी आनन्द विभोर होकर आपकी प्रार्थना करने लगे ॥४॥

१०००५. **प्रणीतिभिष्टे हर्यश्व सुष्टोः सुषुम्नस्य पुरुरुचो जनासः।**
**मंहिष्ठामूतिं वितिरे दधानाः स्तोतार इन्द्र तव सूनृताभिः ॥५॥**

www.vicharkrantibooks.org

अश्वाधिपति हे इन्द्रदेव ! आपके स्तोत्र शोभायुक्त हैं । आपका ऐश्वर्य अद्‌भुत है और आपकी कान्ति अति उज्ज्वल है । आपसे अपार वैभव पाकर प्रसन्न होते हुए स्तोताओं ने आपकी प्रार्थना की । उन्होंने अपने संरक्षण के साथ दूसरों के संरक्षण मे भी सहयोग प्रदान किया है ॥५॥

१०००६. **उप ब्रह्माणि हरिवो हरिभ्यां सोमस्य याहि पीतये सुतस्य।**
**इन्द्र त्वा यज्ञः क्षममाणमानड् दाश्वाँ अस्यध्वरस्य प्रकेतः ॥६॥**

हे अश्वसम्पन्न इन्द्रदेव ! आप अभिषवित किये गये सोमरस का पान करने के लिए अपने दोनों अश्वों के साथ सभी यज्ञों में पधारते हैं । हे इन्द्रदेव ! आप क्षमाशील और शक्तिशाली हैं, आपको ही यज्ञ उपलब्ध होते हैं । यज्ञीय विषयों के उत्तम ज्ञाता आप अक्षुण्ण कर्मफल के दाता हैं ॥६॥

१०००७. **सहस्रवाजमभिमातिषाहं सुतेरणं मघवानं सुवृक्तिम्।**
**उप भूषन्ति गिरो अप्रतीतमिन्द्रं नमस्या जरितुः पनन्त ॥७॥**

असीम शक्तियों के अधिपति, शत्रुओं के पराभवकर्त्ता, सोमपान में रस लेने वाले, ऐश्वर्यवान्, श्रेष्ठ स्तुतियुक्त और संग्राम से विमुख न होने वाले इन्द्रदेव को स्तोत्र वाणियाँ सुशोभित करती हैं । स्तोतागणों की अर्चनाएँ उनको ही महिमामण्डित करती हैं ॥७॥

१०००८. **सप्तापो देवीः सुरणा अमृक्ता याभिः सिन्धुमतर इन्द्र पूर्भित्।**
**नवतिं स्रोत्या नव च स्रवन्तीर्देवेभ्यो गातुं मनुषे च विन्दः ॥८॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





हे इन्द्रदेव ! तीव्र गतिशील गंगादि सप्त सरिताओं के द्वारा आपने शत्रुनगरियों को विनष्ट करके सागर को संवर्द्धित किया । आपने देवों और मानवों के हित के लिए निन्यानवे प्रवहमान नदियों के मार्गों को खोल दिया है॥

१०००९. **अपो महीरभिशस्तेरमुञ्चोऽजागरास्वधि देव एकः ।**
**इन्द्र यास्त्वं वृत्रतूर्ये चकर्थ ताभिर्विश्वायुस्तन्वं पुपुष्याः ॥९ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आपने जीवनदायी जल (रस) को असुरों के आक्रमण से मुक्त किया । जल को लाने के लिए आप स्वयं ही प्रस्तुत हुए थे । आपने वृत्रासुर के संहार के निमित्त जो कार्य किये हैं, उनके द्वारा ही सबके जीवनदाता होकर सम्पूर्ण विश्व के शरीरों का परिपोषण करते हैं ॥९ ॥

१००१०. **वीरेण्यः क्रतुरिन्द्रः सुशस्तिरुतापि धेना पुरुहूतमीट्टे ।**
**आर्दयद्वृत्रमकृणोदु लोकं ससाहे शक्रः पृतना अभिष्टिः ॥१० ॥**

हे इन्द्रदेव ! आप महान् योद्धा, क्रिया कुशल और श्रेष्ठ स्तवनीय हैं । वाणी प्रकट होकर आपकी ही अभ्यर्थना करती है । आप वृत्रनाशक और प्रकाश के उत्पादनकर्त्ता हैं । सामर्थ्यशाली आपने आक्रमण करके शत्रु सेनाओं को पराभूत किया ॥१० ॥

१००११. **शुनं हुवेम मघवानमिन्द्रमस्मिन्भरे नृतमं वाजसातौ ।**
**शृण्वन्तमुग्रमूतये समत्सु घ्नन्तं वृत्राणि सञ्जितं धनानाम् ॥११ ॥**

हम विशालकाय और ऐश्वर्यशाली इन्द्रदेव का आवाहन करते हैं । युद्धकाल में अन्नादि का जिस समय वितरण होगा, उस समय वे ही मुख्यरूप से नेतृत्व करेंगे । अपने पक्ष के संरक्षणार्थ वे समरक्षेत्र में उग्रता को धारण करते हैं, रिपुओं का संहार करते हैं, वृत्रों को विनष्ट करते हैं और ऐश्वर्य-सम्पदा पर विजय प्राप्त करते हैं ॥११ ॥

www.vicharkrantibooks.org

## [ सूक्त - १०५ ]

[ **ऋषि** - दुर्मित्र अथवा सुमित्र कौत्स । **देवता** - इन्द्र । **छन्द** - उष्णिक्, १ उष्णिक् अथवा गायत्री, २-७ पिपीलिका मध्या, ११ त्रिष्टुप् । ]

१००१२. **कदा वसो स्तोत्रं हर्यत आव श्मशा रुधद्वाः । दीर्घं सुतं वाताप्याय ॥१ ॥**

स्तुतियों से प्रसन्न होने वाले हे इन्द्रदेव ! जैसे नहरें निकालने के लिए जल रोका जाता है, उसी प्रकार तैयार किया हुआ सोमरस प्रदान करने के लिए आपको कब रोकें ? ॥१ ॥

१००१३. **हरी यस्य सुयुजा विव्रता वेरर्वन्तानु शेपा । उभा रजी न केशिना पतिर्दन् ॥२ ॥**

जिनके दोनों अश्व भली प्रकार प्रशिक्षित, अनेक कार्यों के निर्वाहक, कुशल, अतिबलिष्ठ और सूर्य-चन्द्र तथा द्यावा-पृथिवी के समान महिमामय तेजसम्पन्न तथा सबको सुशोभित करने वाले हैं, वे सबके स्वामी इन्द्रदेव सब कुछ देने में सक्षम हैं ॥२ ॥

१००१४. **अप योरिन्द्रः पापज आ मर्तो न शश्रमाणो बिभीवान् ।**
**शुभे यद्युयुजे तविषीवान् ॥३ ॥**

भयकारक इन्द्रदेव मनुष्यों के समान श्रमशील होते हैं । उन्होंने समर्थ साधनों से सम्पन्न बनकर शुभ कार्यों को बढ़ाया, पापों को पराभूत किया ॥३ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१००१५. **सचायोरिन्द्रश्चर्कृष आँ उपानसः सपर्यन्। नदयोर्विव्रतयोः शूर इन्द्रः ॥४ ॥**

मनुष्यों द्वारा पूज्य इन्द्रदेव ने सम्पूर्ण ऐश्वर्यों को संगृहीत कर लिया। वे विभिन्न कार्यों को सम्पन्न करते हैं और ध्वनि करने वाले दो अश्वों को गतिमान् करते हैं ॥४ ॥

१००१६. **अधि यस्तस्थौ केशवन्ता व्यचस्वन्ता न पुष्ट्यै। वनोति शिप्राभ्यां शिप्रिणीवान्॥**

केशों से युक्त और विशालकाय दोनों घोड़ों पर आरूढ़ होकर जो इन्द्रदेव अपनी शारीरिक पुष्टि के निमित्त प्रतिष्ठित होते हैं, वही सुदृढ़ दाढ़ों से युक्त होकर शत्रुओं को विनष्ट करते हैं ॥५ । ।

१००१७. **प्रास्तौदृष्वौजा ऋष्वेभिस्ततक्ष शूरः शवसा। ऋभुर्न क्रतुभिर्मातरिश्वा ॥६ ॥**

शक्ति से सम्पन्न, अतीव सुन्दर मरुद्‍गणों के साथ इन्द्रदेव यजमान द्वारा श्रेष्ठ रीति से स्तुति योग्य हैं। वे अन्तरिक्ष में निवास करते हैं। जिस प्रकार ऋभुदेवों ने अपने कौशल से रथ आदि की रचना की है, वैसे ही शूरवीर इन्द्रदेव ने अपनी सामर्थ्य से विभिन्न वीरोचित कार्यों को सम्पन्न किया है ॥६ ॥

१००१८. **वज्रं यश्चक्रे सुहनाय दस्यवे हिरीमशो हिरीमान्। अरुतहनुरद्भुतं न रजः ॥७ ॥**

जो इन्द्रदेव हरितवर्ण के लम्बे केश वाले अश्वों से युक्त और सुन्दर हनु वाले हैं, उन्होंने दुष्ट दस्युओं के संहार के लिए वज्र की रचना की। वह वज्र विलक्षण तेज एवं शक्ति से सम्पन्न है ॥७ ॥

१००१९. **अव नो वृजिना शिशीह्यृचा वनेमानृचः। नाब्रह्मा यज्ञ ऋधग्जोषति त्वे ॥८ ॥**

हे इन्द्रदेव ! हमारे सम्पूर्ण दुष्कर्म रूपी पापों को विनष्ट करें। हम स्तुतियों के प्रभाव से उपासना रहित नास्तिकों को पराजित कर सकें। स्तोत्रों से रहित यज्ञ कर्म कभी भी आपको आनन्दित नहीं करते ॥८ ॥

१००२०. **ऊर्ध्वा यत्ते त्रेतिनी भूद्यज्ञस्य धूर्षु सद्मन्। सजूर्नावं स्वयशसं सचायोः ॥९ ॥**

हे इन्द्रदेव ! जिस समय आपकी त्रेताग्नि (ज्वालाएँ) यज्ञस्थल में ऋत्विजों द्वारा प्रदीप्त हुईं, उस समय आप यजमानों के साथ प्रसन्न होकर सबको प्रेरित करके यशस्वी नाव पर आरूढ़ होते हैं ॥९ ॥

१००२१. **श्रिये ते पृश्निरुपसेचनी भूच्छ्रिये दर्विररेपाः। यया स्वे पात्रे सिञ्चस उत् ॥१० ।**

हे इन्द्रदेव ! दुधारू गौएँ आपके कल्याण के निमित्त हों। जिस पात्र द्वारा आप मधु ले जाते हैं, वह दर्वि (पात्र विशेष) आपके लिए शुद्ध और कल्याणप्रद हो ॥१० ॥

१००२२. **शतं वा यदसुर्य प्रति त्वा सुमित्र इत्थास्तौद्दुर्मित्र इत्थास्तौत्।**
**आवो यद्दस्युहत्ये कुत्सपुत्रं प्रावो यद्दस्युहत्ये कुत्सवत्सम् ॥११ ॥**

हे सामर्थ्यवान् इन्द्रदेव ! आपके निमित्त इस प्रकार से सुमित्र ने सैकड़ों स्तोत्रों का पाठ किया। दुर्मित्र ने भी आपकी स्तुति की। दस्यु वध के समय आपने कुत्सपुत्र दुर्मित्र और सुमित्र को संरक्षण प्रदान किया था ॥११ ॥

## [ सूक्त - १०६ ]

[ **ऋषि** - भूतांश काश्यप । **देवता** - अश्विनीकुमार । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

१००२३. **उभा उ नूनं तदिदर्थयेथे वि तन्वाथे धियो वस्त्रापसेव।**
**सध्रीचीना यातवे प्रेमजीगः सुदिनेव पृक्ष आ तंसयेथे ॥१ ॥**

हे अश्विनीकुमारो ! आप दोनों निश्चित ही हमारी आहुतियों और स्तोत्रों के आकांक्षी हैं। जिस प्रकार तन्तुकार

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





वस्त्रों को फैलाते हैं, उसी प्रकार आप दोनों हमारी स्तुतियों को विस्तारित करते हैं । यजमान भली प्रकार आपकी स्तुति करते हैं, जिससे कि आप दोनों एक साथ मिलकर आगमन करें । सूर्य-चन्द्र के समान आप दोनों खाद्य पदार्थों को कल्याणकारी बनाते हैं ॥१ ॥

**१००२४. उष्टारेव फर्वरेषु श्रयेथे प्रायोगेव श्वात्र्या शासुरेथः ।**
**दूतेव हि ष्ठो यशसा जनेषु माप स्थातं महिषेवावपानात् ॥२ ॥**

हे अश्विनीकुमारो ! जिस प्रकार दो बैल गोचर भूमि में हल को वहन करते हुए विचरते हैं, उसी प्रकार आप दोनों यज्ञकर्त्ता यजमान के समीप पहुँचते हैं । रथ में जोते गये दो अश्वों (वृषों) के समान धन-दान के निमित्त आप स्तोताओं के समीप जाते हैं । दूतों के समान ही आप लोगों में कीर्तिवान् बनें । जैसे भैंसे जलाशय से दूर नहीं जाते, वैसे ही आप कभी हमसे दूर न हों ॥२ ॥

**१००२५. साकंयुजा शकुनस्येव पक्षा पश्वेव चित्रा यजुरा गमिष्टम् ।**
**अग्निरिव देवयोर्दीदिवांसा परिज्मानेव यजथः पुरुत्रा ॥३ ॥**

जिस प्रकार पक्षी के दोनों पंख आपस में जुड़े रहते हैं, उसी प्रकार से आप दोनों भी परस्पर आबद्ध हैं । दो विलक्षण पशुओं के समान आप दोनों हमारे इस यज्ञ में उपस्थित हुए हैं । देवों के आकांक्षी याजकों की यज्ञाग्नि के समान आप दोनों दीप्तियुक्त हैं । सर्वत्र विचरण करने वाले दो पुरोहितों के समान आप दोनों अनेक स्थानों पर सम्मानित किये जाते हैं ॥३ ॥

**१००२६. आपी वो अस्मे पितरेव पुत्रोग्रेव रुचा नृपतीव तुर्यै ।**
**इर्येव पुष्ट्यै किरणेव भुज्यै श्रुष्टीवानेव हवमा गमिष्टम् ॥४ ॥**

हे अश्विनीकुमारो ! माता-पिता द्वारा पुत्र के प्रति स्नेह के समान ही आप हमारे प्रति प्रीतियुक्त हों । आप दोनों अग्नि और सूर्य के समान दीप्तिमान् हों । राजा के समान शीघ्रतापूर्वक कार्यों को करने वाले हों । साधन सम्पन्न व्यक्ति के समान पालन-पोषण करने वाले हों । अन्नादि उपभोग्य सामग्री के सम्पादन के लिए प्रकाश सदृश हों । आप दोनों शीघ्र गतिशील अश्वों के समान सुखपूर्वक इस यज्ञ में पधारें ॥४ ॥

**१००२७. वंसगेव पूषर्या शिम्बाता मित्रेव ऋता शतरा शातपन्ता ।**
**वाजेवोच्चा वयसा घर्म्येष्ठा मेषेवेषा सपर्या३ पुरीषा ॥५ ॥**

हे अश्विनीकुमारो ! आप दोनों दो वृषभों के समान स्वस्थ, सुन्दर और सुखकारी हों । मित्र और वरुण के समान परस्पर यथार्थदर्शी, सैकड़ों प्रकार के धन से युक्त तथा श्रेष्ठ कार्यों को करने वाले हों । बलशाली दो अश्वों के समान आप दोनों ऊँचे और बल सम्पन्न हों । आप सूर्य-चन्द्र के समान तेजस्वी, भेड़ों के समान अन्नादि का सेवन करके सुगठित अङ्ग - प्रत्यङ्गों से सम्पन्न हों ॥५ ॥

**१००२८. सृण्येव जर्भरी तुर्फरीतू नैतोशेव तुर्फरी पर्फरीका ।**
**उदन्यजेव जेमना मदेरू ता मे जराय्वजरं मरायु ॥६ ॥**

हे अश्विनीकुमारो ! आप मदमत्त हाथी के अवरोधक, अंकुश के समान शत्रुहन्ता, दुष्टों के संहारकर्त्ता, राजपुरुषों के समान हिंसक और विदारक हों । आप प्रजाओं के भरण-पोषण कर्त्ता, जल में उत्पन्न रत्नों के समान स्वच्छ, विजयशील , अतिबलशाली तथा प्रशंसनीय हों । आप दोनों हमारी वृद्ध, जीर्ण और मरणशील देह को अजर और स्वस्थ बनाएँ ॥६ ॥



Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१००२९. **पत्रेव चर्चरं जारं मरायु क्षद्येवार्थेषु तर्तरीथ उग्रा ।**
**ऋभू नापत्खरमज्रा खरज्रुर्वायुर्न पर्फरत्क्षयद्रयीणाम् ॥७ ॥**

हे पराक्रमी अश्विनीकुमारो ! जैसे पैरों वाले व्यक्ति दूसरों को जल से पार उतारने में सहायक होते हैं, वैसे ही आप दोनों हमारी मरणधर्मा देह को संकटों से निवृत्त करके अभीष्ट उद्देश्य की ओर अग्रसर करें । बल सम्पन्न ऋभुओं के समान ही आपने भी वेगवान् सुदृढ़ रथ को प्राप्त किया है । वायु के समान तीव्र गतिशील होकर सर्वत्र संचरित होते हुए आप शत्रुओं की सम्पदा को लेकर हमारे पास आएँ ॥७ ॥

१००३०. **घर्मेव मधु जठरे सनेरू भगेविता तुर्फरी फारिवारम् ।**
**पतरेव चचरा चन्द्रनिर्णिङ्मनऋङ्गा मनन्या३ न जग्मी ॥८ ॥**

हे अश्विनीकुमारो ! महाबलियों के समान आप अपने उदर में मधुर घृत धारण करें । आप धन के संरक्षक, शत्रुओं के वधकर्त्ता और अतिश्रेष्ठ आयुधों के धारणकर्त्ता हैं । आप दोनों पक्षियों के समान सहजता से सर्वत्र संचरण करने वाले तथा चन्द्रमा के समान आहलादकारी हैं । स्तुति प्रिय आप दोनों मन की इच्छाओं से विभूषित होकर यज्ञ में उपस्थित होते हैं ॥८ ॥

१००३१. **बृहन्तेव गम्भरेषु प्रतिष्ठां पादेव गाधं तरते विदाथः ।**
**कर्णेव शासुरनु हि स्मराथोंऽशेव नो भजतं चित्रमप्नः ॥९ ॥**

हे अश्विनीकुमारो ! श्रेष्ठ पुरुषों के समान आप दोनों गम्भीर स्थानों पर भी गौरव प्राप्त करते हैं । तैरने वाले पैरों के समान आप जल की गहनता का अनुभव करने वाले हैं । कानों के सदृश ही स्तोता की प्रार्थनाओं को ध्यानपूर्वक सुनते हैं । यज्ञ के दो अङ्गों के समान आप दोनों हमारे इन विलक्षण कर्मों का सेवन करें ॥९ ॥

१००३२. **आरङ्गरेव मध्वेरयेथे सारघेव गवि नीचीनबारे ।**
**कीनारेव स्वेदमासिष्विदाना क्षामेवोर्जा सूयवसात्सचेथे ॥१० ॥**

जिस प्रकार मधुमक्खियाँ मधु का संचय करती हैं । वैसे ही आप गौ के स्तनों में मधुतुल्य दूध को संचरित करते हैं । जिस प्रकार श्रमिक कृषक श्रम करके पसीना बहाते हैं, वैसे ही आप भी ओस बिन्दुओं के रूप में जल सेचन करें । जैसे कृशकाय गौएँ गोचर भूमि में जाकर अपना आहार उपलब्ध करती हैं, वैसे ही आप दोनों भी यज्ञ में पधारकर हविष्यान्न रूपी आहार ग्रहण करें ॥१० ॥

१००३३. **ऋध्याम स्तोमं सनुयाम वाजमा नो मन्त्रं सरथेहोप यातम् ।**
**यशो न पक्वं मधु गोष्वन्तरा भूतांशो अश्विनोः काममप्राः ॥११ ॥**

हे अश्विनीकुमारो ! आप हमारे प्रार्थनायुक्त स्तोत्रों को बढ़ाएँ और हविष्ययुक्त अन्न हमें प्रदान करें । आप एक ही रथ पर आरूढ़ होकर हमारे स्तवनों को सुनने के लिए आगमन करें । भूतांश ऋषि ने इन स्तोत्रों का पाठ करके अश्विनीकुमारों की अभिलाषा को परिपूर्ण किया ॥११ ॥

## [ सूक्त - १०७ ]

[ **ऋषि** - दिव्य आङ्गिरस अथवा दक्षिणा प्राजापत्या । **देवता** - दक्षिणा अथवा दक्षिणादाता यजमान । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

**इस सूक्त में सृष्टि सृजन यज्ञ के बाद सृष्टि संचालन पोषण यज्ञ के क्रम में दान देने अर्थात् प्राप्त विभूतियों को सद्भावना-**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**पूर्वक लोकमंगल में प्रयुक्त करने का विवरण एवं महत्त्व दिया गया है। प्रथम मंत्र में सृष्टि -रचना के साथ ही दान परम्परा प्रारम्भ होने की बात कही गई हैं -**

१००३४. **आविरभून्महि माघोनमेषां विश्वं जीवं तमसो निरमोचि।**
**महि ज्योतिः पितृभिर्दत्तमागादुरुः पन्था दक्षिणाया अदर्शि ॥१॥**

इन यजमान साधकों की यज्ञ-सिद्धि के लिए इन्द्रदेव के विस्तृत तेज का सूर्यरूप में प्रादुर्भाव हुआ तथा सम्पूर्ण चराचर जगत् अन्धकार से मुक्त हुआ। पितरगणों द्वारा प्रदत्त सूर्यरूपी महान् ज्योति विराजमान हुई। दक्षिणा प्रदान करने अर्थात् यज्ञ के समापन का समय उपस्थित हुआ ॥१॥

१००३५. **उच्चा दिवि दक्षिणावन्तो अस्थुर्ये अश्वदाः सह ते सूर्येण।**
**हिरण्यदा अमृतत्वं भजन्ते वासोदाः सोम प्र तिरन्त आयुः ॥२॥**

दानी मनुष्य स्वर्ग के उच्च पदों पर विराजमान होते हैं। जो अश्व (पराक्रम-शौर्य) का दान करते हैं, वे सूर्य के साथ सुशोभित होते हैं। जो सुवर्ण (धन) दाता हैं, वे अमरपद को प्राप्त करते हैं। हे सोम ! वस्त्रों (काया रक्षक साधनों) के दानकर्त्ता आपको उपलब्ध करते हैं तथा सभी दीर्घायुष्य को प्राप्त करते हैं ॥२॥

१००३६. **दैवी पूर्तिर्दक्षिणा देवयज्या न कवारिभ्यो नहि ते पृणन्ति।**
**अथा नरः प्रयतदक्षिणासोऽवद्यभिया बहवः पृणन्ति ॥३॥**

देवताओं को श्रद्धा भावना के साथ प्रदत्त द्रव्यादि का दान पुण्यकर्मों की वृद्धि करने वाला होता है, यह देवपूजा का एक विशिष्ट अङ्ग है। यज्ञीय भावना से रहित व्यक्तियों के लिए यह पुण्य प्राप्त नहीं होता; क्योंकि दुराचारी लोग प्रार्थनाओं और हविष्यान्नादि से देवों को संतुष्ट नहीं करते। जो यजमान पवित्र भावना से दक्षिणा देते हैं तथा पापकर्मों से भय खाते हैं, वे देवताओं को आनन्दित करते हैं ॥३॥

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org

१००३७. **शतधारं वायुमर्कं स्वर्विदं नृचक्षसस्ते अभि चक्षते हविः।**
**ये पृणन्ति प्र च यच्छन्ति सङ्गमे ते दक्षिणां दुहते सप्तमातरम् ॥४॥**

सैकड़ों मार्गों से प्रवाहित वायु के लिए, स्वर्ग को प्राप्त कराने वाले आदित्यगण के लिए, अन्य सभी मनुष्यों के लिए तथा कल्याणकारी देवों को हविष्यान्न अर्पित करने के लिए वे यजमान तत्पर रहते हैं। जो लोग देवों को संतुष्ट करते तथा यज्ञादि में अन्न, द्रव्यादि का दान देते हैं, वे सात होताओं की दक्षिणा पाने के पात्र होते हैं ॥४॥

१००३८. **दक्षिणावान्प्रथमो हूत एति दक्षिणावान्ग्रामणीरग्रमेति।**
**तमेव मन्ये नृपतिं जनानां यः प्रथमो दक्षिणामाविवाय ॥५॥**

दानदाताओं को सर्वप्रथम आमन्त्रित किया जाता है, वे ही प्रधान माने जाते हैं। दक्षिणादाता, दानी ग्रामाध्यक्ष सबके आगे-आगे गतिमान् होते है। जो सर्वप्रथम मनुष्यों के बीच दक्षिणा प्रदान करते हैं, उन्हें ही हम सबके पालक राजा की संज्ञा देते हैं ॥५॥

**[ उच्च पद दानी प्रकृति के सत्पुरुषों के लिए होते हैं, पद के अधिकार से धन संचय करने वालों के लिए नहीं। ]**

१००३९. **तमेव ऋषिं तमु ब्रह्माणमाहुर्यज्ञन्यं सामगामुक्थशासम्।**
**स शुक्रस्य तन्वो वेद तिस्रो यः प्रथमो दक्षिणया रराध ॥६॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





सर्वप्रथम दक्षिणादाता को तत्त्वज्ञानी और ब्रह्मा की संज्ञा दी जाती है । वही यज्ञाध्यक्ष सामगान कर्त्ता और वेदमंत्रों का स्तोता कहा जाता है । ऐसे दानी ही दीप्तिमान् शुद्ध पावन अग्नि के तीनों स्वरूपों के ज्ञाता होते हैं, जो सर्वप्रथम अन्नादि की दक्षिणा देकर सबको संतुष्टि प्रदान करते हैं ॥६ ॥

**[ सद्विचारों का दान सर्वश्रेष्ठ है, उसे ब्रह्मदान कहा जाता है । सद्विचार सम्पन्न ही सत्कर्मों का मर्म समझकर उनका विस्तार करने में समर्थ होते हैं । ]**

**१००४०. दक्षिणाश्वं दक्षिणा गां ददाति दक्षिणा चन्द्रमुत यद्धिरण्यम् ।**
**दक्षिणान्नं वनुते यो न आत्मा दक्षिणां वर्म कृणुते विजानन् ॥७ ॥**

जो दक्षिणा के रूप में अश्व, गौ, स्वर्ण, रजत आदि मन को प्रसन्न करने वाला धन दान करते हैं , जो दक्षिणा के रूप में ही जीवन के लिए उपयोगी अन्न आदि का दान करते हैं, उनके लिए यह पुण्य फल सुरक्षा कवच के रूप में कष्ट कठिनाइयों से रक्षा करने वाला होता है ॥७ ॥

**[ अपने श्रेष्ठ कार्यों के आधार पर सदैव स्मरण किए जाते हैं । ]**

**१००४१. न भोजा मम्रुर्न न्यर्थमीयुर्न रिष्यन्ति न व्यथन्ते ह भोजाः ।**
**इदं यद्विश्वं भुवनं स्वश्चैतत्सर्वं दक्षिणैभ्यो ददाति ॥८ ॥**

उदारता पूर्वक दान देने वाले व्यक्ति कभी मृत्यु को प्राप्त नहीं होते और न ही वे दुर्गति को प्राप्त करते हैं । वे दुःख-क्लेशों तथा पीड़ाओं से मुक्त रहते हैं । इस वसुन्धरा पर जो भी स्वर्गीय सुख है , वह सभी उनको दक्षिणा (दान-भावना) से ही प्राप्त होता है ॥८ ॥

**[ प्राप्त बुद्धि बल या साधनों के सदुपयोग से सद्गति एवं दुरुपयोग से दुर्गति होती है । दाननिष्ठ व्यक्ति की विभूतियाँ व्यसनों में नहीं लगतीं, जिससे वह क्लेशों से बच जाता है । ]**

**१००४२. भोजा जिग्युः सुरभिं योनिमग्रे भोजा जिग्युर्वध्वं१ या सुवासाः ।**
**भोजा जिग्युरन्तः पेयं सुराया भोजा जिग्युर्ये अहूताः प्रयन्ति ॥९ ॥**

उदारदानी सर्वप्रथम दूध, घी प्रदान करने वाली श्रेष्ठ गौएँ प्राप्त करते हैं । वे सुन्दर वस्त्रों को धारण करने वाली नववधू को प्राप्त करते हैं । ओषधिरस प्राप्त करते हैं । धोखे से हमला करने वाले शत्रुओं पर भी दानदाता विजय प्राप्त करते हैं ॥९ ॥

**१००४३. भोजायाश्वं सं मृजन्त्याशुं भोजायास्ते कन्या३ शुम्भमाना ।**
**भोजस्येदं पुष्करिणीव वेश्म परिष्कृतं देवमानेव चित्रम् ॥१० ॥**

दक्षिणादाता को शीघ्र गतिवान् अश्व अलंकृत करके भेंट किये जाते हैं । वस्त्राभूषण से सुशोभित सेवक-सेविकाएँ उनको प्राप्त होते हैं । उनके आवास-गृह पुष्करिणी के समान निर्मल, फूलों से सुसज्जित और देवालयों के समान पवित्र होते हैं ॥१० ॥

**१००४४. भोजमश्वाः सुष्ठुवाहो वहन्ति सुवृद्रथो वर्तते दक्षिणायाः ।**
**भोजं देवासोऽवता भरेषु भोजः शत्रून्त्समनीकेषु जेता ॥११ ॥**

उत्तम रीति से वहन करने वाले अश्व दाताओं को लेकर जाते हैं । दानियों के रथ भी श्रेष्ठ चक्रादि से विनिर्मित होते हैं । युद्धकाल में देवगण दाताओं का संरक्षण करते हैं । युद्धभूमि में दानदाता ही रिपुओं पर विजय प्राप्त करते हैं ॥११ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





# [ सूक्त - १०८ ]

[ ऋषि - पणि-असुर समूह; २, ४, ६, ८, १०-११ सरमा देवशुनी (ऋषिका) । देवता - १, ३, ५, ७, ९ सरमा; २, ४, ६, ८, १०-११ पणिसमूह । छन्द - त्रिष्टुप् । ]

**इस सूक्त में पणियों और सरमा का संवाद है। पौराणिक सन्दर्भ में पणियों ने इन्द्रदेव की गौएँ चुरायी थीं, बृहस्पतिदेव ने यह देख लिया। उनकी सूचना पर इन्द्रदेव ने सरमा को दूती बनाकर भेजा। आध्यात्मिक सन्दर्भ में पण् व्यवहारे-धातु के अनुसार पणि केवल सांसारिक व्यवहार में लिप्त पुरुष हैं। उन्हें असुराः भी कहा है। असु-प्राणेषु रमते के अनुसार वे केवल प्राण रक्षा में ही रमे हुए स्वार्थी हैं। शरीरस्थ इन्द्रियाँ जीवात्मा से विमुख स्वार्थ में लिप्त हो जाती हैं, यही गौओं की चोरी है। बृहस्पति ( ज्ञान के अधिष्ठाता ) यह तथ्य समझ लेते हैं, तब 'सरमा' 'सरान् विद्यार्थम बोधान् मिमीते इति सरमा' ज्ञान बोध कराने वाली अन्तः वृत्ति-बुद्धि सरमा है। इसे देवशुनि भी कहा गया है। 'शुन-गतौ' के अनुसार देवताओं की ओर ले जाने वाली बुद्धि संकीर्ण स्वार्थों द्वारा अपहृत कायशक्तियों को देवोन्मुख बनाने में सहायक है -**

१००४५. **किमिच्छन्ती सरमा प्रेदमानड् दूरे ह्यध्वा जगुरिः पराचैः ।**
**कास्मेहितिः का परितक्म्यासीत्कथं रसाया अतरः पयांसि ॥१ ॥**

(पणियों का कथन) हे सरमा ! किस इच्छा से प्रेरित होकर तुम यहाँ उपस्थित हुई हो ? यह मार्ग तो अति दुर्गम है। इस मार्ग से आते समय पीछे की ओर दृष्टि घुमाने पर आना सम्भव नहीं। हमारे पास ऐसी कौन सी वस्तु या शक्ति है, जिसके निमित्त तुम्हारा आना हुआ है ? ऐसी घनघोर रात्रि में किस प्रकार तुम्हारा आना हुआ ? रस प्रवाहों (जल) को किस प्रकार पार किया ? ॥१ ॥

**[ यहाँ रात्रि मोहरात्रि की प्रतीक है तथा रसाया-स्वार्थपरक रस प्रवाहों को कहा गया है। ]**

१००४६. **इन्द्रस्य दूतीरिषिता चरामि मह इच्छन्ती पणयो निधीन्वः ।**
**अतिष्कदो भियसा तन्न आवत्तथा रसाया अतरं पयांसि ॥२ ॥**

(सरमा कहती है) हे पणियो ! मैं इन्द्रदेव की दूती बनकर यहाँ आई हूँ। आप लोगों ने जिस महिमामय गोधन को एकत्रित किया है, उसे प्राप्त करने की मेरी अभिलाषा है। उन इन्द्रदेव के भय से जल ने मुझे आने दिया (उसे मैंने पार किया) इस प्रकार से रस प्रवाहों को पार करके मेरा आना हुआ है ॥२ ॥

www.vicharkrantibooks.org

१००४७. **कीदृङ्ङिन्द्रः सरमे का दृशीका यस्येदं दूतीरसरः पराकात् ।**
**आ च गच्छान्मित्रमेना दधामाथा गवां गोपतिर्नो भवाति ॥३ ॥**

(पणियों का कथन है) हे सरमा ! तुम्हारे स्वामी इन्द्रदेव कैसे हैं ? उनके पराक्रम किस प्रकार के हैं ? उनकी दृष्टि कैसी है ? जिनकी दूती (संदेश वाहिका) बनकर तुम यहाँ पर इतनी दूर से चली आई हो ? उन्हें हम मित्ररूप में स्वीकार करने को तैयार हैं। वही हमारी गौओं को लेकर उनके संरक्षक बनें ॥३ ॥

१००४८. **नाहं तं वेद दभ्यं दभत्स यस्येदं दूतीरसरं पराकात् ।**
**न तं गूहन्ति स्रवतो गभीरा हता इन्द्रेण पणयः शयध्वे ॥४ ॥**

(सरमा कहती है) जिन इन्द्रदेव की संदेश वाहिका के रूप में मेरा अतिदूर से आगमन हुआ है, वे अपराजेय हैं। वे ही सबको पराभूत करने में सक्षम हैं। तीव्र प्रवाह वाली गहरी नदियाँ भी उनके वेग को रोकने में सक्षम नहीं। हे पणियो ! मेरे स्वामी इन्द्रदेव निश्चित ही आप को मारकर सुला देंगे ॥४ ॥

१००४९. **इमा गावः सरमे या ऐच्छः परि दिवो अन्तान्त्सुभगे पतन्ती ।**
**कस्त एना अव सृजादयुध्व्युतास्माकमायुधा सन्ति तिग्मा ॥५ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





( पणि कहते हैं ) हे सौभाग्यवती सरमा ! तुम द्युलोक की अन्तिम सीमा से यहाँ तक पहुँच कर इन गौओं की अभिलाषा करती हो । इन गौओं को कौन पराक्रमी युद्ध किए बिना छुड़ाकर ले जाने में समर्थ है ? हमारे पास भी अनेक तीक्ष्ण आयुध हैं ॥५ ॥

**१००५०. असेन्या वः पणयो वचांस्यनिषव्यास्तन्वः सन्तु पापीः ।**
**अधृष्टो व एतवा अस्तु पन्था बृहस्पतिर्व उभया न मृळात् ॥६ ॥**

(सरमा कहती है) हे पणिओ ! आपकी बातें सैनिक गरिमा के अनुरूप नहीं हैं । आपके शरीर पापयुक्त होने से बाण चलाने में असक्षम , पराक्रमरहित हैं (पापवृत्ति देववृत्तियों के सामने निस्तेज हो जाती है), आप लोगों के गमन मार्ग देवताओं द्वारा अनुल्लंघनीय हों । हमें संदेह है कि बृहस्पतिदेव कहीं आपको पीड़ित न करें, यदि आप गौओं को देने के लिए तैयार नहीं हैं, तो संकट सामने है ॥६ ॥

**१००५१. अयं निधिः सरमे अद्रिबुध्नो गोभिरश्वेभिर्वसुभिर्न्यृष्टः ।**
**रक्षन्ति तं पणयो ये सुगोपा रेकु पदमलकमा जगन्थ ॥७ ॥**

( पणियों का कथन ) हे सरमा ! हमारी सम्पत्ति का यह कोष अद्रिबुध्न (पर्वतों या जड़ बुद्धि) द्वारा संरक्षित है, जो गौओं और अन्य धन-सम्पदा से परिपूर्ण है । संरक्षण में समर्थ जो ये पणिगण हैं, वे इस निधि की सुरक्षा करते हैं । गौओं की ध्वनि को सुनकर तुम्हारा यहाँ पर आना निरर्थक ही हुआ है ॥७ ॥

**१००५२. एह गमन्नृषयः सोमशिता अयास्यो अङ्गिरसो नवग्वाः ।**
**त एतमूर्वं वि भजन्त गोनामथैतद्वचः पणयो वमन्नित् ॥८ ॥**

(सरमा कहती है) सोमपान से प्रोत्साहित होकर नवीन मार्गों से चलकर अङ्गिरस् और अयास्य ऋषि आपके यहाँ पहुँचेंगे और इन सभी गौओं के हिस्से करके ले जायेंगे । हे पणियो ! उस समय आपका अहंकार चूर-चूर हो जायेगा ॥८ ॥

**१००५३. एवा च त्वं सरम आजगन्थ प्रबाधिता सहसा दैव्येन ।**
**स्वसारं त्वा कृणवै मा पुनर्गा अप ते गवां सुभगे भजाम ॥९ ॥**

(पणियों का कथन) हे सरमा ! इस प्रकार देवों के बल से भयभीत होकर तुम्हारा यहाँ आगमन हुआ है, इसलिए हम भगिनी सदृश अपना परिजन ही मानते हैं । तुम यहाँ से सीधे इन्द्रदेव के पास नहीं लौटो । हे सौभाग्यवते ! हम तुमको ही गोधन का हिस्सा देने को तैयार हैं ॥९ ॥

**१००५४. नाहं वेद भ्रातृत्वं नो स्वसृत्वमिन्द्रो विदुरङ्गिरसश्च घोराः ।**
**गोकामा मे अच्छदयन्यदायमपात इत पणयो वरीयः ॥१० ॥**

( सरमा कहती हैं ) हे पणिओ ! मैं भ्रातृत्व भावना का सम्बन्ध नहीं मानती और न ही किसी की भगिनी बनना स्वीकार करती हूँ । इन्द्रदेव और अति भयंकर अंगिरस् ही इस सम्बन्ध को जानते हैं । इस स्थान से जब मेरा पुनः इन्द्रादि के समीप जाना होगा, तब वे मेरी अभिलाषा के अनुरूप आपके ऊपर आक्रमण करेंगे । इसलिये हे पणिओ ! आप यहाँ से अतिदूर चले जाओ ॥१० ॥

**१००५५. दूरमित पणयो वरीय उद्गावो यन्तु मिनतीर्ऋतेन ।**
**बृहस्पतिर्या अविन्दन्निगूळ्हाः सोमो ग्रावाण ऋषयश्च विप्राः ॥११ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





हे पणिओ ! आप यहाँ से अतिदूर चले जाओ । गौएँ पीड़ित हैं । वे अपने तेज से अन्धकार का नाश करती हुई इस पर्वत से ऊपर चली जाएँ । बृहस्पति, सोम, सोम अभिषवकर्त्ता, पाषाण, ऋषिगण और मेधावीजन गुप्तरीति से छुपायी गई इन गौओं के सम्बन्ध में जानकारी प्राप्त कर चुके हैं ॥११ ॥

# [ सूक्त - १०९ ]

[ **ऋषि** - जुहू ब्रह्मजाया अथवा ऊर्ध्वनाभा ब्राह्म । **देवता** - विश्वेदेवा । **छन्द** - त्रिष्टुप्, ६-७ अनुष्टुप् । ]

**इस सूक्त में बृहस्पतिदेव तथा जुहू का वर्णन है । पौराणिक संदर्भ से जुहू बृहस्पति की धर्मपत्नी हैं । उन्होंने सदाचारिणी धर्म- पत्नी का त्याग कर दिया, देवों ने उन्हें पुनः मिला दिया । गूढ़ विवेचन से यह प्रसंग अनेकार्थी है । बृहस्पति ज्ञान के अधिष्ठाता हैं । 'जुहू' जुहयति से यज्ञीय परिपाटी है तथा 'उपदिशन्ति परस्परं' के अनुसार दिव्यवाणी है । प्रलयकाल में अथवा समाधि अवस्था में बृहस्पति उसका त्याग कर देते हैं; किन्तु सृजन एवं यज्ञ चक्र को गतिशील रखने के लिए देवगण उन्हें पुनः संयुक्त करते हैं -**

१००५६. **तेऽवदन्प्रथमा ब्रह्मकिल्बिषेऽकूपारः सलिलो मातरिश्वा ।**
**वीळुहरास्तप उग्रो मयोभूरापो देवीः प्रथमजा ऋतेन ॥१ ॥**

उन्होंने पहले ब्रह्म किल्बिष ( ब्रह्म विकार-प्रकृति अथवा रचना) को कहा व्यक्त किया । उग्र तप से पहले दिव्य आपः (मूल सक्रिय तत्त्व) तथा सोम प्रकट हुए । दूर स्थित (सूर्य) जल तथा वायु तेज से युक्त हुए ॥१ ॥

१००५७. **सोमो राजा प्रथमो ब्रह्मजायां पुनः प्रायच्छदहृणीयमानः ।**
**अन्वर्तिता वरुणो मित्र आसीदग्निर्होता हस्तगृह्या निनाय ॥२ ॥**

संकोच का परित्याग करके राजा सोम ने पावन चरित्रवती वह ब्रह्मजाया, बृहस्पति को प्रदान की । मित्रावरुण देवों ने इस कार्य का अनुमोदन किया । तत्पश्चात् यज्ञ सम्पादक अग्निदेव हाथ से पकड़कर उसे आगे लेकर आएँ ॥

१००५८. **हस्तेनैव ग्राह्य आधिरस्या ब्रह्मजायेयमिति चेदवोचन् ।**
**न दूताय प्रह्ये तस्थ एषा तथा राष्ट्रं गुपितं क्षत्रियस्य ॥३ ॥**

हे बृहस्पतिदेव ! इसे हाथ से स्पर्श करना उचित ही है; क्योंकि यह ब्रह्मजाया है , ऐसा सभी देवों ने कहा । इन्हें तलाशने के लिए जो दूत भेजे गए थे, उनके प्रति इसका अनासक्ति भाव रहा (जुहू ब्रह्मनिष्ठों के अलावा अन्यों का साथ नहीं देती) । जैसे शक्तिशाली नरेश का राज्य सुरक्षित रहता है, वैसे ही इनकी चरित्रनिष्ठा अडिग रही ॥३ ॥

१००५९. **देवा एतस्यामवदन्त पूर्वे सप्तऋषयस्तपसे ये निषेदुः ।**
**भीमा जाया ब्राह्मणस्योपनीता दुर्धां दधाति परमे व्योमन् ॥४ ॥**

जो सप्तर्षिगण तपश्चर्या में संलग्न थे, उनके द्वारा तथा चिरप्राचीन देवताओं ने इसके विषय में घोषणा की है कि यह ब्राह्मण द्वारा ग्रहण की गई कन्या अति सामर्थ्यवान् है । परम व्योम में यह दुर्लभ शक्ति धारण करती है ॥४

१००६०. **ब्रह्मचारी चरति वेविषद्विषः स देवानां भवत्येकमङ्गम् ।**
**तेन जायामन्वविन्दद् बृहस्पतिः सोमेन नीतां जुह्वं१ न देवाः ॥५ ॥**

हे देवगण ! सर्वव्यापी बृहस्पतिदेव विरक्त होकर ब्रह्मचर्य नियम का निर्वाह करते हुए सर्वत्र विचरण करते हैं । वे देवताओं के साथ एकात्म होकर उनके अंग-अवयव रूप हैं । जिस प्रकार उन्होंने सर्वप्रथम सोम के हाथों जुहू को प्राप्त किया, वैसे ही इस समय भी बृहस्पतिदेव ने इसे प्राप्त किया ॥५ ॥

**[ ब्रह्मलीन स्थिति में बृहस्पति देव दिव्यवाणी या यज्ञीय प्रक्रिया छोड़कर देवों के साथ एक रूप हो जाते हैं । देवता उन्हें पुनः ज्ञान-विस्तार एवं यज्ञ प्रक्रिया संचालन के लिए जुहू से युक्त करते हैं । ]**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१००६१. पुनर्वै देवा अददुः पुनर्मनुष्या उत । राजानः सत्यं कृण्वाना ब्रह्मजायां पुनर्ददुः ॥६**

देवताओं और मनुष्यों ने बार-बार बृहस्पतिदेव को उनकी पत्नी समर्पित की । सत्य स्वरूप राजाओं ने भी दुबारा शपथ पूर्वक (संकल्पपूर्वक) चरित्रनिष्ठ पत्नी को उन्हें प्रदान किया ॥६ ॥

**१००६२. पुनर्दाय ब्रह्मजायां कृत्वी देवैर्निकिल्बिषम् ।**
**ऊर्जं पृथिव्या भक्त्वायोरुगायमुपासते ॥७ ॥**

चरित्रनिष्ठ पत्नी को पुनः लाकर देवों ने बृहस्पतिदेव को दोष मुक्त किया । तत्पश्चात् पृथ्वी के सर्वोत्तम अन्न का विभाजन करके सभी सुखपूर्वक यज्ञीय उपासना करने लगे ॥७ ॥

**[ दिव्य वाणी एवं यज्ञीय प्रक्रिया से भूमि पर पदार्थों के वर्गीकरण सदुपयोग का क्रम चल पड़ा । यह प्रक्रिया बार-बार दुहराई जाती है । ]**

## [ सूक्त - ११० ]

[ **ऋषि** - जमदग्नि भार्गव अथवा राम जामदग्न्य । **देवता** - आप्रीसूक्त (१ इध्म अथवा समिद्ध अग्नि, २ तनूनपात्, ३ इळ, ४ बर्हि, ५ देवीद्वार, ६ उषा सानक्ता, ७ दिव्य होतागण प्रचेतस्, ८ सरस्वती, इळा, भारती- तीन देवियाँ, ९- त्वष्टा, १० वनस्पति, ११ स्वाहाकृति) । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

**१००६३. समिद्धो अद्य मनुषो दुरोणे देवो देवान्यजसि जातवेदः ।**
**आ च वह मित्रमहश्चिकित्वान्त्वं दूतः कविरसि प्रचेताः ॥१ ॥**

प्राणिमात्र के हितैषी हे मित्र अग्ने ! आप महान् गुण सम्पन्न होकर प्रज्वलित हों, कुशल याजकों द्वारा निर्धारित यज्ञ मंडप में देवगणों को आहूत करें तथा यजन करें । आप श्रेष्ठ चेतनायुक्त, विद्वान् तथा देवगणों के दूत हैं ॥१ ॥

www.vicharkrantibooks.org

**१००६४. तनूनपात्पथ ऋतस्य यानान्मध्वा समञ्जन्त्स्वदया सुजिह्व ।**
**मन्मानि धीभिरुत यज्ञमृन्धन्देवत्रा च कृणुह्यध्वरं नः ॥२ ॥**

शरीर के रक्षक और श्रेष्ठ वाणी वाले हे अग्निदेव ! आप सत्यरूप यज्ञ के मार्गों को वाक्माधुर्य से सुसंगत करते हुए हवियों को ग्रहण करें । विचारपूर्वक ज्ञान और यज्ञ देवगणों के लिए ग्रहण कर उन तक पहुँचाएँ ॥२ ॥

**१००६५. आजुह्वान ईड्यो वन्द्यश्चा याह्यग्ने वसुभिः सजोषाः ।**
**त्वं देवानामसि यह्व होता स एनान्यक्षीषितो यजीयान् ॥३ ॥**

देवताओं को आहूत करने वाले हे अग्निदेव ! आप प्रार्थना करने योग्य वन्दनीय तथा वसुओं के समान प्रेम करने वाले हैं । आप देवताओं के होता के रूप में यहाँ पधार कर उनके लिए यज्ञ करें ॥३ ॥

**१००६६. प्राचीनं बर्हिः प्रदिशा पृथिव्या वस्तोरस्या वृज्यते अग्रे अह्नाम् ।**
**व्यु प्रथते वितरं वरीयो देवेभ्यो अदितये स्योनम् ॥४ ॥**

दिन के प्रारंभकाल में भूमि (या यज्ञभूमि) को ढकने वाली ये कुशाएँ बहुत ही उत्तम हैं । ये देवताओं तथा अदिति के निमित्त सुखपूर्वक आसीन होने के योग्य हैं । ये यज्ञवेदी को ढकने के लिए फैलायी जाती हैं ॥४ ॥

**१००६७. व्यचस्वतीरुर्विया वि श्रयन्तां पतिभ्यो न जनयः शुम्भमानाः ।**
**देवीर्द्वारो बृहतीर्विश्वमिन्वा देवेभ्यो भवत सुप्रायणाः ॥५ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





जैसे पतिव्रता स्त्रियाँ अपने पति का विकास करने वाली होती हैं, वैसे ही देवत्व सम्पन्न महान् द्वार देवियाँ ( दिव्य द्वार ) रिक्त स्थान वाली, सबको आने-जाने के लिए मार्ग देने वाली तथा देवगणों को सुगमता से प्राप्त होने वाली हों ॥५ ॥

**१००६८. आ सुष्वयन्ती यजते उपाके उषासानक्ता सदतां नि योनौ ।**
**दिव्ये योषणे बृहती सुरुक्मे अधि श्रियं शुक्रपिशं दधाने ॥६ ॥**

उषा और रात्रि देवियाँ मनुष्यों के लिए विभिन्न प्रकार के सुख प्रकट करें । वे यज्ञस्थल पर आकर प्रतिष्ठित हों; क्योंकि वे यज्ञभाग की अधिकारिणी ( स्वामिनी ) हैं । वे दोनों दिव्यलोक वासिनी अति गुणवती , श्रेष्ठ आभूषणादि से शोभायुक्त , उज्ज्वल, तेजस्वी स्वरूप वाली तथा सौन्दर्य को धारण करने वाली हैं ॥६ ॥

**१००६९. दैव्या होतारा प्रथमा सुवाचा मिमाना यज्ञं मनुषो यजध्यै ।**
**प्रचोदयन्ता विदथेषु कारू प्राचीनं ज्योतिः प्रदिशा दिशन्ता ॥७ ॥**

दिव्य गुणों से युक्त होता , अग्निदेव और आदित्यगण सर्वश्रेष्ठ वेदमन्त्रों के ज्ञाता तथा मनुष्यों के लिए यज्ञ की रचना करने वाले हैं । वे देवपूजन के निमित्त यज्ञीय अनुष्ठानों के प्रेरक , कर्मकुशल, स्तुतिकर्ता तथा पूर्व दिशा के प्रकाश को भली प्रकार प्रकट करने वाले हैं ॥७ ॥

**१००७०. आ नो यज्ञं भारती तूयमेत्विळा मनुष्वदिह चेतयन्ती ।**
**तिस्रो देवीर्बर्हिरेदं स्योनं सरस्वती स्वपसः सदन्तु ॥८ ॥**

देवी भारती का हमारे यज्ञ में शीघता से आगमन हो । इस यज्ञ की वार्ता को स्मरण करके देवी इला मनुष्यों के समान यहाँ पदार्पण करें तथा देवी सरस्वती भी शीघ्र ही यहाँ पधारें । सत्कर्मशील ये तीनों देवियाँ इस यज्ञ में आकर सुखकारी आसन पर प्रतिष्ठित हों ॥८ ॥

www.awgp.org
www.vicharkrantibooks.org

**१००७१. य इमे द्यावापृथिवी जनित्री रूपैरपिंशद्भुवनानि विश्वा ।**
**तमद्य होतरिषितो यजीयान्देवं त्वष्टारमिह यक्षि विद्वान् ॥९ ॥**

हे होताओ ! द्यावा-पृथिवी ( प्राणियों को ) जन्म देने वाली हैं । उन्हें त्वष्टादेव ने सुशोभित किया है । आप ज्ञानवान्, श्रेष्ठ कामनायुक्त तथा यज्ञशील हैं, अतएव आज इस यज्ञ में उन त्वष्टादेव की यथोचित अर्चना करें ॥९ ॥

**१००७२. उपावसृज त्मन्या समञ्जन्देवानां पाथ ऋतुथा हवींषि ।**
**वनस्पतिः शमिता देवो अग्निः स्वदन्तु हव्यं मधुना घृतेन ॥१० ॥**

हे यूप ( यज्ञ के स्तम्भ) ! आप स्वयं ही अपनी सामर्थ्य से देवों के निमित्त अन्नादि और अन्य यजनीय सामग्री श्रेष्ठ रीति से लाकर यथा समय प्रस्तुत करें । वनस्पतिदेव, शमितादेव और अग्निदेव मधुर घृतादि के साथ यजनीय हविष्यान्न का सेवन करें ॥१० ॥

**१००७३. सद्यो जातो व्यमिमीत यज्ञमग्निर्देवानामभवत्पुरोगाः ।**
**अस्य होतुः प्रदिश्यृतस्य वाचि स्वाहाकृतं हविरदन्तु देवाः ॥११ ॥**

प्रदीप्त होते ही अग्निदेव ने यज्ञीय भावना को प्रकट किया और देवताओं के अग्रणी दूत बने । इस यज्ञ के प्रमुख स्थानों में होता की भावना के अनुरूप वेदमन्त्रों का उच्चारण हो । स्वाहा के साथ यज्ञाग्नि में समर्पित किये गये हविष्यान्न को देवगण ग्रहण करें ॥११ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org　　http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





## [ सूक्त - १११ ]

[ **ऋषि** - अष्ट्रादंष्ट्र वैरूप । **देवता** - इन्द्र । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

१००७४. **मनीषिणः प्र भरध्वं मनीषां यथायथा मतयः सन्ति नृणाम् ।**
**इन्द्रं सत्यैरेरयामा कृतेभिः स हि वीरो गिर्वणस्युर्विदानः ॥१ ॥**

हे स्तोताओ ! जैसे-जैसे मनुष्यों की बुद्धियों का स्तर बढ़ता है , वैसे-वैसे आप लोग स्तुति पाठ करें । हम श्रेष्ठ स्तुतियों से इन्द्रदेव को अपनी ओर आकृष्ट करते हैं । वे शूरवीर और ज्ञानवान् इन्द्रदेव स्तोत्रों के अभिप्राय को जानकर स्तोता साधकों से प्रीति करते हैं ॥१ ॥

१००७५. **ऋतस्य हि सदसो धीतिरद्यौत्सं गार्ष्टेयो वृषभो गोभिरानट् ।**
**उदतिष्ठत्तविषेणा रवेण महान्ति चित्सं विव्याचा रजांसि ॥२ ॥**

अन्तरिक्ष के धारणकर्त्ता इन्द्रदेव प्रकाशित होते हैं । तरुण गौ के गर्भ से उत्पन्न वृषभ जिस प्रकार गौओं के साथ संयुक्त होते हैं वैसे ही इन्द्रदेव सर्वत्र व्याप्त होते हैं । गर्जना के साथ वे सबसे ऊपर विराजमान होते हैं और विस्तृत लोकों में भी संव्याप्त होते हैं ॥२ ॥

१००७६. **इन्द्रः किल श्रुत्या अस्य वेद स हि जिष्णुः पथिकृत्सूर्याय ।**
**आन्मेनां कृण्वन्नच्युतो भुवद्गोः पतिर्दिवः सनजा अप्रतीतः ॥३ ॥**

इस स्तोत्र के लक्ष्य इन्द्रदेव ही हैं । वे ही विजयशील हैं और उन्होंने ही सूर्यदेव के मार्ग को प्रशस्त किया है । अविनाशी और विजयी इन्द्रदेव ने सेना को उत्पन्न किया तत्पश्चात् यज्ञ में प्रवेश किया । वे ही स्वर्ग के अधिपति और गौओं के संरक्षक हैं । वे शाश्वत और सर्वाधिक सामर्थ्यशाली हैं ॥३ ॥

१००७७. **इन्द्रो मह्ना महतो अर्णवस्य व्रतामिनादङ्गिरोभिर्गृणानः ।**
**पुरूणि चिन्नि तताना रजांसि दाधार यो धरुणं सत्यताता ॥४ ॥**

अंगिराओं के द्वारा स्तुति किए जाने पर प्रसन्न होकर इन्द्र ने जल से पूर्ण मेघों को अपनी विस्तृत सामर्थ्य से विदीर्ण किया । उन्होंने जल राशि का निर्माण किया । द्युलोक में सबको धारण करने की शक्ति प्रदान की ॥४ ॥

१००७८. **इन्द्रो दिवः प्रतिमानं पृथिव्या विश्वा वेद सवना हन्ति शुष्णम् ।**
**महीं चिद्द्यामातनोत्सूर्येण चास्कम्भ चित्कम्भनेन स्कभीयान् ॥५ ॥**

इन्द्रदेव द्युलोक और भूलोक दोनों के अधिपति हैं । वे समस्त यज्ञों के ज्ञाता हैं । वे जल प्रवाह में बाधक शुष्ण को विनष्ट करते हैं । वे सूर्यदेव के द्वारा व्यापक आकाश और धरती को आलोकित करते हैं । सर्वश्रेष्ठ धारक के रूप में मानों उन्होंने स्तम्भ द्वारा अन्तरिक्ष को ऊपर धारण किया हुआ है ॥५ ॥

१००७९. **वज्रेण हि वृत्रहा वृत्रमस्तरदेवस्य शूशुवानस्य मायाः ।**
**वि धृष्णो अत्र धृषता जघन्थाथाभवो मघवन्बाह्वोजाः ॥६ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आप वृत्रहन्ता हैं , आपने ही वज्र के प्रहार से वृत्रासुर का संहार किया था । हे इन्द्रदेव ! जिस समय यज्ञ विरोधी वृत्रासुर आगे बढ़ रहा था, उस समय उसकी कुटिल माया को समर्थ वज्र द्वारा आपने ही विनष्ट किया । हे ऐश्वर्यशाली इन्द्रदेव ! इसके पश्चात् आप अतिपराक्रम से सम्पन्न हुए ॥६

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१००८०. **सचन्त यदुषसः सूर्येण चित्रामस्य केतवो रामविन्दन्।
आ यन्नक्षत्रं ददृशे दिवो न पुनर्यतो नकिरद्धा नु वेद ॥७ ॥**

जिस समय उषाएँ सूर्यदेव के साथ संयुक्त होती हैं , उस समय सूर्य किरणें विलक्षण वर्णों की शोभा प्राप्त करती हैं । पुन: जब आकाश में नक्षत्र दिखाई नहीं देते, तब सर्वत्रगामी सूर्यदेव की किरणों का मर्म कोई समझ नहीं पाते, यही सत्य है ॥७ ॥

१००८१. **दूरं किल प्रथमा जग्मुरासामिन्द्रस्य याः प्रसवे सस्रुरापः ।
क्व स्विदग्रं क्व बुध्न आसामापो मध्यं क्व वो नूनमन्तः ॥८ ॥**

इन्द्रदेव के निर्देश से जो आप: तत्त्व या जल प्रवाहित हुआ था, वह प्रारम्भिक स्थिति में ही अतिदूर पहुँच गया था । हे आप: ! आपका प्रारम्भिक अगला भाग कहाँ है ? मूलभाग कहाँ पर है ? मध्यभाग कहाँ है ? तथा आपकी अन्तिम सीमा कहाँ पर है ? ॥८ ॥

१००८२. **सृजः सिन्धूँरहिना जग्रसानाँ आदिदेताः प्र विविज्रे जवेन ।
मुमुक्षमाणा उत या मुमुच्रेऽधेदेता न रमन्ते नितिक्ताः ॥९ ॥**

हे इन्द्रदेव ! जिस समय वृत्रासुर द्वारा अवरुद्ध जल धाराओं को आपने विमुक्त किया । उस समय वे अति वेगपूर्वक सर्वत्र प्रवाहित हुईं । जिस समय आपने अपनी अभिलाषा से जल को खोल दिया, उस समय वह स्वच्छ जल तीव्र वेग से प्रवाहित हुआ । एक स्थान पर स्थिर नहीं रह सका ॥९ ॥

१००८३. **सध्रीचीः सिन्धुमुशतीरिवायन्त्सनाज्जार आरितः पूर्भिदासाम् ।
अस्तमा ते पार्थिवा वसून्यस्मे जग्मुः सूनृता इन्द्र पूर्वीः ॥१० ॥**

परस्पर साथ-साथ प्रवाहित होने वाली नदियाँ प्रेमासक्त स्त्रियों के समान समुद्र की ओर जाती हैं । शत्रुओं को परास्त करके उनकी नगरियों के विध्वंसक इन्द्रदेव ही इस सम्पूर्ण जलराशि के अधिपति हैं । हे इन्द्रदेव ! हमें पृथ्वी की नानाविध ऐश्वर्य-सम्पदा , मधुर स्तोत्र तथा उत्तम आवास उपलब्ध हों ॥१० ॥

## [ सूक्त - ११२ ]

[ **ऋषि** - नभ प्रभेदन वैरूप । **देवता** - इन्द्र । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

१००८४. **इन्द्र पिब प्रतिकामं सुतस्य प्रातः सावस्तव हि पूर्वपीतिः ।
हर्षस्व हन्तवे शूर शत्रूनुक्थेभिष्टे वीर्या ३ प्र ब्रवाम ॥१ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आप अभिषवित सोमरस का सेवन अपनी इच्छानुसार करें । जो सोम प्रभात वेला में प्रस्तुत होता है , वह सर्वप्रथम आपके द्वारा ही ग्रहण करने योग्य है । हे शूरवीर इन्द्रदेव ! आप रिपुओं के संहार के लिए प्रोत्साहित हों । आपके पराक्रमी कर्मों का वर्णन हम वेद मन्त्रों से करते हैं ॥१ ॥

१००८५. **यस्ते रथो मनसो जवीयानेन्द्र तेन सोमपेयाय याहि ।
तूयमा ते हरयः प्र द्रवन्तु येभिर्यासि वृषभिर्मन्दमानः ॥२ ॥**

हे इन्द्र ! आपका जो रथ मन की गति से भी अधिक तेज चलता है , उससे आप यहाँ सोमपान के लिए पधारें । जिन अश्वों के सहयोग से आप आनन्दित होते हैं , वे हरित अश्व तीव्र वेग से हमारे यहाँ आगमन करें ॥२ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१००८६. **हरित्वता वर्चसा सूर्यस्य श्रेष्ठै रूपैस्तन्वं स्पर्शयस्व।**
**अस्माभिरिन्द्र सखिभिर्हुवानः सध्रीचीनो मादयस्वा निषद्य ॥३॥**

हे इन्द्रदेव ! आप स्वर्णिम सूर्य की तेजस्विता के समान श्रेष्ठतम स्वरूपों से अपने शरीर को सुशोभित करें। हम मित्रों के द्वारा आवाहन किए जाने पर आप देवताओं के साथ इस यज्ञ में प्रतिष्ठित हों तथा सोमपान से आनन्दित हों ॥३॥

१००८७. **यस्य त्यत्ते महिमानं मदेष्विमे मही रोदसी नाविविक्ताम्।**
**तदोक आ हरिभिरिन्द्र युक्तैः प्रियेभिर्याहि प्रियमन्नमच्छ ॥४॥**

हे इन्द्रदेव ! सोमपान से प्रोत्साहित होने पर आपकी महिमा का जो गान होता है, उस महिमा ( सामर्थ्य ) को विस्तृत द्यावा-पृथिवी भी धारण करने में समर्थ नहीं। अपने प्रीतियुक्त अश्वों को रथ में जोतकर स्नेहयुक्त अन्न और सोमयुक्त यज्ञ सामग्री को लक्ष्य बना करके आप हमारे यज्ञ स्थल में पधारें ॥४॥

१००८८. **यस्य शश्वत्पपिवाँ इन्द्र शत्रूननानुकृत्या रण्या चकर्थ।**
**स ते पुरन्धिं तविषीमियर्ति स ते मदाय सुत इन्द्र सोमः ॥५॥**

हे इन्द्रदेव ! जिनके सोमपान द्वारा आप आश्चर्यप्रद युद्धोपयोगी सामर्थ्य से हर्षित होकर बार-बार शत्रुओं का संहार करते हैं, वे यजमान ही आपके निमित्त अभीष्ट स्तोत्रों को प्रेरित करते हैं। आपके आनन्द के लिए ही सोमाभिषव किया गया है ॥५॥

१००८९. **इदं ते पात्रं सनवित्तमिन्द्र पिबा सोममेना शतक्रतो।**
**पूर्ण आहावो मदिरस्य मध्वो यं विश्व इदभिहर्यन्ति देवाः ॥६॥**

www.vicharkrantibooks.org

सैकड़ों यज्ञों के कर्त्ता हे इन्द्रदेव ! आपके चिरपुरातन जो सोमपात्र हैं, उनसे आप सोमपान करें। जिनकी सम्पूर्ण देवगण अभिलाषा करते हैं, वे पात्र प्रोत्साहक और मधुर सोमरस से परिपूर्ण हैं ॥६॥

१००९०. **वि हि त्वामिन्द्र पुरुधा जनासो हितप्रयसो वृषभ ह्वयन्ते।**
**अस्माकं ते मधुमत्तमानीमा भुवन्त्सवना तेषु हर्य ॥७॥**

हे अभीष्ट वर्षक इन्द्रदेव ! हविष्यान्न समर्पित करते हुए यजमान विभिन्न प्रकार से आपकी स्तुतियाँ करते हैं तथा सोमपान के लिए आवाहित करते हैं। हमारे ये यज्ञकर्म आपके लिए ही मधुर सोमरस से युक्त हैं। इनसे आप भली प्रकार आनन्दित हों ॥७॥

१००९१. **प्र त इन्द्र पूर्व्याणि प्र नूनं वीर्या वोचं प्रथमा कृतानि।**
**सतीनमन्युरश्रथायो अद्रिं सुवेदनामकृणोर्ब्रह्मणे गाम् ॥८॥**

हे इन्द्रदेव ! चिरकाल से आपने जो पराक्रम पूर्ण प्रदर्शन किये, हम उनकी महिमा का वर्णन करते हैं। जल वर्षा के निमित्त आपने मेघों को वज्र से तोड़ा था तथा स्तोताओं के लिए गौओं ( किरणों या पोषक धाराओं ) की प्राप्ति सुगम कर दी थी ॥८॥

१००९२. **नि षु सीद गणपते गणेषु त्वामाहुर्विप्रतमं कवीनाम्।**
**न ऋते त्वत्क्रियते किंचनारे महामर्कं मघवञ्चित्रमर्च ॥९॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





संघों के अधिपति हे इन्द्रदेव ! आप स्तोताओं के बीच में स्तोत्र श्रवण हेतु विराजमान हों । विद्वज्जन आपको सर्वोत्तम ज्ञानसम्पन्न मानते हैं । समीपस्थ अथवा दूरस्थ कोई भी अनुष्ठान आपके बिना करना सम्भव नहीं । हे वैभवशाली इन्द्रदेव ! आप हमारी स्तुतियों को विभिन्न रूपों में विस्तृत करें ॥९ ॥

**१००९३. अभिख्या नो मघवन्नाधमानान्त्सखे बोधि वसुपते सखीनाम् ।**
**रणं कृधि रणकृत्सत्यशुष्माभक्ते चिदा भजा राये अस्मान् ॥१० ॥**

हे वैभवशाली इन्द्रदेव ! हम याचकों को आप तेजस्वी बनाएँ । धनाधिपति मित्र स्वरूप हे इन्द्रदेव ! आप मित्र भावना से युक्त हमारी स्तुतियों को समझें । युद्ध कौशल में प्रवीण हे इन्द्रदेव ! सत्य ही आपका बल है । आप हमें अप्राप्य ऐश्वर्य प्रदान करें ॥१० ॥

## [ सूक्त - ११३ ]

[ **ऋषि** - शत प्रभेदन वैरूप । **देवता** - इन्द्र । **छन्द** - जगती, १० त्रिष्टुप् । ]

**१००९४. तमस्य द्यावापृथिवी सचेतसा विश्वेभिर्देवैरनु शुष्ममावताम् ।**
**यदैत्कृण्वानो महिमानमिन्द्रियं पीत्वी सोमस्य क्रतुमाँ अवर्धत ॥१ ॥**

समस्त देवों के साथ चैतन्य द्यावा-पृथिवी भी इन्द्रदेव की सामर्थ्य की रक्षा करें । जब महान् कार्यों को सम्पन्न करके इन्द्रदेव अपनी सामर्थ्य से महिमा को प्राप्त करते हैं, तब वे सोमपान करके संवर्द्धित होते हैं ॥१ ॥

**१००९५. तमस्य विष्णुर्महिमानमोजसांशुं दधन्वान्मधुनो वि रप्शते ।**
**देवेभिरिन्द्रो मघवा सयावभिर्वृत्रं जघन्वाँ अभवद्वरेण्यः ॥२ ॥**

विष्णुदेव ने मधुर (सोम) का अंश प्रेरित किया, इसके ओजस् से विकसित इन्द्रदेव की महिमा का अनेक प्रकार से स्तुतिगान किया गया । ऐश्वर्यशाली इन्द्रदेव ने सहायक देवों के साथ एकत्रित होकर वृत्रासुर का संहार करके सर्वश्रेष्ठ पद प्राप्त किया ॥२ ॥

**१००९६. वृत्रेण यदहिना बिभ्रदायुधा समस्थिथा युधये शंसमाविदे ।**
**विश्वे ते अत्र मरुतः सह त्मनावर्धन्नुग्र महिमानमिन्द्रियम् ॥३ ॥**

संग्राम के लिए आयुधों को धारण करने वाले इन्द्रदेव जब प्रतिरोध के लिए प्रस्तुत रिपु वृत्रासुर से युद्ध करते हैं, तब उनकी बढ़ी हुई ख्याति का सभी वर्णन करते हैं । हे पराक्रमी इन्द्रदेव ! इस समय आपकी महान् सामर्थ्य और महिमा को सभी मरुद्गण बढ़ाते हैं ॥३ ॥

**१००९७. जज्ञान एव व्यबाधत स्पृधः प्रापश्यद्वीरो अभि पौंस्यं रणम् ।**
**अवृश्चदद्रिमव सस्यदः सृजदस्तभ्नान्नाकं स्वपस्यया पृथुम् ॥४ ॥**

जन्मकाल से ही रिपुओं को पीड़ित करने वाले वीर पराक्रमी इन्द्रदेव, संग्राम को दृष्टिगत रखकर अपने शौर्य को बढ़ाते हैं । उन्होंने मेघों को जल वृष्टि के लिए छिन्न-भिन्न किया तथा एक साथ प्रवाहित होने वाले जल को नीचे की ओर प्रवाहित किया । अपने श्रेष्ठ कर्मकौशल से व्यापक स्वर्ग को स्थिर किया ॥४ ॥

**१००९८. आदिन्द्रः सत्रा तविषीरपत्यत वरीयो द्यावापृथिवी अबाधत ।**
**अवाभरद्धृषितो वज्रमायसं शेवं मित्राय वरुणाय दाशुषे ॥५ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





इन्द्रदेव विशाल शत्रु-सेनाओं की ओर अचानक दौड़ पड़े । अपनी विशेष महत्ता से उन्होंने द्युलोक और भूलोक को नियन्त्रित किया । जो वज्रास्त्र दानशील मित्रावरुण को सुख प्रदान करने वाला है, उसी अस्त्र को इन्द्रदेव ने शत्रुओं के संहार के लिए विकराल रूप में धारण किया ॥५ ॥

१००९९. **इन्द्रस्यात्र तविषीभ्यो विरप्शिन ऋघायतो अरंहयन्त मन्यवे ।**
**वृत्रं यदुग्रो व्यवृश्चदोजसापो बिभ्रतं तमसा परीवृतम् ॥६ ॥**

इन्द्रदेव विविध प्रकार से भयंकर गर्जना करते हुए शत्रुओं का संहार करते हैं । उनके पराक्रम का उद्घोष करते हुए जल प्रवाहित हुआ । बलशाली वृत्रासुर ने अन्धकार से घेरकर जल को रोक रखा था; परन्तु महान् तेजस्वी इन्द्रदेव ने अपनी सामर्थ्य से वृत्रासुर का संहार किया ॥६ ॥

१०१००. **या वीर्याणि प्रथमानि कर्त्वा महित्वेभिर्यतमानौ समीयतुः ।**
**ध्वान्तं तमोऽव दध्वसे हत इन्द्रो मह्ना पूर्वहूतावपत्यत ॥७ ॥**

अपनी-अपनी सामर्थ्य एवं वीरता का प्रदर्शन करते हुए इन्द्रदेव और वृत्रासुर क्रोधित होकर परस्पर युद्ध करने लगे । वृत्रासुर के संहार के साथ ही अतिभयंकर अन्धकार विनष्ट हो गया । इन्द्रदेव की महत्ता इस प्रकार की है कि वीरों की गणना के समय सर्वप्रथम उनके ही नाम का उच्चारण किया जाता है ॥७ ॥

१०१०१. **विश्वे देवासो अध वृष्ण्यानि तेऽवर्धयन्त्सोमवत्या वचस्यया ।**
**रद्धं वृत्रमहिमिन्द्रस्य हन्मनाग्निर्न जम्भैस्तृष्वन्नमावयत् ॥८ ॥**

हे इन्द्रदेव ! वृत्रहनन के पश्चात् सभी याज्ञिक एवं स्तोता, सोम सहित स्तुतियों से आपकी सामर्थ्य को संवर्द्धित करते हैं । इन्द्रदेव के वज्र प्रहार से प्रताड़ित दुर्द्धर्ष वृत्रासुर के विनष्ट हो जाने पर लोगों ने प्रसन्नतापूर्वक उसी प्रकार अन्न ग्रहण किया, जिस प्रकार अग्निदेव हविष्यान्न ग्रहण करते हैं ॥८ ॥

१०१०२. **भूरि दक्षेभिर्वचनेभिर्ऋक्वभिः सख्येभिः सख्यानि प्र वोचत ।**
**इन्द्रो धुनिं च चुमुरिं च दम्भयञ्छ्रद्धामनस्या शृणुते दभीतये ॥९ ॥**

हे स्तोताओ ! इन्द्रदेव ने मित्रभाव से श्रेष्ठ कार्य सम्पादित किये हैं, उनकी स्तुति श्रेष्ठतम वाक्यों और बन्धुत्व भाव से युक्त वेदमंत्रों द्वारा करो । इन्द्रदेव ने दभीति नरेश के लिए धुनि और चुमुरि नामक राक्षसों का संहार किया है । वे श्रद्धायुक्त मन से श्रेष्ठ स्तुतियों को सुनते हैं ॥९ ॥

१०१०३. **त्वं पुरूण्या भरा स्वश्व्या येभिर्मंसै निवचनानि शंसन् ।**
**सुगेभिर्विश्वा दुरिता तरेम विदो षु ण उर्विया गाधमद्य ॥१० ॥**

हे इन्द्रदेव ! हमने स्तोत्र पाठ के समय विपुल सम्पत्ति और श्रेष्ठ अश्वों से युक्त ऐश्वर्य की आकांक्षा की थी, वे सभी हमें प्रदान करें । उन श्रेष्ठ ऐश्वर्यो अथवा स्तोत्रों से हम सभी अनिष्टों का निवारण करें । आज हम जिन स्तोत्रों का निर्माण कर रहे हैं, उन्हें आप प्रीतिपूर्वक स्वीकार करें ॥१० ॥

## [ सूक्त - ११४ ]

[ **ऋषि** - सध्रि वैरूप अथवा धर्म तापस । **देवता** - विश्वेदेवा । **छन्द** त्रिष्टुप्, ४ जगती । ]

१०१०४. **घर्मा समन्ता त्रिवृतं व्यापतुस्तयोर्जुष्टिं मातरिश्वा जगाम ।**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**दिवस्ययो दिधिषाणा अवेषन्विदुर्देवाः सहसामानमर्कम् ॥१ ॥**

अग्निदेव और आदित्यदेवों ने चारों ओर आलोकित होकर तीनों लोकों को संव्याप्त किया । अन्तरिक्ष स्थित वायुदेव ने उनकी प्रसन्नता प्राप्त की । जिस समय सम्पूर्ण तेज से युक्त स्तुत्य सूर्यदेव के तेज को देवों ने उपलब्ध किया, तब उन्होंने तीनों लोकों के संरक्षण के लिए अन्तरिक्षीय जल की रचना की ॥१ ॥

१०१०५. **तिस्रो देष्ट्राय निर्ऋतीरुपासते दीर्घश्रुतो वि हि जानन्ति वह्नयः ।**
**तासां नि चिक्युः कवयो निदानं परेषु या गुह्येषु व्रतेषु ॥२ ॥**

साधकगण पृथ्वी, अन्तरिक्ष और द्युलोक में स्थित अग्नि, वायु और सूर्यदेव को हविष्यान्न समर्पित करते हुए उनकी उपासना करते हैं । कीर्तिवान् अग्निदेव का परिचय देवताओं को होता है । विद्वान् साधक , अग्निदेव की मूल उत्पत्ति के ज्ञाता हैं । परम गुह्य व्रतों के मूलकारण को भी वे जानते हैं ॥२ ॥

१०१०६. **चतुष्कपर्दा युवतिः सुपेशा घृतप्रतीका वयुनानि वस्ते ।**
**तस्यां सुपर्णा वृषणा नि षेदतुर्यत्र देवा दधिरे भागधेयम् ॥३ ॥**

एक यज्ञवेदिका चतुष्कोणों से युक्त है । उसका स्वरूप श्रेष्ठ और घृतादि से स्नेहमय है । वह श्रेष्ठ यज्ञ सामग्री रूपी वस्त्रों को धारण करती है । जिस पर दो पक्षी (यजमान और पुरोहित) विराजमान होते हैं । उस यज्ञ वेदिका में अग्नि आदि सभी देवशक्तियाँ अपने-अपने हविर्भाग को ग्रहण करती हैं ॥३ ॥

१०१०७. **एकः सुपर्णः स समुद्रमा विवेश स इदं विश्वं भुवनं वि चष्टे ।**
**तं पाकेन मनसापश्यमन्तितस्तं माता रेळिह स उ रेळिह मातरम् ॥४ ॥**

एक (सोम, अग्नि या प्राण रूप) पक्षी ब्रह्माण्ड रूपी समुद्र में संचार करते हुए प्रविष्ट होता है । वही इस समस्त विश्व को विशिष्ट रूप में देखता है । उस प्राण वायु की उपासनादि करते हुए प्रखर बुद्धि से हम समीप से देखते हैं । उसका और मातृरूपा वाणी का मिलन होने की स्थिति में, माता ने प्रेम पूर्वक उसका आस्वादन किया और निश्चित ही वह भी माता के स्नेह से युक्त हुआ ॥४ ॥

www.vicharkrantibooks.org

१०१०८. **सुपर्णं विप्राः कवयो वचोभिरेकं सन्तं बहुधा कल्पयन्ति ।**
**छन्दांसि च दधतो अध्वरेषु ग्रहान्त्सोमस्य मिमते द्वादश ॥५ ॥**

मेधावीजन, श्रेष्ठ पालनकर्त्ता, अद्वितीय परमेश्वर के सम्बन्ध में विभिन्न दृष्टिकोणों से कल्पना करते हैं । वे यज्ञों में नानाविध छन्दों का उच्चारण करते और द्वादश (उपांशु , अन्तर्यामादि) सोम पात्रों का निर्माण करते हैं ॥५ ॥

१०१०९. **षट्त्रिंशाँश्च चतुरः कल्पयन्तश्छन्दांसि च दधत आद्वादशम् ।**
**यज्ञं विमाय कवयो मनीष ऋक्सामाभ्यां प्र रथं वर्तयन्ति ॥६ ॥**

मेधावी लोग चालीस प्रकार के सोमपात्रों को, बारह प्रकार के छन्दों में आबद्ध मंत्रों का उच्चारण करते हुए स्थापित करते हैं । इस प्रकार से वे विचारपूर्वक यज्ञानुष्ठान करके ऋक् और साम द्वारा यज्ञीय रथ को गतिमान् करते हैं ॥६ ॥

१०११०. **चतुर्दशान्ये महिमानो अस्य तं धीरा वाचा प्र णयन्ति सप्त ।**
**आप्नानं तीर्थं क इह प्र वोचद्येन पथा प्रपिबन्ते सुतस्य ॥७ ॥**

यज्ञरूप परमेश्वर की चौदह महिमाएं (भुवन) हैं । सप्तहोता स्तोत्रोच्चारण द्वारा यज्ञीय कार्य का सम्पादन

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





करते हैं । उस विश्वव्यापी पवित्र यज्ञ-मार्ग का वर्णन करने में इस लोक में कौन समर्थ है , जिस सुमार्ग से देवगण भी सोमपान करते हैं ? ॥७ ॥

**१०१११. सहस्रधा पञ्चदशान्युक्था यावद् द्यावापृथिवी तावदित्तत् ।**
**सहस्रधा महिमानः सहस्रं यावद् ब्रह्म विष्ठितं तावती वाक् ॥८ ॥**

पन्द्रह हजार उक्थ मंत्र हैं । द्यावा-पृथिवी के सदृश वे उक्थ मंत्र भी विस्तृत महिमामय हैं । हजारों प्रकार की उनकी महान् सामर्थ्य है । जैसे स्तोत्र अनन्त हैं, वैसे ही वाणी की महिमा भी अपार है ॥८ ॥

**१०११२. कश्छन्दसां योगमा वेद धीरः को धिष्ण्यां प्रति वाचं पपाद ।**
**कमृत्विजामष्टमं शूरमाहुर्हरी इन्द्रस्य नि चिकाय कः स्वित् ॥९ ॥**

कौन ऐसे ज्ञानी हैं , जो सम्पूर्ण छन्द विद्या के भलीप्रकार से ज्ञाता हैं ? मूल वाक्य रचना को किस ज्ञानी ने समझा है ? जो सात होताओं के ऊपर आठवें ब्रह्मा हो सकें, ऐसे प्रमुख पुरुष कौन हैं ? इन्द्रदेव के दो घोड़ों को किसने भलीप्रकार देखा व समझा है ? ॥९ ॥

**१०११३. भूम्या अन्तं पर्येके चरन्ति रथस्य धूर्षु युक्तासो अस्थुः ।**
**श्रमस्य दायं वि भजन्त्येभ्यो यदा यमो भवति हर्म्ये हितः ॥१० ॥**

कुछ अश्व भूलोक की सीमा से अन्तरिक्ष तक विचरण करते हैं और कुछ रथ के धुरे में जुते हुए रहते हैं । इनकी थकावट को दूर करने के लिए देवगण तब आहार देते हैं, जब सारथी सूर्य रथ में विराजमान होते हैं ॥१० ॥

## [ सूक्त - ११५ ]

[ ऋषि - उपस्तुत वार्ष्टिहव्य । देवता - अग्नि । छन्द - जगती, ८ त्रिष्टुप् , ९ शक्वरी । ]

**१०११४. चित्र इच्छिशोस्तरुणस्य वक्षथो न यो मातरावप्येति धातवे ।**
**अनूधा यदि जीजनदधा च नु ववक्ष सद्यो महि दूत्यं१ चरन् ॥१ ॥**

शिशु अवस्था से सीधे ही युवक (प्रखर) हो जाने वाले अग्निदेव का क्रम बड़ा अद्भुत है । वे उत्पन्न होने के बाद अपनी स्तनहीन दोनों माताओं (अरणियों या द्यावा-पृथिवी) के पास दूध पीने नहीं जाते, वरन् श्रेष्ट दूतों की भूमिका निभाते हुए देवताओं के पास हवि पहुँचाते हैं ॥१ ॥

**१०११५. अग्निर्ह नाम धायि दन्नपस्तमः सं यो वना युवते भस्मना दता ।**
**अभिप्रमुरा जुह्वा स्वध्वर इनो न प्रोथमानो यवसे वृषा ॥२ ॥**

जो सर्वश्रेष्ठ कर्म करने वाले और दातारूप हैं, यजमानों ने उनका 'अग्नि' नाम निर्धारित किया है । वे अग्निदेव ज्वालारूपी दाँतों से वनों का भलीप्रकार भक्षण करते हैं । वे जुहू नामक उच्च पात्र में समर्पित हवि को उसी प्रकार ग्रहण करते हैं , जिस प्रकार हृष्ट-पुष्ट और समर्थ वृष, घासादि खाते हैं ॥२ ॥

**१०११६. तं वो विं न द्रुषदं देवमन्धस इन्दुं प्रोथन्तं प्रवपन्तमर्णवम् ।**
**आसा वह्निं न शोचिषा विरप्शिनं महिव्रतं न सरजन्तमध्वनः ॥३ ॥**

हे स्तोताओ ! वृक्षों में आश्रय पाने वाले पक्षी के समान अरणियों के आश्रय में रहने वाले तेजस्वी, अन्नदाता, ध्वनि करते हुए वनों के दहनकर्त्ता. जलयुक्त, ज्वालारूपी मुख से हवि के वहनकर्त्ता, तेजस्विता से महान् , महत्त्वपूर्ण

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





कर्मों के निर्वाहक तथा सूर्य के समान मार्गों के प्रकाशक **अग्निदेव** की प्रार्थना करो ॥३ ॥

**१०११७. वि यस्य ते ज्रयसानस्याजर धक्षोर्न वाताः परि सन्त्यच्युताः ।**
**आ रण्वासो युयुधयो न सत्वनं त्रितं नशन्त प्र शिषन्त इष्टये ॥४ ॥**

हे अविनाशी अग्निदेव ! जिस समय आप दहन क्रिया करते हैं, उस समय वायुदेव आपके चारों ओर संचरण करते हैं । ऋत्विग्गण गतिशील योद्धाओं की तरह यज्ञ करते हुए आपका स्तुतिगान करते हैं तथा आपको घेरकर उपस्थित होते हैं । तीनों सवनों में या तीनों लोकों में व्याप्त , बल-सम्पन्न आपको वे प्राप्त करते हैं ॥४ ॥

**१०११८. स इदग्निः कण्वतमः कण्वसखार्यः परस्यान्तरस्य तरुषः ।**
**अग्निः पातु गृणतो अग्निः सूरीनग्निर्ददातु तेषामवो नः ॥५ ॥**

अग्निदेव ही सर्वाधिक ध्वनि करने वाले तथा दूरस्थ और समीपस्थ शत्रुओं के विनाशक हैं । जो शब्द के साथ स्तोत्र पाठ करते हैं , उनके लिए अग्निदेव मित्रस्वरूप और संरक्षक हैं । अग्निदेव हमें अन्न और सुरक्षा प्रदान करें ॥५ ॥

**१०११९. वाजिन्तमाय सह्यसे सुपित्र्य तृषु च्यवानो अनु जातवेदसे ।**
**अनुद्रे चिद्यो धृषता वरं सते महिन्तमाय धन्वनेदविष्यते ॥६ ॥**

श्रेष्ठ पितृभावयुक्त , प्रचुर अन्न के दाता, विपुल सामर्थ्ययुक्त , सर्वोत्तम ज्ञाता, हे अग्ने ! आपकी स्तुति के लिए हम शीघ्रता से तत्पर हुए हैं । संकटकालीन स्थिति में महापराक्रमी सामर्थ्य से धनुष-बाण धारण करके, आप संरक्षण प्रदान करते हैं। ऐसे पूजनीय सर्वश्रेष्ठ दाता अग्निदेव को हम श्रेष्ठ यज्ञ-सामग्री समर्पित करते हैं ॥६ ॥

www.awgp.org
www.vicharkrantibooks.org

**१०१२०. एवाग्निर्मर्तैः सह सूरिभिर्वसु ष्टवे सहसः सूनरो नृभिः ।**
**मित्रासो न ये सुधिता ऋतायवो द्यावो न द्युम्नैरभि सन्ति मानुषान् ॥७ ॥**

यज्ञादि कर्मों में संलग्न, ज्ञानी मनुष्य अग्निदेव को शक्ति का पुत्र और ऐश्वर्यशाली कहकर पुकारते हैं । यज्ञीय सत्कर्मों के निर्वाहक मित्र के समान ही अग्निदेव के सान्निध्य में सन्तुष्टि प्राप्त करते हैं । वे अपने दिव्यतायुक्त यशस्वी तेज से शत्रुओं को पराभूत करते हैं ॥७ ॥

**१०१२१. ऊर्जो नपात्सहसावन्निति त्वोपस्तुतस्य वन्दते वृषा वाक् ।**
**त्वां स्तोषाम त्वया सुवीरा द्राघीय आयुः प्रतरं दधानाः ॥८ ॥**

हे बलपुत्र, सामर्थ्यवान् अग्निदेव ! इस प्रकार हम उपस्तुत ऋषि आपके लिए तेजस्वी स्तोत्रों का गान करते हैं । हम आपकी प्रार्थना करते हैं । आपकी कृपा दृष्टि से हम सुसन्तति और दीर्घायु को प्राप्त करें ॥८ ॥

**१०१२२. इति त्वाग्ने वृष्टिहव्यस्य पुत्रा उपस्तुतास ऋषयोऽवोचन् । ताँश्च पाहि गृणतश्च**
**सूरीन्वषड्वषळित्यूर्ध्वासो अनक्षन्नमो नम इत्यूर्ध्वासो अनक्षन् ॥९ ॥**

हे अग्निदेव ! वृष्टिहव्य नामक ऋषि के पुत्र उपस्तुत आदि द्रष्टा ऋषियों ने आपकी स्तुति-अर्चना की । आप उनकी और स्तोता विद्वानों की सुरक्षा करें । "वषट्-वषट्" मन्त्रोच्चारण करते हुए हाथ ऊपर करके हवि समर्पित करने वाले तथा 'नमः-नमः' कहकर स्तुति करने वाले स्तोताओं को आप संरक्षण प्रदान करें ॥९ ॥



Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org



## [ सूक्त - ११६ ]

[ ऋषि - अग्नियुत स्थौर अथवा अग्नियूप स्थौर । देवता - इन्द्र । छन्द - त्रिष्टुप् । ]

**१०१२३. पिबा सोमं महत इन्द्रियाय पिबा वृत्राय हन्तवे शविष्ठ ।**
**पिब राये शवसे हूयमानः पिब मध्वस्तृपदिन्द्रा वृषस्व ॥१ ॥**

बलशालियों में अग्रणी हे इन्द्रदेव ! आप प्रचुर सामर्थ्य की प्राप्ति और वृत्रासुर के वध के लिए सोमपान करें । आप स्तुति किये जाने पर हमें अन्न और ऐश्वर्य प्रदान करने के लिये सोमपान करें । आप मधुतुल्य सोमरस पान से संतुष्ट होकर हमारी कामनाओं को पूर्ण करें ॥१ ॥

**१०१२४. अस्य पिब क्षुमतः प्रस्थितस्येन्द्र सोमस्य वरमा सुतस्य ।**
**स्वस्तिदा मनसा मादयस्वार्वाचीनो रेवते सौभगाय ॥२ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आप श्रेष्ठ रीति से प्रस्तुत, अभिषवित हविरूप सोमरस के श्रेष्ठ भाग का पान करें । कल्याणकारी मन से आप आनन्दित हों तथा ऐश्वर्य और सौभाग्य प्रदान करने के लिए अग्रसर हों ॥२ ॥

**१०१२५. ममत्तु त्वा दिव्यः सोम इन्द्र ममत्तु यः सूयते पार्थिवेषु ।**
**ममत्तु येन वरिवश्चकर्थ ममत्तु येन निरिणासि शत्रून् ॥३ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आपको दिव्य सोम प्रोत्साहित करे । पृथ्वी पर मनुष्यों द्वारा सम्पादित यज्ञों में जो अभिषवित किया जाता है , वह भी आपको प्रशंसित करे । जिससे आप श्रेष्ठ ऐश्वर्यों को धारण करते हैं , वह भी आनन्दित करे । जिससे आप शत्रुओं को विनष्ट करते हैं , वह सोमरस भी आप को हर्षित करे ॥३ ॥

**[ इस मंत्र से स्पष्ट होता है कि सोम दिव्य लोकों से लेकर प्राणियों तक विभिन्न स्वरूपों में प्रवाहित होता रहता है । ]**

**१०१२६. आ द्विबर्हा अमिनो यात्विन्द्रो वृषा हरिभ्यां परिषिक्तमन्धः ।**
**गव्या सुतस्य प्रभृतस्य मध्वः सत्रा खेदामरुशहा वृषस्व ॥४ ॥**

दोनों लोकों में संव्याप्त,सर्वत्रगामीऔर कामना-पूरक इन्द्र , चारों ओर से अभिषिञ्चित सोमरूपी आहार के लिए दोनों अश्वों सहित यहाँ आएँ । हे इन्द्रदेव ! आपके लिए मधुसदृश सोम, वृषभचर्म के ऊपर परिशोधित करके पात्र में परिपूर्ण रखा हुआ है , उस सोम का पान करके वृषभों के समान यज्ञीय शत्रुओं को विनष्ट करें ॥४ ॥

**१०१२७. नि तिग्मानि भ्राशयन्भ्राश्यान्यव स्थिरा तनुहि यातुजूनाम् ।**
**उग्राय ते सहो बलं ददामि प्रतीत्या शत्रून्विगदेषु वृश्च ॥५ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आप तीक्ष्ण शस्त्रों को प्रकाशित करते हुए राक्षसों के सुदृढ़ शरीरों को धराशायी करें । आप पराक्रमी को हम उत्साहवर्द्धक सोमरस प्रदान करते हैं । सोमपान से प्राप्त सामर्थ्य द्वारा युद्ध में शत्रुओं पर प्रहार करके आप उन्हें विनष्ट कर डालें ॥५ ॥

**१०१२८. व्यर्य इन्द्र तनुहि श्रवांस्योजः स्थिरेव धन्वनोऽभिमातीः ।**
**अस्मद्र्यग्वावृधानः सहोभिरनिभृष्टस्तन्वं वावृधस्व ॥६ ॥**

हे समर्थ इन्द्रदेव ! आप हमें अन्न-धन प्रदान करें । अहंकारी दुष्ट शत्रुओं पर अपने असाधारण पराक्रम और धनुष-बाण का प्रयोग करें । हमारे लिए अनुकूल होकर हमें संवर्द्धित करें । शत्रुओं से पराभूत न होकर अपनी सामर्थ्य से शरीर को बढ़ाएँ ॥६ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१०१२९. **इदं हविर्मघवन्तुभ्यं रातं प्रति सम्राळहृणानो गृभाय।**
**तुभ्यं सुतो मघवन्तुभ्यं पक्वो३द्धीन्द्र पिब च प्रस्थितस्य ॥७॥**

हे वैभवशाली इन्द्रदेव ! इस यज्ञीय सामग्री को हम आपके लिए समर्पित करते हैं। हे सम्राट् इन्द्रदेव ! क्रोध रहित होकर आप उसे ग्रहण करें। हे धनाधिपति इन्द्रदेव ! आपके लिए ही यह सोम अभिषवित किया गया है। आपके लिए ही यह पुरोडाशादि खाद्य-सामग्री पकायी गई है। स्नेहपूर्वक प्रस्तुत किये गये खाद्य-पदार्थों का सेवन करें तथा मधुर सोमरस का पान करें ॥७॥

१०१३०. **अद्धीदिन्द्र प्रस्थितेमा हवींषि चनो दधिष्व पचतोत सोमम्।**
**प्रयस्वन्तः प्रति हर्यामसि त्वा सत्याः सन्तु यजमानस्य कामाः ॥८॥**

हे इन्द्रदेव ! ये यज्ञीय पदार्थ आपकी ओर प्रेषित किये जाते हैं। जो खाद्य-पदार्थ और जो सोमरस प्रस्तुत किया गया है, उनका सेवन करें। हम अन्नादि प्रस्तुत करते हुए आपको आमन्त्रित करते हैं। आपके द्वारा यज्ञकर्त्ता यजमानों के मनोरथ पूर्ण हों ॥८॥

१०१३१. **प्रेन्द्राग्निभ्यां सुवचस्यामियर्मि सिन्धाविव प्रेरयं नावमर्कैः।**
**अयाइव परि चरन्ति देवा ये अस्मभ्यं धनदा उद्भिदश्च ॥९॥**

इन्द्रदेव और अग्निदेव के लिए श्रेष्ठ स्तुतियों को हम उत्तम रीति से समर्पित करते हैं। जिस प्रकार नदी में नाव भेजते हैं, वैसे ही पावन पूजनीय मंत्रों से हम आपको प्रोत्साहित करते हैं। हम उन देवगणों की सेवा-अर्चना करते हैं, जो हमारे लिए धनदाता तथा हमारे शत्रुओं के संहारकर्त्ता हैं ॥९॥

## [ सूक्त - ११७ ]

[ **ऋषि** - भिक्षु आङ्गिरस, । **देवता** - धन-अन्न दान प्रशंसा । **छन्द** - त्रिष्टुप्, १-२ जगती । ]

१०१३२. **न वा उ देवाः क्षुधमिद्वधं ददुरुताशितमुप गच्छन्ति मृत्यवः।**
**उतो रयिः पृणतो नोप दस्यत्युतापृणन्मर्डितारं न विन्दते ॥१॥**

देवताओं ने जो क्षुधा ( भूख या तृष्णा ) की रचना की है, वह कष्टकारिणी है। अन्न भक्षण करने वाले को भी मृत्यु से मुक्ति नहीं मिलती। दूसरे के प्रति दान देने वालों के धन की कभी क्षति नहीं होती। दूसरों के प्रति दान न देने वालों को कोई सुखी नहीं कर सकता ॥१॥

१०१३३. **य आध्राय चकमानाय पित्वोऽन्नवान्त्सन्नफितायोपजग्मुषे।**
**स्थिरं मनः कृणुते सेवते पुरोतो चित्स मर्डितारं न विन्दते ॥२॥**

जिस समय कोई भूख से पीड़ित मनुष्य, भिक्षा के भाव से उपस्थित होकर अन्न-याचना करता है, उस समय जो अन्नवान् होकर भी हृदय से निष्ठुर बनकर याचक के सामने ही भोजन ग्रहण करते हैं, ऐसे संकीर्ण वृत्ति के लोगों को कोई सुखदाता नहीं मिलते अर्थात् वे आत्मिक सुख-सन्तोष से सदैव वञ्चित रहते हैं ॥२॥

१०१३४. **स इद्भोजो यो गृहवे ददात्यन्नकामाय चरते कृशाय।**
**अरमस्मै भवति यामहूता उतापरीषु कृणुते सखायम् ॥३॥**

अन्न की अभिलाषा से किसी गरीब व्यक्ति की भिक्षा याचना पर जो अन्नदान करते हैं, वे ही सचमुच दाता

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





हैं । उन्हें सम्पूर्ण यज्ञों के फलों की प्राप्ति होती है तथा वे शत्रुओं के बीच में भी मित्रभाव को प्राप्त करते हैं ॥३ ॥

**१०१३५. न स सखा यो न ददाति सख्ये सचाभुवे सचमानाय पित्वः ।**
**अपास्मात्प्रेयान्न तदोको अस्ति पृणन्तमन्यमरणं चिदिच्छेत् ॥४ ॥**

अपने साथी के समीप आने पर जो मित्र होकर भी उस मित्र व्यक्ति को अन्नदान नहीं करते, ऐसे कृपण मनुष्य का परित्याग करके दूर जाना ही उचित है । उसका गृह, निवास योग्य नहीं है । ऐसे समय किसी श्रेष्ठ स्वामी के पास जाना ही श्रेयस्कर है ॥४ ॥

**१०१३६. पृणीयादिन्नाधमानाय तव्यान्द्राघीयांसमनु पश्येत पन्थाम् ।**
**ओ हि वर्तन्ते रथ्येव चक्रान्यमन्यमुप तिष्ठन्त रायः ॥५ ॥**

समर्थ मनुष्य को चाहिए कि याचना भाव से आने वाले को निश्चय ही धनादि दान द्वारा संतुष्ट करें । ऐसे दाता को स्वर्गीय सुपथ प्राप्त होते हैं । ऊपर-नीचे परिभ्रमण करने वाले रथचक्र के समान ही धन-सम्पदा कभी स्थिर नहीं होती, वह एक दूसरे के पास आती-जाती रहती है ॥५ ॥

**[ सम्पत्ति का संचय उसे निष्क्रिय ( इनर्ट ) बना देता है । यह ऋषिमत आज भी अर्थ नीति का महत्वपूर्ण सूत्र है । उसे न मानने से ही विकृतियाँ पैदा होती हैं । ]**

**१०१३७. मोघमन्नं विन्दते अप्रचेताः सत्यं ब्रवीमि वध इत्स तस्य ।**
**नार्यमणं पुष्यति नो सखायं केवलाघो भवति केवलादी ॥६ ॥**

जिनके हृदय उदारतारहित ( संकीर्ण ) हैं , उनका अन्न-धन पाना निरर्थक ही है । उनका अन्न मृत्यु के समान ही विषैला है , यही सच्चाई है । जो न तो देवों को हविष्यान्न अर्पित करते हैं , न बन्धु-बान्धवों को देते हैं , जो मात्र स्वयमेव खाते हैं ; वे केवल पापान्न को ही ग्रहण करते हैं ॥६ ॥

**[ संकीर्ण भावयुक्त भोजन अपने अन्दर संकीर्ण प्रवृत्तियों को बढ़ाता है । अपने पुरुषार्थ से स्वयं ही लाभ उठाने की प्रवृत्ति ही अनेक व्यसनों को पनपाती है । ]**

**१०१३८. कृषन्नित्फाल आशितं कृणोति यन्नध्वानमप वृङ्क्ते चरित्रैः ।**
**वदन्ब्रह्मावदतो वनीयान्पृणन्नापिरपृणन्तमभि ष्यात् ॥७ ॥**

कृषि कार्य करते हुए , जो हल से भूमि को गहराई से जोतते हैं , वही कृषक अन्न-उत्पादन करते हैं । वही अपने मार्ग से जाकर अपने कर्मों द्वारा अपने स्वामी के लिए अन्न प्राप्त करते हैं । जैसे वेदज्ञ ब्राह्मण अज्ञानी मनुष्यों से उत्तम हैं , उसी प्रकार दानी मनुष्य दान रहितों से सदैव श्रेष्ठ होते हैं ॥७ ॥

**[ अन्न, ज्ञान या सम्पदा के लिए उत्पादक श्रम तथा सदुद्देश्यों के लिए उसका उपयोग ही मानव के लिए श्रेयस्कर है । ]**

**१०१३९. एकपाद्भूयो द्विपदो वि चक्रमे द्विपात्त्रिपादमभ्येति पश्चात् ।**
**चतुष्पादेति द्विपदामभिस्वरे संपश्यन्पङ्क्तीरुपतिष्ठमानः ॥८ ॥**

जिनके पास धन-सम्पदा का एक भाग है , वे दो भाग सम्पदा की कामना करते हैं । दो भाग वाले तीन भाग वाले धनाढ्यों के पास जाते हैं । तीन भाग वाले चार भाग वाले के पास तथा चार भाग सम्पदा वाले इससे भी अधिक सम्पदा वाले के समीप गमन करते हैं । इस प्रकार ये धन-सम्पदा वालों की शृंखला बनी हुई है । अल्प सम्पदायुक्त , अपने से अधिक धनवान् बनने की आकांक्षा करते हैं ॥८ ॥

**[ ऋषि मतानुसार जो धन प्राप्ति के लिए आतुर है , अपने से कमजोरों को देना नहीं चाहता, वह साधन-सम्पन्न होकर भी दरिद्र ही है । ]**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१०१४०. समौ चिद्धस्तौ न समं विविष्टः सम्मातरा चिन्न समं दुहाते ।**
**यमयोश्चिन्न समा वीर्याणि ज्ञाती चित्सन्तौ न समं पृणीतः ॥९ ॥**

हमारे दोनों हाथ एक जैसे होते हुए भी धारण क्षमता से समान नहीं होते । एक माता से जन्म लेने वाली गौओं की दूध की मात्रा समान नहीं होती । दो जुड़वाँ भाई भी बल से एक समान नहीं होते । एक कुल की सन्तान होकर भी दोनों की दानभावना समान नहीं होती ॥९ ॥

**[ व्यक्ति की महानता बाह्य परिस्थितियों की अपेक्षा आन्तरिक संस्कारों पर अधिक निर्भर करती है । एक जैसी परिस्थितियों में रहते हुए भी जो चाहे वह अपने अंदर महानता को जाग्रत् कर सकता है । ]**

## [ सूक्त - ११८ ]

[ **ऋषि** - उरुक्षय आमहीयव । **देवता** - रक्षोहा अग्नि । **छन्द** - गायत्री । ]

**१०१४१. अग्ने हंसि न्य१त्रिणं दीद्यन्मर्त्येष्वा । स्वे क्षये शुचिव्रत ॥१ ॥**

श्रेष्ठ व्रतशील हे अग्निदेव ! आप याजक मनुष्यों के बीच अपने निर्धारित स्थल पर प्रदीप्त होकर अन्धकार रूपी शत्रु का विनाश करें ॥१ ॥

**१०१४२. उत्तिष्ठसि स्वाहुतो घृतानि प्रति मोदसे । यत्त्वा स्रुचः समस्थिरन् ॥२ ॥**

स्रुक् नामक यज्ञीय घृतपात्र आपके लिए समीप लाया गया है । हे अग्निदेव ! आप उत्तम रीति से समर्पित आहुतियों को पाकर ऊपर उठें और प्रज्वलित हों । ये घृताहुतियाँ आपके लिए समर्पित हैं ॥२ ॥

**१०१४३. स आहुतो वि रोचतेऽग्निरीळेन्यो गिरा । स्रुचा प्रतीकमज्यते ॥३ ॥**

आदर सहित आवाहन किये गये और स्तुति मंत्रों से स्तुत्य, ये अग्निदेव प्रदीप्त होकर प्रकाशित होते हैं । सम्पूर्ण देवताओं से पहले उन्हें ही स्रुक्-पात्र से घृतयुक्त आहुतियाँ समर्पित करते हैं ॥३ ॥

**१०१४४. घृतेनाग्निः समज्यते मधुप्रतीक आहुतः । रोचमानो विभावसुः ॥४ ॥**

जिस समय ये अग्निदेव घृतादि हविष्यात्र से संयुक्त होते हैं, उस समय स्तुति और आहुतियों से तृप्त होकर प्रचुर प्रकाश से प्रदीप्त होते हैं ॥४ ॥

**[ पदार्थों की आहुति से पदार्थपरक ऊर्जा तथा स्तुतियों के भावों के अनुरूप प्राणऊर्जा विकसित होती है । ]**

**१०१४५. जरमाणः समिध्यसे देवेभ्यो हव्यवाहन । तं त्वा हवन्त मर्त्याः ॥५ ॥**

हे अग्निदेव ! आप देवों के हविवाहक हैं । स्तोत्रों से स्तुति किये जाने पर आप प्रदीप्त होते हैं । सभी याजक आपका भावनापूर्वक आवाहन करते हैं ॥५ ॥

**१०१४६. तं मर्ता अमर्त्यं घृतेनाग्निं सपर्यत । अदाभ्यं गृहपतिम् ॥६ ॥**

हे मरणधर्मा मनुष्यो ! अग्निदेव अविनाशी, पराक्रमी ( दबाव रहित ), गृहपति हैं । घृतादि आहुतियों से उनकी अर्चना करें ॥६ ॥

**१०१४७. अदाभ्येन शोचिषाग्ने रक्षस्त्वं दह । गोपा ऋतस्य दीदिहि ॥७ ॥**

हे अग्निदेव ! आप अपनी प्रखर-तेजस्विता से राक्षसी वृत्तियों का दहन करें । यज्ञ के संरक्षक बनकर आप दीप्तिमान् हों ॥७ ॥

**१०१४८. स त्वमग्ने प्रतीकेन प्रत्योष यातुधान्यः । उरुक्षयेषु दीद्यत् ॥८ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





हे अग्निदेव ! आप अपने स्वाभाविक तेज से प्रदीप्त होकर राक्षसी शक्तियों को भस्मीभूत करें । आप निर्धारित स्थानों पर रहकर तेजस्विता को धारण करें ॥८ ॥

**१०१४९. तं त्वा गीर्भिरुरुक्षया हव्यवाहं समीधिरे । यजिष्ठं मानुषे जने ॥९ ॥**

हे अग्निदेव ! आप हवियों के वहनकर्त्ता , मनुष्यों में सर्वोत्तम यज्ञकर्त्ता तथा विलक्षण निवास स्थलों से युक्त हैं । आपको स्तोत्रों द्वारा ( मंत्रोच्चारण करते हुए ) प्रदीप्त किया जाता है ॥९ ॥

## [ सूक्त - ११९ ]

[ **ऋषि** - लब ऐन्द्र । **देवता** - लब ऐन्द्र (आत्म-स्तुति) । **छन्द** - गायत्री । ]

**१०१५०. इति वा इति मे मनो गामश्वं सनुयामिति । कुवित्सोमस्यापामिति ॥१ ॥**

मेरी ( इन्द्र की ) हार्दिक इच्छा है कि मैं गौ, अश्वादि ( पोषण और शक्ति प्रवाहों ) का दान करूँ ; क्योंकि मैं कई बार सोमरस का सेवन कर चुका हूँ ॥१ ॥

**१०१५१. प्र वाताइव दोधत उन्मा पीता अयंसत । कुवित्सोमस्यापामिति ॥२ ॥**

जिस प्रकार अति वेगवान् वायु वृक्षों को कम्पायमान करती और ऊपर उठाती है , उसी प्रकार पान किया गया सोमरस कँपाता है और प्रोत्साहित करता है । मैंने कई बार सोमरस का सेवन किया है ॥२ ॥

**१०१५२. उन्मा पीता अयंसत रथमश्वा इवाशवः । कुवित्सोमस्यापामिति ॥३ ॥**

जिस प्रकार शीघ्रगामी अश्व, रथ को ऊपर उठाकर ले जाते हैं , उसी प्रकार पान किया गया सोमरस मुझे उत्कर्ष प्रदान करता है । मैंने अनेक बार सोमरस का पान किया है ॥३ ॥

**१०१५३. उप मा मतिरस्थित वाश्रा पुत्रमिव प्रियम् । कुवित्सोमस्यापामिति ॥४ ॥**

जैसे गौ " हम्बा " शब्द करती हुई प्रिय बछड़े के पास जाती है , वैसे ही स्तोतागणों की स्तुतियाँ मेरी ओर आगमन करती हैं । मैंने कई बार सोमरस का पान किया है ॥४ ॥

**१०१५४. अहं तष्टेव वन्धुरं पर्यचामि हृदा मतिम् । कुवित्सोमस्यापामिति ॥५ ॥**

जैसे त्वष्टादेव ( शिल्पी ) रथ के ऊपरी भाग ( सारथी स्थान ) को बनाते हैं , वैसे ही मैं स्तोताओं के हृदय में श्रद्धा उत्पन्न करता हूँ । मैंने अनेक बार सोमरस का पान किया है ॥५ ॥

**१०१५५. नहि मे अक्षिपच्चनाच्छान्त्सुः पञ्च कृष्टयः । कुवित्सोमस्यापामिति ॥६ ॥**

पञ्चजन सृष्टि ( पंचवर्णात्मक सृष्टि ) मेरी दृष्टि से क्षणभर के लिए भी विलुप्त नहीं हो सकती; मैंने अनेक बार सोमरस का पान किया है ॥६ ॥

**१०१५६. नहि मे रोदसी उभे अन्यं पक्षं चन प्रति । कुवित्सोमस्यापामिति ॥७ ॥**

द्यावा-पृथिवी दोनों मेरे एक पार्श्व की समता करने में सक्षम नहीं । मैंने अनेक बार सोमपान किया है ॥७ ॥

**१०१५७. अभि द्यां महिना भुवमभी३मां पृथिवीं महीम् । कुवित्सोमस्यापामिति ॥८ ॥**

मैंने अपनी महत्ता से द्युलोक और विस्तृत पृथ्वी को स्ववश में किया है । मैंने अनेक बार सोमपान किया है

**१०१५८. हन्ताहं पृथिवीमिमां नि दधानीह वेह वा । कुवित्सोमस्यापामिति ॥९ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





मेरे अन्दर इतनी सामर्थ्य है कि इस पृथ्वी को कहीं भी दूसरे स्थान पर ले जा सकता हूँ। मैंने अनेक बार सोमरस का पान किया है ॥९ ॥

**१०१५९. ओषमित्पृथिवीमहं जङ्घनानीह वेह वा। कुवित्सोमस्यापामिति ॥१० ॥**

मैं (इन्द्र) इस धरा को अथवा अपने तेज से तप्त करने वाले सूर्य को यहाँ अथवा द्युलोक में जहाँ चाहूँ वहाँ विनष्ट कर सकता हूँ। मैंने अनेक बार सोमरस का पान किया है ॥१० ॥

**१०१६०. दिवि मे अन्यः पक्षो३धो अन्यमचीकृषम्। कुवित्सोमस्यापामिति ॥११ ॥**

मेरा एक भाग द्युलोक में विद्यमान है और दूसरा भाग नीचे पृथ्वी पर है। मैंने अनेक बार सोमपान किया है।

**१०१६१. अहमस्मि महामहोऽभिनभ्यमुदीषितः। कुवित्सोमस्यापामिति ॥१२ ॥**

अन्तरिक्ष में उदय होने वाले सूर्य के समान मैं (इन्द्र) महान् से महानतम हूँ। मैंने अनेक बार अमृतस्वरूप सोमरस का पान किया है ॥१२ ॥

**१०१६२. गृहो याम्यरङ्कृतो देवेभ्यो हव्यवाहनः। कुवित्सोमस्यापामिति ॥१३ ॥**

देवों के लिए हवि वहन करने वाला मैं यजमानों द्वारा स्तुत होकर हवि ग्रहण करके चला जाता हूँ। मैंने अनेक बार सोमरस का पान किया है ॥१३ ॥

## [ सूक्त - १२० ]

[ ऋषि - बृहद्दिव आथर्वण। देवता - इन्द्र। छन्द - त्रिष्टुप्। ]

**१०१६३. तदिदास भुवनेषु ज्येष्ठं यतो जज्ञ उग्रस्त्वेषनृम्णः।**
**सद्यो जज्ञानो नि रिणाति शत्रूननु यं विश्वे मदन्त्यूमाः ॥१ ॥**

संसार का कारणभूत ब्रह्म स्वयं ही सब लोकों में प्रकाश रूप में संव्याप्त हुआ, जिससे प्रचण्ड तेजस्वी बल से युक्त सूर्य का प्राकट्य हुआ। जिसके उदय होने मात्र से (अज्ञान-अन्धकार रूपी) शत्रु नष्ट हो जाते हैं। उसे देखकर सभी प्राणी हर्षित हो उठते हैं ॥१ ॥

**१०१६४. वावृधानः शवसा भूर्योजाः शत्रुर्दासाय भियसं दधाति।**
**अव्यनच्च व्यनच्च सस्नि सं ते नवन्त प्रभृता मदेषु ॥२ ॥**

अपनी सामर्थ्य से वृद्धि को प्राप्त हुए अनन्त शक्तियुक्त, दुष्टों के शत्रु इन्द्रदेव शत्रुओं के अन्तःकरण में भय उत्पन्न करते हैं। वे सभी चर-अचर प्राणियों को संचालित करते हैं। (ऐसे) इन्द्रदेव की हम (याजकगण) सम्मिलित रूप से, एक साथ स्तुति करके उन्हें तथा स्वयं को आनन्दित करते हैं ॥२ ॥

**१०१६५. त्वे क्रतुमपि वृञ्जन्ति विश्वे द्विर्यदेते त्रिर्भवन्त्यूमाः।**
**स्वादोः स्वादीयः स्वादुना सृजा समदः सु मधु मधुनाभि योधीः ॥३ ॥**

हे इन्द्रदेव ! सब यजमान आपके लिए ही अनुष्ठान करते हैं। जब यजमान विवाहोपरान्त दो या एक सन्तान के बाद तीन होते हैं, तो प्रिय लगने वाले (सन्तान) को प्रिय (धन या गुणों) से युक्त करें। बाद में इस प्रिय संतान को पौत्रादि की मधुरता से युक्त करें ॥३ ॥

**१०१६६. इति चिद्धि त्वा धना जयन्तं मदेमदे अनुमदन्ति विप्राः।**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**ओजीयो धृष्णो स्थिरमा तनुष्व मा त्वा दभन्यातुधाना दुरेवाः ॥४ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आप जिस समय सोमपान से आनन्दित होकर धन-सम्पदा पर विजय प्राप्त करते हैं, उस समय ज्ञानी स्तोतागण आपकी ही स्तुति करते हैं । हे अपराजेय इन्द्रदेव ! आप हमें तेजस्विता प्रदान करें, दुस्साहसी असुर कभी आपको पराभूत न कर सकें ॥४ ॥

१०१६७. **त्वया वयं शाशद्महे रणेषु प्रपश्यन्तो युधेन्यानि भूरि ।**
**चोदयामि त आयुधा वचोभिः सं ते शिशामि ब्रह्मणा वयांसि ॥५ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आपके सहयोग से हम रणभूमि में दुष्ट शत्रुओं पर विजय प्राप्त करते हैं । युद्ध की इच्छा से प्रेरित अनेक शत्रुओं से हम भेंट करते हैं । आपके वज्रादि आयुधों को हम स्तोत्रों द्वारा प्रोत्साहित करते हैं । स्तुति मंत्रों से हम आपकी तेजस्विता को तीक्ष्ण करते हैं ॥५ ॥

१०१६८. **स्तुषेय्यं पुरुवर्पसमृभ्वमिनतममाप्त्यमाप्त्यानाम् ।**
**आ दर्षते शवसा सप्त दानून्प्र साक्षते प्रतिमानानि भूरि ॥६ ॥**

स्तुत्य, विभिन्न स्वरूपों वाले, दीप्तिमान्, सर्वेश्वर और सर्वश्रेष्ठ आत्मीय इन्द्रदेव की हम स्तुति करते हैं । वे अपनी सामर्थ्य से वृत्र, नमुचि, कुयव आदि सात राक्षसों के विनाशकर्त्ता तथा अनेक असुरों के पराभवकर्त्ता हैं ॥६॥

१०१६९. **नि तद्दधिषेऽवरं परं च यस्मिन्नाविथावसा दुरोणे ।**
**आ मातरा स्थापयसे जिगत्नू अत इनोषि कर्वरा पुरूणि ॥७ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आप जिस यजमान के घर में हविरूप अन्न से परितृप्त होते हैं, उसे दिव्य और भौतिक सम्पदा प्रदान करते हैं । सम्पूर्ण प्राणियों के निर्माता, गतिशील द्युलोक और पृथ्वीलोक को आप ही सुस्थिर करते हैं । उस समय आपको अनेक कार्यों का निर्वाह करना पड़ता है ॥७ ॥

१०१७०. **इमा ब्रह्म बृहद्दिवो विवक्तीन्द्राय शूषमग्रियः स्वर्षाः ।**
**महो गोत्रस्य क्षयति स्वराजो दुरश्च विश्वा अवृणोदप स्वाः ॥८ ॥**

ऋषियों में श्रेष्ठ और स्वर्गलोक के आकांक्षी बृहद्दिव ऋषि इन्द्रदेव को सुख प्रदान करने के लिए ही इन वैदिक मंत्रों का पाठ करते हैं । वे तेजस्वी, दीप्तिमान् इन्द्रदेव विशाल पर्वत (अवरोध) को हटाते हैं तथा शत्रुपुरियों के सभी द्वारों के उद्घाटक हैं ॥८ ॥

१०१७१. **एवा महान्बृहद्दिवो अथर्वावोचत्स्वां तन्वमिन्द्रमेव ।**
**स्वसारो मातरिभ्वरीररिप्रा हिन्वन्ति च शवसा वर्धयन्ति च ॥९ ॥**

अथर्वा ऋषि के पुत्र महाप्राज्ञ बृहद्दिव ने इन्द्रदेव के लिए अपनी बृहद् स्तुतियों का उच्चारण किया । माता सदृश भूमि पर उत्पन्न पवित्र नदियाँ, पारस्परिक भगिनी तुल्य स्नेह से जल प्रवाहित करती हैं तथा अन्नबल से लोगों का कल्याण करती हैं ॥९ ॥

## [ सूक्त - १२१ ]

[ **ऋषि** - हिरण्यगर्भ प्राजापत्य । **देवता** - कः (प्रजापति) । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

**इस सूक्त के ऋषि हिरण्यगर्भ-प्राजापत्य हैं । देवता हैं कः, जिसको आचार्यों ने प्रजापति परमेश्वर का पर्याय माना है । पहले मंत्र में पहला शब्द हिरण्यगर्भ ही है । शतपथ ब्राह्मण ( का ६ । अ० ७) में 'ज्योतिरेषोऽमृतंहिरण्यं ' सूत्र के अनुसार अविनाशी**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





ज्योति ही हिरण्य है । अमरकोश ने इसी तथ्य को ध्यान में रखकर हिरण्यगर्भ का निर्वचन इस प्रकार किया है " हिरण्यं हिरण्यमयं अण्डं यस्य गर्भ इव " अर्थात् ज्योति पिण्ड जिसके गर्भ में है वह । कुछ आचार्य प्रजापति परमेश्वर को ही हिरण्य गर्भ कहते हैं ; किन्तु ऋषि हिरण्य गर्भ प्राजापत्य हैं । प्राजापत्य का अर्थ हुआ प्रजापति से उत्पन्न । श्वेताश्वतर उपनिषद् ३-१४ तथा ४ ।१२ में परमात्मा को हिरण्यगर्भ का जन्मदाता तथा उसे उत्पन्न होते हुए देखने वाला कहा है । अस्तु , हिरण्यगर्भ वह मूल तेजस् तत्त्व प्रतीत होता है, जिसमें महा विस्फोट ( बिग बैंग ) द्वारा सृष्टि की संरचना हुई । उसे उत्पन्नकर्त्ता एक मात्र देव परमेश्वर को कः संबोधन दिया जाना समुचित है । बीजगणित में अज्ञात संख्या को 'क' मान लेते हैं । जब सृष्टि बनी ही नहीं थी, उस समय उस परम सत्ता को नाम क्या दें ? अतः उसे व्यञ्जन ( अभिव्यञ्जना क्रम ) का प्रथम वर्ण 'क' कह देना युक्ति संगत लगता है । ' कस्मै देवाय ' का एक अर्थ है किस देवता के लिए । उसी पद को कः अस्मै देवाय कहने से अर्थ होता है 'कः' रूप में ( यह सब करने वाला ) यह जो देव है ।" मंत्र क्र० १ से ९ तक टेक के रूप में प्रयुक्त पद 'कस्मै देवाय हविषा विधेम' को प्रश्न एवं समाधान परक दोनों अर्थों में लिया जाना युक्ति संगत है -

**१०१७२. हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत् ।**
**स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥१ ॥**

पहले ( आदिकाल में ) हिरण्यगर्भ सम्यक् रूप से अवस्थित था । सभी उत्पत्तिशील पदार्थों का एक ही स्वामी परमात्मा है । वही इस पृथ्वी और द्युलोक को भी धारण किये हुए है । ( वह जो भी है ?) हम हवि के द्वारा उसी की अर्चना का विधान करें ॥१ ॥

**१०१७३. य आत्मदा बलदा यस्य विश्व उपासते प्रशिषं यस्य देवाः ।**
**यस्य छायामृतं यस्य मृत्युः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥२ ॥**

जो परमात्मा आत्मज्ञान के प्रेरक और बलदाता हैं, जिनकी आज्ञा का पालन सम्पूर्ण मनुष्य और देवसमुदाय करता है । जिनकी छत्रछाया अमृत स्वरूपिणी है तथा मृत्यु भी उसी के अधीन है । उन परमात्मा की हम श्रेष्ठ रीति से उपासना करें ॥२ ॥

**१०१७४. यः प्राणतो निमिषतो महित्वैक इद्राजा जगतो बभूव ।**
**य ईशे अस्य द्विपदश्चतुष्पदः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥३ ॥**

जो अपनी महान् सामर्थ्य से प्राणयुक्त ( गतिशील ) और देखने वाले सम्पूर्ण प्राणिसमुदाय के एक मात्र अधिपति हैं , जो इन द्विपद ( मनुष्यों ) और चतुष्पद ( गवादि पशुओं ) के स्वामी हैं । उन सुखस्वरूप अद्वितीय परमेश्वर की हम श्रेष्ठ रीति से अर्चना करते हैं ॥३ ॥

**१०१७५. यस्येमे हिमवन्तो महित्वा यस्य समुद्रं रसया सहाहुः ।**
**यस्येमाः प्रदिशो यस्य बाहू कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥४ ॥**

जिनकी महिमा से ये सभी हिमाच्छादित पर्वत प्रकट हुए हैं । जिनकी महान् सामर्थ्य को जलपूर्ण नदियाँ गतिशील पृथ्वी, समुद्र, आकाशादि व्यक्त कर रहे हैं । सभी मुख्य दिशाएँ भुजाओं के समान जिनकी सामर्थ्य का संकेत कर रही हैं । उन्हीं अद्वितीय परमात्मा की हम सभी अर्चना करते हैं ॥४ ॥

**१०१७६. येन द्यौरुग्रा पृथिवी च दृळहा येन स्वः स्तभितं येन नाकः ।**
**यो अन्तरिक्षे रजसो विमानः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥५ ॥**

जिन्होंने इन ऊँचे अन्तरिक्ष और पृथ्वी को अपने-अपने निर्धारित स्थानों पर कुशलता पूर्वक स्थापित किया है । जिन्होंने स्वर्गलोक को स्थिर किया है और सूर्य को अन्तरिक्ष में केन्द्रित किया है । जो अन्तरिक्ष में तेजस्विता

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



अथवा रज की तरह अनन्त पिण्डों के रचयिता हैं, उन अद्वितीय परमात्मा की हम सभी उपासना करते हैं ॥५ ॥

**१०१७७. यं क्रन्दसी अवसा तस्तभाने अभ्यैक्षेतां मनसा रेजमाने ।**
**यत्राधि सूर उदितो विभाति कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥६ ॥**

द्युलोक और पृथ्वी शब्दायमान होकर, लोगों के संरक्षण के लिए स्थिर और अति प्रकाशित होकर, जिन्हें महिमामय रूप में देखते हैं । जिनके आश्रय से सूर्यदेव उदित होकर अन्तरिक्ष में प्रकाशित होते हैं । उन सर्वप्रकाशक परमेश्वर की हम सभी प्रकार से अर्चना करते हैं ॥६ ॥

**१०१७८. आपो ह यद् बृहतीर्विश्वमायन्गर्भं दधाना जनयन्तीरग्निम् ।**
**ततो देवानां समवर्ततासुरेकः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥७ ॥**

सृष्टि के प्रारम्भ में बृहत् आप: ( मूल क्रियाशील तत्त्व ) सम्पूर्ण विश्व को आच्छादित किये हुए था । उसने गर्भ धारण करके महान् ( विस्तृत ) अग्नि व आकाशादि सबको उत्पन्न किया । जिससे देवों में अद्वितीय प्राण की उत्पत्ति हुई, उन एक मात्र परमात्मा की हम सभी प्रकार से प्रार्थना करते हैं ॥७ ॥

**१०१७९. यश्चिदापो महिना पर्यपश्यद्दक्षं दधाना जनयन्तीर्यज्ञम् ।**
**यो देवेष्वधि देव एक आसीत्कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥८ ॥**

जिन परमेश्वर ने आप: ( मूल क्रियाशील तत्त्व ) से सृष्टि संरचना में दक्षता धारण करने वाले विराट् यज्ञ को उत्पन्न होते देखा, उस समय देवरूप में वही एक देव अवस्थित थे । हम उन्हीं के निमित्त हवि युक्त अर्चना करें ॥८ ॥

**१०१८०. मा नो हिंसीज्जनिता यः पृथिव्या यो वा दिवं सत्यधर्मा जजान ।**
**यश्चापश्चन्द्रा बृहतीर्जजान कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥९ ॥**

जो सृष्टि के रचयिता, सत्यधर्म के पालक, जगत् के धारणकर्त्ता और स्वर्गलोक के निर्माता हैं । जो आह्लादकारी और प्रचुर मात्रा में आप: तत्त्व के उत्पादनकर्त्ता हैं, वे हमें हिंसित न करें । उन सुखस्वरूप परमेश्वर की हम भली-भाँति उपासना करते हैं ॥९ ॥

**१०१८१. प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्वा जातानि परि ता बभूव ।**
**यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु वयं स्याम पतयो रयीणाम् ॥१० ॥**

हे प्रजापति ! आपके अतिरिक्त अन्य कोई भी इन वर्तमान, भूत और भविष्यत् के सभी उत्पन्न पदार्थों को संव्याप्त करने में समर्थ नहीं । जिन विभूतियों की आकांक्षा करते हुए हम आपके प्रति हविष्यान्न अर्पित करते हैं, वे हमें प्राप्त हों । हम सम्पूर्ण ऐश्वर्यों के अधिपति हों ॥१० ॥

## [ सूक्त - १२२ ]

[ **ऋषि** - चित्रमहा वासिष्ठ । **देवता** - अग्नि । **छन्द** - जगती ; १, ५ त्रिष्टुप् । ]

**१०१८२. वसुं न चित्रमहसं गृणीषे वामं शेवमतिथिमद्विषेण्यम् ।**
**स रासते शुरुधो विश्वधायसोऽग्निर्होता गृहपतिः सुवीर्यम् ॥१ ॥**

सूर्य के समान अद्भुत, तेजस्वी, रमणीय, सुखकर, अतिथि के समान पूजनीय, विद्वेष शून्य, अग्निदेव की हम अर्चना करते हैं । जो अग्निदेव सर्वपोषक दूध द्वारा संसार के धारणकर्त्ता और दुःख निवारक हैं, वे गौ और

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





श्रेष्ठ बल हमें प्रदान करें। वे देवों के आवाहनकर्त्ता और गृहपति हैं ॥१ ॥

**१०१८३. जुषाणो अग्ने प्रति हर्य मे वचो विश्वानि विद्वान् वयुनानि सुक्रतो ।**
**घृतनिर्णिग्ब्रह्मणे गातुमेरय तव देवा अजनयन्ननु व्रतम् ॥२ ॥**

हे अग्निदेव ! आप हर्षित होकर हमारे स्तोत्रों की कामना करें । हे श्रेष्ठ कर्मशील अग्निदेव ! आप समस्त लोकों के ज्ञाता हैं । घृताहुति ग्रहण करके आप स्तोताओं को सामगान की प्रेरणा दें । आपका अनुकरण करते हुए देवगण भी यज्ञ में आते हैं अर्थात् यजमान को यज्ञीय फल देते हैं ॥२ ॥

**१०१८४. सप्त धामानि परियन्नमर्त्यो दाशद्दाशुषे सुकृते मामहस्व ।**
**सुवीरेण रयिणाग्ने स्वाभुवा यस्त आनट् समिधा तं जुषस्व ॥३ ॥**

हे अग्निदेव ! पृथ्वी आदि सप्तलोकों में संव्याप्त, अविनाशी रूप होकर आप उन दानशील, सत्कर्मशील यजमानों की सभी प्रकार की अभीष्ट कामनाओं को पूर्ण करें , जो पुरोडाशादि हवि समर्पित करते हैं । जो समिधाएँ समर्पित करके आपको संवर्द्धित करते हैं , उन्हें वीर सन्तति और श्रेष्ठ विवेक सम्मत सम्पदा प्रदान करें ॥३ ॥

**१०१८५. यज्ञस्य केतुं प्रथमं पुरोहितं हविष्मन्त ईळते सप्त वाजिनम् ।**
**शृण्वन्तमग्निं घृतपृष्ठमुक्षणं पृणन्तं देवं पृणते सुवीर्यम् ॥४ ॥**

जो अग्निदेव यज्ञ के ध्वजरूप, सर्वश्रेष्ठ, सम्मुख विराजमान, बलिष्ठ, समस्त स्तोत्रों के श्रोता, तेजस्वी, अभिलषित फलों के दाता ( अभीष्ट फलदाता ) हविदाता यजमानों को धनादि से हर्षित करने वाले हैं , ऐसे सामर्थ्ययुक्त दिव्यगुणों से सम्पन्न अग्निदेव की हविष्यान्नादि समर्पित करके सात ऋत्विग्गण अर्चना करते हैं ॥४ ॥

**१०१८६. त्वं दूतः प्रथमो वरेण्यः स हूयमानो अमृताय मत्स्व ।**
**त्वां मर्जयन्मरुतो दाशुषो गृहे त्वां स्तोमेभिर्भृगवो वि रुरुचुः ॥५ ॥**

हे अग्निदेव ! आप देवों में सर्वोत्तम और अग्रणी , पूजनीय दूतरूप हैं । अमरत्व प्राप्ति के लिए आवाहित किये जाने पर आप हर्षित हों । मरुद्गण आपको सुशोभित करते हैं । भृगुवंशज ऋषि आपको यजमान के गृह में स्तोत्रों द्वारा विशिष्ट रूप में प्रज्वलित करते हैं ॥५ ॥

**१०१८७. इषं दुहन्त्सुदुघां विश्वधायसं यज्ञप्रिये यजमानाय सुक्रतो ।**
**अग्ने घृतस्नुस्त्रिर्ऋतानि दीद्यद्वर्तिर्यज्ञं परियन्त्सुक्रतूयसे ॥६ ॥**

हे अद्भुत कर्मशील अग्ने ! जो यजमान यज्ञीय सत्कर्मों में संलग्न रहते हैं , उनके लिए आप यज्ञस्वरूपिणी यथेष्ट दुग्धदात्री और विश्व पालनकर्त्री गौ के रूप में यज्ञ फल प्रदान करें । आप प्रदीप्त होकर तीनों लोकों को प्रकाशित करते हैं । यज्ञ स्थल में सर्वत्र विराजमान होकर आप स्वयमेव सत्कर्मरूपी यज्ञ को सम्पादित कर रहे हैं।

**१०१८८. त्वामिदस्या उषसो व्युष्टिषु दूतं कृण्वाना अयजन्त मानुषाः ।**
**त्वां देवा महयाय्याय वावृधुराज्यमग्ने निमृजन्तो अध्वरे ॥७ ॥**

हे अग्निदेव ! उषाकालीन प्रकाशित होने की वेला में यजमान साधक आपको ही दूतस्वरूप मानकर यज्ञ सम्पादित करते हैं । देवगण भी आपको ही यजनीय मानकर अर्चना करते हैं और यज्ञ में घृताहुति अर्पण करके आपको ही संवर्द्धित करते हैं ॥७ ॥

**१०१८९. नि त्वा वसिष्ठा अह्वन्त वाजिनं गृणन्तो अग्ने विदथेषु वेधसः ।**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**रायस्पोषं यजमानेषु धारय यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥८ ॥**

हे अग्निदेव ! यज्ञों में अनुष्ठानकर्त्ता और स्तोत्रकर्त्ता वसिष्ठ ( वंशीय ) ऋषि आप अन्न सम्पन्न ( बलिष्ठ ) का ही आवाहन करते हैं । आप दानशील यजमानों के गृहों में ऐश्वर्य स्थापित करें । आप हमें कल्याणकारी संसाधनों से सदैव संरक्षित करें ॥८ ॥

## [ सूक्त - १२३ ]

[ ऋषि - वेन भार्गव । देवता - वेन । छन्द - त्रिष्टुप् । ]

**इस सूक्त के देवता हैं ' वेन ' तथा ऋषि हैं वेन भार्गव । निरुक्त के अनुसार वेन का अर्थ ' मेधावी ' तथा ' यज्ञ ' होता है । कान्तियुक्त तथा प्रिय को भी ' वेन ' कहते हैं । भृगु (तेजस्वी तप) से उत्पन्न यज्ञीय मेधा को द्रष्टा ऋषि कह सकते हैं । इस सूक्त का अर्थ सामान्य रूप से स्थूल वर्षा से जोड़ा जाता है । इस संदर्भ में वेन का अर्थ स्थूल यज्ञ, आपः का जल, समुद्र का अन्तरिक्ष तथा अप्सरा का विद्युत् या जल से उत्पन्न उर्वरता होता है । वेन को आदि यज्ञ पुरुष मानने से आपः से मूल क्रियाशील द्रव्य, अप्सरा (मूल अप्तत्त्व) से उत्पन्न प्रकृति तथा समुद्र से आकाश का भाव निकलता है -**

१०१९०. **अयं वेनश्चोदयत्पृश्निगर्भा ज्योतिर्जरायू रजसो विमाने ।**
**इममपां सङ्गमे सूर्यस्य शिशुं न विप्रा मतिभी रिहन्ति ॥१ ॥**

यह वेन ज्योति के जरायु ( गर्भ या आवरण ) में स्थित तेजस् को विशिष्ट संदर्भ में प्रेरित करते हैं । अप्तत्त्व या जल के साथ सूर्य के संगम के समय, विप्रगण शिशु की तरह स्तुतियाँ करते हैं ॥१ ॥

**[ शिशु जब अपने हर्ष को व्यक्त करता है, तो उसके पास उपयुक्त शब्द नहीं होते; किन्तु भावाभिव्यक्ति बड़ी गहरी होती है । ऋषिगण वेदोक्त सृष्टि रहस्यों की अनुभूति करके हर्षित होकर स्तुति मंत्र तो बोलने लगते हैं; किन्तु भाषा इस अनुभूति को व्यक्त करने में शिशु जैसी ही अपरिपक्व सिद्ध होती है । ]**

१०१९१. **समुद्रादूर्मिमुदियर्ति वेनो नभोजाः पृष्ठं हर्यतस्य दर्शि ।**
**ऋतस्य सानावधि विष्टपि भ्राट् समानं योनिमभ्यनूषत व्राः ॥२ ॥**

वेनदेव अन्तरिक्ष से दिव्य लहरों को प्रेरित करते हैं । आकाश में उस कान्तिवान् की पृष्ठभूमि स्पष्ट प्रकट होती है । ऋत ( सत्य या सनातन आकाश ) के शिखर पर वह प्रकाशित होता है । उसी के समान ( एक ही ) उत्पत्ति केन्द्र से प्रादुर्भूत ( वेद वाणियाँ ) उस प्रक्रिया की स्तुति ( अनुशंसा ) करती हैं ॥२ ॥

१०१९२. **समानं पूर्वीरभि वावशानास्तिष्ठन्वत्सस्य मातरः सनीळाः ।**
**ऋतस्य सानावधि चक्रमाणा रिहन्ति मध्वो अमृतस्य वाणीः ॥३ ॥**

पूर्व में वर्णित ( वेन ) वत्स ( उत्पन्न सृष्टि घटकों ) की माता ( उत्पादक मातृसत्ता ) के साथ एक ही नीड़ (आवास) में स्थित होकर, ऋत के शिखर ( दिव्याकाश ) में मधुर अमृत प्रवाह को संचालित करते हैं । वेद वाणियाँ उसका वर्णन करती हैं ॥३ ॥

१०१९३. **जानन्तो रूपमकृपन्त विप्रा मृगस्य घोषं महिषस्य हि ग्मन् ।**
**ऋतेन यन्तो अधि सिन्धुमस्थुर्विदद्गन्धर्वो अमृतानि नाम ॥४ ॥**

इस महान् मृग ( गतिशील ) के घोष ( अभिव्यक्ति ) का बोध करने वाले विद्वान् उसके स्वरूप को जानकर उसे व्यक्त करते हैं । ऋत मार्ग से गमनशील वह सिन्धु ( अन्तरिक्ष ) के अधिपति होते हैं । वह गन्धर्व ( किरणों के धारणकर्त्ता ) अमृत रूप प्रवाहों के ज्ञाता हैं ॥४ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१०१९४. अप्सरा जारमुपसिष्मियाणा योषा बिभर्ति परमे व्योमन्।**
**चरत्प्रियस्य योनिषु प्रियः सन्त्सीदत्पक्षे हिरण्यये स वेनः ॥५ ॥**

जिस प्रकार पत्नी मन्द मुस्कान के साथ अपने प्रेमी ( पति ) को यथोचित स्थान पर विराजमान करती है, वैसे ही परम व्योम में अप्सरा ( अप् से उत्पन्न सृजक प्रकृति ) ने वेन को धारण किया। वह अपने प्रिय ( स्वामी ) वेन के गृहों में संचरित होती है। वेन उसके प्रियतम होकर प्रकाशित क्षेत्र ( या मेघ ) में विराजित होते हैं ॥५ ॥

**१०१९५. नाके सुपर्णमुप यत्पतन्तं हृदा वेनन्तो अभ्यचक्षत त्वा।**
**हिरण्यपक्षं वरुणस्य दूतं यमस्य योनौ शकुनं भुरण्युम् ॥६ ॥**

पक्षी की तरह आकाश में गतिशील, सुनहले पंखवाले, सबको पोषण देने वाले वरुण ( वरणीय ) के दूत हे वेनदेव ! आपको लोग हृदय से चाहते हैं। अग्नि के उत्पत्ति स्थल अन्तरिक्ष में आपको पक्षी की तरह विचरण करते हुए ( द्रष्टागण ) देखते हैं ॥६ ॥

**१०१९६. ऊर्ध्वो गन्धर्वो अधि नाके अस्थात्प्रत्यङ् चित्रा बिभ्रदस्यायुधानि।**
**वसानो अत्कं सुरभिं दृशे कं स्व१र्ण नाम जनत प्रियाणि ॥७ ॥**

किरणों ( वेदवाणियों ) के धारणकर्त्ता वेनदेव ऊपर अन्तरिक्ष में स्थित रहते हैं। वे अपने अद्‌भुत शस्त्रों ( विद्युत् आदि ) को धारणकर सुन्दर रूप में शोभायमान होते हैं। वे सूर्य की भाँति प्रिय नामों ( वस्तुओं ) को उत्पन्न करते हैं ॥७ ॥

**१०१९७. द्रप्सः समुद्रमभि यज्जिगाति पश्यन्गृध्रस्य चक्षसा विधर्मन्।**
**भानुः शुक्रेण शोचिषा चकानस्तृतीये चक्रे रजसि प्रियाणि ॥८ ॥**

वे विकसित होते द्रप्स ( प्रादुर्भूत मूल तत्त्व ) को गिद्ध जैसी ( दूर-भेदक ) दृष्टि से देखते हैं। जब वह समुद्र ( विशाल अन्तरिक्ष ) में पहुँचते हैं, तब भानु के समान शुभ्र तेज से चमकते हुए प्रिय रज ( उत्पादक तेजयुक्त द्रव ) को उत्पन्न करते हैं ॥८ ॥

## [ सूक्त - १२४ ]

[ **ऋषि** - अग्नि; १, ५-९ अग्नि, वरुण और सोम। **देवता** अग्नि, ५,७,८ वरुण; ६ सोम, ९ इन्द्र। **छन्द** - त्रिष्टुप्, ७ जगती। ]

**१०१९८. इमं नो अग्न उप यज्ञमेहि पञ्चयामं त्रिवृतं सप्ततन्तुम्।**
**असो हव्यवाळुत नः पुरोगा ज्योगेव दीर्घं तम आशयिष्ठाः ॥१ ॥**

हे अग्निदेव ! हमारे इस यज्ञ के पाँच नियामक ( पंचभूत या चार ऋत्विज् और पाँचवें यजमान ), तीन प्रकार के अनुष्ठान ( तीन सवन के यज्ञ अथवा सृजन, पोषण एवं परिवर्तन ) तथा सप्त होता हैं। आप हमारे यज्ञ की ओर आगमन करें। आप ही हमारे हविवाहक और अग्रगामी दूतरूप हैं। आप चिरकाल से अन्धकारपूर्ण गुफा को प्रकाशित करें ॥१ ॥

**१०१९९. अदेवाद्देवः प्रचता गुहा यन्प्रपश्यमानो अमृतत्वमेमि।**
**शिवं यत्सन्तमशिवो जहामि स्वात्सख्यादरणीं नाभिमेमि ॥२ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





( अग्निदेव की उक्ति ) दीप्तिहीन अव्यक्त स्थिति में रहते हुए मैं देवों की प्रार्थना से प्रकट होकर स्वयं ज्योतिर्मान् होता हूँ । देवताओं द्वारा श्रेष्ठ रीति से स्तुतिपूर्वक प्रदत्त हविर्भाग प्राप्त कर अमर देवत्व पद को प्राप्त करता हूँ । जिस समय यज्ञ सकुशल पूर्ण होता है, उस समय मैं अव्यक्त स्वरूप में चला जाता हूँ । अभिन्न सखा रूप सनातन आवास में रहता हूँ ॥२ ॥

**१०२००. पश्यन्नन्यस्या अतिथिं वयाया ऋतस्य धाम वि मिमे पुरूणि ।**
**शंसामि पित्रे असुराय शेवमयज्ञियाद्यज्ञियं भागमेमि ॥३ ॥**

पृथ्वी के अतिरिक्त आकाश के गमनमार्ग पर चलने वाले सूर्य की गति के अनुसार मैं वसन्तादि भिन्न-भिन्न ऋतुओं में यज्ञ के अनेक स्थानों को बनाता हूँ । पितृरूप देवों की सुख प्राप्ति के लिए मैं ( अग्नि ) स्तवनों का गान करता हूँ । यज्ञभाव से रहित और अपवित्र स्थल को छोड़कर मैं यज्ञोचित स्थल की ओर जाता हूँ ॥३ ॥

**१०२०१. बह्वीः समा अकरमन्तरस्मिन्निन्द्रं वृणानः पितरं जहामि ।**
**अग्निः सोमो वरुणस्ते च्यवन्ते पर्यावर्द्राष्ट्रं तदवाम्यायन् ॥४ ॥**

इस यज्ञस्थल में मैंने अनेकों वर्ष व्यतीत किये हैं । यहाँ इन्द्रदेव को वरण करते हुए अपने उत्पत्ति स्थल का त्याग करता हूँ । जब अग्नि, सोम और वरुणादि का पतन होता है, तब मैं ही प्रकट होकर उनका संरक्षण करता हूँ।

**१०२०२. निर्माया उ त्ये असुरा अभूवन्त्वं च मा वरुण कामयासे ।**
**ऋतेन राजन्ननृतं विविञ्चन्मम राष्ट्रस्याधिपत्यमेहि ॥५ ॥**

मेरे आगमन से सभी असुर सामर्थ्य-विहीन हो गये । हे वरुणदेव ! आप भी हमारी प्रार्थना करें , हे राजन् ( प्रकाशमान परमात्मन् ) ! सत्य से असत्य को पृथक् करके मेरे राष्ट्र ( प्रकाशित क्षेत्र ) का आधिपत्य स्वीकार करें।

www.vicharkrantibooks.org

**१०२०३. इदं स्वरिदमिदास वाममयं प्रकाश उर्व१न्तरिक्षम् ।**
**हनाव वृत्रं निरेहि सोम हविष्ट्वा सन्तं हविषा यजाम ॥६ ॥**

हे सोमदेव ! यह जो सुन्दर स्वर्ग है , यह अतिरमणीय है , यह जो प्रकाश और व्यापक अन्तरिक्ष है; इन सबको आप देखें । वृत्रासुर का संहार करने के लिए हम दोनों प्रादुर्भूत हुए हैं । आप यजनीय हैं, आपके लिए हम यजनीय पदार्थ समर्पित करते हैं ॥६ ॥

**१०२०४. कविः कवित्वा दिवि रूपमासजदप्रभूती वरुणो निरपः सृजत् ।**
**क्षेमं कृण्वाना जनयो न सिन्धवस्ता अस्य वर्णं शुचयो भरिभ्रति ॥७ ॥**

क्रान्तदर्शी मित्रदेव ने अपनी कर्तृत्व सामर्थ्य से दिव्यलोक में तेज को स्थापित किया । वरुणदेव अत्यल्प प्रयास करके मेघों से जल का सृजन करते हैं । जलवृष्टि से परिपूर्ण नदियाँ स्त्रियों के द्वारा पति की सेवा के समान ही विश्व के हित संरक्षण में संलग्न हैं । वे पवित्र होकर प्रवाहित होती हुई वरुणदेव के तेज को धारण करती हैं ॥७॥

**१०२०५. ता अस्य ज्येष्ठमिन्द्रियं सचन्ते ता ईमा क्षेति स्वधया मदन्ती ।**
**ता ईं विशो न राजानं वृणाना बीभत्सुवो अप वृत्रादतिष्ठन् ॥८ ॥**

जल वरुणदेव की अत्यन्त श्रेष्ठ सामर्थ्य को प्राप्त करता है । वह जल हविष्यान्न प्राप्त कर सभी को संतुष्ट करके प्रसन्नचित्त होते हुए वरुणदेव के समीप पहुँचता है । जिस प्रकार भयभीत प्रजा राजा का आश्रय ग्रहण करती है , वैसे ही जल वृत्रासुर से भयभीत होकर उससे दूर भागते हुए वरुणदेव का आश्रय ग्रहण करता है ॥८ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१०२०६. **बीभत्सूनां सयुजं हंसमाहुरपां दिव्यानां सख्ये चरन्तम्।**
**अनुष्टुभमनु चर्चूर्यमाणमिन्द्रं नि चिक्युः कवयो मनीषा ॥९ ॥**

भयभीत जल के मित्र इन्द्रदेव या सूर्यदेव कहे जाते हैं। वे दिव्य गुणों से युक्त जल की मित्रता में स्थित होकर स्तुति-योग्य हैं। इन गुणों से युक्त इन्द्रदेव की मेधावी ऋषिगण विवेकपूर्वक अर्चना करते हैं ॥९ ॥

## [ सूक्त - १२५ ]

[ **ऋषि** - वागाम्भृणी। **देवता** - वागाम्भृणी ( आत्मस्तुति) । **छन्द** - त्रिष्टुप्, २ जगती। ]

१०२०७. **अहं रुद्रेभिर्वसुभिश्चराम्यहमादित्यैरुत विश्वदेवैः।**
**अहं मित्रावरुणोभा बिभर्म्यहमिन्द्राग्नी अहमश्विनोभा ॥१ ॥**

( वाग्देवी का कथन ) मैं वाग्देवी रुद्रगण एवं वसुगणों के साथ भ्रमण करती हूँ। मैं ही आदित्यगणों और विश्वेदेवों के साथ रहती हूँ। मित्रावरुण, इन्द्र, अग्नि तथा दोनों अश्विनीकुमार सभी को मैं ही धारण करती हूँ ॥१ ॥

१०२०८. **अहं सोममाहनसं बिभर्म्यहं त्वष्टारमुत पूषणं भगम्।**
**अहं दधामि द्रविणं हविष्मते सुप्राव्ये३यजमानाय सुन्वते ॥२ ॥**

पाषाणों द्वारा पीसे गये सोम, त्वष्टा, पूषा और भग सभी मेरा ही आश्रय ग्रहण करते हैं। मेरे द्वारा ही हविष्यान्नादि उत्तम हवियों से देवों को परितृप्त करने वाले और सोमरस के अभिषवणकर्त्ता यजमानों को यज्ञ का अभीष्ट फलरूप धन प्रदान किया जाता है ॥२ ॥

१०२०९. **अहं राष्ट्री सङ्गमनी वसूनां चिकितुषी प्रथमा यज्ञियानाम्।**
**तां मा देवा व्यदधुः पुरुत्रा भूरिस्थात्रां भूर्यावेशयन्तीम् ॥३ ॥**

www.vicharkrantibooks.org

मैं वाग्देवी जगदीश्वरी और धन प्रदात्री हूँ। मैं ज्ञानवती एवं यज्ञोपयोगी देवों ( वस्तुओं ) में सर्वोत्तम हूँ। मेरा स्वरूप विभिन्न रूपों में विद्यमान है तथा मेरा आश्रय स्थान विस्तृत है। सभी देव विभिन्न प्रकार से मेरा ही प्रतिपादन करते हैं ॥३ ॥

१०२१०. **मया सो अन्नमत्ति यो विपश्यति यः प्राणिति य ईं शृणोत्युक्तम्।**
**अमन्तवो मां त उप क्षियन्ति श्रुधि श्रुत श्रद्धिवं ते वदामि ॥४ ॥**

प्राणियों में जो जीवनीशक्ति ( प्राण ) है, दर्शन क्षमता है, ज्ञान-श्रवण सामर्थ्य है, अन्न भोग करने की सामर्थ्य है, वह सभी मुझ वाग्देवी के सहयोग से ही प्राप्त होती है। जो मेरी सामर्थ्य को नहीं जानते, वे विनष्ट हो जाते हैं। हे बुद्धिमान् मित्रो ! आप ध्यान दें, जो भी मेरे द्वारा कहा जा रहा है, वह श्रद्धा का विषय है ॥४ ॥

१०२११. **अहमेव स्वयमिदं वदामि जुष्टं देवेभिरुत मानुषेभिः।**
**यं कामये तंतमुग्रं कृणोमि तं ब्रह्माणं तमृषिं तं सुमेधाम् ॥५ ॥**

देवगण और मनुष्यगण श्रद्धापूर्वक जिसका मनन करते हैं, वे सभी विचार सन्देश मेरे द्वारा ही प्रसारित किये जाते हैं। जिसके ऊपर मेरी कृपा-दृष्टि होती है, वे बलशाली स्तोता ऋषि अथवा श्रेष्ठ बुद्धिमान् होते हैं ॥५ ॥

१०२१२. **अहं रुद्राय धनुरा तनोमि ब्रह्मद्विषे शरवे हन्तवा उ।**
**अहं जनाय समदं कृणोम्यहं द्यावापृथिवी आ विवेश ॥६ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



जिस समय रुद्रदेव ब्रह्मद्रोही शत्रुओं का विध्वंस करने के लिए सचेष्ट होते हैं, उस समय दुष्टों को पीड़ित करने वाले रुद्र के धनुष बाण का सन्धान मैं ही करती हूँ। मनुष्यों के हित के लिए मैं ही संग्राम करती हूँ। मैं ही द्युलोक और पृथ्वीलोक दोनों को संव्याप्त करती हूँ ॥६ ॥

**१०२१३. अहं सुवे पितरमस्य मूर्धन्मम योनिरप्स्व१न्तः समुद्रे ।**
**ततो वि तिष्ठे भुवनानु विश्वोतामूं द्यां वर्ष्मणोप स्पृशामि ॥७ ॥**

जगत् के सर्वोच्च स्थान पर स्थित दिव्यलोक को मैंने ही प्रकट किया है। मेरा उत्पत्ति स्थल विराट् आकाश में अप् ( मूल सृष्टि तत्त्व ) में है, उसी स्थान से सम्पूर्ण विश्व को संव्याप्त करती हूँ। महान् अन्तरिक्ष को मैं अपनी उन्नत देह से स्पर्श करती हूँ ॥७ ॥

**१०२१४. अहमेव वात इव प्र वाम्यारभमाणा भुवनानि विश्वा ।**
**परो दिवा पर एना पृथिव्यैतावती महिना सं बभूव ॥८ ॥**

समस्त लोकों को विनिर्मित करती हुई मैं वायु के समान सभी जगह संचरित होती हूँ। मेरी महिमा स्वर्गलोक और पृथ्वी से भी महान् है ॥८ ॥

## [ सूक्त - १२६ ]

[ **ऋषि** - कुल्मलबर्हिष शैलूषि अथवा अंहोमुक् वामदेव्य । **देवता** - विश्वेदेवा । **छन्द** - उपरिष्टाद् बृहती, ८ त्रिष्टुप् । ]

**१०२१५. न तमंहो न दुरितं देवासो अष्ट मर्त्यम् ।**
**सजोषसो यमर्यमा मित्रो नयन्ति वरुणो अति द्विषः ॥१ ॥**

हे देवो ! संयुक्त होकर अर्यमा, मित्र और वरुणदेव विद्वेषियों से बचाकर जिन मनुष्यों को आगे बढ़ाते हैं, वे पापरहित होकर सदैव दुर्गति से दूर रहते हैं ॥१ ॥

**१०२१६. तद्धि वयं वृणीमहे वरुण मित्रार्यमन् ।**
**येना निरंहसो यूयं पाथ नेथा च मर्त्यमति द्विषः ॥२ ॥**

हे वरुण, मित्र और अर्यमा देवो ! जिस उपाय से आप मनुष्यों को पाप कर्मों से बचाते हैं और शत्रुओं से रक्षा करते हैं, उसके लिए ही हम आपसे प्रार्थना करते हैं ॥२ ॥

**१०२१७. ते नूनं नोऽयमूतये वरुणो मित्रो अर्यमा ।**
**नयिष्ठा उ नो नेषणि पर्षिष्ठा उ नः पर्षण्यति द्विषः ॥३ ॥**

हे मित्र, वरुण और अर्यमा देवो ! आप सुनिश्चित ही हमारा संरक्षण करेंगे। आप हमें सन्मार्ग की ओर प्रेरित करें। हमें संकटों से पार करें और शत्रुओं की पीड़ा से सुरक्षित करें ॥३ ॥

**१०२१८. यूयं विश्वं परि पाथ वरुणो मित्रो अर्यमा ।**
**युष्माकं शर्मणि प्रिये स्याम सुप्रणीतयोऽति द्विषः ॥४ ॥**

वरुण, मित्र और अर्यमादि सभी देवगण सम्पूर्ण विश्व की श्रेष्ठ रीति से सुरक्षा करते हैं। श्रेष्ठ सत्कार योग्य हे देवो ! हम आपके अत्यन्त प्रीतियुक्त, श्रेष्ठ सुखों की छाया में रहें और दुष्ट शत्रुओं से संरक्षित हों ॥४ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१०२१९. **आदित्यासो अति स्रिधो वरुणो मित्रो अर्यमा ।**
**उग्रं मरुद्धी रुद्रं हुवेमेन्द्रमग्निं स्वस्तयेऽति द्विषः ।।५ ।।**

अदिति पुत्र वरुण, मित्र और अर्यमा ये सभी देव हमें दुष्ट शत्रुओं से बचाएँ । हम शत्रुओं से परित्राण पाने और कल्याण लाभ हेतु मरुतों के साथ तेजस्वी रुद्र , इन्द्र और अग्निदेव का आवाहन करते हैं ।।५ ।।

१०२२०. **नेतार ऊ षु णस्तिरो वरुणो मित्रो अर्यमा ।**
**अति विश्वानि दुरिता राजानश्चर्षणीनामति द्विषः ।।६ ।।**

नेतृत्व क्षमताओं से सम्पन्न वरुण, मित्र और अर्यमा देव हमारे पापकर्मों को दूर करके हमें सुखकारी मार्ग की ओर प्रेरित करें । मनुष्यों के स्वामी ये देव हमें पाप फलों से मुक्त करें और विकाररूपी शत्रुओं से बचाएँ ।।६ ।।

१०२२१. **शुनमस्मभ्यमूतये वरुणो मित्रो अर्यमा ।**
**शर्म यच्छन्तु सप्रथ आदित्यासो यदीमहे अति द्विषः ।।७ ।।**

वरुण, मित्र और अर्यमादि देवगणों से जिस सुख की प्राप्ति और संरक्षण के लिए हम प्रार्थना करें , ये अदिति पुत्र उन सुखों की ओर हमें प्रेरित करें । वे सभी प्रकार का शत्रुनाशक बल हमें प्रदान करें , शत्रुओं से हमें बचाएँ ।।७ ।।

१०२२२. **यथा ह त्यद्वसवो गौर्यं चित्पदि षिताममुञ्चता यजत्राः ।**
**एवो ष्व१स्मन्मुञ्चता व्यंहः प्र तार्यग्ने प्रतरं न आयुः ।।८ ।।**

संरक्षक और यज्ञ भाग के अधिकारी हे देवो ! जिस समय शुभ्र वर्ण गौओं के पैरों को बाँधा गया था, तब आपने ही उन्हें बन्धन मुक्त किया था । उसी प्रकार हमें भी पाप कर्मों से विमुक्त करें । हे अग्निदेव ! आप हमें दीर्घायु प्रदान करें ।।८ ।।

www.awgp.org
www.vicharkrantibooks.org

## [ सूक्त - १२७ ]

[ **ऋषि** - कुशिक सौभर अथवा रात्रि भारद्वाजी । **देवता** - रात्रि । **छन्द** - गायत्री । ]

१०२२३. **रात्री व्यख्यदायती पुरुत्रा देव्य१ क्षभिः । विश्वा अधि श्रियोऽधित ।।१ ।।**

अनेक भागों में विस्तृत होने वाली आगमन करती हुई नक्षत्ररूप नेत्रों से जगत् का अवलोकन करने वाली रात्रिदेवी सभी प्रकार के सौन्दर्य को धारण करती हैं ।।१ ।।

१०२२४. **ओर्वप्रा अमर्त्या निवतो देव्यु१ द्वतः । ज्योतिषा बाधते तमः ।।२ ।।**

अविनाशी रात्रि देवी सर्वप्रथम अन्तरिक्ष को तत्पश्चात् नीचे और ऊँचे प्रदेशों को आच्छादित करती हैं । वे गृह-नक्षत्रादि रूप तेजस्विता से अन्धकार को निवृत्त करती हैं ।।२ ।।

१०२२५. **निरु स्वसारमस्कृतोषसं देव्यायती । अपेदु हासते तमः ।।३ ।।**

आगमन करने वाली रात्रिदेवी भगिनी उषा को प्रतिष्ठित करती हैं । वे (उषा) अन्धकार को विनष्ट करती हैं ।।

१०२२६. **सा नो अद्य यस्या वयं नि ते यामन्नविक्ष्महि । वृक्षे न वसतिं वयः ।।४ ।।**

जैसे पक्षी वृक्षों पर रहते हैं , वैसे ही जिसके आगमन पर हम घर में विश्राम करते हैं , वे रात्रिदेवी हमारे लिए कल्याणप्रद हों ।।४ ।।

१०२२७. **नि ग्रामासो अविक्षत नि पद्वन्तो नि पक्षिणः । नि श्येनासश्चिदर्थिनः ।।५ ।।**



Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





रात्रि में समस्त ग्रामीण मनुष्य सुखपूर्वक सोते हैं , पादचारी, गौ, अश्वादि पशु-पक्षी और शीघ्रगामी श्येन आदि पक्षी शान्त होकर सोते हैं ॥५ ॥

**१०२२८. यावया वृक्यं१ वृकं यवय स्तेनमूर्म्ये । अथा नः सुतरा भव ॥६ ॥**

हे निशादेवि ! वृक और वृकी को हमसे पृथक् करें , चोरों को भी हमसे दूर ले जाएँ । हमारे लिए आप सभी प्रकार से कल्याणप्रद हों ॥६ ॥

**१०२२९. उप मा पेपिशत्तमः कृष्णं व्यक्तमस्थित । उष ऋणेव यातय ॥७ ॥**

रात्रि का अन्धकार स्पष्ट दृष्टिगोचर हो रहा है । हे उषा देवि ! जिस प्रकार आप स्तोताओं के ऋण को धन प्रदान करके विनष्ट करती हैं , वैसे ही इस अन्धकार को भी नष्ट करें ॥७ ॥

**१०२३०. उप ते गा इवाकरं वृणीष्व दुहितर्दिवः । रात्रि स्तोमं न जिग्युषे ॥८ ॥**

हे आकाश कन्या ( रात्रि ) ! हम आपको दुधारू गौ के समान स्तोत्रों का गान करते हुए प्राप्त करें । आप विनम्र होकर स्तोत्रों के समान ही हवि को भी ग्रहण करें ॥८ ॥

## [ सूक्त - १२८ ]

[ **ऋषि** - विहव्य आङ्गिरस । **देवता** - विश्वेदेवा । **छन्द** - त्रिष्टुप् , ९ जगती । ]

**१०२३१. ममाग्ने वर्चो विहवेष्वस्तु वयं त्वेन्धानास्तन्वं पुषेम ।**
**मह्यं नमन्तां प्रदिशश्चतस्रस्त्वयाध्यक्षेण पृतना जयेम ॥१ ॥**

हे अग्निदेव ! संग्रामों या यज्ञों के समय हममें तेजस्विता जाग्रत् हो । आपको समिधाओं से प्रज्वलित करते हुए हम अपनी देह को परिपुष्ट करते हैं । हमारे लिए चारों दिशाएँ अवनत हों । आपको स्वामी रूप में प्राप्त करके हम शत्रु सेनाओं पर विजय प्राप्त करें ॥१ ॥

**१०२३२. मम देवा विहवे सन्तु सर्व इन्द्रवन्तो मरुतो विष्णुरग्निः ।**
**ममान्तरिक्षमुरुलोकमस्तु मह्यं वातः पवतां कामे अस्मिन् ॥२ ॥**

इन्द्रदेव के साथ मरुद्गण, विष्णु और अग्नि आदि सभी युद्धकाल में हमारा सहयोग करें । अन्तरिक्ष के समान विस्तृत लोक हमारे लिए प्रकाशमान हों । हमारे इन अभिलषित कार्यों में वायु अनुकूल होकर प्रवाहित हों।

**१०२३३. मयि देवा द्रविणमा यजन्तां मय्याशीरस्तु मयि देवहूतिः ।**
**दैव्या होतारो वनुषन्त पूर्वेऽरिष्टाः स्याम तन्वा सुवीराः ॥३ ॥**

श्रेष्ठ यज्ञादि कार्यों से प्रसन्न होकर सभी देवगण हमें ऐश्वर्य प्रदान करें । हम देव शक्तियों का आवाहन करें । प्राचीनकाल में जिन्होंने देवों को आहुति समर्पित किया है , वे होतागण अनुकूल होकर देवों की अर्चना करें । हम शारीरिक दृष्टि से सुदृढ़ होकर वीर सुसन्ततियों से युक्त हों ॥३ ॥

**१०२३४. मह्यं यजन्तु मम यानि हव्याकूतिः सत्या मनसो मे अस्तु ।**
**एनो मा नि गां कतमच्चनाहं विश्वे देवासो अधि वोचता नः ॥४ ॥**

ऋत्विग्गण हमारी चरु पुरोडाशादि यज्ञ सामग्री को आहुतियों के रूप में देवताओं को समर्पित करें । हमारे मन के संकल्प पूर्ण हों । हम किसी भी पाप में संलिप्त न हों । हे विश्वेदेवो ! आप हमें आशीर्वचन प्रदान करें ॥४ ।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१०२३५. **देवी: षळुर्वीरुरु न: कृणोत विश्वे देवास इह वीरयध्वम्।**
**मा हास्महि प्रजया मा तनूभिर्मा रधाम द्विषते सोम राजन् ॥५ ॥**

हे षट् देवियो ! ( षट्सम्पत्तियो) आप हमें प्रचुर धन और बल प्रदान करें । हे देवो ! आप धनादि प्राप्ति के लिए पराक्रम करें , जिससे हमें ऐश्वर्य प्राप्त हो । हमारी सन्तति और शरीरों का अनिष्ट न हो । हे प्रकाशवान् सोम ! हम विद्वेषी शत्रुओं से कभी परास्त न हों ॥५ ॥

१०२३६. **अग्ने मन्युं प्रतिनुदन्परेषामदब्धो गोपा: परि पाहि नस्त्वम्।**
**प्रत्यञ्चो यन्तु निगुत: पुनस्ते३मैषां चित्तं प्रबुधां वि नेशत् ॥६ ॥**

हे अग्निदेव ! आप हमारे शत्रुओं के क्रोधित स्वभाव को दबाते हुए दुर्द्धर्ष होकर हमारी सभी प्रकार से सुरक्षा करें । वे भयभीत होकर निरर्थक बातें करने वाले शत्रु पराङ्मुख होकर लौट जाएँ । इन शत्रुओं के मन-मस्तिष्क भ्रमित हो जाएँ ॥ ६ ॥

१०२३७. **धाता धातॄणां भुवनस्य यस्पतिर्देवं त्रातारमभिमातिषाहम्।**
**इमं यज्ञमश्विनोभा बृहस्पतिर्देवा: पान्तु यजमानं न्यर्थात् ॥७ ॥**

जो निर्माता के भी स्रष्टा हैं , जो सम्पूर्ण विश्व के अधिपति हैं , उन सर्वप्रेरक , पालनकर्त्ता और अहंकारी शत्रुओं के विजेता इन्द्रदेव की हम प्रार्थना करते हैं । अश्विनीकुमार , बृहस्पति और सभी प्रमुख देव इस यज्ञ का संरक्षण करें तथा यजमान को पापों से बचाएँ ॥७ ॥

१०२३८. **उरुव्यचा नो महिष: शर्म यंसदस्मिन्हवे पुरुहूत: पुरुक्षु: ।**
**स न: प्रजायै हर्यश्व मृळयेन्द्र मा नो रीरिषो मा परा दा: ॥८ ॥**

सर्वव्यापक , पूजनीय, अनेक यजमानों के द्वारा बुलाये जाने वाले, विभिन्न स्थानों में वास करने वाले इन्द्रदेव इस यज्ञ में पधारकर हमें सुख प्रदान करें । हे हरित अश्वों के स्वामी इन्द्रदेव ! आप हमारी सन्ततियों को सुखी करें । हमारे प्रतिकूल न होकर हमें अनिष्टों से बचाएँ ॥८ ॥

१०२३९. **ये न: सपत्ना अप ते भवन्त्विन्द्राग्निभ्यामव बाधामहे तान्।**
**वसवो रुद्रा आदित्या उपरिस्पृशं मोग्रं चेत्तारमधिराजमक्रन् ॥९ ॥**

जो हमारे शत्रु हैं , वे पराभूत हों । हम उन्हें इन्द्राग्नि की सामर्थ्य से विनष्ट करते हैं । वसुगण, रुद्रगण और आदित्यगण ये सभी हमें ऊँचे पदों पर आसीन करके पराक्रमी, ज्ञान सम्पन्न तथा सबके अधिपति बनाएँ ॥९ ॥

## [ सूक्त - १२९ ]

[ **ऋषि** - प्रजापति परमेष्ठी । **देवता** - भाववृत्त । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

१०२४०. **नासदासीन्नो सदासीत्तदानीं नासीद्रजो नो व्योमा परो यत्।**
**किमावरीव: कुह कस्य शर्मन्नम्भ: किमासीद्गहनं गभीरम् ॥१ ॥**

प्रलयकाल में पंचभूतादि सृष्टि का अस्तित्व नहीं था और न अभावग्रस्त असत् सृष्टि का अस्तित्व था । उस समय भूलोक , आकाश तथा आकाशादि से परे अन्य लोक नहीं थे । सबको आच्छादित करने वाले ( ब्रह्माण्ड ) भी नहीं थे । किसका स्थान कहाँ था ? अगाध और गम्भीर जल का भी अस्तित्व उस समय कहाँ था ? ॥१ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१०२४१. न मृत्युरासीदमृतं न तर्हि न रात्र्या अह्न आसीत्प्रकेतः।**
**आनीदवातं स्वधया तदेकं तस्माद्धान्यन्न परः किं चनास ॥२॥**

उस समय न मृत्यु थी, न अमरता का अस्तित्व था, ( सूर्य-चन्द्र के अभाव से ) दिन-रात्रि का ज्ञान भी नहीं था। प्राण वायु भी नहीं थी। एक मात्र ब्रह्म का अस्तित्व विद्यमान था। अन्य किसी भी वस्तु का अस्तित्व उस समय नहीं था ॥२॥

**१०२४२. तम आसीत्तमसा गूळ्हमग्रेऽप्रकेतं सलिलं सर्वमा इदम्।**
**तुच्छ्येनाभ्वपिहितं यदासीत्तपसस्तन्महिनाजायतैकम् ॥३॥**

सृष्टि से पूर्व प्रलयकाल में सम्पूर्ण विश्व मायावी अज्ञान ( अन्धकार ) से ग्रस्त था, सभी अव्यक्त और सर्वत्र एक ही प्रवाह था। उस समय जो कुछ था, वह चारों ओर से सत्-असत् तत्त्व से आच्छादित था। वही एक अविनाशी तत्त्व तपश्चर्या के प्रभाव से उत्पन्न हुआ ॥३॥

**१०२४३. कामस्तदग्रे समवर्तताधि मनसो रेतः प्रथमं यदासीत्।**
**सतो बन्धुमसति निरविन्दन्हृदि प्रतीष्या कवयो मनीषा ॥४॥**

सर्वप्रथम परब्रह्म-परमात्मा के मन में विराट् सृष्टि को उत्पन्न करने की इच्छा शक्ति प्रकट हुई तत्पश्चात् उस मन से सबसे पहले उत्पत्ति का कारण ( बीज-सृजन सामर्थ्य ) उत्पन्न हुआ। मेधावी ज्ञानीजनों ने विवेक, बुद्धि द्वारा हृदय में विचार करके व्यक्त न होने वाले असत् से व्यक्त होने वाले सत् तत्त्व के उत्पत्ति स्थान निरूपित किये ॥४॥

**१०२४४. तिरश्चीनो विततो रश्मिरेषामधः स्विदासी३दुपरि स्विदासी३त्।**
**रेतोधा आसन्महिमान आसन्त्स्वधा अवस्तात्प्रयतिः परस्तात् ॥५॥**

इस प्रकार बीज ( सृजन सामर्थ्य ) को धारण करने वाले देवों का प्रकाश तिरछा होकर नीचे और ऊपर की ओर विस्तीर्ण हुआ। अपनी महिमा से देवों ने जल को प्रेरित किया। स्वधा भोग्य का स्थान नीचे तथा प्रयति का स्थान ऊपर की ओर स्थिर हुआ ॥५॥

**१०२४५. को अद्धा वेद क इह प्र वोचत्कुत आजाता कुत इयं विसृष्टिः।**
**अर्वाग्देवा अस्य विसर्जनेनाथा को वेद यत आबभूव ॥६॥**

कौन मनुष्य जानता है और कौन यह कह सकता है कि यह सृष्टि कहाँ से और किस प्रकार ( कारण ) उत्पन्न हुई ? क्योंकि विद्वान् लोग भी इस सृष्टि के उत्पन्न होने के बाद ही पैदा हुए। इसलिए यह जो सृष्टि उत्पन्न हुई, उसे ठीक-ठीक बताने में कौन समर्थ है ? ॥६॥

**१०२४६. इयं विसृष्टिर्यत आबभूव यदि वा दधे यदि वा न।**
**यो अस्याध्यक्षः परमे व्योमन्त्सो अङ्ग वेद यदि वा न वेद ॥७॥**

इस सृष्टि का उत्पादन कहाँ से हुआ, किसने रचना की और किसने नहीं की, ये सभी वही एक मात्र परमेश्वर ही जानते हैं ? जो इस परमधाम में रहते हुए इस सृष्टि के अध्यक्ष हैं। सम्भव है, वे भी इस सम्बन्ध में पूर्णतया न जानते हों ॥७॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





## [ सूक्त - १३० ]

[ ऋषि - यज्ञ प्राजापत्य । देवता - भाववृत्त । छन्द - त्रिष्टुप्, १ जगती । ]

१०२४७. **यो यज्ञो विश्वतस्तन्तुभिस्तत एकशतं देवकर्मेभिरायतः ।**
**इमे वयन्ति पितरो य आययुः प्र वयाप वयेत्यासते तते ॥१ ॥**

यह सृष्टि यज्ञमय है । इस सृष्टि यज्ञ में पंचभूत रूपी वस्त्रों को बुना जाता है । यह चिरकाल तक रहने वाली सृष्टि देवों के दिव्य कर्मों से स्थिर रहती है । इस सृष्टि यज्ञ में पितृगण कपड़े को बुनते हुए, अनेक प्रकार के उत्कृष्ट और निकृष्ट वस्त्रों या पदार्थों की रचना करते हैं ॥१ ॥

१०२४८. **पुमाँ एनं तनुत उत्कृणत्ति पुमान्वि तत्ने अधि नाके अस्मिन् ।**
**इमे मयूखा उप सेदुरू सदः सामानि चक्रुस्तसराण्योतवे ॥२ ॥**

प्रजापति परमेश्वर ही इस सृष्टि के उत्पादक और संहारक हैं । वे ही पुरुष अपनी सामर्थ्य से इस सृष्टि का विस्तार करते हैं । इस यज्ञस्थली में परमात्मा की किरण रूपी शक्तियाँ निवास करती हैं तथा अनेक प्रकार के सामरूपी सुखों को पैदा करती हैं ॥२ ॥

१०२४९. **कासीत्प्रमा प्रतिमा किं निदानमाज्यं किमासीत्परिधिः क आसीत् ।**
**छन्दः किमासीत्प्रउगं किमुक्थं यद्देवा देवमयजन्त विश्वे ॥३ ॥**

जब सम्पूर्ण देव शक्तियों ने यज्ञ सम्पन्न किया, तब उसकी सीमा क्या थी ?प्रतिमा कौन सी थी ? उनके संकल्प क्या थे ? प्रमाण क्या थे ? छन्द और उक्थ क्या थे ? ॥३ ॥

१०२५०. **अग्नेर्गायत्र्यभवत्सयुग्वोष्णिहया सविता सं बभूव ।**
**अनुष्टुभा सोम उक्थैर्महस्वान्बृहस्पतेर्बृहती वाचमावत् ॥४ ॥**

अग्निदेव गायत्री छन्द के सहायक हुए और उष्णिक् के सहायक सविता हुए । सोम अनुष्टुप् छन्द के तथा उक्थों के साथ तेजस्वी सूर्य जुड़े तथा बृहती छन्द ने बृहस्पति की वाणी का आश्रय ग्रहण किया ॥४ ॥

१०२५१. **विराण्मित्रावरुणयोरभिश्रीरिन्द्रस्य त्रिष्टुबिह भागो अह्नः ।**
**विश्वान्देवाञ्जगत्या विवेश तेन चाक्लृप्र ऋषयो मनुष्याः ॥५ ॥**

विराट् छन्द मित्रावरुण देवों के आश्रित हुए और त्रिष्टुप् छन्द इस यज्ञ में इन्द्र और दिन के भाग बने । जगती छन्द ने अन्य देवों का आश्रय लिया । इस यज्ञ से सम्पूर्ण ऋषि और मनुष्य सामर्थ्यशाली बने ॥५ ॥

१०२५२. **चाक्लृप्रे तेन ऋषयो मनुष्या यज्ञे जाते पितरो नः पुराणे ।**
**पश्यन्मन्ये मनसा चक्षसा तान् य इमं यज्ञमयजन्त पूर्वे ॥६ ॥**

प्राचीन काल में इस सृष्टि यज्ञ के प्रकट होने पर हमारे पूर्वज ऋषियों और मनुष्यों ने उपरोक्त नियमानुसार यज्ञानुष्ठान का सम्पादन किया । जिन्होंने प्राचीन समय में यज्ञ सम्पन्न किया, हम अनुभव करते हैं कि उन्हें अपने मनः चक्षु से हम देख रहे हैं ॥६ ॥

१०२५३. **सहस्तोमाः सहछन्दस आवृतः सहप्रमा ऋषयः सप्त दैव्याः ।**
**पूर्वेषां पन्थामनुदृश्य धीरा अन्वालेभिरे रथ्यो३ न रश्मीन् ॥७ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





धैर्यवान् सात दिव्य ऋषियों ने स्तोत्रों और छन्दों का संग्रह करके बार-बार यज्ञानुष्ठान किये और यज्ञ की विद्या को स्थायित्व प्रदान किया। जिस प्रकार सारथी घोड़े की लगाम हाथ में थामते हैं, उसी प्रकार मेधावी (तत्त्वदर्शी) ऋषियों ने पूर्वजों की परम्पराओं के प्रति प्रखर दृष्टि रखते हुए यज्ञानुष्ठान सम्पन्न किये ॥७ ॥

## [ सूक्त - १३१ ]

[ **ऋषि** - सुकीर्ति काक्षीवत। **देवता** - इन्द्र, ४-५ अश्विनीकुमार। **छन्द** - त्रिष्टुप्, ४ अनुष्टुप्। ]

१०२५४. **अप प्राच इन्द्र विश्वाँ अमित्रानपापाचो अभिभूते नुदस्व।**
**अपोदीचो अप शूराधराच उरौ यथा तव शर्मन्मदेम ॥१ ॥**

शत्रुओं के पराभूतकर्त्ता हे इन्द्रदेव ! आप हमारे समक्ष आने वाले सभी शत्रुओं को दूर करें, पीछे से आने वाले, उत्तर तथा दक्षिण से आने वाले शत्रुओं को दूर हटाएँ। हम आपके समीप सुखपूर्वक निवास कर सकें ॥१ ॥

१०२५५. **कुविदङ्ग यवमन्तो यवं चिद्यथा दान्त्यनुपूर्वं वियूय।**
**इहेहैषां कृणुहि भोजनानि ये बर्हिषो नमोवृक्तिं न जग्मुः ॥२ ॥**

हे इन्द्रदेव ! जिस प्रकार जौ की खेती करने वाले कृषक जौ को बार-बार काटते हैं, उसी प्रकार देवताओं के प्रिय आप दुष्टों का दमन करके श्रेष्ठजनों को पोषण प्रदान कर उनकी रक्षा करें ॥२

१०२५६. **नहि स्थूर्यृतुथा यातमस्ति नोत श्रवो विविदे सङ्गमेषु।**
**गव्यन्त इन्द्रं सख्याय विप्रा अश्वायन्तो वृषणं वाजयन्तः ॥३ ॥**

एक चक्रवाली गाड़ी कभी भी निर्धारित समय पर उपयुक्त स्थान पर नहीं पहुँचती। युद्धकाल में भी उससे अन्नलाभ नहीं हो सकता। अतएव हम गौ, वृषभ, अश्व, अन्न तथा बल की कामना करते हुए वृष्टिवर्षक इन्द्रदेव की मित्रता के लिए उनका भी आवाहन करते हैं ॥३ ॥

**[ केवल पदार्थ परक सुविधाओं के सहारे जीवन लक्ष्य पा लेने की कामना एक पहिए की गाड़ी की तरह है। पदार्थों के साथ नियामक चेतना का भी आवाहन करना चाहिए। ]**

१०२५७. **युवं सुराममश्विना नमुचावासुरे सचा। विपिपाना शुभस्पती इन्द्रं कर्मस्वावतम्।**

हे अश्विनीकुमारो ! नमुचि नामक असुर के अधिकार में स्थित श्रेष्ठ मधुर सोमरस भली प्रकार प्राप्त करके उसका पान करते हुए, आप दोनों ने शुभ कर्मों के पालक इन्द्रदेव की रक्षा की ॥४ ॥

१०२५८. **पुत्रमिव पितरावश्विनोभेन्द्रावथुः काव्यैर्दंसनाभिः।**
**यत्सुरामं व्यपिबः शचीभिः सरस्वती त्वा मघवन्नभिष्णक् ॥५ ॥**

हे इन्द्रदेव ! राक्षसों के संसर्ग से अशुद्ध सोम का पान कर (स्वयं को संकट में डालकर) अश्विनीकुमारों ने आपकी रक्षा उसी प्रकार की, जैसे पिता पुत्र की रक्षा करता है। आपने नमुचि का बध करके जब प्रसन्नता प्रदान करने वाले सोम का पान किया, तब देवी सरस्वती भी आपके अनुकूल हुई ॥५ ॥

१०२५९. **इन्द्रः सुत्रामा स्ववाँ अवोभिः सुमृळीको भवतु विश्ववेदाः।**
**बाधतां द्वेषो अभयं कृणोतु सुवीर्यस्य पतयः स्याम ॥६ ॥**

भली प्रकार से संरक्षण प्रदान करने वाले सामर्थ्य से युक्त वे इन्द्रदेव हमें संरक्षण प्रदान करें। वे सर्वज्ञ परमेश्वर हमारे शत्रुओं के संहारक हों। हममें निर्भीकता स्थापित करें, जिससे हम उत्तम बलों के स्वामी बनें ॥६ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१०२६०. **तस्य वयं सुमतौ यज्ञियस्यापि भद्रे सौमनसे स्याम ।**
**स सुत्रामा स्ववाँ इन्द्रो अस्मे आराच्चिद् द्वेषः सनुतर्युयोतु ॥७ ॥**

यज्ञीय पुरुष की श्रेष्ठ बुद्धि में हम वास करें । कल्याणकारी श्रेष्ठ मन से भी हम सम्पन्न हों । श्रेष्ठ संरक्षक और ऐश्वर्यवान् वे इन्द्रदेव हमारे समीपस्थ और दूर छिपे हुए सभी शत्रुओं को सदा के लिए दूर करें ॥७ ॥

## [ सूक्त - १३२ ]

[ **ऋषि** - शकपूत नार्मेध । **देवता** - मित्रावरुण, १ लिङ्गनेकादेवता (द्यौ , भूमि, अश्विनीकुमार) ।
**छन्द** - विराड्रूपा, १ न्यंकुसारिणी, २, ६ प्रस्तारपंक्ति, ७ महासतोबृहती । । ]

१०२६१. **ईजानमिद् द्यौर्गूर्तावसुरीजानं भूमिरभि प्रभूषणि ।**
**ईजानं देवावश्विनावभि सुम्नैरवर्धताम् ॥१ ॥**

जो स्तोता यज्ञादि कर्म सम्पन्न करते हैं , आकाश और पृथ्वी उन्हें ही श्रेष्ठ अलंकारादि से श्री सम्पन्न करते हैं । दोनों अश्विनीकुमार भी यज्ञकर्त्ता मनुष्यों को नाना प्रकार के सुख साधनों से परिपूर्ण करते हैं ॥१ ॥

१०२६२. **ता वां मित्रावरुणा धारयत्क्षिती सुषुम्नेषितत्वता यजामसि ।**
**युवोः क्राणाय सख्यैरभि ष्याम रक्षसः ॥२ ॥**

हे मित्र और वरुण देवो ! पृथ्वी के धारणकर्त्ता आप दोनों श्रेष्ठ सुख-साधनों के अधिकारी हैं । सुख-साधनों की प्राप्ति के लिए हम हविष्यान्न समर्पित करके आप दोनों की अर्चना करते हैं । यजमानों के कल्याण के लिए आप दोनों के सहयोग से आसुरी शक्तियों को पराभूत करें ॥२ ॥

www.awgp.org
www.vicharkrantibooks.org

१०२६३. **अधा चिन्नु यद्दिधिषामहे वामभि प्रियं रेक्णः पत्यमानाः ।**
**दद्वाँ वा यत्पुष्यति रेक्णः सम्वारन्नकिरस्य मघानि ॥३ ॥**

हे मित्र और वरुण देवो ! जिस समय हम यज्ञ सामग्री को स्तुति मंत्रों के साथ आपके निमित्त प्रस्तुत करते हैं । उस समय शीघ्र ही प्रिय धन को उपलब्ध करते हैं । हवि प्रदाता यजमान जिस धन को प्राप्त करते हैं, उसे कोई भी नष्ट करने में समर्थ नहीं है ॥३ ॥

१०२६४. **असावन्यो असुर सूयत द्यौस्त्वं विश्वेषां वरुणासि राजा ।**
**मूर्धा रथस्य चाकन्नैतावतैनसान्तकध्रुक् ॥४ ॥**

हे प्राणदाता मित्रदेव ! आकाश में प्रकाशित सूर्यदेव आपसे पृथक् नहीं हैं । हे वरुणदेव ! आप सम्पूर्ण विश्व के अधिपति हैं । आपके रथ का शिखर हमारे यज्ञ की ओर उन्मुख है । हिंसकों के संहारक इस यज्ञ का कोई अनिष्ट नहीं हो सकता ॥४ ॥

१०२६५. **अस्मिन्त्स्वे३ तच्छकपूत एनो हिते मित्रे निगतान्हन्ति वीरान् ।**
**अवोर्वा यद्धात्तनूष्ववः प्रियासु यज्ञियास्वर्वा ॥५ ॥**

मुझ ( शकपूत ) में विद्यमान पाप भी कल्याणकारी होकर तथा मित्रदेव की अनुकूलता पाकर आक्रांता दुष्ट रिपुओं के विनाश के कारण ही बनते हैं । मित्रदेव आगमन करके हमारे शरीर को संरक्षण-प्रदान करें तथा यज्ञ में प्रयुक्त संसाधनों को संरक्षित करें ॥५ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१०२६६. **युवोर्हि मातादितिर्विचेतसा द्यौर्न भूमिः पयसा पुपूतनि ।**
**अव प्रिया दिदिष्टन सूरो निनिक्त रश्मिभिः ॥६ ॥**

विशिष्ट ज्ञान सम्पन्न हे मित्र और वरुणदेव ! आपकी जननी माता अदिति हैं । द्युलोक के तुल्य यह धरती भी अन्न-जल से परिष्कृत करने वाली है । आप हमें प्रीतियुक्त धन प्रदान करें तथा सूर्य की रश्मियों से सम्पूर्ण विश्व को परिपुष्ट करें ॥६ ॥

१०२६७. **युवं ह्यप्नराजावसीदतं तिष्ठद्रथं न धूर्षदं वनर्षदम् ।**
**ता नः कणूकयन्तीर्नृमेधस्तत्रे अंहसः सुमेधस्तत्रे अंहसः ॥७ ॥**

हे मित्र और वरुणदेव ! आप अपने सत्कर्मों से प्रकाशमान होकर स्व स्थान पर प्रतिष्ठित होते हैं । उपद्रव करने वाले इन शत्रुओं को पराभूत करने के लिए आप दोनों वन में विहार करने वाले रथ पर प्रतिष्ठित हों । आपने प्रिय नृमेध और सुमेध ( नामक ऋषियों अथवा यज्ञों ) को विकारों से बचाया है ॥७ ॥

## [ सूक्त - १३३ ]

[ **ऋषि** - सुदास् पैजवन । **देवता** - इन्द्र । **छन्द** - शक्वरी, ४-६ महापंक्ति, ७ त्रिष्टुप् । ]

१०२६८. **प्रो ष्वस्मै पुरोरथमिन्द्राय शूषमर्चत । अभीके चिदु लोककृत्सङ्गे समत्सु**
**वृत्रहास्माकं बोधि चोदिता नभन्तामन्यकेषां ज्याका अधि धन्वसु ॥१ ॥**

हे स्तोताओ ! इन इन्द्रदेव के रथ के सम्मुख रहने वाले बल की उपासना करो । शत्रु-सेना के आक्रमण के अवसर पर ये लोकपालक और शत्रुनाशक इन्द्रदेव ही प्रेरणा के आधार हैं, यह निश्चित जानें । शत्रुओं के धनुष की प्रत्यंचा टूट जाए, यह कामना करते हैं ॥१ ॥

१०२६९. **त्वं सिन्धूँरवासृजोऽधराचो अहन्नहिम् । अशत्रुरिन्द्र जज्ञिषे विश्वं पुष्यसि वार्यं**
**तं त्वा परि ष्वजामहे । नभन्तामन्यकेषां ज्याका अधि धन्वसु ॥२ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आप नदियों के प्रवाहों में आए अवरोधों को तोड़ते हैं एवं मेघों को फोड़ते हैं । शत्रु विहीन हुए आप सब वरणीय पदार्थों के पोषक हैं । हम आपको हविष्यान्न देकर हर्षित करते हैं । शत्रुओं के धनुष की प्रत्यञ्चा टूटे, ऐसी कामना करते हैं ॥२ ॥

१०२७०. **वि षु विश्वा अरातयोऽर्यो नशन्त नो धियः । अस्तासि शत्रवे वधं यो न इन्द्र**
**जिघांसति या ते रातिर्ददिर्वसु नभन्तामन्यकेषां ज्याका अधि धन्वसु । ।३ ॥**

हम पर आक्रमण करने वाले शत्रु विनष्ट हो जाएँ । हे इन्द्रदेव हम पर घात करने वाले जघन्य दुष्टों को आप अपने शस्त्रों से मारते हैं । हमारी बुद्धि आपकी ओर प्रेरित हो । आपके धन आदि के दान हमें प्राप्त हों । हमारे शत्रुओं के धनुष की प्रत्यञ्चा टूट जाए ऐसी कामना करते हैं ॥३ ॥

१०२७१. **यो न इन्द्राभितो जनो वृकायुरादिदेशति । अधस्पदं तमीं कृधि विबाधो असि**
**सासहि र्नभन्तामन्यकेषां ज्याका अधि धन्वसु ॥४ ॥**

हे इन्द्रदेव ! भेड़ियों के समान हिंसक प्रवृत्ति के उन दुष्ट मनुष्यों को आप पददलित करें, जो शस्त्रादि से युक्त हमारे चारों ओर घूमते रहते हैं । दूसरे सभी शत्रुओं की प्रत्यञ्चाओं को आप छिन्न-भिन्न कर दें, ऐसी कामना है ॥४॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१०२७२. **यो न इन्द्राभिदासति सनाभिर्यश्च निष्ट्यः । अव तस्य बलं तिर महीव द्यौरध त्मना नभन्तामन्यकेषां ज्याका अधि धन्वसु ॥५ ॥**

हे इन्द्रदेव ! निकृष्ट स्वभाव वाले अनिष्टकारी शत्रुओं के पराक्रम को आप वैसे ही विनष्ट करें, जैसे महान् द्युलोक समस्त पदार्थों को अपने से नीचे देखता है । शत्रुओं के धनुषों पर चढ़ाई गई प्रत्यञ्चाएँ विनष्ट हों ॥५ ॥

१०२७३. **वयमिन्द्र त्वायवः सखित्वमा रभामहे । ऋतस्य नः पथा नयाति विश्वानि दुरिता नभन्तामन्यकेषां ज्याका अधि धन्वसु ॥६ ॥**

हे इन्द्रदेव ! हम आपके अनुगामी बनकर आपके प्रति मित्रभाव को परिपोषित करते हैं । आप हमें यज्ञीय सन्मार्ग की ओर प्रेरित करते हुए सभी पापों और उनके दुःखदायी दुष्परिणामों से पार करें । दूसरे शत्रुओं की धनुष की प्रत्यञ्चाएँ छिन्न-भिन्न हो जाएँ ॥६ ॥

१०२७४. **अस्मभ्यं सु त्वमिन्द्र तां शिक्ष या दोहते प्रति वरं जरित्रे । अच्छिद्रोध्नी पीपयद्यथा नः सहस्रधारा पयसा मही गौः ॥७ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आप हम स्तोताओं को ऐसी प्रेरणा प्रदान करें, जिससे हमारे सभी अभीष्ट मनोरथों की पूर्ति हो । पृथिवी स्वरूपा यह गौ विशाल स्तनयुक्त होकर सहस्र धाराओं से पोषक रस ( दूध ) देकर हमें परिपुष्ट करे ॥

## [ सूक्त - १३४ ]

[ **ऋषि** - १-५ , ६ (पूर्वार्द्ध)- मान्धाता यौवनाश्व ६ (उत्तरार्द्ध) , ७ गोधा (ऋषिका) । **देवता** - इन्द्र । **छन्द** - महापंक्ति, ७ पंक्ति । ]

१०२७५. **उभे यदिन्द्र रोदसी आपप्राथोषाइव । महान्तं त्वा महीनां सम्राजं चर्षणीनां देवी जनित्र्यजीजनद् भद्रा जनित्र्यजीजनत् ॥१ ॥**

तेजस्विनी उषा के समान द्युलोक और पृथ्वी लोक को प्रकाश से पूर्ण करने वाले प्राणियों के स्वामी हे महान् इन्द्रदेव ! आपको कल्याण करने वाली देवमाता अदिति ने जन्म दिया है ॥१ ॥

१०२७६. **अव स्म दुर्हणायतो मर्तस्य तनुहि स्थिरम् । अधस्पदं तमीं कृधि यो अस्माँ आदिदेशति देवी जनित्र्यजीजनद्भद्रा जनित्र्यजीजनत् ॥२ ॥**

हे इन्द्रदेव ! जो हमें परतंत्र करने वाले हैं, उन दुष्कर्मी शत्रुओं को पैरों तले कुचल दें । आपको अदिति माता ने उत्पन्न किया है , कल्याण करने वाली वे माता श्रेष्ठ हैं ॥२ ॥

१०२७७. **अव त्या बृहतीरिषो विश्वश्चन्द्रा अमित्रहन् । शचीभिः शक्र धूनुहीन्द्र विश्वाभिरूतिभि र्देवी जनित्र्यजीजनद् भद्रा जनित्र्यजीजनत् ॥३ ॥**

शत्रुओं का हनन करने वाले, सामर्थ्यशाली हे इन्द्रदेव ! आप अपनी सामर्थ्य और कर्मों से सबको आह्लादित करने वाले हैं । आप विपुल अन्न भण्डार को हमारी ओर प्रेरित करें तथा सभी प्रकार से हमारा संरक्षण करें । कल्याणकारिणी श्रेष्ठ माता ने आपको जन्म दिया है ॥३ ॥

१०२७८. **अव यत्त्वं शतक्रतविन्द्र विश्वानि धूनुषे । रयिं न सुन्वते सचा सहस्रिणीभिरूतिभि र्देवी जनित्र्यजीजनद् भद्रा जनित्र्यजीजनत् ॥४ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





हे शतक्रतु ! आप सभी प्रकार के अन्न-धन को लोक हित के लिए प्रस्तुत करते हैं। सोम अभिषवकर्त्ता यजमान को हजारों प्रकार की सम्पदा, सुसन्तति और संरक्षण प्रदान करते हैं। कल्याणकारिणी श्रेष्ठ माता ने आपको जन्म दिया है ॥४ ॥

**१०२७९. अव स्वेदाइवाभितो विष्वक्पतन्तु दिद्यवः। दूर्वायाइव तन्तवो व्य१स्मदेतु दुर्मति र्देवी जनित्र्यजीजनद् भद्रा जनित्र्यजीजनत् ॥५ ॥**

इन्द्रदेव के वज्रास्त्र स्वेदकणों के समान चारों ओर संरक्षण हेतु प्रस्तुत हों। दूर्वा के विस्तार के समान उनके आयुध सर्वव्यापी हों। दुर्बुद्धिग्रस्त शत्रु हमसे दूर हों। कल्याणकारी श्रेष्ठ माता ने आपको जन्म दिया है ॥५ ॥

**१०२८०. दीर्घं ह्यङ्कुशं यथा शक्तिं बिभर्षि मन्तुमः। पूर्वेण मघवन्पदाजो वयां यथा यमो देवी जनित्र्यजीजनद् भद्रा जनित्र्यजीजनत् ॥६ ॥**

हे ज्ञानवान् इन्द्रदेव ! महान् अंकुश के समान आप शक्ति को धारण करते हैं। हे इन्द्रदेव ! अज (अव्यक्त) से उत्पन्न पूर्व पदों (चरणों) की भाँति आप भी अपनी सामर्थ्य से सबको वश में करते हैं। आपको कल्याणमयी श्रेष्ठ माता अदिति ने उत्पन्न किया है ॥६ ॥

**१०२८१. नकिर्देवा मिनीमसि नकिरा योपयामसि मन्त्रश्रुत्यं चरामसि। पक्षेभिरपिकक्षेभिरत्राभि सं रभामहे ॥७ ॥**

हे देवो ! हम याजकगण कोई धर्म विहीन अमर्यादित कर्म नहीं करते हैं। हम किसी को कोई हानि नहीं पहुँचाते हैं। हाथ में हवन सामग्री लेकर हम यज्ञादि श्रेष्ठ कर्मों को सम्पन्न करते हैं ॥७ ॥

## [ सूक्त - १३५ ]

[ **ऋषि** - कुमार यामायन। **देवता** - यम। **छन्द** - अनुष्टुप्। ]

**१०२८२. यस्मिन्वृक्षे सुपलाशे देवैः सम्पिबते यमः। अत्रा नो विश्पतिः पिता पुराणाँ अनु वेनति ॥१ ॥**

सुन्दर पत्रों से सुशोभित जिस वृक्ष पर देवताओं के साथ यमदेव सोमपान करते हैं। हमारे पिता प्रजापति की अभिलाषा है कि मैं भी उसी वृक्ष पर जाकर पूर्वजों का सहायक बनूँ ॥१ ॥

**१०२८३. पुराणाँ अनुवेनन्तं चरन्तं पापयामुया। असूयन्नभ्यचाकशं तस्मा अस्पृहयं पुनः।**

जब प्रजापति पिता ने ' पूर्व पुरुषों का सहायक ' बनने की इच्छा प्रकट की, तब मैंने निष्ठुरतापूर्वक उनकी इस अभिलाषा के प्रति विरक्ति प्रकट की, पुनः मेरे अन्दर उनके प्रति श्रद्धा-भाव जाग्रत् हुआ है ॥२ ॥

**१०२८४. यं कुमार नवं रथमचक्रं मनसाकृणोः। एकेषं विश्वतः प्राञ्चमपश्यन्नधि तिष्ठसि ॥३ ॥**

(यमदेव का कथन) हे कुमार नचिकेता ! आपने ऐसे अभिनव रथ की मुझसे इच्छा की थी, जो चक्ररहित हो, जिसकी ईषा (दण्ड) एक ही हो तथा जो सर्वत्र गमनशील हो. सोच-विचार किए बिना ही आप उस रथ पर आरूढ़ हो गए ॥३ ॥

**१०२८५. यं कुमार प्रावर्तयो रथं विप्रेभ्यस्परि। तं सामानु प्रावर्तत समितो नाव्याहितम्।**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





हे कुमार ( नचिकेता ) ! बुद्धिमान् सगे-सम्बन्धियों को त्यागकर जिस रथ को आप ले जा रहे हैं, वह आपके पिता के सान्त्वनापूर्ण ज्ञानोपदेश से चलने वाला है । वही उपदेश रथ के लिए नौकारूपी आश्रय है , उसी नौका पर आरूढ़ होकर इस रथ ने यहाँ से प्रस्थान किया ॥४ ॥

**१०२८६. कः कुमारमजनयद्रथं को निरवर्तयत् । कः स्वित्तदद्य नो ब्रूयादनुदेयी यथाभवत्॥**

इस बालक ( नचिकेता ) के जन्मदाता कौन हैं ? किसने इस रथ को भेजा है, जिससे यह बालक जीव-जगत् से यहाँ पहुँचा है ? इस बात को आज हमसे कौन कह सकेगा ? ॥५ ॥

**१०२८७. यथाभवदनुदेयी ततो अग्रमजायत । पुरस्ताद् बुध्न आततः पश्चान्निरयणं कृतम्॥**

जिससे यह बालक यम द्वारा भूलोक में पिता को सौंपा जायेगा, यह बात तो पहले ही बताई जा चुकी है । सर्वप्रथम पिता के कथन का मूल भाग कहा गया, तत्पश्चात् वापस लौटाने का उपाय बताया गया ॥६ ॥

**१०२८८. इदं यमस्य सादनं देवमानं यदुच्यते । इयमस्य धम्यते नाळीरयं गीर्भिः परिष्कृतः॥**

जो देवताओं द्वारा विनिर्मित हुआ है , लोगों का ऐसा कथन ( किम्वदन्ती ) है कि यही नियन्ता यमदेव का आश्रय स्थल ( निवास स्थान ) है । यह वेणु नामक वाद्य यमदेव की सन्तुष्टि के लिए बजाया जाता है । स्तुति मंत्रों से उन्हें सुशोभित किया जाता है ॥७ ॥

## [ सूक्त - १३६ ]

[ **ऋषि** - वातरशन मुनिगण, (१ जूति, २ वातजूति, ३ विप्रजूति, ४ वृषाणक, ५ करिक्रत, ६ एतश, ७ ऋष्यशृङ्ग) **देवता** - केशी (अग्नि, सूर्य, वायु) । **छन्द** - अनुष्टुप् । ]

**१०२८९. केश्य१ग्निं केशी विषं केशी बिभर्ति रोदसी ।**
**केशी विश्वं स्वर्दृशे केशीदं ज्योतिरुच्यते ॥१ ॥**

रश्मियों से प्रकाशमान सूर्यदेव अग्नि, जल और द्यावा-पृथिवी को धारण करते हैं । सूर्य ही सम्पूर्ण विश्व को प्रकाश दर्शन योग्य बनाते हैं । इस ( सूर्य ) ज्योति को ही केशी नाम से पुकारा जाता है ॥१ ॥

**१०२९०. मुनयो वातरशनाः पिशङ्गा वसते मला ।**
**वातस्यानु ध्राजिं यन्ति यद्देवासो अविक्षत ॥२ ॥**

वातरसन के वंशज मनीषी लोग पीतवर्ण के वस्त्रों को धारण करते हुए तप करते हैं । देवत्व धारण करने की स्थिति में वे वायु की गति का अनुगमन करते हैं ॥२ ॥

**१०२९१. उन्मदिता मौनेयेन वाताँ आ तस्थिमा वयम् ।**
**शरीरेदस्माकं यूयं मर्तासो अभि पश्यथ ॥३ ॥**

सभी सांसारिक व्यवहारों से निवृत्त होकर मुनिवृत्ति ( परमहंस अवस्था ) को धारण करके परम आनन्दमग्न होकर हम वायु भूत ( सूक्ष्मरूप ) हो गये हैं । हे मनुष्यो ! हमारे स्थूल शरीर को ही आप देखने में समर्थ हैं ॥३ ॥

**१०२९२. अन्तरिक्षेण पतति विश्वा रूपावचाकशत् ।**
**मुनिर्देवस्यदेवस्य सौकृत्याय सखा हितः ॥४ ॥**

मुनिगण अन्तरिक्ष मार्ग से आ- जा सकते हैं । वे सभी पदार्थों को अपने तेज (दिव्य दृष्टि) से देख

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





सकते हैं। जहाँ जितनी भी देवशक्तियाँ हैं, वे आपस में मित्रभाव से युक्त हैं , वे सभी सत्कर्मों के लिए ही प्रतिष्ठित होती हैं ॥४ ॥

१०२९३. **वातस्याश्वो वायोः सखाथो देवेषितो मुनिः ।**
**उभौ समुद्रावा क्षेति यश्च पूर्व उतापरः ॥५ ॥**

मुनिगण वायु मार्ग में भ्रमण के लिए अश्वरूप ( शक्तिरूप ) को धारण करते हैं । वे वायु के सखारूप हैं । देवगण उन्हें प्राप्त करने की कामना करते हैं । वे पूर्व और पश्चिम के दोनों समुद्रों में निवास करते हैं ॥५ ॥

१०२९४. **अप्सरसां गन्धर्वाणां मृगाणां चरणे चरन् ।**
**केशी केतस्य विद्वान्त्सखा स्वादुर्मदिन्तमः ॥६ ॥**

सूर्यदेव अप्सराओं, गंधर्वों और अन्य मृगादि के स्थानों में संचार करते हैं । तेजस्वी सूर्यदेव सभी ज्ञातव्य विषयों के ज्ञाता, रस के उत्पादक और आनन्ददाता हैं ॥६ ॥

१०२९५. **वायुरस्मा उपामन्थत्पिनष्टि स्मा कुनन्नमा ।**
**केशी विषस्य पात्रेण यद्रुद्रेणापिबत्सह ॥७ ॥**

जिस समय केशी ( सूर्य ) रुद्र के साथ जल पात्र से जल-पान करते हैं , उस समय वायुदेव उन्हें प्रकम्पित करते हैं तथा कठिन माध्यमिका वाणी को भंग कर देते हैं ॥७ ॥

## [ सूक्त - १३७ ]

[ **ऋषि** - सप्तर्षिगण (१ भरद्वाज, २ कश्यप, ३ गोतम, ४ अत्रि, ५ विश्वामित्र, ६ जमदग्नि, ७ वसिष्ठ) । **देवता** विश्वेदेवा । **छन्द** - अनुष्टुप् । ]

१०२९६. **उत देवा अवहितं देवा उन्नयथा पुनः । उतागश्चक्रुषं देवा देवा जीवयथा पुनः ॥१॥**

हे देवगण ! हम पतितों को बार-बार ऊपर उठाएँ । हे देवो ! हम अपराधियों के अपराध-कर्मों का निवारण करें । हे देवो ! हमारा संरक्षण करते हुए आप हमें दीर्घायु बनाएँ ॥१ ॥

१०२९७. **द्वाविमौ वातौ वात आ सिन्धोरा परावतः ।**
**दक्षं ते अन्य आ वातु परान्यो वातु यद्रपः ॥२ ॥**

ये दो वायु , एक समुद्र पर्यन्त और दूसरे समुद्र से दूरस्थ प्रवाहित होते हैं । उन दोनों में से एक तो आपको ( स्तोता को ) बल प्रदान करें और दूसरे आपके पापों को विनष्ट करें ॥२ ॥

१०२९८. **आ वात वाहि भेषजं वि वात वाहि यद्रपः ।**
**त्वं हि विश्वभेषजो देवानां दूत ईयसे ॥३ ॥**

हे वायुदेव ! आप व्याधियों का निवारण करने वाली कल्याणकारी ओषधि को लेकर आएँ । जो अहितकर पाप ( मल ) है, उन्हें यहाँ से बहाकर ले जाएँ । आप संसार के लिए ओषधिरूप, कल्याणकारी, देवदूत बनकर सर्वत्र संचार करते हैं ॥३ ॥

१०२९९. **आ त्वागमं शन्तातिभिरथो अरिष्टतातिभिः ।**
**दक्षं ते भद्रमाभार्षं परा यक्ष्मं सुवामि ते ॥४ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





हे स्तोताओ ! आपके लिए सुखशान्ति प्रदायक और अहिंसक संरक्षण साधनों के साथ हमारा आगमन हुआ है। आपके लिए मंगलमय शक्तियों को भी हमने धारण किया है। अस्तु, इस समय तुम्हारे सम्पूर्ण रोगों का निवारण करता हूँ ॥४ ॥

१०३००. **त्रायन्तामिह देवास्त्रायतां मरुतां गणः।**
**त्रायन्तां विश्वा भूतानि यथायमरपा असत् ॥५ ॥**

इस लोक में समस्त देवगण हमें संरक्षण प्रदान करें। मरुद्गण और समस्त प्राणी हमारी रक्षा करें। वे हमारे शरीर के रोगों और पापों का निवारण करें ॥५ ॥

१०३०१. **आप इद्वा उ भेषजीरापो अमीवचातनीः।**
**आपः सर्वस्य भेषजीस्तास्ते कृण्वन्तु भेषजम् ॥६ ॥**

जल सम्पूर्ण रोगों का निवारक है। जल ही रोगों के कारण (मूल) का नाश करने वाला है। जल ही सबके लिए हितकारी ओषधिरूप है, वह ही आपके निमित्त रोगनाशक है ॥६ ॥

१०३०२. **हस्ताभ्यां दशशाखाभ्यां जिह्वा वाचः पुरोगवी।**
**अनामयित्नुभ्यां त्वा ताभ्यां त्वोप स्पृशामसि ॥७ ॥**

मन्त्रोच्चारण करते समय जैसे वाणी के साथ जिह्वा गति करती है, वैसे ही दस अँगुलियों वाले दोनों हाथों से आपका स्पर्श करते हुए रोगों से मुक्त करते हैं ॥७ ॥

## [ सूक्त - १३८ ]

[ ऋषि - अङ्ग औरव। देवता - इन्द्र। छन्द - जगती। ]

१०३०३. **तव त्य इन्द्र सख्येषु वह्नय ऋतं मन्वाना व्यदर्दिरुर्वलम्।**
**यत्रा दशस्यन्नुषसो रिणन्नपः कुत्साय मन्मन्नह्यश्च दंसयः ॥१ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आपकी मित्रता में रहने वाले यज्ञकर्त्ताओं ने हवन सामग्री समर्पित करते हुए यज्ञ सम्पन्न करके बल नामक असुर का संहार किया। उस समय आपके लिए स्तोत्रों का गान किया गया। तब आपने कुत्स ऋषि को प्रभातकालीन आलोक का दर्शन कराया। आपने जल को विमुक्त किया और वृत्रासुर के समस्त कर्मों को विनष्ट किया ॥१ ॥

१०३०४. **अवासृजः प्रस्वः श्वञ्चयो गिरीनुदाज उस्रा अपिबो मधु प्रियम्।**
**अवर्धयो वनिनो अस्य दंससा शुशोच सूर्य ऋतजातया गिरा ॥२ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आपने जल का निर्माण किया और पर्वतों (मेघों) को विचलित करके उसे प्रवाहित किया। आपने बलासुर के द्वारा अपहृत गौओं को मुक्त किया। आपने मधुर सोमरस का पान करके वन के वृक्षों को वृष्टि द्वारा सम्वर्द्धित किया। यज्ञ में उत्तम मंत्रों द्वारा आपकी स्तुति की गई। हे इन्द्रदेव ! आपके श्रेष्ठकर्मों के प्रभाव से सूर्यदेव ने तेजस्विता को धारण किया ॥२ ॥

१०३०५. **वि सूर्यो मध्ये अमुचद्रथं दिवो विदद्दासाय प्रतिमानमार्यः।**
**दृळ्हानि पिप्रोरसुरस्य मायिन इन्द्रो व्यास्यच्चकृवाँ ऋजिश्वना ॥३ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org




द्युलोक में सूर्यदेव ने अपने रथ को आगे बढ़ाया। श्रेष्ठ इन्द्रदेव ने दासों को पराभूत किया। इन्द्रदेव ने ऋजिश्वा के साथ मित्रता करके पिप्रु नामक मायावी असुरों के पराक्रम को विनष्ट किया ॥३ ॥

१०३०६. **अनाधृष्टानि धृषितो व्यास्यन्निधीँरदेवाँ अमृणदयास्यः ।**
**मासेव सूर्यो वसु पुर्यमा ददे गृणानः शत्रूँरशृणाद्विरुक्मता ॥४ ॥**

पराक्रमी इन्द्रदेव ने अपराजेय शत्रु सैनिकों का विनाश कर डाला। अयास्य ऋषि द्वारा स्तुत इन्द्रदेव ने शक्तिशाली देव विद्रोही राक्षसों को विनष्ट किया। जैसे सूर्यदेव भूमि से रस (जल) प्राप्त करते हैं, वैसे ही इन्द्रदेव शत्रुओं की नगरियों से धन को ग्रहण करते हैं। स्तुतियों को ग्रहण करते हुए उन्होंने तेजस्वी वज्र से शत्रुओं का विध्वंश किया ॥४ ॥

१०३०७. **अयुद्धसेनो विभ्वा विभिन्दता दाशद्वृत्रहा तुज्यानि तेजते ।**
**इन्द्रस्य वज्रादबिभेदभिश्नथः प्राक्रामच्छुन्ध्यूरजहादुषा अनः ॥५ ॥**

इन्द्रदेव की सेना के साथ कोई भी युद्ध करने में समर्थ नहीं है। वे सर्वज्ञ गतिशील और शत्रुओं को विदीर्ण करने वाले वज्र से वृत्र का संहार करते हैं। विदारक वज्र से जब शत्रुपक्ष भयभीत होता है, तब सूर्यदेव विश्व को प्रकाशित करते हैं और देवी उषा अपने रथ को आगे बढ़ाती हैं ॥५ ॥

१०३०८. **एता त्या ते श्रुत्यानि केवला यदेक एकमकृणोरयज्ञम् ।**
**मासां विधानमदधा अधि द्यवि त्वया विभिन्नं भरति प्रधिं पिता ॥६ ॥**

हे इन्द्रदेव ! ये पराक्रमी कार्य आपके द्वारा ही सम्पन्न हुए हैं। यज्ञ विरोधी असुरों का आपने अकेले ही संहार किया था। महीनों के निर्धारणकर्त्ता सूर्यदेव को आपने ही द्युलोक में प्रतिष्ठित किया है। वृत्रासुर द्वारा भंग किये गए रथचक्र को सबके पिता सूर्यदेव आपकी शक्ति द्वारा ही धारण करते हैं ॥६ ॥

www.vicharkrantibooks.org

## [ सूक्त - १३९ ]

[ **ऋषि** - विश्वावसु देवगन्धर्व। **देवता** - सविता, ४-६ विश्वावसु देवगन्धर्व (आत्मस्तुति)। **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

१०३०९. **सूर्यरश्मिर्हरिकेशः पुरस्तात्सविता ज्योतिरुदयाँ अजस्रम् ।**
**तस्य पूषा प्रसवे याति विद्वान्त्सम्पश्यन्विश्वा भुवनानि गोपाः ॥१ ॥**

हरितवर्ण वाली वनस्पतियों और इस पर आश्रित सभी जीवों का पोषण करने वाले परम ज्योतिर्वान् सूर्यदेव अपनी रश्मियों को पूर्वदिशा से प्रकट करते हैं। जितेन्द्रिय, विद्वान् और पोषणकर्त्ता सूर्यदेव उत्पन्न हुएसम्पूर्ण लोकों को प्रकाशित करते हैं और सतत गतिशील रहते हैं ॥१ ॥

१०३१०. **नृचक्षा एष दिवो मध्य आस्त आपप्रिवान् रोदसी अन्तरिक्षम् ।**
**स विश्वाचीरभि चष्टे घृताचीरन्तरा पूर्वमपरं च केतुम् ॥२ ॥**

सभी को उत्पन्न करने वाले सवितादेव द्युलोक के मध्य में अवस्थित हैं। ये द्युलोक, पृथ्वीलोक और अन्तरिक्ष तीनों को अपने तेज से दीप्तिमान् करते हैं। ये सम्पूर्ण विश्व को अपने आश्रय में लेने वाले, जल को धारण करने वाले तथा सभी को स्पष्ट देखने वाले हैं। इस लोक, परलोक और मध्यलोक में स्थित प्राणियों के सूक्ष्म भावों को सवितादेव भली-भाँति जानते हैं ॥२ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१०३११. रायो बुध्नः सङ्गमनो वसूनां विश्वा रूपाभि चष्टे शचीभिः ।**
**देवइव सविता सत्यधर्मेन्द्रो न तस्थौ समरे धनानाम् ॥३ ॥**

ऐश्वर्यों के मूल, वैभव प्रदाता, सत्यधर्म के प्रेरक सवितादेव अपनी दीप्तियों से समस्त विश्व को आलोकित करते हैं । सवितादेव इन्द्रदेव के समान ही सम्पदा प्राप्त करने के लिए संग्राम क्षेत्र में स्थिर रहते हैं ॥३ ॥

**१०३१२. विश्वावसुं सोम गन्धर्वमापो ददृशुषीस्तदृतेना व्यायन् ।**
**तदन्ववैदिन्द्रो रारहाण आसां परि सूर्यस्य परिधीँरपश्यत् ॥४ ॥**

हे सोमदेव ! विश्वावसु गंधर्व को देखकर जल, यज्ञकर्म के पुण्य प्रभाव से विलक्षणतापूर्वक प्रवाहित हुआ । जलप्रेरक इन्द्रदेव ने इस प्रवाह को जानकर यह यज्ञकार्य कहाँ चल रहा है ? यह देखने के लिए चारों ओर से सूर्य मण्डल का निरीक्षण किया ॥४ ॥

**१०३१३. विश्वावसुरभि तन्नो गृणातु दिव्यो गन्धर्वो रजसो विमानः ।**
**यद्वा घा सत्यमुत यन्न विद्म धियो हिन्वानो धिय इन्नो अव्याः ॥५ ॥**

दिव्यलोक वासी और जल के निर्माता गन्धर्व विश्वावसु हमें इस विषय में वह सम्पूर्ण जानकारी दें, जो यथार्थ में सत्य है तथा जिसे हम नहीं जानते हैं । हे विश्वावसो ! हमारी स्तुतियों को प्रेरित करते हुए आप विचारपूर्वक किए गए कर्मों को संरक्षण प्रदान करें ॥५ ॥

**१०३१४. सस्निमविन्दच्चरणे नदीनामपावृणोद्दुरो अश्मव्रजानाम् ।**
**प्रासां गन्धर्वो अमृतानि वोचदिन्द्रो दक्षं परि जानादहीनाम् ॥६ ॥**

इन्द्रदेव ने नदियों के अन्तिम भाग अन्तरिक्ष में मेघों को देखा । उन्होंने मेघों में संचरित होने वाले जल के द्वारों को उद्घाटित किया । उन्होंने इनको जलमय स्वरूप प्रदान किया । वे इन्द्रदेव मेघों की शक्ति को भली-भाँति जानते हैं ॥६ ॥

## [ सूक्त - १४० ]

[ **ऋषि** - अग्नि पावक । **देवता** - अग्नि । **छन्द** - सतोबृहती, १- विष्टारपंक्ति ५- उपरिष्टाज्ज्योति ६- त्रिष्टुप् । ]

**१०३१५. अग्ने तव श्रवो वयो महि भ्राजन्ते अर्चयो विभावसो ।**
**बृहद्भानो शवसा वाजमुक्थ्यं१ दधासि दाशुषे कवे ॥१ ॥**

हे अग्निदेव ! आपका हविष्यान्न प्रशंसनीय है । हे तेजस्वी अग्निदेव ! आपकी ज्वालाएँ अति सुशोभित होती हैं । तेजस्वी, ज्ञानी हे देव ! आप अपनी सामर्थ्य से हविदाता को उत्तम अन्न-धन प्रदान करने वाले हैं ॥१ ॥

**१०३१६. पावकवर्चाः शुक्रवर्चा अनूनवर्चा उदियर्षि भानुना ।**
**पुत्रो मातरा विचरन्नुपावसि पृणक्षि रोदसी उभे ॥२ ॥**

हे अग्निदेव ! पवित्र किरणों और निर्मल तेज से युक्त आप सूर्यदेव के तुल्य उदित होते हैं और बाद में पूर्ण तेजस्विता को प्राप्त करते हैं । मातारूपी दो अरणियों से प्रकट होने पर आप यजमानों के समीप रहकर उनके रक्षक रहते हैं । हविष्यान्न से द्युलोक को और वृष्टि से पृथ्वी को सुसम्पन्न बनाते हैं ॥२ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१०३१७. ऊर्जो नपाज्जातवेदः सुशस्तिभिर्मन्दस्व धीतिभिर्हितः ।**
**त्वे इषः सं दधुर्भूरिवर्पसश्चित्रोतयो वामजाताः ॥३ ॥**

सर्वज्ञाता, शक्तिवान् हे अग्निदेव ! आप हमारी उत्तम स्तुतियों से हर्षोल्लास को प्राप्त हों, हमारे यज्ञादि कर्मों द्वारा आप सन्तुष्ट हों । अनेक रूपों वाले विलक्षण द्रष्टा आप यजमानों द्वारा प्रदत्त हविष्यान्न को ग्रहण करें ॥३ ॥

**१०३१८. इरज्यन्नग्ने प्रथयस्व जन्तुभिरस्मे रायो अमर्त्य ।**
**स दर्शतस्य वपुषो वि राजसि पृणक्षि सानसिं क्रतुम् ॥४ ॥**

हे अविनाशी अग्निदेव ! आप अपने तेज से प्रदीप्त होकर हमारे धन में वृद्धि करें । आप हमारे यजन कर्म में अपने तेजस्वी रूप से सुशोभित होते हैं और हमें यज्ञादि कर्मों का फल प्रदान करते हैं ॥४ ॥

**१०३१९. इष्कर्तारमध्वरस्य प्रचेतसं क्षयन्तं राधसो महः ।**
**रातिं वामस्य सुभगां महीमिषं दधासि सानसिं रयिम् ॥५ ॥**

यज्ञ को संस्कारित, सुशोभित करने वाले सर्वज्ञ, असंख्य धन के अधिपति, धन प्रदाता हे अग्निदेव ! हम आपकी आराधना करते हैं । आप हमें श्रेष्ठ धन और सौभाग्य युक्त प्रचुर अन्न प्रदान करें ॥५ ॥

**१०३२०. ऋतावानं महिषं विश्वदर्शतमग्निं सुम्नाय दधिरे पुरो जनाः ।**
**श्रुत्कर्णं सप्रथस्तमं त्वा गिरा दैव्यं मानुषा युगा ॥६ ॥**

याजकगण यज्ञ के महान् आधार , सामर्थ्यवान् , सर्वज्ञ दर्शनीय अग्निदेव को सुख की आकांक्षा से अपने समक्ष स्थापित करते हैं । हमारी स्तुति श्रवण करने वाले,सर्वत्र विख्यात, दिव्यगुण सम्पन्न हे अग्निदेव ! यजमान दम्पति अपनी वाणी से आपकी स्तुति करते हैं ॥६ ॥

www.awgp.org
www.vicharkrantibooks.org

## [ सूक्त - १४१ ]

[ ऋषि - अग्नि तापस । देवता - विश्वेदेवा छन्द - अनुष्टुप् । ]

**१०३२१. अग्ने अच्छा वदेह नः प्रत्यङ् नः सुमना भव ।**
**प्र नो यच्छ विशस्पते धनदा असि नस्त्वम् ॥१ ॥**

हे अग्निदेव ! आप हमारे प्रति श्रेष्ठ मनोभावों को रखकर इस यज्ञ में उपस्थित हों तथा हमारे लिए हितकारी उपदेश करें । हे प्रजापालक अग्निदेव ! आप ऐश्वर्यदाता हैं , इसलिए हमें भी धन-धान्य से परिपूर्ण करें ॥१ ॥

**१०३२२. प्र नो यच्छत्वर्यमा प्र भगः प्र बृहस्पतिः ।**
**प्र देवाः प्रोत सूनृता रायो देवी ददातु नः ॥२ ॥**

अर्यमा, भग और बृहस्पतिदेव हमें ऐश्वर्य से परिपूर्ण करें । समस्त देव और वाणी की अधिष्ठात्री, सत्यप्रिय देवी सरस्वती हमें भरपूर धनादि सम्पदाएँ प्रदान करें ॥२ ॥

**१०३२३. सोमं राजानमवसेऽग्निं गीर्भिर्हवामहे ।**
**आदित्यान्विष्णुं सूर्यं ब्रह्माणं च बृहस्पतिम् ॥३ ॥**

हम अपने संरक्षण एवं पालन के लिए राजा सोम, अग्निदेव, आदित्यगण, विष्णुदेव, सूर्यदेव, प्रजापति ब्रह्मा और बृहस्पतिदेव को स्तोत्रों द्वारा आमंत्रित करते हैं ॥३ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१०३२४. इन्द्रवायू बृहस्पतिं सुहवेह हवामहे ।**
**यथा नः सर्व इज्जनः सङ्गत्यां सुमना असत् ॥४ ॥**

प्रशंसनीय इन्द्रदेव, वायुदेव और बृहस्पतिदेव को हम इस यज्ञीय कार्य में आदरपूर्वक आमंत्रित करते हैं । ये सभी देव हमारे प्रति अनुकूल विचार रखते हुए हर्षित हों ॥४ ॥

**१०३२५. अर्यमणं बृहस्पतिमिन्द्रं दानाय चोदय ।**
**वातं विष्णुं सरस्वतीं सवितारं च वाजिनम् ॥५ ॥**

हे स्तोताओ ! आप सब अर्यमा, बृहस्पति, इन्द्र , वायु , विष्णु , सरस्वती, अन्न तथा बलदायक सवितादेव का आवाहन करें । सभी देव हमें ऐश्वर्य प्रदान करने के लिए पधारें ॥५ ॥

**१०३२६. त्वं नो अग्ने अग्निभिर्ब्रह्म यज्ञं च वर्धय ।**
**त्वं नो देवतातये रायो दानाय चोदय ॥६ ॥**

हे अग्निदेव ! आप अन्य सभी अग्नियों के साथ पधारकर हमारे स्तोत्रों एवं यज्ञ की अभिवृद्धि करें । आप धन-वैभव प्रदान करने के निमित्त दाताओं ( देवों ) को भी प्रेरित करें ॥६ ॥

## [ सूक्त - १४२ ]

[ **ऋषि** - शार्ङ्गगण (१-२ जरिता, ३-४ द्रोण, ५-६ सारिसृक्व, ७-८ स्तम्बमित्र) । **देवता** - अग्नि ।
**छन्द** - त्रिष्टुप् , १-२ जगती, ७-८ अनुष्टुप् ]

**१०३२७. अयमग्ने जरिता त्वे अभूदपि सहसः सूनो नह्य१न्यदस्त्याप्यम् ।**
**भद्रं हि शर्म त्रिवरूथमस्ति त आरे हिंसानामप दिद्युमा कृधि ॥१ ॥**

हे अग्निदेव ! स्तोतागण स्तोत्रों द्वारा आपकी ही प्रार्थना करते हैं । हे बलपुत्र अग्ने ! हमारे लिए आपके अतिरिक्त कोई दूसरा लक्ष्य नहीं है । आपके द्वारा प्रदत्त कल्याणकारी सुख, निश्चित ही तीनों प्रकार के दु:खों से संरक्षण प्रदान करने वाला है । हम आपकी प्रतप्त ज्वालाओं से पीड़ित न हों, अत: उन्हें हमसे दूर ही रखें ॥१ ॥

**१०३२८. प्रवत्ते अग्ने जनिमा पितूयतः साचीव विश्वा भुवना न्यृञ्जसे ।**
**प्र सप्तयः प्र सनिषन्त नो धियः पुरश्चरन्ति पशुपाइव त्मना ॥२ ॥**

हे अग्निदेव ! अन्न की अभिलाषा करते हुए आपकी उत्पत्ति अति मनोहर होती है । बन्धु के समान आप सम्पूर्ण लोकों को सुशोभित करते हैं । इधर-उधर गमन करने वाली ज्वालाओं को देखकर हमारे स्तोत्रों का उदय हुआ है । ये ज्वालाएँ पशुपालक के समान आगे-आगे बढ़ती हैं ॥२ ॥

**१०३२९. उत वा उ परि वृणक्षि बप्सद्बहोरग्न उलपस्य स्वधावः ।**
**उत खिल्या उर्वराणां भवन्ति मा ते हेतिं तविषीं चुक्रुधाम ॥३ ॥**

हे दीप्तिमान् अग्ने ! तृण ( वनस्पतियों ) का भक्षण ( दहन ) करते समय आप उन्हें समाप्त कर देते हैं । उपजाऊ भूमि को आप अपने प्रभाव से ऊसर बना देते हैं । हम आपकी प्रचण्ड ज्वालाओं के क्रोध भाजन न बनें ॥

**१०३३०. यदुद्वतो निवतो यासि बप्सत्पृथगेषि प्रगर्धिनीव सेना ।**
**यदा ते वातो अनुवाति शोचिर्वप्तेव श्मश्रु वपसि प्र भूम ॥४ ॥**



Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





हे अग्निदेव ! जिस समय आप ऊपर से नीचे तक वृक्षों को जलाते हुए गमन करते हैं, उस समय विजयाकांक्षी सेना के समान अलग-अलग दलों ( दिशाओं ) में आगे बढ़ते हैं । जब वायुदेव आपकी ज्वालाओं के लिए अनुकूल दिशा में बहते हैं, उस समय दाढ़ी-मूँछ के बालों को काटने वाले नाई के समान ही आप विस्तृत भूखण्ड को वृक्ष-वनस्पतियों से रहित ( उसको साफ ) कर देते हैं ॥४ ॥

**१०३३१. प्रत्यस्य श्रेणयो ददृश्र एकं नियानं बहवो रथासः ।**

**बाहू यदग्न अनुमर्मृजानो न्यङ्ङुत्तानामन्वेषि भूमिम् ॥५ ॥**

हे अग्निदेव ! जब आप अपनी ज्वालाओं को बार-बार विस्तृत करते हुए समस्त वन क्षेत्र को भस्म करते हैं, उस समय कभी नीचे, तो कभी ऊपरी भू-भाग की ओर चढ़ते हैं । आपके शरीर की ज्वालाएँ शृंखलाबद्ध होकर उसी प्रकार बढ़ती हैं, जैसे सेना के एक रथ के पीछे अनेकों रथ चल पड़ते हैं ॥५ ॥

**१०३३२. उत्ते शुष्मा जिहतामुत्ते अर्चिरुत्ते अग्ने शशमानस्य वाजाः ।**

**उच्छ्वञ्चस्व नि नम वर्धमान आ त्वाद्य विश्वे वसवः सदन्तु ॥६ ॥**

हे अग्निदेव ! आपकी ज्वालाएँ ऊपर की ओर उत्थान करें । आपके तेज और बल पराक्रम की वृद्धि हो । आज सभी वसुगण भली प्रकार विनम्र होकर आपकी वन्दना करते हैं ॥६ ॥

**१०३३३. अपामिदं न्ययनं समुद्रस्य निवेशनम् ।**

**अन्यं कृणुष्वेतः पन्थां तेन याहि वशाँ अनु ॥७ ॥**

हे अग्निदेव ! यह स्थान जल का आधार है तथा इस स्थान पर विशाल समुद्र विद्यमान है । आप हमारे इस स्थान के अतिरिक्त अन्य मार्ग को अपनाएँ, जिससे आप स्वेच्छानुसार वनस्पतियों की ओर आगे बढ़ सकें ॥७ ॥

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org

**१०३३४. आयने ते परायणे दूर्वा रोहन्तु पुष्पिणीः ।**

**ह्रदाश्च पुण्डरीकाणि समुद्रस्य गृहा इमे ॥८ ॥**

हे अग्निदेव ! आपके आगमन और प्रत्यागमन पर हमारे निवास स्थानों पर पुष्पवती लताएँ और दूर्वा संवर्द्धित हो । जलाशयों में अनेक प्रकार के कमल खिल उठें । समुद्र के जल प्रदेश में हमारे ये निवास स्थल हो, जहाँ हम आपके ताप से सुरक्षित रह सकें ॥८ ॥

## [ सूक्त - १४३ ]

[ **ऋषि** - अत्रि सांख्य । **देवता** - अश्विनीकुमार । **छन्द** - अनुष्टुप् । ]

**१०३३५. त्यं चिदत्रिमृतजुरमर्थमश्वं न यातवे ।**

**कक्षीवन्तं यदी पुना रथं न कृणुथो नवम् ॥१ ॥**

हे अश्विनीकुमारो ! यज्ञादि कर्म करते हुए अत्रि ऋषि वृद्ध हो गये थे । आपने उन्हें ऐसा ( बलवान् ) बनाया, जिससे वे अश्व के समान गन्तव्य स्थल पर पहुँचने में समर्थ हुए । ऋषि कक्षीवान् को आपने वैसे ही नवयौवन प्रदान किया, जिस प्रकार पुराने रथ का जीर्णोद्धार करते हैं ॥१ ॥

**[ यहाँ अत्रि का अर्थ ऋषि विशेष के अतिरिक्त (अ - त्रि) त्रिदोषों वासना, तृष्णा, अहंता से मुक्त साधक भी लिया जाना समुचित है । इसी प्रकार कक्षीवान्- निर्धारित कक्षा - पथ पर चलने वाले साधक कहे जा सकते हैं । ]**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१०३३६. त्यं चिदश्वं न वाजिनमरेणवो यमत्नत।**
**दृळ्हं ग्रन्थिं न वि ष्यतमत्रिं यविष्ठमा रजः ॥२॥**

हे अश्विनीकुमारो ! शीघ्रगामी अश्व के समान जिन अत्रि ऋषि को अति पराक्रमी असुरों ने बाँधा था, आपने सुदृढ़ गाँठ को खोलने के समान उन्हें मुक्ति प्रदान की। वे युवा पुरुष के समान इस लोक में आएँ ॥२॥

**१०३३७. नरा दंसिष्ठावत्रये शुभ्रा सिषासतं धियः।**
**अथा हि वां दिवो नरा पुनः स्तोमो न विशसे ॥३॥**

शुभ्रवर्ण और सुन्दर नायक हे अश्विनीकुमारो ! आप दोनों अत्रि ऋषि को क्रिया कुशलता प्राप्त करने की बुद्धि प्रदान करें। इसके लिए हम दिव्य स्तोत्रों से आपकी प्रार्थना करते हैं ॥३॥

**१०३३८. चिते तद्वां सुराधसा रातिः सुमतिरश्विना।**
**आ यन्नः सदने पृथौ समने पर्षथो नरा ॥४॥**

श्रेष्ठ अन्नदाता हे अश्विनीकुमारो ! हमारे यज्ञगृह में उपस्थित होकर आपने महान् यज्ञ की रक्षा की। इससे हम अनुभव करते हैं कि आप हमारी दान-भावना और स्तोत्रों के अभिप्राय से परिचित हैं, यह सुनिश्चित है ॥४॥

**१०३३९. युवं भुज्युं समुद्र आ रजसः पार ईङ्खितम्।**
**यातमच्छा पतत्रिभिर्नासत्या सातये कृतम् ॥५॥**

हे अश्विनीकुमारो ! समुद्र की तरंगों में इधर-उधर गोते खाते हुए " भुज्यु " को उबारने के लिए आप दोनों श्रेष्ठ पतवारों से युक्त नाव लेकर पहुँचें। आपने उसे बचाकर पुनः यज्ञानुष्ठान करने के लिए समर्थ बनाया ॥५॥

**१०३४०. आ वां सुम्नैः शंयूइव मंहिष्ठा विश्ववेदसा।**
**समस्मे भूषतं नरोत्सं न पिप्युषीरिषः ॥६॥**

सर्वज्ञ नायक स्वरूप हे अश्विनीकुमारो ! आप राजा के समान सुखी और श्रेष्ठ पूजनीय हैं। हमारे समीप आप धनैश्वर्य के साथ आएँ। जैसे गौ के स्तनों को दूध भर देता है, वैसे ही आप हमें धनादि से परिपूर्ण करें ॥६॥

## [ सूक्त - १४४ ]

[ **ऋषि** - सुपर्ण तार्क्ष्य पुत्र अथवा ऊर्ध्वकृशन यामायन। **देवता** - इन्द्र। **छन्द** - गायत्री, २ बृहती, ५ सतोबृहती, ६ विष्टार पंक्ति। ]

**१०३४१. अयं हि ते अमर्त्य इन्दुरत्यो न पत्यते। दक्षो विश्वायुर्वेधसे ॥१॥**

हे इन्द्रदेव ! आप सृष्टि निर्माता हैं। अमृत-स्वरूप, बलवर्द्धक और जीवनाधार यह सोमरस अश्व के समान ही आपके समीप पहुँचता है ॥१॥

**१०३४२. अयमस्मासु काव्य ऋभुर्वज्रो दास्वते।**
**अयं बिभर्त्यूर्ध्वकृशनं मदमृभुर्न कृत्व्यं मदम् ॥२॥**

दाता इन्द्रदेव का तेजस्वी वज्र हमारे स्तोत्रों से वर्णन करने योग्य है। उन्होंने इसी से ऊर्ध्वकृशन नामक ऋषि अथवा ऊर्ध्वरेता साधक की रक्षा की थी। जैसे ऋभुदेव यज्ञकर्त्ताओं के पोषक हैं, वैसे ही इन्द्रदेव भी यजमानों को प्रोत्साहित करते हुए उन्हें पोषण प्रदान करते हैं ॥२॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१०३४३. घृषुः श्येनाय कृत्वन आसु स्वासु वंसगः । अव दीधेदहीशुवः ॥३ ॥**

तेजस्वी इन्द्रदेव अपनी यजमान रूपी प्रजा के लिए अति प्रशंसनीय हैं ।वे कर्मशील श्येन ऋषि के निमित्त उनकी सन्तानों को तेजस्विता प्रदान करें ॥३ ॥

**१०३४४. यं सुपर्णः परावतः श्येनस्य पुत्र आभरत् । शतचक्रं योऽह्यो वर्तनिः ॥४ ॥**

श्येन (प्रशंसनीय), तार्क्ष्य (गतिशील) के पुत्र सुपर्ण (उत्तम पालनकर्ता) जिस ऐश्वर्यदाता सोमदेव को अति दूरस्थ स्थान से लेकर आए हैं , वह सोम वृत्र वध के लिए( इन्द्रदेव को) प्रोत्साहित करता है ॥४ ॥

**१०३४५. यं ते श्येनश्चारुमवृकं पदाभरदरुणं मानमन्धसः ।**
**एना वयो वि तार्यायुर्जीवस एना जागार बन्धुता ॥५ ॥**

हे इन्द्रदेव ! सुन्दर रक्तवर्ण अन्न के उत्पादक और सुखप्रद सोम को श्येन अपने चरणों से (निर्धारित क्रम पूरे करके) लेकर आए हैं । इससे आप हमारे लिए अन्न एवं आयुष्य प्रदान करें तथा सोम द्वारा हमारी मैत्री भावना को जाग्रत् करें ॥५ ॥

**१०३४६. एवा तदिन्द्र इन्दुना देवेषु चिद्धारयाते महि त्यजः ।**
**क्रत्वा वयो वि तार्यायुः सुक्रतो क्रत्वायमस्मदा सुतः ॥६ ॥**

सोमरस का पान करके इन्द्रदेव महान् बल और दुःख निवारक संरक्षण सामर्थ्य द्वारा हमारी रक्षा करते हैं । हे शुभकर्मशील इन्द्रदेव ! हमारे यज्ञादि कर्मों से आनन्दित होकर आप हमें अन्न और दीर्घायुष्य प्रदान करें । यह सोमरस आपके निमित्त ही अभिषवित किया गया है ॥६ ॥

## [ सूक्त - १४५ ]

[ ऋषि - इन्द्राणी । देवता - सपत्नी बाधन (उपनिषत्) । छन्द - अनुष्टुप्, ६ पंक्ति । ]

**इस सूक्त की ऋषिका इन्द्राणी हैं । इन्हें शची भी कहते हैं । इसका अर्थ शक्ति, वाणी या भक्ति होता है । इन्द्राणी विद्यारूप हैं, वे सपत्नी रूप अविद्या को परे रखने के लिए ओषधि प्रयोग कर रही हैं, ताकि इन्द्र ( जीवात्मा या संयोजक सत्ता ) की स्वाभाविक प्रगति में बाधा न आने पाए । इस अलंकरण के सन्दर्भ में इस सूक्त का अध्ययन उचित है -**

**१०३४७. इमां खनाम्योषधिं वीरुधं बलवत्तमाम् ।**
**यया सपत्नीं बाधते यया संविन्दते पतिम् ॥१ ॥**

इस लता रूपिणी बलवती ओषधि को हम खोदकर निकालते हैं, इससे सपत्नी ( सौत ) को पीड़ित किया जाता है और स्वामी ( पति ) की असाधारण प्रीति उपलब्ध की जाती है ॥१ ॥

**१०३४८. उत्तानपर्णे सुभगे देवजूते सहस्वति । सपत्नीं मे परा धम पतिं मे केवलं कुरु ॥२॥**

हे ओषधे ! आपके पत्ते ऊपर की ओर फैलने वाले हैं । आप स्वामी के लिए उत्तम सौभाग्ययुक्त हैं । आप देवों द्वारा निर्मित हैं । आपका तेज अत्यन्त प्रखर है । आप मेरी सपत्नी को दूर करें । मेरे स्वामी को मात्र मेरे लिए प्रीतियुक्त करें ॥२ ॥

**१०३४९. उत्तराहमुत्तर उत्तरेदुत्तराभ्यः । अथा सपत्नी या ममाधरा साधराभ्यः ॥३ ॥**

हे अत्युत्तम ओषधे ! हम उत्कृष्ट बनें, श्रेष्ठों में अति श्रेष्ठता को उपलब्ध करें । हमारी सपत्नी निकृष्टों में भी अति निकृष्ट स्थिति को प्राप्त करें ॥३ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१०३५०. नह्यस्या नाम गृभ्णामि नो अस्मिन्रमते जने ।**
**परामेव परावतं सपत्नीं गमयामसि ॥४ ॥**

मैं इन्द्राणी सपत्नी का नाम तक लेना उचित नहीं समझती हूँ । सपत्नी सभी के लिए अप्रिय होती है । सपत्नी को मैं दूर से भी अति दूर देश में भेज देना चाहती हूँ ॥४ ॥

**१०३५१. अहमस्मि सहमानाथ त्वमसि सासहिः ।**
**उभे सहस्वती भूत्वी सपत्नीं मे सहावहै ॥५ ॥**

हे ओषधे ! मैं आपके सहयोग से सपत्नी को पराजित करने वाली हूँ । आप भी इस कार्य में समर्थ हैं । हम दोनों शक्ति सम्पन्न बनकर सपत्नी को शक्तिहीन करें ॥५ ॥

**१०३५२. उप तेऽधां सहमानामभि त्वाधां सहीयसा ।**
**मामनु प्र ते मनो वत्सं गौरिव धावतु पथा वारिव धावतु ॥६ ॥**

हे पतिदेव ! मैं आपके सिर के स्थान सिरहाने के समीप सपत्नी को पराभूत करने वाली इस ओषधि को स्थापित करती हूँ । पराभवकर्त्ता ओषधि-प्रभाव से आपका मन हमारी ओर उसी प्रकार आकर्षित हो, जैसे गौ बछड़े की ओर दौड़ती है तथा जल नीचे की ओर प्रवाहित होता है ॥६ ॥

## [ सूक्त - १४६ ]

[ **ऋषि** - देवमुनि ऐरंमद । **देवता** - अरण्यानी । **छन्द** - अनुष्टुप् । ]

**१०३५३. अरण्यान्यरण्यान्यसौ या प्रेव नश्यसि ।**
**कथा ग्रामं न पृच्छसि न त्वा भीरिव विन्दतीँ३ ॥१ ॥**

हे वनदेवि ! आप जंगल में देखते-देखते विलुप्त हो जाती हैं । आप ग्रामों में जाने के मार्गों को क्यों नहीं पूछतीं ? निर्जन वन में ही क्यों जाती हैं ? अकेले रहने में क्या आपको भय नहीं लगता ? ॥१ ॥

**१०३५४. वृषारवाय वदते यदुपावति चिच्चिकः ।**
**आघाटिभिरिव धावयन्नरण्यानिर्महीयते ॥२ ॥**

कोई प्राणी वृष के समान आवाज करता है और कोई चींचीं करके मानो उसका प्रत्युत्तर देता है । उस समय वे वीणा के स्वरों के समान शब्दोच्चारण करके अरण्य देवी का गुणगान करते हैं ॥२ ॥

**१०३५५. उत गावइवादन्त्युत वेश्मेव दृश्यते ।**
**उतो अरण्यानिः सायं शकटीरिव सर्जति ॥३ ॥**

ज्ञात होता है कि इस अरण्य में कहीं गौएँ चरती हैं और कहीं लता गुल्मादि की तरह गृह दिखाई देते हैं । सायंकाल अनेकों गाड़ियाँ घास, लकड़ी आदि लेकर निकलती हैं, जैसे अरण्य देवी उन्हें अपने घर भेज रही हों ॥

**१०३५६. गामङ्गैष आ ह्वयति दार्वङ्गैषो अपावधीत् ।**
**वसन्नरण्यान्यां सायमक्रुक्षदिति मन्यते ॥४ ॥**

हे अरण्यदेवि ! एक पुरुष गौओं को बुला रहा है और दूसरा काष्ठ काट रहा है । अरण्य में निवास करने वाले मनुष्य रात्रि में विभिन्न शब्दों को सुनकर भयभीत होते हैं ॥४ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१०३५७. न वा अरण्यानिर्हन्त्यन्यश्चेन्नाभिगच्छति ।**
**स्वादोः फलस्य जग्ध्वाय यथाकामं नि पद्यते ॥५ ॥**

अरण्यानी (अरण्य की अधिष्ठात्री देवी) किसी भी प्राणी की हिंसा नहीं करतीं । दूसरे व्याघ्रादि भी उस पर आक्रमण नहीं करते । वन में मधुर स्वादिष्ट फल-फूल का आहार लेकर स्वेच्छानुसार सुखपूर्वक निवास किया जा सकता है ॥५ ॥

**१०३५८. आञ्जनगन्धिं सुरभिं बह्वन्नामकृषीवलाम् ।**
**प्राहं मृगाणां मातरमरण्यानिमशंसिषम् ॥६ ॥**

मृग नाभि ( कस्तूरी ) आदि उत्तम सुगन्ध से युक्त,प्रचुर फलमूलादि भक्ष्य पदार्थों से परिपूर्ण कृषि कार्यों से रहित और हरिणों की मातृस्वरूपा अरण्यानी देवी की हम स्तुति करते हैं ॥६ ॥

## [ सूक्त - १४७ ]

[ **ऋषि** - सुवेदस शैरीष । **देवता** - इन्द्र । **छन्द** - जगती , ५ त्रिष्टुप् । ]

**१०३५९. श्रत्ते दधामि प्रथमाय मन्यवेऽहन्यद्वृत्रं नर्यं विवेरपः ।**
**उभे यत्त्वा भवतो रोदसी अनु रेजते शुष्मात्पृथिवी चिदद्रिवः ॥१ ॥**

हे वज्रपाणि इन्द्रदेव ! दुष्ट संहारक प्राणियों के लिए हितकारी, जल प्रवाहित करने वाले, द्युलोक एवं पृथ्वीलोक को अपनी इच्छा से गतिशील करने वाले, आपके उस तीव्र मन्यु ( अनीति निवारक क्रोध ) के प्रति हम याजकगण श्रद्धा व्यक्त करते हैं ॥१ ॥

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org

**१०३६०. त्वं मायाभिरनवद्य मायिनं श्रवस्यता मनसा वृत्रमर्दयः ।**
**त्वामिन्नरो वृणते गविष्टिषु त्वां विश्वासु हव्यास्विष्टिषु ॥२ ॥**

हे प्रशंसनीय इन्द्रदेव ! आप अन्न को उत्पन्न करने की इच्छा से बुद्धि की कुशलता से मायावी वृत्रासुर को पीड़ित करते हैं । सभी लोग गौओं को उपलब्ध करने के लिए आपकी ही प्रार्थना करते हैं । हवि समर्पित करने योग्य सभी यज्ञों में आपको ही सभी लोग आवाहित करते हैं ॥२ ॥

**१०३६१. ऐषु चाकन्धि पुरुहूत सूरिषु वृधासो ये मघवन्नानशुर्मघम् ।**
**अर्चन्ति तोके तनये परिष्टिषु मेधसाता वाजिनमह्रये धने ॥३ ॥**

अनेकों स्तोताओं के द्वारा आवाहन किये जाने वाले, ऐश्वर्यशाली हे इन्द्रदेव ! याजकगण आपकी कृपा से वांछित धन पाकर वृद्धि को प्राप्त करते हैं । शक्तिशाली अन्नदाता हे इन्द्रदेव ! वे पुत्र-पौत्रादि से सम्पन्न उत्तम हितकारी वैभव पाने के लिए आपकी ही पूजा उपासना करते हैं ॥३ ॥

**१०३६२. स इन्नु रायः सुभृतस्य चाकनन्मदं यो अस्य रंह्यं चिकेतति ।**
**त्वावृधो मघवन्दाश्वध्वरो मक्षू स वाजं भरते धना नृभिः ॥४ ॥**

सोमरस, तेजस्वी इन्द्रदेव की सक्रियता एवं आनन्द को बढ़ाने वाला है, जो इस बात को जानते हैं, वे ही उनसे वांछित ऐश्वर्य की प्रार्थना करते हैं । हे ऐश्वर्यवान् इन्द्रदेव ! आप यज्ञादि कर्म सम्पन्न करने वाले जिन यजमानों की ऐश्वर्य वृद्धि करते हैं , वे शीघ्र ही धन-धान्य एवं सेवकों से परिपूर्ण वैभव प्राप्त करते हैं ॥४ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१०३६३. **त्वं शर्धाय महिना गृणान उरु कृधि मघवञ्छग्धि रायः ।
त्वं नो मित्रो वरुणो न मायी पित्वो न दस्म दयसे विभक्ता ॥५ ॥**

हे इन्द्रदेव ! महिमामय स्तवनों से प्रार्थना किये जाने पर आप हमें विशाल बल सम्पन्न बनाएँ । हे ऐश्वर्यपति दर्शनीय इन्द्रदेव ! आप हमें विविध प्रकार का ऐश्वर्य प्रदान करें । आप मित्र और वरुणदेव के समान सर्वश्रेष्ठ ज्ञान से सम्पन्न हैं । आप हमें धन-धान्य प्रदान करें ॥५ ॥

## [ सूक्त - १४८ ]

[ ऋषि - पृथुवैन्य । देवता - इन्द्र । छन्द - त्रिष्टुप् । ]

१०३६४. **सुष्वाणास इन्द्र स्तुमसि त्वा ससवांसश्च तुविनृम्ण वाजम् ।
आ नो भर सुवितं यस्य चाकन्त्मना तना सनुयाम त्वोताः ॥१ ॥**

हे इन्द्रदेव ! हम सोम और अन्नादि हव्य समर्पित करते हुए आपकी प्रार्थना करते हैं । जो सम्पदा आपकी इच्छा के अनुकूल हो, उसे हमें प्रदान करें । आपकी कृपा से हम अपने परिश्रम से श्रेष्ठ सम्पदा के अधिकारी बनें ॥

१०३६५. **ऋष्वस्त्वमिन्द्र शूर जातो दासीर्विशः सूर्येण सह्याः ।
गुहा हितं गुह्यं गूळ्हमप्सु बिभृमसि प्रस्रवणे न सोमम् ॥२ ॥**

दर्शनीय और शूरवीर हे इन्द्रदेव ! सूर्य के रूप में आप असुरों की प्रजाओं को उत्पन्न होते ही पराजित करते हैं । जो शत्रु गुफा में छिपकर बैठे हैं अथवा जल में गुप्तरीति से विद्यमान हैं, उन्हें भी आप पराभूत करते हैं । जल वृष्टि होने पर हम आपके लिए सोमयाग सम्पन्न करेंगे ॥२ ॥

१०३६६. **अर्यो वा गिरो अभ्यर्च विद्वानृषीणां विप्रः सुमतिं चकानः ।
ते स्याम ये रणयन्त सोमैरेनोत तुभ्यं रथोळ्ह भक्षैः ॥३ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आप मंत्रद्रष्टा ऋषियों के श्रेष्ठ स्तोत्रों के अभिलाषी ज्ञाता और सर्वेश्वर होकर स्तुतियों को स्वीकार करें । सोमरस समर्पित करके हमने आपकी स्नेह भावना को अर्चित किया है, अतएव हम आपके आत्मीय हैं । हे रथारूढ़ इन्द्रदेव ! श्रेष्ठ हव्य पदार्थों के साथ इन स्तोत्रों को भी हम आपके निमित्त ही समर्पित करते हैं ॥३ ॥

१०३६७. **इमा ब्रह्मेन्द्र तुभ्यं शंसि दा नृभ्यो नृणां शूर शवः ।
तेभिर्भव सक्रतुर्येषु चाकन्नुत त्रायस्व गृणत उत स्तीन् ॥४ ॥**

हे इन्द्रदेव ! ये सभी श्रेष्ठ स्तोत्र आपके लिए ही प्रस्तुत किये गये हैं । हे वीर इन्द्रदेव ! जो मनुष्यों में सर्वश्रेष्ठ हैं, उन्हें आप शक्ति प्रदान करें । जो स्तोता आपसे प्रीति की कामना करते हैं, वे आपके निमित्त यज्ञादि कर्म सम्पन्न करते हैं । जो संगठित होकर स्तोत्र पाठ करते हैं, आप उन्हें संरक्षण प्रदान करें ॥४ ॥

१०३६८. **श्रुधी हवमिन्द्र शूर पृथ्या उत स्तवसे वेन्यस्यार्कैः ।
आ यस्ते योनिं घृतवन्तमस्वारूर्मिर्न निम्नैर्द्रवयन्त वक्वाः ॥५ ॥**

हे शूरवीर इन्द्रदेव ! आप पृथु के आवाहन पर ध्यान दें । वेनपुत्र पृथु द्वारा वेदमंत्रों से आपकी अर्चना की जाती है । जो स्तोता घृत रूप हव्य से युक्त होकर यज्ञानुष्ठान करते हुए आपका स्तुतिगान करते हैं, उन्हें स्वीकार करें । वे सभी ढाल की ओर बढ़ने वाले जल प्रवाह के समान आपकी ओर शीघ्रता से पहुँच रहे हैं ॥५ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





## [ सूक्त - १४९ ]

[ ऋषि - अर्चन् हैरण्यस्तूप । देवता - सविता । छन्द - त्रिष्टुप् । ]

१०३६९. **सविता यन्त्रैः पृथिवीमरम्णादस्कम्भने सविता द्यामदृंहत् ।**
**अश्वमिवाधुक्षद्धुनिमन्तरिक्षमतूर्ते बद्धं सविता समुद्रम् ॥१ ॥**

सृष्टि उत्पादक सवितादेव अपने नियन्त्रण साधनों से पृथ्वी को सुस्थिर करते हैं । बिना आधार स्तम्भ के द्युलोक को सुदृढ़ रूप से अन्तरिक्ष में स्थापित करते हैं । वे सवितादेव आधार रहित अन्तरिक्ष में स्थित जल राशि के रूप में बँधे हुए, अश्व की भाँति कम्पायमान शरीर वाले मेघों से जल वृष्टि करते हैं ॥१ ॥

१०३७०. **यत्रा समुद्रः स्कभितो व्यौनदपां नपात्सविता तस्य वेद ।**
**अतो भूरत आ उत्थितं रजोऽतो द्यावापृथिवी अप्रथेताम् ॥२ ॥**

जल के धारक हे अग्निदेव ! जिस अन्तरिक्ष पर विद्यमान रहते हुए मेघ पृथिवी को अभिषिंचित करते हैं, उस स्थान से सवितादेव परिचित हैं । सवितादेव से ही पृथ्वी, अन्तरिक्ष और द्युलोक विस्तृत हुए हैं ॥२ ॥

१०३७१. **पश्चेदमन्यदभवद्यजत्रममर्त्यस्य भुवनस्य भूना ।**
**सुपर्णो अङ्ग सवितुर्गरुत्मान्पूर्वो जातः स उ अस्यानु धर्म ॥३ ॥**

अविनाशी-अमर सोम द्वारा जिन देवों के निमित्त यज्ञ सम्पन्न किया जाता है, वे सभी सवितादेव के पश्चात् ही उत्पन्न हुए हैं । सुपर्ण ( श्रेष्ठ पंखों या किरणों से युक्त सूर्य ) सवितादेव द्वारा सबसे प्रथम उत्पन्न हुए हैं । सवितादेव की धारण क्षमता के आधार पर ही वे प्रतिष्ठा को प्राप्त हुए ॥३ ॥

१०३७२. **गावइव ग्रामं यूयुधिरिवाश्वान्वाश्रेव वत्सं सुमना दुहाना ।**
**पतिरिव जायामभि नो न्येतु धर्ता दिवः सविता विश्ववारः ॥४ ॥**

जिस प्रकार वन में चरने वाली गौएँ शीघ्रता से गाँव की ओर, योद्धाजन युद्धवेला में अश्वों की ओर, नवप्रसूता गौ प्रसन्न होकर दूध पिलाने के लिए बछड़े की ओर तथा पति अपनी पत्नी की ओर स्वाभाविक रीति से जाते हैं, उसी प्रकार स्वर्ग के धारणकर्त्ता, सबके द्वारा प्रार्थना योग्य सवितादेव हम याजकों के पास पहुँचते हैं ॥४ ॥

१०३७३. **हिरण्यस्तूपः सवितर्यथा त्वाङ्गिरसो जुह्वे वाजे अस्मिन् ।**
**एवा त्वार्चन्नवसे वन्दमानः सोमस्येवांशुं प्रति जागराहम् ॥५ ॥**

हे सवितादेव ! हमारे पिता अंगिरा पुत्र हिरण्यस्तूप अन्न प्राप्ति के लिए किये गये यज्ञ में जिस प्रकार आपका आवाहन करते थे, उसी प्रकार हम आपकी वन्दना करते हुए सेवाएँ समर्पित करते हैं । जैसे सोमलता के संरक्षणार्थ यजमान यज्ञ की समाप्ति तक उत्साहपूर्वक संलग्न रहते हैं । वैसे ही हम भी आपकी परिचर्या में संलग्न हैं ॥५ ॥

## [ सूक्त - १५० ]

[ ऋषि - मृळीक वासिष्ठ । देवता - अग्नि । छन्द - बृहती, ४ उपरिष्टाज्ज्योति अथवा जगती, ५- उपरिष्टाज्ज्योति । ]

१०३७४. **समिद्धश्चित्समिध्यसे देवेभ्यो हव्यवाहन ।**
**आदित्यै रुद्रैर्वसुभिर्न आ गहि मृळीकाय न आ गहि ॥१ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



हे हव्यवाहक अग्निदेव ! देवताओं के निमित्त आपको प्रज्वलित प्रदीप्त किया गया है । आप हमारे यज्ञानुष्ठान में आदित्यगण, रुद्रगण और वसुगणों के साथ पधारें , हमारे कल्याणार्थ आप आएँ ॥१ ॥

१०३७५. **इमं यज्ञमिदं वचो जुजुषाण उपागहि ।**
**मर्तासस्त्वा समिधान हवामहे मृळीकाय हवामहे ॥२ ॥**

हे अग्निदेव ! आप इस यज्ञ ( समर्पित हविष्य ) का प्रेमपूर्वक सेवन करते हुए हमारी प्रार्थनाओं को स्वीकार करें और यहाँ ( यज्ञवेदी पर ) प्रतिष्ठित हों । हे तेजस्वी अग्निदेव ! हम सभी मनुष्य यज्ञ की सफलता और अपने सुख संवर्द्धनार्थ आपका आवाहन करते हैं ॥२ ॥

१०३७६. **त्वामु जातवेदसं विश्ववारं गृणे धिया ।**
**अग्ने देवाँ आ वह नः प्रियव्रतान्मृळीकाय प्रियव्रतान् ॥३ ॥**

हे अग्निदेव ! आप सबको धारण करने वाले तथा सभी उत्पन्न पदार्थों के ज्ञाता हैं । हम श्रेष्ठ स्तोत्रों द्वारा आपकी प्रार्थना करते हैं । आप हमारे सुख के लिए श्रेष्ठ व्रतों के निर्वाहक देवों को इस यज्ञ में लेकर पधारें ॥३ ॥

१०३७७. **अग्निर्देवो देवानामभवत्पुरोहितोऽग्निं मनुष्या३ऋषयः समीधिरे ।**
**अग्निं मह्रो धनसातावहं हुवे मृळीकं धनसातये ॥४ ॥**

दिव्य गुणों से सम्पन्न हे अग्निदेव ! आप देवताओं के पुरोहितरूप हैं । सभी मनस्वी जनों और तत्त्वद्रष्टा ऋषियों ने आपको प्रदीप्त किया है । प्रचुर ऐश्वर्य सम्पदा की प्राप्ति के लिए हम आपका आवाहन करते हैं । कल्याणकारी सुख प्राप्ति के लिए हम आपकी ही प्रार्थना करते हैं ॥४ ॥

१०३७८. **अग्निरत्रिं भरद्वाजं गविष्ठिरं प्रावन्नः कण्वं त्रसदस्युमाहवे ।**
**अग्निं वसिष्ठो हवते पुरोहितो मृळीकाय पुरोहितः ॥५ ॥**

संग्राम काल में अग्निदेव ने अत्रि, भरद्वाज, गविष्ठिर , कण्व और त्रसदस्यु आदि ऋषियों को भली-प्रकार संरक्षित किया । पुरोहित वसिष्ठ अग्निदेव का ही आवाहन करते हैं । अग्रणी पुरुष भी सुख प्राप्ति के लिए अग्निदेव की ही उपासना करते हैं ॥५ ॥

## [ सूक्त - १५१ ]

[ **ऋषि** - श्रद्धा कामायनी । **देवता** - श्रद्धा । **छन्द** - अनुष्टुप् । ]

१०३७९. **श्रद्धयाग्निः समिध्यते श्रद्धया हूयते हविः ।**
**श्रद्धां भगस्य मूर्धनि वचसा वेदयामसि ॥१ ॥**

श्रद्धा से ही यज्ञाग्नि को प्रज्वलित किया जा सकता है और श्रद्धा से ही हविष्यान्न की आहुति समर्पित की जाती है । श्रद्धा को विभूतियों में सर्वोच्च स्थान प्राप्त है । यह बात स्पष्ट रूप से कही जाती है ॥१ ॥

१०३८०. **प्रियं श्रद्धे ददतः प्रियं श्रद्धे दिदासतः ।**
**प्रियं भोजेषु यज्वस्विदं म उदितं कृधि ॥२ ॥**

हे श्रद्धे ! आप दाता को अभीष्ट फल प्रदान करें । जो दान देने की अभिलाषा करते हैं ; आप उन्हें भी अभीष्ट फल प्रदान करें । हे श्रद्धे ! आप याजकों को हमारे इन वचनों के अनुसार वांछित फल प्रदान करें ॥२ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१०३८१. यथा देवा असुरेषु श्रद्धामुग्रेषु चक्रिरे । एवं भोजेषु यज्वस्वस्माकमुदितं कृधि ॥**

हे श्रद्धे ! जिस प्रकार इन्द्रादि देवों ने बलवान् असुरों के विनाश का विचार किया और उन्हें विनष्ट कर दिया, उसी प्रकार हमारे याजकों को आप अभीष्ट फल प्रदान करें ॥३ ॥

**१०३८२. श्रद्धां देवा यजमाना वायुगोपा उपासते ।**
**श्रद्धां हृदय्य१याकूत्या श्रद्धया विन्दते वसु ॥४ ॥**

देवगण और याजक मनुष्य वायुदेव के संरक्षण में श्रद्धा की उपासना करते हैं । अन्तःकरण में किसी संकल्प के जाग्रत् होने पर वे श्रद्धा का ही आश्रय लेते हैं । श्रद्धा से ही मनुष्य धन-वैभव अर्जित करते हैं ॥४ ॥

**१०३८३. श्रद्धां प्रातर्हवामहे श्रद्धां मध्यंदिनं परि ।**
**श्रद्धां सूर्यस्य निम्रुचि श्रद्धे श्रद्धापयेह नः ॥५ ॥**

हम प्रातःकाल श्रद्धा का आवाहन करते हैं । मध्याह्नकाल में श्रद्धा का आवाहन करते हैं । सूर्यास्तकाल में भी श्रद्धा की ही उपासना करते हैं । हे श्रद्धे ! आप हम सबको श्रद्धा से परिपूर्ण करें ॥५ ॥

## [ सूक्त - १५२ ]

[ **ऋषि** - शास भारद्वाज । **देवता** - इन्द्र । **छन्द** - अनुष्टुप् । ]

**१०३८४. शास इत्था महाँ अस्यमित्रखादो अद्भुतः ।**
**न यस्य हन्यते सखा न जीयते कदा चन ॥१ ॥**

हे महान् इन्द्रदेव ! आपकी शत्रुओं को मारने की क्षमता महान् और अद्‌भुत है । आपके मित्र कभी मृत्यु को प्राप्त नहीं होते और न कभी शत्रुओं से पराभूत होते हैं । शास ऋषि इस प्रकार से आपकी श्रेष्ठ स्तोत्रों से प्रार्थना करते हैं ॥१ ॥

**१०३८५. स्वस्तिदा विशस्पतिर्वृत्रहा विमृधो वशी ।**
**वृषेन्द्रः पुर एतु नः सोमपा अभयङ्करः ॥२ ॥**

इन्द्रदेव सबका कल्याण करने वाले, प्रजाजनों का पालन करने वाले, वृत्र असुर का विनाश करने वाले, युद्धकर्ता शत्रुओं को वशीभूत करने वाले, साधकों की कामनाओं को पूर्ण करने वाले, सोमपान करने वाले और अभयदाता हैं । वे हमारे समक्ष पधारें ॥२ ॥

**१०३८६. वि रक्षो वि मृधो जहि वि वृत्रस्य हनू रुज ।**
**वि मन्युमिन्द्र वृत्रहन्नमित्रस्याभिदासतः ॥३ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आप राक्षसों का विनाश करें । हिंसक दुष्टों को नष्ट करें । वृत्रासुर का जबड़ा तोड़ दें । हे शत्रुनाशक इन्द्रदेव ! आप हमारे संहारक शत्रुओं के क्रोध एवं दर्प को नष्ट करें ॥३ ॥

**१०३८७. वि न इन्द्र मृधो जहि नीचा यच्छ पृतन्यतः ।**
**यो अस्माँ अभिदासत्यधरं गमया तमः ॥४ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आप हमारे शत्रुओं का विनाश करें हमारी सेनाओं द्वारा पराजित शत्रुओं को मुँह लटकाये भागने दें । हमें वश में करने के अभीच्छु शत्रुओं को गर्त में डालें ॥४ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१०३८८. **अपेन्द्र द्विषतो मनोऽप जिज्यासतो वधम्।**
**वि मन्योः शर्म यच्छ वरीयो यवया वधम्॥५॥**

हे इन्द्रदेव ! शत्रुओं के दुष्टमनों (दुर्बुद्धि) को विनष्ट करें। हमारा संहार करने के अभिलाषी शत्रुओं को नष्ट करें। शत्रुओं के क्रोध से हमारी रक्षा करते हुए हमें श्रेष्ठ सुख प्रदान करें। शत्रु से प्राप्त मृत्यु का निवारण करें॥५॥

## [ सूक्त - १५३ ]

[ **ऋषि** - इन्द्र माताएँ- देवों की बहनें। **देवता** - इन्द्र। **छन्द** - गायत्री। ]

१०३८९. **ईङ्खयन्तीरपस्युव इन्द्रं जातमुपासते। भेजानासः सुवीर्यम्॥१॥**

इन्द्रदेव के समीप जाकर उनकी सेवा करने वाली, यज्ञादि सत्कर्म करने में संलग्न माताएँ उनकी ही उपासना-अर्चना करती हैं। उनसे सुखकारी श्रेष्ठ धन को उपलब्ध करती हैं॥१॥

१०३९०. **त्वमिन्द्र बलादधि सहसो जात ओजसः। त्वं वृषन्वृषेदसि॥२॥**

हे बलवर्द्धक इन्द्रदेव ! आप शत्रुओं को पराजित करने वाली सामर्थ्य और धैर्य से प्रख्यात हुए हैं। आप सर्वाधिक सामर्थ्यशाली और साधकों की कामनाओं को पूर्ण करने वाले हैं॥२॥

१०३९१. **त्वमिन्द्रासि वृत्रहा व्य१न्तरिक्षमतिरः। उद् द्यामस्तभ्ना ओजसा॥३॥**

हे इन्द्रदेव ! आप वृत्रहन्ता और अन्तरिक्ष का विस्तार करने वाले हैं। आपने अपनी सामर्थ्य से द्युलोक (स्वर्गलोक) को स्थायित्व प्रदान किया है॥३॥

१०३९२. **त्वमिन्द्र सजोषसमर्कं बिभर्षि बाह्वोः। वज्रं शिशान ओजसा॥४॥**

www.vicharkrantibooks.org

हे इन्द्रदेव ! अपने कार्यों में सहयोगी (सखा) सूर्य को आपने दोनों हाथों से अन्तरिक्ष में स्थापित किया है। आप अपनी सामर्थ्य से वज्रास्त्र की तीक्ष्णता प्रदान करते हैं॥४॥

१०३९३. **त्वमिन्द्राभिभूरसि विश्वा जातान्योजसा। स विश्वा भुव आभवः॥५॥**

हे इन्द्र ! आप अपनी शक्ति से सभी प्राणियों को वशीभूत करते हैं। समस्त स्थानों पर आपका प्रभुत्व है॥५॥

## [ सूक्त - १५४ ]

[ **ऋषि** - यमी वैवस्वती। **देवता** - भाववृत्त। **छन्द** - अनुष्टुप्। ]

१०३९४. **सोम एकेभ्यः पवते घृतमेक उपासते।**
**येभ्यो मधु प्रधावति ताँश्चिदेवापि गच्छतात्॥१॥**

किन्हीं पितरजनों के निमित्त सोमरस उपलब्ध रहता है और कोई घृताहुति का सेवन करते हैं। हे प्रेतात्मा ! जिनके लिए मधुर रस की धारा प्रवाहित होती है, आप उन्हीं के समीप पहुँचें॥१॥

१०३९५. **तपसा ये अनाधृष्यास्तपसा ये स्वर्ययुः।**
**तपो ये चक्रिरे महस्ताँश्चिदेवापि गच्छतात्॥२॥**

जो तपश्चर्या के प्रभाव से किसी भी प्रकार पराभूत नहीं हो सकते, जो तपश्चर्या के कारण स्वर्ग को प्राप्त हुए हैं तथा जिन्होंने कठिन तप साधना सम्पन्न की है। हे प्रेतात्मा ! आप उन्हीं के समीप जाएँ॥२॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



**१०३९६. ये युध्यन्ते प्रधनेषु शूरासो ये तनूत्यजः ।**
**ये वा सहस्रदक्षिणास्ताँश्चिदेवापि गच्छतात् ॥३ ॥**

हे प्रेत ! जो शूरवीर संग्राम में अपने प्राणों की आहुति देकर वीरगति को प्राप्त हुए हैं अथवा जो लोग अनेकों प्रकार के दान देकर अपनी कीर्ति से इस संसार में अमर हो गये हैं । आप उन लोगों के समीप पहुँचें ॥३ ॥

**१०३९७. ये चित्पूर्व ऋतसाप ऋतावान ऋतावृधः ।**
**पितॄन्तपस्वतो यम ताँश्चिदेवापि गच्छतात् ॥४ ॥**

हे प्रेत ! हमारे जिन पूर्वजों ने सदैव सत्य की रक्षा की तथा जो नियमित रूप से यज्ञादि सत्कर्मों में ही निरत रहे, ऐसे तपोबल के धनी पितरों के समीप आप पहुँचें ॥४ ॥

**१०३९८. सहस्रणीथाः कवयो ये गोपायन्ति सूर्यम् ।**
**ऋषीन्तपस्वतो यम तपोजाँ अपि गच्छतात् ॥५ ॥**

जिन पूर्वज मनीषियों ने जीवन की हजारों श्रेष्ठ विधाओं को विकसित किया । जो सूर्य की शक्तियों के संरक्षक हैं और तप से उत्पन्न जिन पितरों ने तपस्वी जीवन जिया; हे मृतात्मा ! आप उन्हीं के समीप पहुँचें ॥५ ॥

## [ सूक्त - १५५ ]

[ **ऋषि** - शिरिम्बिठ भारद्वाज । **देवता** - अलक्ष्मीघ्न २-३ ब्रह्मणस्पति, ५ विश्वेदेवा । **छन्द** - अनुष्टुप् । ]

**१०३९९. अरायि काणे विकटे गिरिं गच्छ सदान्वे ।**
**शिरिम्बिठस्य सत्वभिस्तेभिष्ट्वा चातयामसि ॥१ ॥**

www.vicharkrantibooks.org

हे अलक्ष्मी ! आप सदैव दान का विरोध करते हुए कुत्सित शब्दोच्चारण करने वाली हैं । विकृत आकृतियुक्त और सदा आक्रोश करने वाली हैं । आप निर्जन प्रदेश की ओर जाएँ । अन्तरिक्ष का भेदन करने वाले मेघों के बल से आपको विनष्ट करेंगे ॥१ ॥

**१०४००. चत्तो इतश्चत्तामुतः सर्वा भ्रूणान्यारुषी ।**
**अराय्यं ब्रह्मणस्पते तीक्ष्णशृङ्गोदृषन्निहि ॥२ ॥**

अलक्ष्मी वृक्ष, लता, शस्यादि के अंकुरों को विनष्ट करके दुर्भिक्ष पैदा करती है, उसे इस लोक और उस लोक से हम दूर करते हैं । हे तेजस्वी ब्रह्मणस्पति ! दान विरोधिनी उस धननाशक देवी को आप यहाँ से दूर करें ॥२ ॥

**१०४०१. अदो यद्दारु प्लवते सिन्धोः पारे अपूरुषम् ।**
**तदा रभस्व दुर्हणो तेन गच्छ परस्तरम् ॥३ ॥**

विकृत आकृतिवाली हे अलक्ष्मी ! आप उस काष्ठ के ऊपर बैठकर समुद्र के दूसरी ओर चली जाएँ, जो संरक्षक (स्वामी ) के बिना समुद्र के किनारे तैर रहा है ॥३ ॥

**१०४०२. यद्ध प्राचीरजगन्तोरो मण्डूरधाणिकीः ।**
**हता इन्द्रस्य शत्रवः सर्वे बुद्बुदयाशवः ॥४ ॥**

हिंसक और कुत्सित शब्द बोलने वाली हे अलक्ष्मी ! जिस समय आप यहाँ से गमन करती हैं, उस समय वीर इन्द्रदेव के सभी शत्रु, जल के बुद्बुदों के समान विनष्ट हो जाते हैं ॥४ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१०४०३. परीमे गामनेषत पर्यग्निमहृषत । देवेष्वक्रत श्रवः क इमाँ आ दधर्षति ॥५ ॥**

सभी देवताओं ने गौओं का उद्धार किया । इन्होंने अग्निदेव को विभिन्न स्थानों में प्रतिष्ठित किया और देवों के प्रति हविष्यान्न प्रदान किया । इन पर आक्रमण करने की किसकी सामर्थ्य है ? ॥५ ॥

## [ सूक्त - १५६ ]

[ **ऋषि** - केतु आग्नेय । **देवता** - अग्नि । **छन्द** - गायत्री । ]

**१०४०४. अग्निं हिन्वन्तु नो धियः सप्तिमाशुमिवाजिषु । तेन जेष्म धनन्धनम् ॥१ ॥**

हमारी स्तुतियाँ अग्निदेव को यज्ञ हेतु उसी प्रकार प्रेरणा दें, जिस प्रकार युद्ध में शीघ्र चलने वाले घोड़े को प्रेरित किया जाता है । जीवन संग्राम में हम सभी ऐश्वर्यों के विजेता हों ॥१ ॥

**१०४०५. यया गा आकरामहे सेनयाग्ने तवोत्या । तां नो हिन्व मघत्तये ॥२ ॥**

हे अग्निदेव ! आपकी विघ्न निवारण करने वाली एवं संरक्षण प्रदान करने वाली शक्ति (किरणों ) से जैसे हमें ज्ञान की प्राप्ति होती है , वैसे ही हमारे लिए उत्तम धनादि प्रदान करें ॥२ ॥

**१०४०६. आग्ने स्थूरं रयिं भर पृथुं गोमन्तमश्विनम् । अङ्धि खं वर्तया पणिम् ॥३ ॥**

हे अग्निदेव ! स्वस्थ और महान् गौओं और अश्वों से युक्त प्रचुर धन हमें प्रदान करें । आकाश आपके तेज से ही प्रकाशित है । आप व्यापारियों का मार्गदर्शन करें ॥३ ॥

**१०४०७. अग्ने नक्षत्रमजरमा सूर्यं रोहयो दिवि । दधज्ज्योतिर्जनेभ्यः ॥४ ॥**

हे अग्निदेव ! सब वस्तुओं को प्रकाश देते हुए जर्जर न होने वाले और निरन्तर गतिशील सूर्यदेव को आपने ही अन्तरिक्ष में स्थापित किया है ॥४ ॥

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org

**१०४०८. अग्ने केतुर्विशामसि प्रेष्ठः श्रेष्ठ उपस्थसत् । बोधा स्तोत्रे वयो दधत् ॥५ ॥**

हे अग्निदेव ! पताका की भाँति आप प्रजाओं को ज्ञान देने वाले, प्रिय और सर्वश्रेष्ठ हैं । यज्ञशाला में स्थित आप हमारे स्तुतिगान को स्वीकार करते हुए हमें श्रेष्ठ पोषण प्रदान करें ॥५ ॥

## [ सूक्त - १५७ ]

[ **ऋषि** - भुवन आप्त्य अथवा साधन भौवन । **देवता** - विश्वेदेवा । **छन्द** - द्विपदा त्रिष्टुप् । ]

**१०४०९. इमा नु कं भुवना सीषधामेन्द्रश्च विश्वे च देवाः ॥१ ॥**

इन समस्त लोकों को शीघ्र ही हम प्राप्त करें । इन्द्रदेव और सभी देवगण हमारे लिए सुख-शान्ति की प्राप्ति में सहायक हों ॥१ ॥

**१०४१०. यज्ञं च नस्तन्वं च प्रजां चादित्यैरिन्द्रः सह चीक्लृपाति ॥२ ॥**

इन्द्रदेव और आदित्यगण हमारे यज्ञ को सफल बनाएँ , शरीर को निरोग बनाएँ और हमारी सन्तानों को सद्व्यवहार के लिए प्रेरित करें ॥२ ॥

**१०४११. आदित्यैरिन्द्रः सगणो मरुद्भिरस्माकं भूत्वविता तनूनाम् ॥३ ॥**

इन्द्रदेव आदित्यों और मरुद्गणों के साथ पधार कर हमारे शरीरों को सुरक्षा प्रदान करें ॥३ ॥

**१०४१२. हत्वाय देवा असुरान्यदायन्देवा देवत्वमभिरक्षमाणाः ॥४ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





जिस समय देवगण वृत्रादि असुरों का संहार करके अपने स्थान की ओर लौटे , उस समय अमर देवत्व की सुरक्षा हो सकी ॥४ ॥

**१०४१३. प्रत्यञ्चमर्कमनयञ्छचीभिरादित्स्वधामिषिरां पर्यपश्यन् ॥५ ॥**

स्तोताओं ने इन्द्रादि देवों के निमित्त श्रेष्ठ यज्ञादि कर्मों से युक्त स्तुतियों को प्रस्तुत किया । उसके पश्चात् सभी ने अन्तरिक्ष से बरसते हुए जल को देखा ॥५ ॥

## [ सूक्त - १५८ ]

[ ऋषि - चक्षु सौर्य । देवता - सूर्य । छन्द - गायत्री । ]

**१०४१४. सूर्यो नो दिवस्पातु वातो अन्तरिक्षात् । अग्निर्नः पार्थिवेभ्यः ॥१ ॥**

सर्वप्रेरक सूर्यदेव द्युलोक के अनिष्टों से हमारी रक्षा करें । अन्तरिक्ष के अनिष्टों से हमें बचाएँ तथा अग्निदेव हमें पृथ्वी के ऊपर स्थित शत्रुओं (अनिष्टों ) से संरक्षित करें ॥१ ॥

**१०४१५. जोषा सवितर्यस्य ते हरः शतं सवाँ अर्हति । पाहि नो दिद्युतः पतन्त्याः ॥२ ॥**

जिनका तेज सैकड़ों तरह से यजनीय है , वे सवितादेव हमारी स्तुतियाँ स्वीकार करें और हम पर गिरने वाले ( शत्रु के ) चमकदार आयुधों से हमारी रक्षा करें ॥२ ॥

**१०४१६. चक्षुर्नो देवः सविता चक्षुर्न उत पर्वतः । चक्षुर्धाता दधातु नः ॥३ ॥**

सबके प्रेरक सवितादेव हमें श्रेष्ठ नेत्र ज्योति प्रदान करें, पर्वत हमें तेजस्वी नेत्र प्रदान करें तथा विधाता हमें ज्योतिमान नेत्र प्रदान करें ॥३ ॥

**१०४१७. चक्षुर्नो धेहि चक्षुषे चक्षुर्विख्यै तनूभ्यः । सं चेदं वि च पश्येम ॥४ ॥**

हे सूर्यदेव ! हमारे नेत्रों में ऐसी ज्योति प्रदान करें, जिससे हम सम्पूर्ण पदार्थों का भली-भाँति अवलोकन कर सकें । हम आपके तेज से इस जगत् को विविध प्रकार से भलीभाँतिं देख सकें ॥४ ॥

**१०४१८. सुसन्दृशं त्वा वयं प्रति पश्येम सूर्य । वि पश्येम नृचक्षसः ॥५ ॥**

हे सूर्यदेव ! आपका हम दर्शन कर सकें । मनुष्य जिसे देखने में समर्थ हैं, उसे हम विशिष्ट रूप में देखें ॥५ ॥

## [ सूक्त - १५९ ]

[ ऋषि - शची पौलोमी । देवता - शची पौलोमी (आत्म-तुष्टि) । छन्द - अनुष्टुप् । ]

**१०४१९. उदसौ सूर्यो अगादुदयं मामको भगः । अहं तद्विद्वला पतिमभ्यसाक्षि विषासहिः॥**

द्युलोक में स्थित सूर्यदेव का उदय ही मेरे लिए सौभाग्योदय के समान है । उनकी शक्ति से मैंने अपने स्वामी को वश में करके सपत्नियों को पराजित कर दिया है ॥१ ॥

**१०४२०. अहं केतुरहं मूर्धाहमुग्रा विवाचनी । ममेदनु क्रतुं पतिः सेहानाया उपाचरेत् ॥२ ।**

मैं ही ध्वजा के समान ज्ञानवती और सिर के समान प्रधान हूँ । उग्र होते हुए भी अपने स्वामी को मधुर वचन बोलने के लिये सहमत करती हूँ । मुझे सर्वोत्तम जानकर स्वामी मेरे कार्यों का सदैव अनुमोदन करते हैं ॥२ ॥

**१०४२१. मम पुत्राः शत्रुहणोऽथो मे दुहिता विराट् ।**
**उताहमस्मि सञ्जया पत्यौ मे श्लोक उत्तमः ॥३ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





मेरे पुत्र शत्रुओं का नाश करने में समर्थ और मेरी ही कन्या सर्वश्रेष्ठ रंगरूप से सुशोभित हैं । मैं सबके ऊपर विजय प्राप्त करती हूँ । स्वामी भी मेरे यश की चर्चा करते हैं ॥३ ॥

१०४२२. **येनेन्द्रो हविषा कृत्व्यभवद् द्युम्न्युत्तमः । इदं तदक्रि देवा असपत्ना किलाभुवम् ॥**

जिस यज्ञ से मेरे स्वामी इन्द्रदेव समर्थ और जगत् में विख्यात हुए हैं, देवों के निमित्त वही यज्ञ अनुष्ठान मैंने भी सम्पन्न किया है । अब मेरी सभी शत्रुरूप सपत्नियाँ समाप्त हो गई हैं ॥४ ॥

१०४२३. **असपत्ना सपत्नघ्नी जयन्त्यभिभूवरी ।**
**आवृक्षमन्यासां वर्चो राधो अस्थेयसामिव ॥५ ॥**

मैं सपत्नियों का विनाश करके उन पर विजय प्राप्त करने वाली हूँ । अस्थिर व्यक्तियों के तेज और ऐश्वर्य की भाँति मैं सभी सपत्नियों के तेज और धन को विनष्ट करती हूँ ॥५ ॥

१०४२४. **समजैषमिमा अहं सपत्नीरभिभूवरी । यथाहमस्य वीरस्य विराजानि जनस्य च ॥**

सबको पराजित करने में समर्थ मैं सभी इन सपत्नियों पर विजय प्राप्त करती हूँ । मैं अपने स्वामी वीर (इन्द्रदेव) और उनके कुटुम्बियों को भी अपने अधिकार में रखती हूँ ॥६ ॥

## [ सूक्त - १६० ]

[ **ऋषि** - पूरण वैश्वामित्र । **देवता** - इन्द्र । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

१०४२५. **तीव्रस्याभिवयसो अस्य पाहि सर्वरथा वि हरी इह मुञ्च ।**
**इन्द्र मा त्वा यजमानासो अन्ये नि रीरमन्तुभ्यमिमे सुतासः ॥१ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आप तीव्र प्रभाव वाले इस सोमरस का सेवन करें । गतिशील रथ से योजित किये गये अश्वों को लेकर यहाँ आएँ । अन्य यजमान आपको हर्षित नहीं कर सकते, हम ही आपको सन्तुष्ट करेंगे । आपके निमित्त ही यह सोमाभिषव किया गया है ॥१ ॥

१०४२६. **तुभ्यं सुतास्तुभ्यमु सोत्वासस्त्वां गिरः श्वात्र्या आ ह्वयन्ति ।**
**इन्द्रेदमद्य सवनं जुषाणो विश्वस्य विद्वाँ इह पाहि सोमम् ॥२ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आपके निमित्त ही सोमरस तैयार किया गया है, आगे भी आपके लिए ही प्रस्तुत होगा । ये सभी स्तुतियाँ आपका ही आवाहन करती हैं । हे सर्वज्ञ इन्द्रदेव ! शीघ्र ही उपस्थित होकर आप हमारे इस यज्ञ में सोमपान करें ॥२ ॥

१०४२७. **य उशता मनसा सोममस्मै सर्वहृदा देवकामः सुनोति ।**
**न गा इन्द्रस्तस्य परा ददाति प्रशस्तमिच्चारुमस्मै कृणोति ॥३ ॥**

जो साधक निश्छल भावनापूर्वक स्नेह और श्रद्धाभक्ति के साथ इन्द्रदेव के लिए सोमरस अभिषुत करते हैं, इन्द्रदेव उनकी गौओं को भी क्षीण नहीं करते । उन्हें श्रेष्ठ और प्रशंसनीय ऐश्वर्य प्रदान करते हैं ॥३ ॥

१०४२८. **अनुस्पष्टो भवत्येषो अस्य यो अस्मै रेवान्न सुनोति सोमम् ।**
**निररत्नौ मघवा तं दधाति ब्रह्मद्विषो हन्त्यनानुदिष्टः ॥४ ॥**

जो धनवान् लोग इन्द्रदेव के निमित्त सोमरस प्रस्तुत करते हैं, उन्हें वे प्रत्यक्ष लाभ प्रदान करते हैं । वैभवशाली

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





इन्द्रदेव उनकी भुजाओं को थामकर भयमुक्त करके संरक्षण प्रदान करते हैं । उत्तम कर्मों से विद्वेष करने वालों को इन्द्रदेव तुरन्त नष्ट कर देते हैं ॥४ ॥

**१०४२९. अश्वायन्तो गव्यन्तो वाजयन्तो हवामहे त्वोपगन्तवा उ ।**
**आभूषन्तस्ते सुमतौ नवायां वयमिन्द्र त्वा शुनं हुवेम ॥५ ॥**

सुखदाता हे इन्द्रदेव ! अश्वों, गौओं और ऐश्वर्य की अभिलाषा से प्रेरित होकर हम आपके आगमन की प्रार्थना करते हैं । आपके निमित्त नवीन और श्रेष्ठ स्तोत्रों की रचना करके आपका आवाहन करते हैं ॥५ ॥

## [ सूक्त - १६१ ]

[ ऋषि - यक्ष्मनाशन प्राजापत्य । देवता - इन्द्र अथवा राजयक्ष्मघ्न । छन्द - त्रिष्टुप्, ५ अनुष्टुप् । ]

**१०४३०. मुञ्चामि त्वा हविषा जीवनाय कमज्ञातयक्ष्मादुत राजयक्ष्मात् ।**
**ग्राहिर्जग्राह यदि वैतदेनं तस्या इन्द्राग्नी प्र मुमुक्तमेनम् ॥१ ॥**

हे रोगी ! यज्ञ के हविर्द्रव्य से हम आपको अज्ञात रोगों और राजयक्ष्मा से मुक्त करते हैं । यदि इस समय किसी पापग्रह ने इस रोगी को घेर लिया हो , तो उससे भी इन्द्रदेव और अग्निदेव मुक्ति प्रदान करें ॥१ ॥

**१०४३१. यदि क्षितायुर्यदि वा परेतो यदि मृत्योरन्तिकं नीत एव ।**
**तमा हरामि निर्ऋतेरुपस्थादस्पार्षमेनं शतशारदाय ॥२ ॥**

यदि रोगी की आयु क्षीण हो गई है, यदि वह इस लोक से जाने वाला है तथा यदि वह मृत्यु के समीप गया हुआ है, तो भी हम उसे मृत्युदेव निर्ऋति के समीप से वापस ला सकते हैं । मैंने उसका स्पर्श किया है , जिससे वह सौ वर्ष तक जीवित रहेगा ॥२ ॥

www.awgp.org
www.vicharkrantibooks.org

**१०४३२. सहस्राक्षेण शतशारदेन शतायुषा हविषाहार्षमेनम् ।**
**शतं यथेमं शरदो नयातीन्द्रो विश्वस्य दुरितस्य पारम् ॥३ ॥**

हमने जो आहुतियाँ प्रदान की हैं , वे अपने सहस्र नेत्रों से सौ वर्ष का जीवन और दीर्घायुष्य प्रदान करने वाली हैं । इन्हीं आहुतियों द्वारा रोगी के जीवन को सुरक्षित किया है । सम्पूर्ण दुःखों का निवारण करके इन्द्रदेव इन्हें सौ वर्ष की आयु प्रदान करें ॥३ ॥

**१०४३३. शतं जीव शरदो वर्धमानः शतं हेमन्ताञ्छतमु वसन्तान् ।**
**शतमिन्द्राग्नी सविता बृहस्पतिः शतायुषा हविषेमं पुनर्दुः ॥४ ॥**

हे रोगमुक्त मनुष्य ! नित्यमेव वृद्धिशील होते हुए आप एक सौ शरद् , एक सौ हेमन्त और एक सौ वसन्त तक सुखपूर्वक जीवित रहें । इन्द्रदेव , अग्निदेव, सवितादेव और बृहस्पतिदेव हविष्यान्न द्वारा परितृप्त होकर आपको सौ वर्ष तक के लिए जीवनी शक्ति प्रदान करें ॥४ ॥

**१०४३४. आहार्षं त्वाविदं त्वा पुनरागाः पुनर्नव ।**
**सर्वाङ्ग सर्वं ते चक्षुः सर्वमायुश्च तेऽविदम् ॥५ ॥**

हे रोगी मनुष्य ! हम आपको मृत्यु के पाश से लौटाकर लाए हैं । पुनः नवजीवन धारण करने वाले हे मनुष्य ! आप हमारे समीप पुनः आए हैं । हे सर्वाङ्ग स्वस्थ ! आपके लिए सम्पूर्ण विश्व को देखने में समर्थ नेत्रों और आयुष्य को हमने उपलब्ध किया ॥५ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





## [ सूक्त - १६२ ]

[ **ऋषि** - रक्षोहा ब्राह्म । **देवता** - गर्भसंस्राव प्रायश्चित्त । **छन्द** - अनुष्टुप् । ]

**१०४३५. ब्रह्मणाग्निः संविदानो रक्षोहा बाधतामितः ।**
**अमीवा यस्ते गर्भं दुर्णामा योनिमाशये ॥१ ॥**

हमारे स्तोत्रों से प्रसन्न होकर अग्निदेव शरीर की सभी बाधाओं (रोगों) का निवारण करें । हे नारी ! आपके शरीर में जो भी विकार (रोग) प्रत्यक्ष या गोपनीयरूप से विद्यमान हैं, उन सबको अग्निदेव दूर करें ॥१ ॥

**१०४३६. यस्ते गर्भममीवा दुर्णामा योनिमाशये ।**
**अग्निष्टं ब्रह्मणा सह निष्क्रव्यादमनीनशत् ॥२ ॥**

हे नारी ! जिन आसुरी प्रवृत्तियों (रोगों) ने आपको पीड़ित किया है तथा आपकी सृजन एवं धारण करने की क्षमता को विनष्ट किया है; अग्निदेव उन सबको समाप्त करें, हम उनकी स्तुति करते हैं ॥२ ॥

**१०४३७. यस्ते हन्ति पतयन्तं निषत्स्नुं यः सरीसृपम् ।**
**जातं यस्ते जिघांसति तमितो नाशयामसि ॥३ ॥**

हे स्त्री ! विभिन्न रोगों के रूप में जो भी पैशाचिक शक्तियाँ आपके गर्भ को पीड़ित करना चाहती हैं, जो आपकी सन्तानों को पीड़ा पहुँचाती हैं, उन सबको आपके पास से दूर करके नष्ट करते हैं ॥३ ॥

**१०४३८. यस्त ऊरू विहरत्यन्तरा दम्पती शये ।**
**योनिं यो अन्तरारेळिह तमितो नाशयामसि ॥४ ॥**

हे नारी ! जो भी विकार ( रोग ) जाने-अनजाने तुम्हारे शरीर में प्रवेश कर गये हैं तथा जो तुम्हारी सन्तानों को नष्ट करना चाहते हैं, अग्निदेव की सहायता से हम उन सबका विनाश करते हैं । ।४ ॥

**१०४३९. यस्त्वा भ्राता पतिर्भूत्वा जारो भूत्वा निपद्यते ।**
**प्रजां यस्ते जिघांसति तमितो नाशयामसि ॥५ ॥**

हे स्त्री ! जो रोग आपके पास छलपूर्वक भ्रातारूप से, पतिरूप से अथवा उपपति बनकर आता है और आपकी सन्तति को विनष्ट करने की कामना करता है, उसे हम यहाँ से दूर भगाते हैं ॥५ ॥

**१०४४०. यस्त्वा स्वप्नेन तमसा मोहयित्वा निपद्यते ।**
**प्रजां यस्ते जिघांसति तमितो नाशयामसि ॥६ ॥**

हे नारी ! जो रोग स्वप्नवेला और निद्रावस्था में आपको मोहमुग्ध करके समीप आता है और जो आपकी सन्तति को विनष्ट करने की कामना करता है, उसे हम यहाँ से दूर करते हैं ॥६ ॥

## [ सूक्त - १६३ ]

[ **ऋषि** - विवृहा काश्यप । **देवता** - यक्ष्मनाशन । **छन्द** - अनुष्टुप् । ]

**१०४४१. अक्षीभ्यां ते नासिकाभ्यां कर्णाभ्यां छुबुकादधि ।**
**यक्ष्मं शीर्षण्यं मस्तिष्काज्जिह्वाया वि वृहामि ते ॥१ ॥**



Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





हे रोगी ! आपके दोनों नेत्रों, दोनों कानों , दोनों नासिका रन्ध्रों, ठोढ़ी, सिर, मस्तिष्क और जिह्वा से हम यक्ष्मा रोग को दूर करते हैं ॥१ ॥

१०४४२. **ग्रीवाभ्यस्त उष्णिहाभ्यः कीकसाभ्यो अनूक्यात् ।**
**यक्ष्मं दोषण्य१मंसाभ्यां बाहुभ्यां वि वृहामि ते ॥२ ॥**

हे रोगी ! आपकी गर्दन की नाड़ियों, ऊपरी स्नायुओं, अस्थियों के संधिभागों, कन्धों , भुजाओं और अन्तर्भाग से यक्ष्मा रोग का निवारण करते हैं ॥२ ॥

१०४४३. **आन्त्रेभ्यस्ते गुदाभ्यो वनिष्ठोर्हृदयादधि ।**
**यक्ष्मं मतस्नाभ्यां यक्नः प्लाशिभ्यो वि वृहामि ते ॥३ ॥**

आपकी आँतों, गुदा, नाड़ियों, हृदयस्थान , मूत्राशय, यकृत और अन्यान्य पाचन तंत्र के अवयवों से हम रोगों का निवारण करते हैं ॥३ ॥

१०४४४. **ऊरुभ्यां ते अष्ठीवद्भ्यां पार्ष्णिभ्यां प्रपदाभ्याम् ।**
**यक्ष्मं श्रोणिभ्यां भासदाद्भंससो वि वृहामि ते ॥४ ॥**

हे रोगी ! आपकी दोनों जंघाओं, जानुओं, एड़ियों, पंजों, नितम्बभागों, कटिभागों और गुदा द्वार से हम यक्ष्मा रोग का निवारण करते हैं ॥४ ॥

१०४४५. **मेहनाद्वनंकरणाल्लोमभ्यस्ते नखेभ्यः ।**
**यक्ष्मं सर्वस्मादात्मनस्तमिदं वि वृहामि ते ॥५ ॥**

आपके नखों से, लोमों से , प्रजनन अंगों से तथा समस्त शरीर से हम रोगों का निवारण करते हैं ॥५ ॥

१०४४६. **अङ्गादङ्गाल्लोम्नोलोम्नो जातं पर्वणिपर्वणि ।**
**यक्ष्मं सर्वस्मादात्मनस्तमिदं वि वृहामि ते ॥६ ॥**

प्रत्येक अंग, प्रत्येक लोम और शरीर के प्रत्येक संधि भाग में जहाँ कहीं भी रोगों का निवास है , वहाँ से हम उन्हें दूर करते हैं ॥६ ॥

## [ सूक्त - १६४ ]

[ **ऋषि** - प्रचेता आङ्गिरस । **देवता** - दुःस्वप्ननाशन । **छन्द** - अनुष्टुप् , ३ त्रिष्टुप् , ५ पंक्ति । ]

१०४४७. **अपेहि मनसस्पतेऽप क्राम परश्चर ।**
**परो निर्ऋत्या आ चक्ष्व बहुधा जीवतो मनः ॥१ ॥**

हे दुःस्वप्न ! आपने हमारे मन को अपने अधीन कर लिया है । आप यहाँ से दूर भाग जाएँ , दूर देश में जाकर इच्छानुसार विचरण करें । निर्ऋति देवता जो यहाँ से दूर रहते हैं , उनसे जाकर कहें कि जीवित व्यक्तियों के मनोरथ विस्तृत होते हैं, अतएव वे मनोरथों के विनाशक दुःस्वप्नदर्शन को विनष्ट करें ॥१ ॥

१०४४८. **भद्रं वै वरं वृणते भद्रं युञ्जन्ति दक्षिणम् । भद्रं वैवस्वते चक्षुर्बहुत्रा जीवतो मनः॥**

सभी लोग श्रेष्ठ फलों की कामना करते हैं । वे उत्तम काम्य वस्तुओं के अभिलाषी हैं । विवस्वत पुत्र यम से शुभदृष्टि की हम प्रार्थना करते हैं । हमारे मन विविध श्रेष्ठ विषयों में रमण करने वाले हों ॥२ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१०४४९. **यदाशसा निःशसाभिशसोपारिम जाग्रतो यत्स्वपन्तः ।**
**अग्निर्विश्वान्यप दुष्कृतान्यजुष्टान्यारे अस्मद्दधातु ॥३ ॥**

निराशा के समय, आशा को सफल बनाते समय, जाग्रत् अवस्था और निद्रावस्था में जो भी हमसे पापकर्म होते हैं, उन सभी कष्टकारी पापकर्मों के फल को अग्निदेव हमसे दूर करें ॥३ ॥

१०४५०. **यदिन्द्र ब्रह्मणस्पतेऽभिद्रोहं चरामसि । प्रचेता न आङ्गिरसो द्विषतां पात्वंहसः ॥४**

हे इन्द्रदेव और ब्रह्मणस्पति देव ! हमसे स्वप्नावस्था में आपके प्रति जो पापकर्म हो गए हों, उन्हें क्षमा करें । अंगिरा के पुत्र प्रचेता पापजन्य अमंगल से हमारी रक्षा करें ॥४ ॥

१०४५१. **अजैष्माद्यासनाम चाभूमानागसो वयम् ।**
**जाग्रत्स्वप्नः सङ्कल्पः पापो यं द्विष्मस्तं स ऋच्छतु यो नो द्वेष्टि तमृच्छतु ॥५ ॥**

आज हम विजयी हुए हैं , प्राप्त करने योग्य वैभव को उपलब्ध कर लिया है और हम निरपराध हो गए हैं । जाग्रत् अवस्था और निद्रावस्था अथवा संकल्प से सम्बन्धित जो भी पाप किए गए हैं, वे सभी द्वेषी शत्रुओं को प्राप्त हों । जिनसे हम विद्वेष करते हैं, सभी पाप उनके समीप जाएँ ॥५ ॥

## [ सूक्त - १६५ ]

[ **ऋषि** - कपोत नैर्ऋत । **देवता** - विश्वेदेवा (कपोतोपहतप्रायश्चित्त) । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

**इस सूक्त में कपोत के उपलक्षण से अनिष्ट निवारण की प्रार्थना की गयी है । कपोत को निर्ऋत पाप संज्ञक देव का दूत कहा है । कपोत को अपने जोड़े से बहुत मोह होता है । ' मोह सकल व्याधिन कर मूला ' के अनुसार वह मोह का प्रतीक होने से उससे बचने का प्रयास उचित है । प्रेम के रूप में वह कल्याणकारी हो सकता है, इसलिए क्रमांक २ एवं ३ में उसके हितकारी उपयोग की भी कामना की गई है -**

www.awgp.org
www.vicharkrantibooks.org

१०४५२. **देवाः कपोत इषितो यदिच्छन्दूतो निर्ऋत्या इदमाजगाम ।**
**तस्मा अर्चाम कृणवाम निष्कृतिं शं नो अस्तु द्विपदे शं चतुष्पदे ॥१ ॥**

हे देवगण ! निर्ऋतदेव का दूत यह कपोत कष्ट देने की अभिलाषा से हमारे घर में पहुँचा है, उस बाधा के निवारणार्थ हम देवों की हवि द्वारा अर्चना करते हैं । उन पापों को हम हविष्यान्न द्वारा दूर करते हैं । हमारे पुत्र-पौत्रादि और गौ, अश्वादि को सुख-शान्ति प्राप्त हो ॥१ ॥

१०४५३. **शिवः कपोत इषितो नो अस्त्वनागा देवाः शकुनो गृहेषु ।**
**अग्निर्हि विप्रो जुषतां हविर्नः परि हेतिः पक्षिणी नो वृणक्तु ॥२ ॥**

हे देवगण ! हमारे घर में आया हुआ कपोत हमारे लिए कल्याणकारी और निष्पाप हो । ज्ञानवान् और हमारे आत्मीय अग्निदेव हमारी हवि का सेवन करें । आपकी कृपादृष्टि से यह पंखों वाला पक्षी (तीक्ष्ण आयुध) हमसे दूर ही रहे ॥२ ॥

१०४५४. **हेतिः पक्षिणी न दभात्यस्मानाष्ट्र्यां पदं कृणुते अग्निधाने ।**
**शं नो गोभ्यश्च पुरुषेभ्यश्चास्तु मा नो हिंसीदिह देवाः कपोतः ॥३ ॥**

तीक्ष्ण पंखों वाला कपोत (आयुध) हमें विनष्ट न करे । जिस विस्तृत स्थान पर अग्निदेव प्रतिष्ठित हुए हैं, उसी स्थान पर यह विराजमान हो । गौओं और मनुष्यों के लिए यह सुखदायी हो । हे देवगण ! यह कपोत यहाँ हमारा वध न करे ॥३ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१०४५५. यदुलूको वदति मोघमेतद्यत्कपोतः पदमग्नौ कृणोति ।**
**यस्य दूतः प्रहित एष एतत्तस्मै यमाय नमो अस्तु मृत्यवे ॥४ ॥**

यह उलूक जो अमङ्गलध्वनि करता है, उसका प्रभाव निष्फल हो । कपोत अग्नि गृह में बैठता है, वह भी निष्प्रभावी हो । जिस स्वामी से प्रेरित होकर यह कपोत आया है, उस मृत्युरूप यम को प्रणाम है ॥४ ॥

**१०४५६. ऋचा कपोतं नुदत प्रणोदमिषं मदन्तः परि गां नयध्वम् ।**
**संयोपयन्तो दुरितानि विश्वा हित्वा न ऊर्जं प्र पतात्पतिष्ठः ॥५ ॥**

हे देवगण ! श्रेष्ठ मन्त्रों से स्तुति किए जाने पर आप त्याज्य कपोत को हमारे घर से दूर करें । आहुतियों से प्रसन्न और सभी पापों के नाशक, आप हमें गौएँ उपलब्ध कराएँ । तीव्रगामी उड़ने वाले ये कपोत हमारे अन्न का परित्याग करके दूसरे स्थान पर उड़कर गमन करें ॥५ ॥

## [ सूक्त - १६६ ]

[ **ऋषि** - ऋषभ वैराज अथवा ऋषभ शक्वर । **देवता** - सपत्न-हन्ता । **छन्द** - अनुष्टुप्, ५ महापंक्ति । ]

**१०४५७. ऋषभं मा समानानां सपत्नानां विषासहिम् ।**
**हन्तारं शत्रूणां कृधि विराजं गोपतिं गवाम् ॥१ ॥**

हे इन्द्रदेव ! समकक्ष व्यक्तियों में हमें श्रेष्ठता प्रदान करें । शत्रुओं का पराभव करने में हम विशेष रूप से समर्थ बनें । शत्रुओं का संहार करके विशेष शोभायमान होकर हम गौओं के अधिकारी बनें ॥१ ॥

**१०४५८. अहमस्मि सपत्नहेन्द्र इवारिष्टो अक्षतः ।**
**अधः सपत्ना मे पदोरिमे सर्वे अभिष्ठिताः ॥२ ॥**

मैं शत्रु विध्वंसक हूँ । इन्द्रदेव के सदृश ही मुझे कोई हिंसित और आहत करने में सक्षम नहीं । सभी शत्रुओं को हम पैरों से कुचल दें, अर्थात् उन्हें अपमानित करें ॥२ ॥

**१०४५९. अत्रैव वोऽपि नह्याम्युभे आर्त्नी इव ज्यया ।**
**वाचस्पते नि षेधेमान्यथा मदधरं वदान् ॥३ ॥**

हे रिपुओ ! जैसे धनुष के दोनों किनारों को प्रत्यञ्चा से बाँधते हैं, वैसे ही मैं तुम्हें इस स्थान से बाँधता हूँ । हे वाचस्पति देव ! हमारी वार्ता में अवरोध डालने से इन्हें रोकें ॥३ ॥

**१०४६०. अभिभूरहमागमं विश्वकर्मेण धाम्ना ।आ वश्चित्तमा वो व्रतमा वोऽहं समितिं ददे॥**

सबको पराजित करने वाला मैं सर्वसमर्थ तेज से सम्पन्न होकर आया हूँ । हे शत्रुओ ! मैं आपकी बुद्धि को, आपके कर्मों को और आपके संगठन को अस्त-व्यस्त करता हूँ ॥४ ॥

**१०४६१. योगक्षेमं व आदायाहं भूयासमुत्तम आ वो मूर्धानमक्रमीम् ।**
**अधस्पदान्म उद्वदत मण्डूका इवोदकान्मण्डूका उदकादिव ॥५ ॥**

अप्राप्त को प्राप्त करने (योग) एवं उसकी सुरक्षा (क्षेम) करने की योग्यता प्राप्त करके मैं आपकी अपेक्षा श्रेष्ठ बन गया हूँ । इस प्रकार शीर्ष भाग के समान आपके बीच श्रेष्ठ पद को प्राप्त कर चुका हूँ । जल में रहने वाले मेढक की भाँति तुम लोग मेरे पैरों के नीचे रहकर चीत्कार करते रहो ॥५ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





## [ सूक्त - १६७ ]

[ **ऋषि** - विश्वामित्र और जमदग्नि । **देवता** - इन्द्र, ३ लिङ्गोक्त देवता (सोम, वरुण, बृहस्पति, अनुमति, मघवत, धाता, विधाता) । **छन्द** - जगती । ]

१०४६२. **तुभ्येदमिन्द्र परि षिच्यते मधु त्वं सुतस्य कलशस्य राजसि ।**
**त्वं रयिं पुरुवीरामु नस्कृधि त्वं तपः परितप्याजयः स्वः ॥१ ॥**

हे इन्द्रदेव ! यह मधुर सोमरस आपके लिए तैयार किया गया है । आप ही इस अभिषुत कलश में रखे गये सोमरस के अधिपति हैं । हमारे लिए प्रचुर ऐश्वर्य और वीर सन्तानें प्रदान करें । तपश्चर्या करके आपने स्वर्ग पर विजय प्राप्त की है ॥१ ॥

१०४६३. **स्वर्जितं महि मन्दानमन्धसो हवामहे परि शक्रं सुताँ उप ।**
**इमं नो यज्ञमिह बोध्या गहि स्पृधो जयन्तं मघवानमीमहे ॥२ ॥**

जिन इन्द्रदेव ने स्वर्गलोक पर विजय प्राप्त की है और जो सोमरूप आहार से तृप्त होते हैं , उन्हीं को हम समीप बुलाते हैं । हे इन्द्रदेव ! आप हमारी यज्ञीय भावनाओं को समझकर यहाँ पधारें । ईर्ष्यालु शत्रुसेना पर विजयी होने वाले ऐश्वर्यशाली इन्द्रदेव से हम वांछित धन की कामना करते हैं ॥२ ॥

१०४६४. **सोमस्य राज्ञो वरुणस्य धर्मणि बृहस्पतेरनुमत्या उ शर्मणि ।**
**तवाहमद्य मघवन्नुपस्तुतौ धातर्विधातः कलशाँ अभक्षयम् ॥३ ॥**

मैं राजा सोम और वरुणदेव के समीप तथा बृहस्पति और अनुमति की शरण में (यज्ञस्थल पर) रहता हूँ । हे इन्द्रदेव ! मैं आपकी स्तुति करता हूँ । हे धारणकर्त्ता और विधाता ! आपके निर्देश से मैंने यज्ञ से अवशिष्ट कलशस्थ सोमरस का सेवन किया है ॥३ ॥

१०४६५. **प्रसूतो भक्षमकरं चरावपि स्तोमं चेमं प्रथमः सूरिरुन्मृजे ।**
**सुते सातेन यद्यागमं वां प्रति विश्वामित्रजमदग्नी दमे ॥४ ॥**

हे बलशाली इन्द्रदेव ! आपके द्वारा प्रेरित होकर हमने यज्ञ में चरु के साथ अन्य हवनीय द्रव्य तैयार किये हैं । सर्वप्रमुख स्तोता होकर मैं इस स्तोत्र का आपके निमित्त उच्चारण करता हूँ । (इन्द्रदेव का कथन) हे विश्वामित्र और जमदग्नि ! यज्ञगृह में सोमाभिषव होने पर जब मैं धन लेकर आगमन करता हूँ , तब आप श्रेष्ठ रीति से स्तोत्रोच्चारण करें ॥४ ॥

## [ सूक्त - १६८ ]

[ **ऋषि** - अनिल वातायन । **देवता** - वायु । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

१०४६६. **वातस्य नु महिमानं रथस्य रुजन्नेति स्तनयन्नस्य घोषः ।**
**दिविस्पृग्यात्यरुणानि कृण्वन्नुतो एति पृथिव्या रेणुमस्यन् ॥१ ॥**

तीव्र वेग से प्रवाहित वायुदेव की महत्ता का हम गुणगान करते हैं । वे विविध प्रकार की ध्वनि उत्पन्न करते हुए और वृक्ष वनस्पतियों को छिन्न-भिन्न करते हुए चलते हैं । वे आकाश को व्याप्त करते हुए और चारों ओर रक्तवर्ण उत्पन्न करते हुए गमन करते हैं तथा पृथ्वी के धूलिकणों को इधर-उधर फैला देते हैं ॥१ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१०४६७. **सम्प्रेरते अनु वातस्य विष्ठा ऐनं गच्छन्ति समनं न योषाः ।**

**ताभिः सयुक्सरथं देव ईयतेऽस्य विश्वस्य भुवनस्य राजा ॥२ ॥**

वायु के तीव्र वेग से पर्वतादि भी कम्पायमान हो जाते हैं । युद्ध स्थल की ओर जाते हुए अश्वों की भाँति वृक्षादि वायु के आश्रित होते हैं । वायुदेव वृक्षों रूपी रथ पर आरूढ़ होकर सम्पूर्ण भुवन के राजा (अधिपति) के समान गमन करते हैं ॥२ ॥

१०४६८. **अन्तरिक्षे पथिभिरीयमानो न नि विशते कतमच्चनाहः ।**

**अपां सखा प्रथमजा ऋतावा क्व स्विज्जातः कुत आ बभूव ॥३ ॥**

अन्तरिक्ष में विभिन्न मार्गों से चलने वाले वायुदेव किसी भी दिन स्थिर होकर नहीं बैठते । जल के मित्र सभी प्राणियों से प्रथम उत्पन्न होने वाले और सत्यधर्म के अधिपति वायुदेव कहाँ उत्पन्न हुए हैं ? कहाँ से आए हैं ? ॥३ ॥

१०४६९. **आत्मा देवानां भुवनस्य गर्भो यथावशं चरति देव एषः ।**

**घोषा इदस्य शृण्विरे न रूपं तस्मै वाताय हविषा विधेम ॥४ ॥**

वायुदेव समस्त देवों की आत्मा और भुवनों के गर्भरूप हैं । ये स्वेच्छा से विचरण करते हैं । इनके शब्द ही विभिन्न रूपों में सुनाई पड़ते हैं । इनका स्वरूप प्रत्यक्ष दृष्टिगोचर नहीं होता । उन वायुदेव की हम हवि समर्पित करते हुए अर्चना करते हैं ॥४ ॥

## [ सूक्त - १६९ ]

[ **ऋषि** - शबर काक्षीवत । **देवता** - गौएँ । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

www.awgp.org

१०४७०. **मयोभूर्वातो अभि वातूस्रा ऊर्जस्वतीरोषधीरा रिशन्ताम् ।**

**पीवस्वतीर्जीवधन्याः पिबन्त्ववसाय पद्वते रुद्र मृळ ॥१ ॥**

सबको सुख प्रदान करने वाले वायुदेव गौओं की ओर बहें । गौएँ बल प्रदान करने वाली ओषधियों का सेवन करें । वे श्रेष्ठ और प्राणों को तृप्ति प्रदान करने वाले जल का सेवन करें । हे रुद्रदेव ! दुग्धरूप पोषक रस देने वाली गौओं को सुख प्रदान करें ॥१ ॥

१०४७१. **याः सरूपा विरूपा एकरूपा यासामग्निरिष्ट्या नामानि वेद ।**

**या अङ्गिरसस्तपसेह चक्रुस्ताभ्यः पर्जन्य महि शर्म यच्छ ॥२ ॥**

जो गौएँ समान रूप वाली, विभिन्न वर्णों वाली और एक आकृति वाली हैं, उन्हें अग्निदेव जानते हैं । जिन्हें अंगिराओं ने तप साधना द्वारा पैदा किया है , हे पर्जन्यदेव ! आप उन सभी गौओं को सुख प्रदान करें ॥२ ॥

१०४७२. **या देवेषु तन्व१मैरयन्त यासां सोमो विश्वा रूपाणि वेद ।**

**ता अस्मभ्यं पयसा पिन्वमानाः प्रजावतीरिन्द्र गोष्ठे रिरीहि ॥३ ॥**

जो गौएँ देवयज्ञ के लिए अपने शरीर से दुग्ध प्रदान करती हैं । सोमदेव जिनके दुग्धादि रसों के ज्ञाता हैं । हे इन्द्र ! अपने दूध से पोषण प्रदान करने वाली गौओं को श्रेष्ठ सन्तानयुक्त बनाकर हमारे गोष्ठ में भिजवाएँ ॥३ ॥

१०४७३. **प्रजापतिर्मह्यमेता रराणो विश्वैर्देवैः पितृभिः संविदानः ।**

**शिवाः सतीरुप नो गोष्ठमाकस्तासां वयं प्रजया सं सदेम ॥४ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



देवगणों और पितरगणों से परामर्श करके प्रजापति ने इन उत्तम गौओं को हमारे लिए प्रदान किया है। इन सभी गौओं को कल्याणकारी बनाकर वे हमारी गौशाला में भिजवाएँ। उनसे सन्तान और दुग्ध पाकर हम वैभवशाली बन सकें ॥४॥

## [ सूक्त - १७० ]

[ **ऋषि** - विभ्राट् सौर्य। **देवता** - सूर्य। **छन्द** - जगती, ४ आस्तार पंक्ति। ]

**१०४७४. विभ्राड् बृहत्पिबतु सोम्यं मध्वायुर्दधद्यज्ञपतावविह्रुतम्।**
**वातजूतो यो अभिरक्षति त्मना प्रजाः पुपोष पुरुधा वि राजति ॥१॥**

अत्यन्त तेजस्वी सूर्यदेव प्रचुर मात्रा में सोमपान करें। याजकों को बाधारहित लम्बी आयु प्रदान करें। ये सूर्यदेव वायु से प्रेरित रश्मियों के माध्यम से सम्पूर्ण जगत् का पोषण करते हैं और उन्हें आभा आदि से पुष्ट करके विविध रूपों में प्रकाशित करते हैं ॥१॥

**१०४७५. विभ्राड् बृहत्सुभृतं वाजसातमं धर्मन्दिवो धरुणे सत्यमर्पितम्।**
**अमित्रहा वृत्रहा दस्युहंतमं ज्योतिर्जज्ञे असुरहा सपत्नहा ॥२॥**

विशेष तेजयुक्त, महान्, उत्तम पोषक, अन्न और बल प्रदायक, धर्म से आकाश को धारण करने वाले, शत्रुनाशक. वृत्र (अन्धकार) संहारक, दुष्टों और राक्षसों के विनाशक सूर्यदेव अपना प्रकाश चारों ओर विस्तृत करते हैं ॥२॥

**१०४७६. इदं श्रेष्ठं ज्योतिषां ज्योतिरुत्तमं विश्वजिद्धनजिदुच्यते बृहत्।**
**विश्वभ्राड् भ्राजो महि सूर्यो दृश उरु पप्रथे सह ओजो अच्युतम् ॥३॥**

प्रकाशपुंज, ज्योतियों में सर्वश्रेष्ठ सूर्यदेव विश्व को जीतने वाले हैं। प्रकाशमान सूर्यदेव धन के विजेता, महान् जगत् के प्रकाशक, अविनाशी और ओज को प्रसारित करने वाले हैं ॥३॥

**१०४७७. विभ्राजञ्ज्योतिषा स्व१रगच्छो रोचनं दिवः।**
**येनेमा विश्वा भुवनान्याभृता विश्वकर्मणा विश्वदेव्यावता ॥४॥**

हे दिव्यलोक गामी सूर्यदेव ! आप अपनी ज्योति से सम्पूर्ण विश्व को प्रकाशित करते हैं। विश्व संरक्षक और कल्याणकारी अपने तेज से आप इन सभी लोकों को पोषण प्रदान करते हैं ॥४॥

## [ सूक्त - १७१ ]

[ **ऋषि** - इट भार्गव। **देवता** - इन्द्र। **छन्द** - गायत्री। ]

**१०४७८. त्वं त्यमिटतो रथमिन्द्र प्रावः सुतावतः। अशृणोः सोमिनो हवम् ॥१॥**

हे इन्द्रदेव ! जिस समय इट ( तीव्र गतियुक्त ) ऋषि ने अभिषुत सोम समर्पित किया, उस समय आपने उनको दिव्य संरक्षण प्रदान किया। सोमयुक्त उनके स्तोत्रों के अभिप्राय को आपने श्रवण किया ॥१॥

**१०४७९. त्वं मखस्य दोधतः शिरोऽव त्वचो भरः। अगच्छः सोमिनो गृहम् ॥२॥**

हे इन्द्रदेव ! आपने देवों के समीप से पलायन करने वाले, यज्ञ में बाधा डालने वाले (नास्तिक) के मस्तक को शरीर से पृथक् किया और सोमयुक्त हमारे ( इट ऋषि के ) गृह में प्रवेश किया ॥२॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१०४८०. त्वं त्यमिन्द्र मर्त्यमास्त्रबुध्नाय वेन्यम् । मुहुः श्रथ्ना मनस्यवे ॥३ ॥**

हे इन्द्र ! अस्त्रबुध्न-पुत्र ने बार-बार आपकी प्रार्थना की, अतः आपने वेन-पुत्र पृथु को उनके अधीनस्थ किया ॥

**१०४८१. त्वं त्यमिन्द्र सूर्यं पश्चा सन्तं पुरस्कृधि । देवानां चित्तिरो वशम् ॥४ ॥**

हे इन्द्रदेव ! जिस समय सायंकाल सूर्यदेव पश्चिम में अस्त होते हैं, उस समय देवगण भी नहीं जानते कि वे कहाँ गये ? तत्पश्चात् आप सूर्यदेव को प्रातःकाल पूर्व की ओर प्रकट करते हैं ॥४ ॥

## [ सूक्त - १७२ ]

[ **ऋषि** - संवर्त आङ्गिरस । **देवता** - उषा । **छन्द** - द्विपदा विराट् । ]

**१०४८२. आ याहि वनसा सह गावः सचन्त वर्तनिं यदूधभिः ॥१ ॥**

हे उषादेवि ! अभीष्ट प्रकाश के साथ आप पृथ्वी पर आएँ । दूध से भरे थनों वाली गौएँ (अथवा पोषण सामर्थ्य से युक्त किरणें) मार्ग में रहती हैं ॥१ ॥

**१०४८३. आ याहि वस्व्या धिया मंहिष्ठो जारयन्मखः सुदानुभिः ॥२ ॥**

हे उषादेवि ! श्रेष्ठ स्तोत्रों को ग्रहण करने के लिए आप आएँ । याज्ञिक जन उत्तम दान सामग्री लेकर श्रेष्ठ भावना से यज्ञ सम्पन्न करते हैं ॥२ ॥

**१०४८४. पितुभृतो न तन्तुमित्सुदानवः प्रति दध्मो यजामसि ॥३ ॥**

अन्न संग्रह करके हम श्रेष्ठतम द्रव्यों का दान करने के लिए प्रस्तुत हैं । सूत्र के समान हम यज्ञ को विस्तीर्ण करते हैं और यज्ञ द्वारा उषादेवी की स्तुति करते हैं ॥३ ॥

www.awgp.org
www.vicharkrantibooks.org

**१०४८५. उषा अप स्वसुस्तमः सं वर्तयति वर्तनिं सुजातता ॥४ ॥**

यह उषा अपनी बहिनरूपी रात्रि के अन्धकार को अपनी रश्मियों से दूर करती हैं और उत्तम प्रकाश से अपने मार्ग को भी प्रकाशित करती हैं ॥४ ॥

## [ सूक्त - १७३ ]

[ **ऋषि** - ध्रुव आङ्गिरस । **देवता** - राजा । **छन्द** - अनुष्टुप् । ]

**इस सूक्त के देवता 'राजा' हैं । राजा अधिपति-प्रशासक होता है । सूक्त में वर्णित मंत्र किसी प्रदेश या राष्ट्र के प्रशासक के अतिरिक्त शरीर से लेकर प्रकृति की विभिन्न इकाइयों, अधिष्ठाता, जीवात्मा आदि पर भी घटित होते हैं । इस क्रम में राजा का अर्थ प्रकाश या प्रशासन क्षमतायुक्त तथा राष्ट्र का अर्थ प्रकाशित अथवा प्रशासित क्षेत्र मान्य है ।**

**१०४८६. आ त्वाहार्षमन्तरेधि ध्रुवस्तिष्ठाविचाचलिः ।**
**विशस्त्वा सर्वा वाञ्छन्तु मा त्वद्राष्ट्रमधि भ्रशत् ॥१ ॥**

हे राजन् ! आपको इस (राष्ट्र या क्षेत्र) का अधिपति नियुक्त किया गया है । आप इसके स्वामी हैं, आप नित्य अविचल और स्थिर होकर रहें । प्रजाजन आपकी अभिलाषा करें । आपके माध्यम से राष्ट्र का गौरव क्षीण न हो ॥

**१०४८७. इहैवैधि माप च्योष्ठाः पर्वत इवाविचाचलिः ।**
**इन्द्र इवेह ध्रुवस्तिष्ठेह राष्ट्रमु धारय ॥२ ॥**

आप इस में ही अविचल होकर रहें । कभी पद से वञ्चित न हों । पर्वत के समान आप निश्चल होकर रहें ।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



जैसे स्वर्ग में इन्द्रदेव हैं, वैसे ही आप पृथ्वी पर स्थिर होकर शासन करें और राष्ट्र का नेतृत्व करें ॥२ ॥

१०४८८. **इममिन्द्रो अदीधरद् ध्रुवं ध्रुवेण हविषा।**
**तस्मै सोमो अधि ब्रवत्तस्मा उ ब्रह्मणस्पतिः ॥३ ॥**

इन्द्रदेव इस (अधिपति) को अक्षय यजनीय सामग्री उपलब्ध करके स्थिरता प्रदान करें। सोम उन्हें अपना आत्मीय मानें। ब्रह्मणस्पति भी उन्हें आत्मीय ही समझें ॥३ ॥

१०४८९. **ध्रुवा द्यौर्ध्रुवा पृथिवी ध्रुवासः पर्वता इमे।**
**ध्रुवं विश्वमिदं जगद् ध्रुवो राजा विशामयम् ॥४ ॥**

जिस प्रकार आकाश, पृथ्वी, सम्पूर्ण पर्वत और समस्त विश्व अविचल है, उसी प्रकार ये प्रजाजनों के स्वामी राजा भी स्थिर रहें ॥४ ॥

१०४९०. **ध्रुवं ते राजा वरुणो ध्रुवं देवो बृहस्पतिः।**
**ध्रुवं त इन्द्रश्चाग्निश्च राष्ट्रं धारयतां ध्रुवम् ॥५ ॥**

हे राजन् ! आपके राष्ट्र को वरुणदेव स्थायित्व प्रदान करें। दिव्यगुणों से युक्त बृहस्पतिदेव स्थिरता प्रदान करें। इन्द्रदेव और अग्निदेव भी आपके राष्ट्र को स्थिर रूप से धारण करें ॥५ ॥

१०४९१. **ध्रुवं ध्रुवेण हविषाभि सोमं मृशामसि।**
**अथो त इन्द्रः केवलीर्विशो बलिहृतस्करत् ॥६ ॥**

ध्रुव (टिकाऊ) हवि से हम सोमदेव को तुष्ट करते हैं, वे हमें स्थिरता प्रदान करें। हे राजन् ! इन्द्रदेव प्रजा को केवल आपके लिए बलि (अंश या कर) देने वाली बनाएँ ॥६ ॥

## [ सूक्त - १७४ ]

[ **ऋषि** - अभीवर्त आङ्गिरस। **देवता** - राजा। **छन्द** - अनुष्टुप्। ]

१०४९२. **अभीवर्तेन हविषा येनेन्द्रो अभिवावृते। तेनास्मान्ब्रह्मणस्पतेऽभि राष्ट्राय वर्तय।**

हे ब्रह्मणस्पति ! हवि आदि यज्ञ साधनों से युक्त होकर हम इन्द्रदेव के समीप जाते हैं। उन्हीं यज्ञ साधनों से आप हमें राष्ट्र के लिए (राष्ट्रहित के लिए) प्रोत्साहित करें ॥१ ॥

१०४९३. **अभिवृत्य सपत्नानभि या नो अरातयः।**
**अभि पृतन्यन्तं तिष्ठाभि यो न इरस्यति ॥२ ॥**

हे राजन् ! हमारे विरोधी हिंसक शत्रु सेनाओं को, जो हमसे युद्ध करने के इच्छुक हैं, जो हमसे द्वेष करते हैं, आप उन्हें घेर कर पराभूत करें ॥२ ॥

१०४९४. **अभि त्वा देवः सविताभि सोमो अवीवृतत्।**
**अभि त्वा विश्वा भूतान्यभीवर्तो यथाससि ॥३ ॥**

हे राजन् ! सवितादेव, सोमदेव और समस्त प्राणिसमुदाय आपको शासनाधिरूढ़ करने में सहयोग करें। इन सबकी अनुकूलता से आप भलीभाँति शासन करें ॥३ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१०४९५. येनेन्द्रो हविषा कृत्व्यभवद् द्युम्न्युत्तमः । इदं तदक्रि देवा असपत्नः किलाभुवम् ।**

हे देवगण ! जिन हवि आदि साधनों से इन्द्रदेव **क्रियाशील,** अन्नवान् और श्रेष्ठ बनते हैं , उन्हीं को हमने तैयार किया है । इसीकारण हम भी शत्रुविहीन बन सके हैं ॥४ ॥

**१०४९६. असपत्नः सपत्नहाभिराष्ट्रो विषासहिः । यथाहमेषां भूतानां विराजानि जनस्य च॥**

शत्रुओं का हनन करके मैंने स्वयं को अजातशत्रु सिद्ध किया है । शासनारूढ़ होकर शत्रुओं का पराभव करने में समर्थ हुआ हूँ । मैंने सभी प्राणियों और अधिकारियों को अपने अधीन कर लिया है ॥५ ॥

## [ सूक्त - १७५ ]

[ **ऋषि** - ऊर्ध्वग्रावा आर्बुदि (सर्प) । **देवता** - ग्रावा (प्रस्तर-खण्ड) । **छन्द** - गायत्री । ]

**१०४९७. प्र वो ग्रावाणः सविता देवः सुवतु धर्मणा । धूर्षु युज्यध्वं सुनुत ॥१ ॥**

हे ग्रावा (सोम निष्पादक यंत्र) सवितादेव स्वसामर्थ्य से आपको सोमरस के अभिषव कार्य में प्रेरित करें । आप अभिषव के स्थान पर अपने कर्म में नियुक्त हों और सोमरस तैयार करें ॥१ ॥

**१०४९८. ग्रावाणो अप दुच्छुनामप सेधत दुर्मतिम् । उस्राः कर्तन भेषजम् ॥२ ॥**

हे (ग्रावा) ! आप दुःखकारिणी प्रजा को हमसे दूर करें । दुर्मति को दूर करें । सुखदायक ओषधियों को हमारे लिए रस प्रदायक बनाएँ ।

**१०४९९. ग्रावाण उपरेष्वा महीयन्ते सजोषसः । वृष्णे दधतो वृष्ण्यम् ॥३ ॥**

परस्पर मिलकर पाषाण एक विस्तृत पाषाण को चारों ओर से सुशोभित करते हैं । रसवर्षक (सोम) के प्रति वे अपने बल का प्रयोग करते हैं ॥३ ॥

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org

**१०५००. ग्रावाणः सविता नु वो देवः सुवतु धर्मणा । यजमानाय सुन्वते ॥४ ॥**

हे पाषाणो ! सवितादेव अपनी सामर्थ्य से आपको यजमानों के निमित्त सोम अभिषवण के लिए प्रेरित करें ॥

## [ सूक्त - १७६ ]

[ **ऋषि** - सूनु आर्भव । **देवता** - ऋभुगण, २-४ अग्नि । **छन्द** - अनुष्टुप् , १ जगती । ]

**१०५०१. प्र सूनव ऋभूणां बृहन्नवन्त वृजना । क्षामा ये विश्वधायसोऽश्नन्धेनुं न मातरम् ॥**

ऋभुगण यश प्राप्ति हेतु संग्राम में प्रवृत्त हो गए । जिस प्रकार बछड़े अपनी माता गौओं को घेरकर खड़े होते हैं , वैसे ही वे विश्वाधार ऋभुगण पृथ्वी के चारों ओर संव्याप्त हो गए ॥१ ॥

**१०५०२. प्र देवं देव्या धिया भरता जातवेदसम् । हव्या नो वक्षदानुषक् ॥२ ॥**

हे स्तोताओ ! आप दिव्यगुण सम्पन्न सम्पूर्ण विश्व के ज्ञाता अग्निदेव की उपासना करें । वे अपनी दिव्यबुद्धि से हमारे हव्य को विधिपूर्वक देवताओं के समीप तक पहुँचाएँ ॥२ ॥

**१०५०३. अयमु ष्य प्र देवयुर्होता यज्ञाय नीयते । रथो न योरभीवृतो घृणीवाञ्चेतति त्मना॥**

ये देव-आह्वाता वही अग्निदेव हैं , जो देवताओं के समीप जाते हैं और यज्ञों के लिए विशेषरूप से ले जाए जाते हैं । जो रथ के समान दीप्तिमान् होते हैं । याज्ञिकों से घिरे हुए सम्यक्‌रूप से यज्ञ सम्पन्न करना जानते हैं ॥३ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१०५०४. अयमग्निरुरुष्यत्यमृतादिव जन्मनः । सहसश्चित्सहीयान्देवो जीवातवे कृतः ॥४ ।**

अग्निदेव अमृत के सदृश ही सांसारिक भय से हमारा संरक्षण करते हैं । वे बलवानों में भी अति बलशाली हैं । विधाता ने जीवों की आयुष्यवृद्धि के लिए उन्हें उत्पन्न किया है ॥४ ॥

## [ सूक्त - १७७ ]

[ **ऋषि** - पतङ्ग प्राजापत्य । **देवता** - मायाभेद । **छन्द** - त्रिष्टुप्, १ जगती । ]

**१०५०५. पतङ्गमक्तमसुरस्य मायया हृदा पश्यन्ति विपश्चितः ।**
**समुद्रे अन्तः कवयो वि चक्षते मरीचीनां पदमिच्छन्ति वेधसः ॥१ ॥**

मेधावी जनों ने विचारपूर्वक एक पतंग (जीवात्मा या सूर्य) को देखा, जिसे बलशाली माया संव्याप्त किए हुए थी । कवि (द्रष्टा-विद्वान्) आकाश के मध्य (माया प्रवाह) कोजानते हैं, वे साधक प्रकाशयुक्त (सूर्य या परमात्मा) का पद पाने की कामना करते हैं ॥१ ॥

**१०५०६. पतङ्गो वाचं मनसा बिभर्ति तां गन्धर्वोऽवदद् गर्भे अन्तः ।**
**तां द्योतमानां स्वर्यं मनीषामृतस्य पदे कवयो नि पान्ति ॥२ ॥**

पतंग (प्रकाशमान) दिव्यवाणी को विवेकी मन से धारण करते हैं । गर्भावस्था में ही गन्धर्व अर्थात् देवता उसके मन में ज्ञान बीज को बो देते हैं । यह वाणी दिव्यतायुक्त अलौकिक सुख और बुद्धि की अधिष्ठात्री है । सत्यमार्ग के साधक इस वाणी की रक्षा करते हैं ॥२ ॥

**१०५०७. अपश्यं गोपामनिपद्यमानमा च परा च पथिभिश्चरन्तम् ।**
**स सध्रीचीः स विषूचीर्वसान आ वरीवर्ति भुवनेष्वन्तः ॥३ ॥**

गो पति (जीवात्मा या किरणों के स्वामी) का पतन नहीं होता, ऐसा हमारा अनुभव है । वे कभी समीप और कभी दूर विभिन्न मार्गों में भ्रमण करते हैं । वे कभी अनेक वस्त्र (गुणों) को एक साथ धारण करते हैं और कभी पृथक्-पृथक् को वे महान् दिशाओं को अपनी ज्योति से प्रकाशित करते हुए लोकों में बारम्बार भ्रमण करते हैं ॥३ ।

## [ सूक्त - १७८ ]

[ **ऋषि** - अरिष्टनेमि तार्क्ष्य । **देवता** - तार्क्ष्य । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

**१०५०८. त्यमू षु वाजिनं देवजूतं सहावानं तरुतारं रथानाम् ।**
**अरिष्टनेमिं पृतनाजमाशुं स्वस्तये तार्क्ष्यमिहा हुवेम ॥१ ॥**

हम अपने कल्याण के लिए, देवताओं से सेवित, शक्तिशाली, संग्राम में, उद्धार करने में समर्थ, शत्रु सेना पर विजय प्राप्त करने वाले, जिसकी गति रुकती नहीं, तीव्र गति से उड़ने वाले तार्क्ष्य (गरुड़-सूर्य अथवा इन्द्र) देव का आवाहन करते हैं ॥१ ॥

**१०५०९. इन्द्रस्येव रातिमाजोहुवानाः स्वस्तये नावमिवा रुहेम ।**
**उर्वी न पृथ्वी बहुले गभीरे मा वामेतौ मा परेतौ रिषाम ॥२ ॥**

इन्द्रदेव के समान ही तार्क्ष्य (गतिशील) की दानशक्ति को हम बार-बार आवाहित करते हैं । हम अपने कल्याण के लिए दानशक्ति का उसी प्रकार आश्रय लेते हैं, जिस प्रकार दुर्गम समुद्र को पार करने के लिए नौका

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





का अवलम्बन लेते हैं । हे द्यावापृथिवि ! आप विशाल, विस्तृत, गम्भीर और प्रख्यात हैं । तार्क्ष्य के आते और जाते समय हम मृत्यु को प्राप्त न हों ॥२ ॥

**१०५१०. सद्यश्चिद्यः शवसा पञ्च कृष्टीः सूर्य इव ज्योतिषापस्ततान ।**
**सहस्रसाः शतसा अस्य रंहिर्न स्मा वरन्ते युवतिं न शर्याम् ॥३ ॥**

जिस प्रकार सूर्यदेव अपने तेज से जलवृष्टि करते हैं, उसी प्रकार तार्क्ष्य ने भी अपने बल से पंचजनों को (चार वर्णों और निषाद) ऐश्वर्य से परिपूर्ण किया है । उन तार्क्ष्य का वेग असंख्य प्रकार के धन को प्रदान करने वाला है । धनुष से छूटे हुए बाण के समान ही इनके वेग को रोकने की सामर्थ्य किसी में भी नहीं ॥३ ॥

## [ सूक्त - १७९ ]

[ **ऋषि** - १ शिबि औशीनर; २ प्रतर्दन काशिराज, ३ वसुमना रोहिदश्व । **देवता** - इन्द्र । **छन्द** - त्रिष्टुप्, १ अनुष्टुप् । ]

**१०५११. उत्तिष्ठताव पश्यतेन्द्रस्य भागमृत्वियम् । यदि श्रातो जुहोतन यद्यश्रातो ममत्तन ।**

हे स्तोतागण ! उठकर इन्द्रदेव के लिए उपयुक्त यज्ञ भाग को तैयार करें । यदि यजनीय भाग पकाया जा चुका है, तो उनके (इन्द्रदेव के) निमित्त यजन करें । यदि अभी अपक्व है, तो पाककर्म को शीघ्रतापूर्वक पूर्ण करें ॥१

**१०५१२. श्रातं हविरो ष्विन्द्र प्र याहि जगाम सूरो अध्वनो विमध्यम् ।**
**परि त्वासते निधिभिः सखायः कुलपा न व्राजपतिं चरन्तम् ॥२ ॥**

हे इन्द्रदेव ! हविभाग तैयार हो गया है । आप शीघ्र ही समीप आएँ । सूर्यदेव मार्ग के मध्य में आ गये हैं जिस प्रकार कुल संरक्षक पुत्र इधर-उधर विचरण करने वाले गृहपति की प्रतीक्षा करते हैं , उसी प्रकार सखारूप ऋत्विज् विविध प्रकार की सोमादि यज्ञ सामग्री सहित आपकी प्रतीक्षा करते हैं ॥२ ॥

**१०५१३. श्रातं मन्य ऊधनि श्रातमग्नौ सुश्रातं मन्ये तदृतं नवीयः ।**
**माध्यन्दिनस्य सवनस्य दध्नः पिबेन्द्र वज्रिन्पुरुकृज्जुषाणः ॥३ ॥**

गौ के स्तन में दुग्धरूप हवि का सर्वप्रथम पाक होता है । तत्पश्चात् वह दुग्ध अग्नि में पकाया जाता है । इस प्रकार वह अत्युत्तम पाक की स्थिति को प्राप्त होकर अतिपावन और नवीन रूप को धारण करता है । पराक्रमशील , वृत्रहन्ता एवं वज्रधारी हे इन्द्रदेव ! आप मध्याह्नकालीन यज्ञ में समर्पित किये गये सोमरस का हर्षित होकर पान करें ॥३ ॥

## [ सूक्त - १८० ]

[ **ऋषि** - जय ऐन्द्र । **देवता** - इन्द्र । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

**१०५१४. प्र ससाहिषे पुरुहूत शत्रूञ्ज्येष्ठस्ते शुष्म इह रातिरस्तु ।**
**इन्द्रा भर दक्षिणेना वसूनि पतिः सिन्धूनामसि रेवतीनाम् ॥१ ॥**

हे बहुस्तुत इन्द्रदेव ! आप शत्रुपक्ष को पराजित करने में समर्थ हैं । आपकी तेजस्विता सर्वोत्तम है । आपके अनुदान हमें उपलब्ध हों । आप दाहिने हाथ से ही विभिन्न प्रकार के ऐश्वर्य हमें प्रदान करें । आप ही ऐश्वर्यों के स्रोत एवं अधिपति हैं ॥१ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१०५१५. **मृगो न भीमः कुचरो गिरिष्ठाः परावत आ जगन्था परस्याः ।**
**सृकं संशाय पविमिन्द्र तिग्मं वि शत्रून्ताळ्हि वि मृधो नुदस्व ॥२ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आप पर्वतीय हिंसक सिंह के समान भयंकर हैं । आप दूरस्थ प्रदेश से यहाँ आकर दूर मार करने वाले वज्र को तीक्ष्ण कर शत्रुओं का विनाश करें । संग्राम की इच्छा वाले शत्रुओं को दूर करें ॥२ ॥

१०५१६. **इन्द्र क्षत्रमभि वाममोजोऽजायथा वृषभ चर्षणीनाम् ।**
**अपानुदो जनममित्रयन्तमुरुं देवेभ्यो अकृणोरु लोकम् ॥३ ॥**

हे इन्द्रदेव ! आपने जन्मजात तेजस्विता को प्राप्त किया है , इसी सामर्थ्य से आप विरोधियों,अत्याचारियों का सामना करते हैं । हे कामना पूरक इन्द्रदेव ! हम मनुष्यों के साथ शत्रुता करने वाले दुष्टों को आप दूर करते हैं । आपने ही देवों के निमित्त विस्तृत स्वर्ग की रचना की है ॥३ ॥

## [ सूक्त - १८१ ]

[ **ऋषि** - १ **प्रथ** वासिष्ठ, २ सप्रथ भारद्वाज, ३ घर्म सौर्य । **देवता** - विश्वेदेवा । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

१०५१७. **प्रथश्च यस्य सप्रथश्च नामानुष्टुभस्य हविषो हविर्यत् ।**
**धातुर्द्युतानात्सवितुश्च विष्णो रथन्तरमा जभारा वसिष्ठः ॥१ ॥**

प्रथ (विस्तृत) तथा सप्रथ (सुविख्यात) जिनके नाम हैं , ऐसे वशिष्ठ ने अनुष्टुप् छन्द से हविष्यार्पण किया तथा धारणकर्त्ता, तेजस्वी, सविता एवं विष्णु से रथान्तर साम को प्राप्त किया ॥१ ॥

१०५१८. **अविन्दन्ते अतिहितं यदासीद्यज्ञस्य धाम परमं गुहा यत् ।**
**धातुर्द्युतानात्सवितुश्च विष्णोर्भरद्वाजो बृहदा चक्रे अग्नेः ॥२ ॥**

जो यज्ञ का परम आधार और निगूढ़ था, उस तेजस्वी 'बृहत्' साम को सविता आदि देवों ने प्राप्त किया । धातादेव, तेजस्वी सवितादेव, विष्णुदेव और अग्निदेव के समीप से भरद्वाज ऋषि इस बृहत् साम को लेकर आएँ ॥२ ॥

१०५१९. **तेऽविन्दन्मनसा दीध्याना यजुः ष्कन्नं प्रथमं देवयानम् ।**
**धातुर्द्युतानात्सवितुश्च विष्णोरा सूर्यादभरन्घर्ममेते ॥३ ॥**

अभिषेकादि क्रियाओं को पूर्ण करने वाले 'घर्म' (यजुर्वेदीय मंत्र) की यज्ञीय कार्यों में अति महत्वपूर्ण भूमिका होती है । धाता आदि देवों ने उनको मनन द्वारा प्राप्त किया । ऋत्विज् लोग धाता, विष्णु , सूर्य और तेजस्वी सविता के समीप से 'घर्म' को लेकर आए ॥३ ॥

## [ सूक्त - १८२ ]

[ **ऋषि** - तपुमूर्धा बार्हस्पत्य । **देवता** - बृहस्पति । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

१०५२०. **बृहस्पतिर्नयतु दुर्गहा तिरः पुनर्नेषदघशंसाय मन्म ।**
**क्षिपदशस्तिमप दुर्मतिं हन्नथा करद्यजमानाय शं योः ॥१ ॥**

बृहस्पति देव हमारे दुःखों का निवारण करें । वे हमारे प्रति दुर्भावना रखने वाले मनुष्यों को दूर करने के

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





लिए तेजस्वी शस्त्र का प्रयोग करें । वे अमंगल और दुर्बुद्धि का विनाश करें । वे यजमान के रोगों का निवारण करें और उसे निर्भयता प्रदान करें ॥१ ॥

१०५२१. **नराशंसो नोऽवतु प्रयाजे शं नो अस्त्वनुयाजो हवेषु ।**
**क्षिपदशस्तिमप दुर्मतिं हन्नथा करद्यजमानाय शं योः ॥२ ॥**

यज्ञ के प्रयाज में नराशंस अग्नि हमारा संरक्षण करें । अनुयाज के समय भी अग्निदेव हमें शान्ति प्रदान करें । वे अनिष्टों का निवारण करें और दुर्बुद्धि को विनष्ट करें । यजमानों को शान्ति प्रदान कर, निर्भयता प्रदान करें।

१०५२२. **तपुर्मूर्धा तपतु रक्षसो ये ब्रह्मद्विषः शरवे हन्तवा उ ।**
**क्षिपदशस्तिमप दुर्मतिं हन्नथा करद्यजमानाय शं योः ॥३ ॥**

ब्रह्मद्वेषी असुरों को बृहस्पति दग्ध करें तथा हिंसक रिपुओं का विनाश करें । वे अनिष्टों का निवारण करते हुए दुर्मति और दुर्भावनाओं का विनाश करें । यजमान को निर्भयता प्रदान करते हुए सुख-शान्ति का अनुदान दें ॥

## [ सूक्त - १८३ ]

[ **ऋषि** - प्रजावान् प्राजापत्य । **देवता** - यजमान, यजमान पत्नी एवं होता-आशीष । **छन्द** - त्रिष्टुप् । ]

१०५२३. **अपश्यं त्वा मनसा चेकितानं तपसो जातं तपसो विभूतम् ।**
**इह प्रजामिह रयिं रराणः प्र जायस्व प्रजया पुत्रकाम ॥१ ॥**

हे यजमान ! आप विवेकपूर्वक कर्मों के ज्ञाता, सुकृतों से उत्पन्न और तपश्चर्या द्वारा सर्वत्र विख्यात हैं । पुत्रादि की इच्छा करने वाले हे यजमान ! आप इस लोक में धन और सुसंतति को प्राप्त कर प्रसन्नचित्त रहें ॥१ ॥

www.vicharkrantibooks.org

१०५२४. **अपश्यं त्वा मनसा दीध्यानां स्वायां तनू ऋत्व्ये नाधमानाम् ।**
**उप मामुच्चा युवतिर्बभूयाः प्र जायस्व प्रजया पुत्रकामे ॥२ ॥**

हे अर्धाङ्गिणी (या प्रकृति) आप को विवेक की दृष्टि से मैंने जाना है । आप सुन्दर रूपवती हैं । आपमें गर्भ धारण करने की सामर्थ्य को हम देखते हैं । हे पुत्र की अभिलाषा से युक्त भार्ये ! आपकी कामना पूर्ण हो, आप मातृत्व के सुख को प्राप्त करें ॥२ ॥

१०५२५. **अहं गर्भमदधामोषधीष्वहं विश्वेषु भुवनेष्वन्तः ।**
**अहं प्रजा अजनयं पृथिव्यामहं जनिभ्यो अपरीषु पुत्रान् ॥३ ॥**

मैं होता के रूप में ओषधियों में गर्भाधान करता हूँ । मैं ही प्राणियों को प्रजनन क्षमता प्रदान करता हूँ । पृथ्वी पर प्रजाजनों का उत्पादन मैं ही करता हूँ । यज्ञादि क्रियाओं द्वारा मैं ही सभी स्त्रियों को प्रजनन योग्य बनाता हूँ ॥३ ।

## [ सूक्त - १८४ ]

[ **ऋषि** - त्वष्टा गर्भकर्ता अथवा विष्णु प्राजापत्य । **देवता** - लिङ्गोक्त देवता (विष्णु, त्वष्टा, प्रजापति, सिनीवाली, सरस्वती और अश्विनीकुमार) । **छन्द** - अनुष्टुप् । ]

१०५२६. **विष्णुर्योनिं कल्पयतु त्वष्टा रूपाणि पिंशतु ।**
**आ सिञ्चतु प्रजापतिर्धाता गर्भं दधातु ते ॥१ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





विष्णुदेव ( नारी या प्रकृति को ) गर्भाधान की क्षमता से युक्त करें । त्वष्टादेव उसके विभिन्न अवयवों का निर्माण करें । प्रजापति सेचन प्रक्रिया में सहायक हों और धाता गर्भधारण में सहयोग करें ॥१ ॥

१०५२७. **गर्भं धेहि सिनीवालि गर्भं धेहि सरस्वति ।**
**गर्भं ते अश्विनौ देवावा धत्तां पुष्करस्रजा ॥२ ॥**

हे सिनीवाली ! आप गर्भ को संरक्षण प्रदान करें । हे सरस्वति देवि ! आप गर्भ धारण में सहायक हों । हे स्त्री ! स्वर्णिम कमल के आभूषणों के धारणकर्त्ता अश्विनीकुमार आप में गर्भ को स्थिरता प्रदान करें ॥२ ॥

१०५२८. **हिरण्ययी अरणी यं निर्मन्थतो अश्विना ।**
**तं ते गर्भं हवामहे दशमे मासि सूतवे ॥३ ॥**

गर्भस्थ सन्तति की रक्षा के लिये अश्विनीकुमार स्वर्णिम अरणियों का घर्षण करते हैं , उस गर्भस्थ संतान को हम दसवें मास में प्रसव होने के लिए बुलाते हैं ॥३ ॥

## [ सूक्त - १८५ ]

[ **ऋषि** - सत्यधृति वारुणि । **देवता** - आदित्य । **छन्द** - गायत्री ]

१०५२९. **महि त्रीणामवोऽस्तु द्युक्षं मित्रस्यार्यम्णः । दुराधर्षं वरुणस्य ॥१ ॥**

मित्र, वरुण और अर्यमा तीनों देवों का तेजस्वी, महान् संयुक्त संरक्षण हमें प्राप्त हो; जिससे हम दूसरों को पराजित करने में समर्थ.हों ॥१ ॥

१०५३०. **नहि तेषाममा चन नाध्वसु वारणेषु । ईशे रिपुरघशंसः ॥२ ॥**

जो इन देवों के आश्रय में रहते हैं , अनिष्टकारी आसुरी शक्तियाँ उन्हें हानि नहीं पहुँचा सकती । देवों की कृपा से उनके आवास और यात्राएँ भी सुरक्षित होती हैं ॥२ ॥

१०५३१. **यस्मै पुत्रासो अदितेः प्र जीवसे मर्त्याय । ज्योतिर्यच्छन्त्यजस्रम् ॥३ ॥**

अदिति देवी के तीनों पुत्र ( मित्र, अर्यमा और वरुण ) जिस मनुष्य की सुरक्षा के लिए तेजस्विता प्रदान करते हैं , उसे दुष्ट शत्रु कोई हानि नहीं पहुँचा सकते । शत्रुओं के सभी प्रयत्न निष्फल हो जाते हैं ॥३ ॥

## [ सूक्त - १८६ ]

[ **ऋषि** - उल वातायन । **देवता** - वायु । **छन्द** - गायत्री । ]

१०५३२. **वात आ वातु भेषजं शम्भु मयोभु नो हृदे । प्र ण आयूँषि तारिषत् ॥१ ॥**

हमारे हृदय के लिए शान्तिदायक तथा सुखदायी ओषधियों को वायुदेव हमारे पास पहुँचाएँ । ये ओषधियाँ हमें दीर्घजीवी बनाएँ ॥१ ॥

१०५३३. **उत वात पितासि न उत भ्रातोत नः सखा । स नो जीवातवे कृधि ॥२ ॥**

हे वायो ! आप हमारे पिता के तुल्य उत्पत्तिकर्त्ता, बन्धु के तुल्य प्रिय और मित्र के तुल्य हितकारी हैं । आप हमारे जीवन की रक्षा के लिए कल्याणकारी ओषधियाँ पहुँचाएँ ॥२ ॥

१०५३४. **यददो वात ते गृहे३ मृतस्य निधिर्हितः । ततो नो देहि जीवसे ॥३ ॥**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





हे सर्वत्र गमनशील वायुदेव ! आपके पास प्राणरूप जीवन तत्त्व ( अमृत ) का जो भण्डार है , उसे हमारे कल्याण के लिए यहाँ पहुँचाएँ ॥३ ॥

## [ सूक्त - १८७ ]

[ **ऋषि** - वत्स आग्नेय । **देवता** - अग्नि । **छन्द** - गायत्री ]

१०५३५. **प्राग्नये वाचमीरय वृषभाय क्षितीनाम् । स नः पर्षदति द्विषः ॥१ ॥**

हे स्तोताओ ! मनुष्यों की अभीष्ट कामनाओं को पूर्ण करने वाले अग्निदेव की स्तुति करें । वे हमें शत्रुओं की दुष्टता से संरक्षित करें ॥१ ॥

१०५३६. **यः परस्याः परावतस्तिरो धन्वातिरोचते । स नः पर्षदति द्विषः ॥२ ॥**

जो अग्निदेव बहुत दूर से ( द्युलोक से ) अन्तरिक्ष को पार करके यज्ञ वेदी पर प्रकाशित होते हैं । वे सभी प्रकार के शत्रुओं से हमारी रक्षा करें ॥२ ॥

१०५३७. **यो रक्षांसि निजूर्वति वृषा शुक्रेण शोचिषा । स नः पर्षदति द्विषः ॥३ ॥**

जल की वर्षा करने वाले अग्निदेव अपनी कान्तिमान ज्वालाओं से यज्ञों के ध्वंसक असुरों का संहार करते हैं । वे अग्निदेव विद्वेषी शत्रुओं से हमारी रक्षा करें ॥३ ॥

१०५३८. **यो विश्वाभि विपश्यति भुवना सं च पश्यति । स नः पर्षदति द्विषः ॥४ ॥**

जो अग्निदेव समस्त लोकों को पृथक्-पृथक् रूप में देखते हैं और सम्मिलित भाव से पर्यवेक्षण करते हैं । वे शत्रुओं की दुष्टता से हमारी रक्षा करें ॥४ ॥

www.awgp.org
www.vicharkrantibooks.org

१०५३९. **यो अस्य पारे रजसः शुक्रो अग्निरजायत । स नः पर्षदति द्विषः ॥५ ॥**

जो अग्निदेव अन्तरिक्ष से पार ऊपर के दिव्यलोक में तेजस्वी प्रकाश के रूप में प्रकट होते हैं । वे हमें सभी कष्टों से बचाएँ ॥५ ॥

## [ सूक्त - १८८ ]

[ **ऋषि** - श्येन आग्नेय । **देवता** - जातवेदस् अग्नि । **छन्द** - गायत्री । ]

१०५४०. **प्र नूनं जातवेदसमश्वं हिनोत वाजिनम् । इदं नो बर्हिरासदे ॥१ ॥**

हे यजमानो ! सर्वज्ञ, सर्वव्यापक और अन्नवान् अग्निदेव को प्रदीप्त करें । वे हमारे द्वारा बिछाये गए आसन पर विराजमान हों ॥१ ॥

१०५४१. **अस्य प्र जातवेदसो विप्रवीरस्य मीळ्हुषः । महीमियर्मि सुष्टुतिम् ॥२ ॥**

विद्वान् याजक अग्निदेव को पुत्र के समान प्रकट करते हैं । अग्निदेव ही जल की वर्षा करते हैं । श्रेष्ठ स्तोत्रों का गान करते हुए , हम उनकी स्तवन करते हैं ॥२ ॥

१०५४२. **या रुचो जातवेदसो देवत्रा हव्यवाहनीः । ताभिर्नो यज्ञमिन्वतु ॥३ ॥**

सर्वज्ञ अग्निदेव अपनी काली-कराली आदि सात जिह्वाओं ( ज्वालाओं ) द्वारा देवों के पास हवियों को ले जाते हैं । उन ज्वालाओं के साथ वे हमारे यज्ञ में उपस्थित हों ॥३ ॥

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





## [ सूक्त - १८९ ]

[ **ऋषि** - सार्पराज्ञी । **देवता** - सार्पराज्ञी अथवा सूर्य । **छन्द** - गायत्री । ]

**१०५४३. आयं गौः पृश्निरक्रमीदसदन् मातरं पुरः । पितरं च प्रयन्त्स्वः ॥१ ॥**

गतिमान् तेजस्वी सूर्यदेव प्रकट हो गए हैं । सबसे पहले वह माता पृथ्वी को और फिर पिता स्वर्ग और अन्तरिक्ष को प्राप्त होते हैं ॥१ ॥

**१०५४४. अन्तश्चरति रोचनास्य प्राणादपानती । व्यख्यन्महिषो दिवम् ॥२ ॥**

इन ( सूर्यदेव ) का प्रकाश आकाश में संचरित होता है । ये ( रश्मियाँ ) प्राण से अपान प्रक्रिया सम्पन्न करती हैं । ये महान् सूर्यदेव द्युलोक को विशेष रूप से प्रकाशित करते हैं ॥२ ॥

**१०५४५. त्रिंशद्धाम वि राजति वाक्पतङ्गाय धीयते । प्रति वस्तोरह द्युभिः ॥३ ॥**

सर्वप्रेरक सूर्यदेव दिन की तीस घटियों तक अपनी रश्मियों से प्रकाशित होते हैं । इन प्रकाशित सूर्यदेव की प्रार्थना की जाती है ॥३ ॥

## [ सूक्त - १९० ]

[ **ऋषि** - अघमर्षण माधुच्छन्दस । **देवता** - भाववृत्त । **छन्द** - अनुष्टुप् । ]

**इस सूक्त के देवता 'भाववृत्तम्' हैं । भाव का अर्थ है होना, तदनुसार भाववृत्तम् का अर्थ होता है जो हुआ है, उसका वृत्त या चक्र । इसी आशय से आचार्य सायण ने इसे 'सृष्टि' वाचक कहा है । वास्तव में इस सूक्त में सृष्टि पुनः उसके विलय-प्रलय तथा पुनः सृष्टि होने के चक्र का सूत्रात्मक वर्णन है । जो सृष्टि के उद्भव एवं विलय को देख-समझ सकता है, वह पापकर्मों में न फँसकर जीवन की मधुरता का आस्वादन करता है, इसीलिए इस सूक्त के ऋषि मधु-छन्द (मधुर अभिव्यक्ति) से उत्पन्न अघमर्षण ( पापों के दमनकर्त्ता ) हैं --**

**१०५४६. ऋतं च सत्यं चाभीद्धात्तपसोऽध्यजायत । ततो रात्र्यजायत ततः समुद्रो अर्णवः ।**

महान् प्रकाशमान तप से ऋत एवं सत्य ( मूल तत्त्व तथा भासित होने वाले प्रकृति पदार्थों ) की अधिकृत उत्पत्ति हुई । (सृष्टि काल पूरा होने पर) तब रात्रि (प्रलय की स्थिति) उत्पन्न हुई । (उसके समापन पर) फिर अर्णव समुद्र (गतिमान् मूल द्रव्य का अथाह प्रवाह) उत्पन्न हुआ ॥१ ॥

**१०५४७. समुद्रादर्णवादधि संवत्सरो अजायत । अहोरात्राणि विदधद्विश्वस्य मिषतो वशी॥**

अर्णव समुद्र के माध्यम से संवत्सर (समय-कालचक्र) का प्रादुर्भाव हुआ । विश्व को वश में रखने वाले (परमात्मा) ने पलक झपकने की तरह दिनों एवं रात्रियों को स्वरूप दिया ॥२ ॥

**[ मूल द्रव्य का प्रवाह उत्पन्न होने पर ही काल का बोध होता है । काल परिवर्तन सापेक्ष है । जब तक परिवर्तनशील पदार्थ नहीं बनता, तब तक समय का भी अस्तित्व नहीं होता । सृष्टि क्रम चल पड़ने पर ही समय का भान होता है, तब उसकी छोटी इकाइयाँ दिन-रात्रि आदि का निर्धारण होता है । विराट् संदर्भ में दिन एवं रात्रि सृष्टि एवं प्रलय काल के द्योतक हैं । जिसे हम बड़ा महान् कार्य कहते हैं । उसे परमात्म सत्ता पलक झपकाने की तरह बनाती-बिगाड़ती रहती है । वर्तमान विज्ञान की दृष्टि से भी बिग बैंग (महाविस्फोट) की प्रक्रिया सैकिण्ड के सौ करोड़वें भाग से भी कम समय में पूरी हो जाती है । ]**

**१०५४८. सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत् । दिवं च पृथिवीं चान्तरिक्षमथो स्वः ॥**

धाता (विधाता-परमात्मा) ने सूर्य एवं चन्द्रमा को, आकाश एवं पृथ्वी को, अन्तरिक्ष एवं स्वः (स्वर्गलोक अथवा आत्मतत्व) को पहले की ही तरह विनिर्मित किया ॥३ ॥

**[ यहाँ उस परम सत्ता को धाता, धारण करने वाला कहा गया है । विविधतापूर्ण सृष्टि प्रलय काल में कहाँ जाती है ? वह**



Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**धाता में ही समाहित हो जाती है । जैसे ज्ञानी या कम्प्यूटर अपनी अभिव्यक्ति रोक देता है, तो प्रकट होने वाला ज्ञान उसी के अन्दर समाहित हो जाता है । समयानुसार उसे वह धाता पुनः यथावत् ज्यों का त्यों प्रकट कर सकता है । परम सत्ता द्वारा इसी प्रकार सृष्टि को प्रकट** या विलीन करने **का क्रम** चलता रहता है । ]

# [ सूक्त - १९१ ]

[ **ऋषि** - संवनन । **देवता** - १ अग्नि, २-४ संज्ञान । **छन्द** - अनुष्टुप्, ३- त्रिष्टुप् । ]

१०५४९. **संसमिद्युवसे वृषन्नग्ने विश्वान्यर्य आ । इळस्पदे समिध्यसे स नो वसून्या भर ॥**

हे सुखवर्षक अग्निदेव ! आप सम्पूर्ण विश्व के स्वामी हैं । समस्त तत्त्वों में आप ही विद्यमान हैं । यज्ञवेदी अथवा पृथ्वी पर आप ही प्रकाशित होते हैं । आप हमें विभिन्न प्रकार के ऐश्वर्य प्रदान करें ॥१ ॥

१०५५०. **सङ्गच्छध्वं सं वदध्वं सं वो मनांसि जानताम् ।**
**देवा भागं यथा पूर्वे सञ्जानाना उपासते ॥२ ॥**

हे स्तोताओ ! आप परस्पर मिल-जुलकर चलें, परस्पर मिलकर स्नेहपूर्वक वार्त्तालाप करें । आपके मन समान विचारधारा वाले होकर ज्ञानार्जन करें । जिस प्रकार पूर्वकाल में सज्जनों ने एक साथ मिलकर यज्ञादि कार्यों को करते हुए देवों की उपासना की थी, उसी प्रकार आप सभी एकमत हो जाओ ॥२ ॥

१०५५१. **समानो मन्त्रः समितिः समानी समानं मनः सह चित्तमेषाम् ।**
**समानं मन्त्रमभि मन्त्रये वः समानेन वो हविषा जुहोमि ॥३ ॥**

हे स्तोताओ ! आप सभी की प्रार्थना एक समान हो, 'पारस्परिक मिलन' (भेदभावना से रहित) एक जैसा हो । आपका विचार तन्त्र (मन , बुद्धि , चित्त आदि) समान रूप हो । हे स्तोताओ ! मैं आपके जीवन को एक ही मन्त्र से अभिमन्त्रित (सुसंस्कृत) करता हूँ और एक समान आहुति प्रदान करके यज्ञमय करता हूँ ॥३ ॥

१०५५२. **समानी व आकूतिः समाना हृदयानि वः ।**
**समानमस्तु वो मनो यथा वः सुसहासति ॥४ ॥**

हे स्तोताओ (मनुष्यो) ! तुम्हारे हृदय ( भावनाएँ ) एक समान हों, तुम्हारे मन (विचार) एक जैसे हों, संकल्प (कार्य) एक जैसे हों, ताकि तुम संगठित होकर अपने सभी कार्य पूर्ण कर सको ॥४ ॥

## ॥ इति दशमं मण्डलं समाप्तम् ॥

# ॥ इति ऋग्वेदसंहिता समाप्ता ॥



Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



## परिशिष्ट - १

# ऋग्वेद भाग - ४ के ऋषियों का संक्षिप्त परिचय

**१. अंहोमुग् वामदेव्य (१०. १२६)** - अंहोमुग् वामदेव्य का ऋषित्व ऋ० १०.१२६ एवं साम० ४२६ में दृष्टिगोचर होता है। वामदेव ऋषि के वंशज होने के कारण इनके साथ वामदेव्य पद संयुक्त हुआ है। वामदेव वंशजों में दधिक्रावा वामदेव्य और बृहदुक्थ वामदेव्य आदि का ऋषित्व संहिताओं में मिलता है। 'अंहोमुक्' का सामान्य अर्थ '**अहंसः मोचकं**' 'पाप से मुक्त करने वाला' लिया गया है। आचार्य सायण ने इन्हें 'वामदेव का पुत्र' कहकर उपन्यस्त किया है **शिलूषपुत्रस्य कुल्मलबर्हिषस्यार्षं वामदेवपुत्रस्यांहोमुङ्नाम्नो वा** (ऋ० १० १२६ सा० भा०)।

**२. अकृष्टा माषा ऋषिगण (९. ८६. १ - १०)** -- 'अकृष्टाः माषाः' का ऋषित्व ऋ० ९.८६ सूक्त की प्रथम दस ऋचाओं में दृष्टिगोचर होता है। ये 'अकृष्टाः और 'माषाः' नाम के दो ऋषि समूह प्रतीत होते हैं। इस सूक्त की दूसरी दस ऋचाओं के ऋषि 'सिकता' तथा 'नीवावरी' नाम के दो ऋषि समूह और तीसरी दस ऋचाओं के ऋषि 'पृश्नयः' तथा 'अजा' नाम के दो ऋषि समूह माने गये हैं। आचार्य सायण ने अपने भाष्य में इसी तथ्य की पुष्टि की है -- **प्रथमदशर्चस्य आकृष्टा इति माषा इति च द्विनामान ऋषिगणा द्रष्टारः। द्वितीयस्य दशर्चस्य सिकता इति नीवावरी इति द्विनामान ऋषिगणाः। तृतीयस्य दशर्चस्य पृश्नय इत्यजा इति च नामद्वयोपेता ऋषिगणाः** (ऋ० ९.८६ सा० भा०)।

**३. अक्ष मौजवान् ( १०. ३४)** - अक्ष मौजवान् का ऋषित्व केवल दसवें मण्डल के चौंतीसवें सूक्त में दृष्टिगोचर होता है। 'अक्ष' का सामान्य अर्थ 'जुआ खेलने के पासे' में लिया जाता है, परन्तु मौजवान् अपत्यार्थक पद संयुक्त होने के कारण यह नाम व्यक्तिवाचक ही प्रतीत होता है। आचार्य सायण ने इन्हें 'मुजवान् के पुत्र' कहकर निर्दिष्ट किया है **'प्रावेपाः' इति चतुर्दशर्चं पञ्चमं सूक्तमैलूषस्य कवषस्यार्षं मुजवतः पुत्रस्याक्षाख्यस्य वा** (ऋ० १० ३४ सा० भा०)। इस सूक्त की पहली ऋचा में मुजवान् संज्ञक पर्वत का उल्लेख भी मिलता है।

**४. अगस्त्य स्वसा ( १०. ६०. ६)** -- अगस्त्य स्वसा का ऋषित्व केवल दसवें मण्डल के साठवें सूक्त की छठवीं ऋचा में ही मिलता है। अगस्त्य ऋषि की बहिन का अन्यत्र कहीं उल्लेख दृष्टिगोचर नहीं होता है। आचार्य सायण ने ऋग्वेद भाष्य में इनके ऋषित्व को स्पष्ट निर्दिष्ट किया है -- **षष्ठ्यास्त्वगस्त्यस्य स्वसैषां मातर्षिका**। उन्होंने अनुक्रमणी का उद्धरण देकर इसी तथ्य की पुष्टि की है -- '**षष्ठ्यागस्त्यस्य स्वसा मातैषाम्**' (ऋ० १० ६० सा० भा०)।

**५. अग्नि ( १०. १२४)** -- 'अग्नि' को ऋषि के रूप में ऋग्वेद १० १२४ में स्वीकार किया गया है। संहिताओं में अनेक देवों का भी ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। सम्भव है, यहाँ ऋषियों का नाम अनुल्लिखित होने के कारण जिन देवों का संवाद निर्दिष्ट है, उन्हें ही '**यस्य वाक्यं स ऋषिः**' सूत्र के अनुसार ऋषि मान लिया गया हो अथवा अग्नि की स्तुति किये जाने के कारण अनुक्त ऋषि का नाम अग्नि ही मान लिया गया हो। ऋग्वेद के इस सूक्त में अग्नि ही देवता और ऋषि दोनों हैं -- **'इमं नो अग्ने' इति नवर्चं द्वादशं सूक्तम्। द्वितीयाद्याभिस्तिसृभिरग्निर्ऋषिर्भूत्वा स्वात्मानं देवतारूपिणमस्तौत्** (ऋ० १० १२४ सा० भा०)। यजुर्वेद २७.१-७ मंत्रों के भी अग्नि ही ऋषि और देवता के रूप में उल्लिखित हैं -- **नव ऋचोऽग्निदेवत्यास्त्रिष्टुभोऽग्निना दृष्टाः** (मही० भा०)। अग्नि तापस, अग्नि पावक आदि भी ऋषि रूप में संहिताओं में निर्दिष्ट हैं। मैत्रायिणी ब्राह्मण में इन्हें ऋषि के रूप में उपन्यस्त किया गया है -- **अग्निर् ऋषिः** (मैत्रा० ब्रा० १ ६.१)। दध्यङ् आथर्वण ऋषि को भी 'अग्नि' संज्ञा से निरूपित किया गया है -- **अग्निरेव दध्यङ्ङाथर्वणः** (तैत्ति० सं० ५.६.६.३)।

**६. अग्नि चाक्षुष (९.१०६.१- ३; १०-१४)** - अग्नि चाक्षुष का ऋषित्व ऋग्वेद और सामवेद में दृष्टिगोचर होता है। 'अग्नि' के साथ अपत्यार्थक पद 'चाक्षुष' संयुक्त होने के कारण यह व्यक्तिवाचक नाम ही प्रतीत होता है। सायणाचार्य ने इन्हें चक्षु पुत्र के रूप में स्वीकार किया है- **प्रथमस्य तृचस्य चक्षुराख्यपुत्रोऽग्निर्ऋषिः। शिष्टानामपि पंचानां चाक्षुषोऽग्निः** (ऋ० ९.१०६ सा० भा०)।

**७. अग्नि तापस ( १०. १४१)** -- अग्नितापस का ऋषित्व ऋग्वेद और सामवेद में दृष्टिगोचर होता है। बृहद्देवता ग्रन्थ के प्रणेता ऋषि शौनक ने बृह० ३.५८ में वैश्वदेव सूक्तों के द्रष्टाओं में अग्नितापस को भी परिगणित किया है। अग्नि तापस नाम व्यक्तिवाचक नाम न होकर गुणवाचक नाम ही प्रतीत होता है। आचार्य सायण ने अपने भाष्य में इसी तथ्य को प्रमाणित किया है **'अग्ने'**

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





इति षड्चं त्रयोदशं सूक्तं तापसगुणविशिष्टस्याग्नेरार्षं वैश्वदेवमानुष्टुभम् (ऋ० १०.१४१ सा० भा०)।

**८. अग्नि धिष्ण्य ऐश्वर ( ९. १०९)** -- ऋग्वेद के नौवें मण्डल के एक सौ नौवें सूक्त का ऋषित्व अग्नि धिष्ण्य ऐश्वर को प्राप्त है। इसी सूक्त के तीन-तीन मन्त्र कुछ पाठ भेद के साथ सामवेद में निर्दिष्ट हैं, वहाँ भी इनका ही ऋषित्व उल्लिखित है। यह नाम बहुवचन वाचक है, अतएव यह नाम एक ऋषि समूह को निर्देशित करता है। आचार्य सायण ने इन्हें 'ईश्वर पुत्र ऋषिगण' कहकर निरूपित किया है -- **यज्ञे सदस्यवस्थितहोत्रीयादिधिष्ण्योपेता अग्नयो नामेश्वरपुत्रा ऋषयः** (ऋ० ९.१०९ सा० भा०)। सम्भव है यज्ञ में होत्रीय धिष्ण्य आदि अग्नियों में आहुति देने वाले ऋषियों ने इस सूक्त का दर्शन किया हो, वे ही इस सूक्त के ऋषि रूप में प्रसिद्ध हो गये हों।

**९. अग्नि पावक ( १०. १४०)** -- दसवें मण्डल के एक सौ चालीसवें सूक्त के ऋषि रूप में अग्नि पावक को निरूपित किया गया है। यह नाम गुणवाचक प्रतीत होता है। यहाँ 'पावक' विशेषण 'पवमान' के पर्याय के रूप में प्रयुक्त हुआ है। अग्नि, वायु सोम आदि पवित्रकारक होने से पवमान विशेषण से युक्त किये गये हैं। ऋग्वेद में एक अन्य स्थान ८.१०२ पर अग्नि पावक बार्हस्पत्य का ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है, जो व्यक्तिवाचक नाम (बृहस्पति वंशज अग्निपावक) प्रतीत होता है। यजुर्वेद के सत्रहवें अध्याय में अनेक स्थानों पर पावक-अग्नि से कल्याणकारक होने की प्रार्थना की गई है - **पावको अस्मभ्यं शिवो भव** (यजु० १७.४)। आचार्य सायण ने इस सूक्त का ऋषि 'पावक' गुण विशेष से युक्त 'अग्नि' को निरूपित किया है -- **पावकगुणविशिष्टो-ऽग्निर्ऋषिः । शुद्धाग्निर्देवता** (ऋ० १०.१४० सा० भा०)।

**१०. अग्नियुत स्थौर अथवा अग्नियूप स्थौर (१०. ११६)** -- ऋग्वेद के दसवें मण्डल के ११६ वें सूक्त के ऋषि अग्नियुत अथवा अग्नियूप स्थौर को माना गया है। आचार्य सायण ने स्थौर का अभिप्राय 'स्थूर का पुत्र' लिया है। यह अर्थ लेने पर अग्नियुत अथवा अग्नियूप व्यक्तिवाचक प्रतीत होते हैं। स्थूर का सामान्य अर्थ 'मनुष्य' लिया जाता है। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को प्रमाणित किया है -- **स्थूरनाम्नः पुत्रोऽग्नियुताख्यं ऋषिरग्नियूपाख्यो वा। तथा चानुक्रम्यते -- 'पिब स्थौरोऽग्नियूपो वा' इति** (ऋ० १० ११६ सा० भा०)।

**११. अग्नि वैश्वानर ( १०. ७९- ८०)** - 'वैश्वानर' विशेषण से युक्त अग्नि को ऋग्वेद के दो सूक्तों १०.७९ - ८० का ऋषि निरूपित किया गया है। ७९ वें सूक्त में वैश्वानर अग्नि के साथ सौचीक अग्नि तथा सप्ति वाजंभर का वैकल्पिक ऋषित्व मिलता है। सामान्य अर्थों में अग्नि वैश्वानर, अग्नि का ही एक विशेषण प्रतीत होता है। निरुक्त ग्रन्थ में सभी प्राणियों में प्रविष्ट अग्नि को वैश्वानर कहा गया है - **प्रत्यृतः सर्वाणि भूतानि, तस्य वैश्वानरः** (नि० ७.६.२१)। इसी से इसे सभी प्राणियों का स्वामी (राजा) कहा गया है - **वैश्वानरस्य सुमतौ स्याम राजा हि कं भुवनानामभिश्रीः** (नि० ७.६.२२)। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को स्पष्ट प्रमाणित किया है -- **सौचीकगुणोऽग्निर्ऋषिर्वैश्वानरगुणो वाथवा सप्तिर्नाम वाजंभरपुत्रः** (ऋ० १०.७९ सा० भा०)।

**१२. अग्नि सौचीक (१०. ५२)** - ऋग्वेद के अनेक स्थानों पर अग्नि सौचीक का ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में यह तथ्य विवेचित किया है कि अग्नि संज्ञक ऋषि भ्राताओं को वज्र प्रहार द्वारा वषट्कार ने मारा, जिनमें कनिष्ठ भ्राता अग्नि सौचीक भयभीत होकर देवों के पास जाकर जल में प्रविष्ट हो गए - **वज्रभूतेन वषट्कारेण देवानां हविर्वहनेन च हतेषु भ्रातृषु कनिष्ठः सौचीको नामाग्निर्वषट्कारहविर्वहनाभ्यां भीतो देवेभ्यो निर्गत्यापः प्राविशत्** (ऋ० १०.५१ सा० भा०)। इसी तथ्य की पुष्टि अनुक्रमणीकार ने की है। बृहद्देवता ग्रन्थ में भी थोड़े भेद के साथ ऐसी श्रुति का विवेचन मिलता है -- **अपचक्राम देवेभ्यः सौचीकोऽग्निरिति श्रुतिः । स प्रविशदपक्रम्य ऋतूनपो वनस्पतीन्** (बृह० ७.६२)।

**१३. अघमर्षण माधुच्छन्दस (१०.१९०)** - ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१९० में अघमर्षण माधुच्छन्दस को ऋषित्व प्राप्त है। मधुच्छन्दस् गोत्रीय होने के कारण इनके साथ अपत्यार्थक पद माधुच्छन्दस प्रयुक्त हुआ है। मधुच्छन्दस् गोत्र के जेता माधुच्छन्दस का ऋषित्व भी ऋ० १.११ में निर्दिष्ट है। आचार्य सायण ने इन दोनों ऋषियों को मधुच्छन्दस् का पुत्र कहकर उल्लिखित किया है। ऋ०१०.१९० को भाववृत्त सूक्त की संज्ञा से निरूपित किया गया है। बृहद्देवता ग्रन्थ के अनुसार पवित्रता अथवा समृद्धि के लिए यह श्रेष्ठतम सूक्त है - **भाववृत्तं परं सूक्तं ददर्शाथाघमर्षणः। परं न विद्यते यस्माद् छान्त्यै वा पावनाय वा** (बृह० ८.९१-९२)।

**१४. अङ्ग औरव ( १० .१३८)** - अङ्ग औरव का ऋषित्व चारों संहिताओं में से केवल ऋ० १०.१३८ में ही मिलता है। उरु वंशज अथवा उरु पुत्र होने से ये औरव कहलाए। आचार्य सायण ने इन्हें उरु पुत्र कहकर निरूपित किया है -- **'तव त्ये' इति षड्चं दशमं सूक्तमुरुनाम्नः पुत्रस्याङ्गाख्यस्यार्षं जागतमैन्द्रम्** (ऋ० १०.१३८ सा० भा०)। कतिपय विद्वानों ने 'अगि गतौ' धातु से व्युत्पन्न होने के कारण अङ्ग का अर्थ 'गतिशील' लिया है और '**औरवः - उरोरपत्यं** ' का अर्थ विशाल हृदय वाला लिया है। अतएव अङ्ग औरव का अर्थ 'गतिशील एवं विशाल हृदय सम्पन्न' व्यक्तित्व भी हो सकता है।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



**१५. अत्रि भौम ( ९. ६७. १० - १२)** - द्र० ऋ० भाग - २

**१६. अत्रि सांख्य ( १० .१४३)** - अत्रि सांख्य को ऋग्वेद के केवल एक ही सूक्त १० १४३ का ऋषित्व प्राप्त है। संख्य के पुत्र अथवा संख्य गोत्रीय होने के कारण इन्हें अपत्यवाचक पद सांख्य प्राप्त है। सप्तर्षियों में प्रसिद्ध अत्रिभौम का ऋषित्व सामवेद और ऋग्वेद में अनेक स्थानों में मिलता है। आचार्य सायण ने प्राय: सर्वत्र ऋषियों के पिता का नाम उल्लिखित किया है, किन्तु इन सब स्थानों पर अत्रि के पिता भोम हैं अथवा गोत्र भोम है, यह अनुल्लिखित है। अतएव ऐसा निष्कर्ष निकलता है कि अत्रि भोम गोत्रीय होने के कारण अत्रि भौम कहलाए और संख्य के पुत्र होने के कारण अत्रि सांख्य भी कहलाए। इस तथ्य की पुष्टि ऋग्वेद सायण भाष्य में होती है - **'त्यं चित्' इति षड्चं पञ्चदशं सूक्तं संख्यपुत्रस्यात्रेरार्षमानुष्टुभमश्विदेवताकम्** (ऋ० १० १४३ सा० भा०)। अत्रि वंशज अनेक ऋषियों - अर्चनानस्, अवस्यु, इष, उरुचक्रि आदि का ऋषित्व पाँचवें मण्डल में दृष्टिगोचर होता है और अत्रि दुहिता विश्ववारा का ऋषित्व ऋ० ५.२८ और यजुर्वेद ( ३३.१२ ) में भी मिलता है।

**१७. अदिति दाक्षायणी ( १०. ७२)** - द्र० ऋ० भाग - २ ।

**१८. अनानत पारुच्छेपि ( ९. १११)** - अनानत पारुच्छेपि का ऋषित्व ऋ० ९.१११ और साम० ४६३,१५९० - ९२ में मिलता है। यदा- कदा देवराज इन्द्र को भी अनानत संज्ञा से निरूपित किया गया है। **'न आनत:** - अनानत:' से इसका अर्थ 'कभी सिर न झुकाने वाला - स्वाभिमान से पूर्ण' और पारुच्छेपि का अर्थ 'पर्व-पर्व में शक्ति वाले' किया जाता है। आचार्य सायण ने इन्हें परुच्छेप के पुत्र के रूप में उपन्यस्त किया है- **'अया रुचा' इति तृचमष्टमं सूक्तं परुच्छेपपुत्रस्यानानताख्यस्यार्षमत्यष्टिच्छन्दस्कं पवमानसोमदेवताकम्** (ऋ० ९.१११ सा० भा०)। इसी कारण इनके नाम के साथ '**पारुच्छेपि**' पद संयुक्त हुआ है। पारुच्छेप छन्दों के जनक होने के कारण भी सम्भवत: यह नाम संयुक्त हुआ है -- **रोहितं वै नामैतच्छन्दो यत्पारुच्छेपम्** ( गो० ब्रा० उत्त० ६.१०)। इनके द्वारा रचित छन्दों से इन्द्रदेव को सात लोकों की प्राप्ति हुई थी - **एतेन ह वा इन्द्र: सप्त स्वर्गान् लोकानारोहत्** (गो० ब्रा० उत्त० ६.१०)।

**१९. अनिल वातायन ( १०. १६८)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के एक सूक्त (१०.१६८) के ऋषि अनिल वातायन हैं। बृहद्देवता ग्रन्थकार ऋषि शौनक के अनुसार 'वातस्य' से आरम्भ इस सूक्त में अनिल ने अपने पिता की स्तुति की है - **वातस्येति परेणास्तौद् अनिल: पितरं स्वकम् (बृह० ८.७१)**। इस सूक्त के देवता वात ( वायु ) हैं। ये वात गोत्रीय होने के कारण वातायन कहलाए। आचार्य सायण ने इन्हें वात गोत्रीय कहकर निरूपित किया है - **'वातस्य' इति चतुर्ऋचं सप्तदशं सूक्तं वातगोत्रस्यानिलाख्यस्यार्षं त्रैष्टुभं वायुदेवताकम्** ( ऋ० १०.१६८ सा० भा०)।

**२०. अन्धीगु श्यावाश्वि ( ९. १०१. १-३)** - अन्धीगु श्यावाश्वि का ऋषित्व ऋग्वेद ९.१०१.१ ३ और साम० ५४५,६९७ - ९९ में दृष्टिगोचर होता है। बृहद्देवता ग्रन्थ के पाँचवें अध्याय में श्यावाश्व की कथा में श्यावाश्व को अर्चनानस् का पुत्र और अर्चनानस् को अत्रि का पुत्र बताया गया है। अत: अन्धीगु के श्यावाश्व के पुत्र तथा अत्रि वंशज ऋषि होने की पुष्टि होती है। आचार्य सायण ने इन्हें श्यावाश्व के पुत्र के रूप में विवेचित किया है -- **आद्यस्य तृचस्य श्यावाश्वपुत्रोऽन्धीगुर्नामर्षि:** (ऋ० ९.१०१ सा० भा०)।

**२१. अप्रतिरथ ऐन्द्र ( १०. १०३)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के १०३ वें सूक्त का ऋषित्व अप्रतिरथ ऐन्द्र को प्राप्त है। सामवेद के भी कुछ मन्त्रों के द्रष्टा होने का गौरव इन्हें प्राप्त है। उक्त सूक्त में अप्रतिरथ ने इन्द्रदेव की स्तुति की है। बृहद्देवता के अनुसार इन्होंने युद्ध में विजय की इच्छा से इस सूक्त से स्तुति की है - **युध्यन् संख्ये जयं प्रेप्सुर् ऐन्द्रो ऽप्रतिरथो जगौ** ( बृह० ८.१३)। 'ऐन्द्र' पद अप्रतिरथ ऋषि के अतिरिक्त जय, मेधा, विमद, वृषाकपि आदि ऋषियों के साथ भी संयुक्त हुआ है। इसे अपत्यवाचक पद लेकर आचार्य सायण ने इसका अर्थ 'इन्द्रपुत्र' किया है, जबकि इसका अर्थ 'इन्द्र का स्तोता' करना अधिक समीचीन है। सायण भाष्य में इनका ऋषित्व वर्णित है -- **'आशु: शिशान:' इति त्रयोदशर्चं चतुर्थं सूक्तमिन्द्रपुत्रस्याप्रतिरथनाम्न आर्षम्** ( ऋ० १०.१०३ सा० भा०)। अप्रतिरथ का सामान्य अर्थ 'जिसके रथ का प्रतिरोध न हो' अभिव्यक्त किया गया है।

**२२. अभितपा सौर्य (१०. ३७)** - अभितपा सौर्य का ऋषित्व केवल ऋग्वेद १०.३७ में दृष्टिगोचर होता है। यजुर्वेद ४.३५ में अभितपन सूर्य का ऋषित्व मिलता है, जो सम्भवत: अभितपा सौर्य का ही पर्याय है। ऋषि विषयक उल्लेख में यदा-कदा ऋषियों के नामों में किञ्चित् भेद मिलता है। ऋ० १०.३७ सूक्त सूर्य को सम्बोधित किया गया है। आचार्य सायण ने इन्हें 'सूर्य- पुत्र' निरूपित किया है -**'नमो मित्रस्य' इति द्वादशर्चमष्टमं सूक्तम्। अभितपा नाम सूर्यपुत्र ऋषि:** (ऋ० १०.३७ सा० भा०)। अभितपा का सामान्य अर्थ 'अत्यन्त तपन युक्त' या 'अत्यन्त कष्ट या तपश्चर्या से युक्त' लिया जाता है। सम्भव है ऋषि ने अत्यन्त कष्ट साध्य तपश्चर्या करके सूर्य आराधना कर 'सूर्य स्तुत' इस सूक्त का दर्शन किया हो और सूर्य- स्तोता होने के कारण वे सौर्य कहलाए हों।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**२३. अभीवर्त आङ्गिरस (१०. १७४)** -- अभीवर्त आङ्गिरस केवल ऋग्वेद के एक सूक्त १० १७४ के मन्त्र द्रष्टा माने गये हैं। अभीवर्त का सामान्य अर्थ 'अभि' उपसर्गपूर्वक वृत् धातु से 'शत्रुओं पर आक्रमण कर दूर करने वाला' किया जाता है। आचार्य सायण ने इनका अर्थ - **अभिगच्छत्यनेनेत्यभीवर्तः** अर्थात् 'चारों ओर से जाकर (शत्रुओं को अभिभूत करने वाला) किया है। ऋषि उल्लेख में इन्हें आङ्गिरस (अंगिरस् गोत्रीय) के रूप में विवेचित किया है **'अभीवर्तेन' इति पञ्चर्चं त्रयोविंशं सूक्तमाङ्गिरसस्याभीवर्ताख्यस्यार्षमानुष्टुभम्** (ऋ० १०.१७४ सा० भा०)।

**२४. अमहीयु आङ्गिरस (९. ६१)** - अमहीयु आङ्गिरस अंगिरस् - गोत्रीय ऋषि हैं, जिनका ऋषित्व ऋग्वेद के केवल एक सूक्त ९. ६१ तथा सामवेद के अनेक स्थानों में दृष्टिगोचर होता है। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को अपने ऋग्वेद भाष्य में प्रमाणित किया है - **'अया वीती' इति त्रिंशदृचं प्रथमं सूक्तम्। अमहीयुर्नामाङ्गिरस ऋषिः** (ऋ० ९.६१ सा० भा० )। अमहीयु गोत्र के एक अन्य ऋषि उरुक्षय आमहीयव का ऋषित्व ऋ० १०.११८ में मिलता है। यजुर्वेद में भी 'आमहीयव' (२६ १६ -१८) का ऋषित्व मिलता है, जो सम्भवतः उरुक्षय ऋषि का औपाधिक नाम ही प्रतीत होता है।

**२५. अम्बरीष वार्षागिर (९. ९८)** - ऋग्वेद ९.९८ सूक्त के दो सम्मिलित ऋषि अम्बरीष वार्षागिर और ऋजिश्वा भारद्वाज हैं। ऋग्वेद के एक और सूक्त १.१०० में अम्बरीष वार्षागिर का अपने अन्य चार भ्राताओं ऋज्राश्व, सहदेव, भयमान और सुराधस् वार्षागिर के साथ सम्मिलित ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। आचार्य सायण ने इन्हें वृषागिर् राजा के पुत्र के रूप में विवेचित किया है - **वृषागिरो राज्ञः पुत्रोऽम्बरीषो भरद्वाजपुत्र ऋजिश्वोभौ सहितावस्यर्षी** (ऋ० ९.९८ सा० भा०)। इसी कारण इनके नाम के साथ अपत्यवाचक पद वार्षागिर संयुक्त हुआ है।

**२६. अयास्य आङ्गिरस ( ९. ४४ - ४६; १०. ६७ - ६८)** - अयास्य आङ्गिरस का ऋषित्व ऋग्वेद के ५ सूक्तों और सामवेद के ५०९ में दृष्टिगोचर होता है। अङ्गिरस् गोत्रीय होने के कारण ये आङ्गिरस कहलाए। इनके ऋषित्व की पुष्टि सायण भाष्य से होती है - **'प्र णः' इति षड्चं विंशं सूक्तमाङ्गिरसस्यायास्यस्यार्षं गायत्रं पवमानसोमदेवताकम्** (ऋ० ९.४४ सा० भा०)। बृहदारण्यक उपनिषद् (२.६-३) की वंशावली में उन्हें आभूति त्वाष्ट्र का शिष्य बताया गया है। ऐतरेय ब्राह्मण ७.१६ में हरिश्चन्द्र के राजसूय यज्ञ के उद्‌गाता के रूप में अयास्य का उल्लेख मिलता है। कई ग्रन्थों में इन्हें यज्ञक्रिया - विधान का मान्य अधिकारी माना गया है।

**२७. अरिष्टनेमि तार्क्ष्य ( १०. १७८)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के १७८ वें सूक्त और साम० ३३२ के ऋषि अरिष्टनेमि तार्क्ष्य हैं। तार्क्ष्य पुत्र सुपर्ण का ऋषित्व भी ऋग्वेद १०.१४४ में मिलता है। आचार्य सायण ने इन्हें तृक्ष पुत्र सुपर्ण कहा है -- **तार्क्ष्य तृक्षपुत्रं सुपर्णम्** ( ऋ० १०.१४४.१ सा० भा०)। बृहद्देवता २.५८ में अरिष्टनेमि तार्क्ष्य को ऋषि के रूप में निरूपित किया गया है। आचार्य सायण ने तार्क्ष्य पुत्र कहकर इनके ऋषित्व को उपन्यस्त किया है **त्यमू षु' इति तृचं सप्तविंशं सूक्तं तार्क्ष्यपुत्रस्यारिष्टनेमेरार्षं त्रैष्टुभं तार्क्ष्यदेवताकम्** (ऋ० १० १७८ सा० भा०)। शतपथ ब्रा० ग्रन्थ में इनकी गणना पौरुषवान् व्यक्तियों में की गई है -- **तार्क्ष्यश्चारिष्टनेमिश्च सेनानीग्रामण्याविति** (शत० ब्रा० ८.६.१ १९)।

**२८. अरुण वैतहव्य ( १०. ९१)** - अरुण वैतहव्य का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.९१ और सामवेद ९८२ - ८४,१८२४ में उल्लिखित है। तैत्तिरीय आरण्यक में कई स्थानों पर अरुण ऋषि का उल्लेख मिलता है और अनेक परवर्त्ती संहिताओं में अरुण औपवेशि गौतम का उल्लेख बार-बार हुआ है; परन्तु ये अरुण एक ही हैं या भिन्न, यह ज्ञात नहीं होता। बृहद्देवता (७.१४५) में ऋग्वेद १०.९१ में अग्नि की स्तुति करने वाले ऋषि अरुण का ऋषित्व स्वीकार किया गया है। आचार्य सायण ने इन्हें 'वीतहव्य के पुत्र' के रूप में प्रमाणित किया है- **' सं जागृवद्भिः ' इति पञ्चदशर्चं प्रथमं सूक्तं वीतहव्यपुत्रस्यारुणनाम्न आर्षमग्निदेवत्यम्** (ऋ० १०.९१ सा० भा०)। इनके पिता वीतहव्य आङ्गिरस का ऋषित्व ऋ० ६.१५ में मिलता है। इससे यह तथ्य पुष्ट होता है कि अरुण भी अंगिरस् गोत्रीय ऋषि थे।

**२९. अर्चन् हैरण्यस्तूप (१०. १४९)** - अर्चन् हैरण्यस्तूप ने ऋ० १०.१४९ सूक्त में सविता देवता की स्तुति की है। 'अर्चन्' शब्द का 'अर्च-पूजायाम्' धातु से शतृ प्रत्यय करके 'पूजा करने की प्रवृत्ति वाला' अर्थ होता है और 'हिरण्यस्तूप' का शब्दार्थ 'अपनी शक्ति (हिरण्य) को ऊर्ध्वगामी बनाने वाला' होता है। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इन्हें 'हिरण्यस्तूप का पुत्र' कहकर निरूपित किया है -- **'सविता यन्त्रैः' इति पञ्चर्चमेकविंशं सूक्तं हिरण्यस्तूपपुत्रस्यार्चत आर्षं त्रैष्टुभं सवितृदेवत्यम्** (ऋ० १० १४९ सा० भा०)। इनके पिता हिरण्यस्तूप आङ्गिरस का ऋषित्व ऋ० १.३१ - ३५;९.४;९.६९ में निर्दिष्ट है। हिरण्यस्तूप के आङ्गिरस होने से अर्चन् के अंगिरस् गोत्रीय होने की पुष्टि होती है।

**३०. अर्बुद काद्रवेय (सर्प) (१०. ९४)** -- अर्बुद काद्रवेय का ऋषित्व केवल ऋग्वेद के एक सूक्त १०.९४ में दृष्टिगोचर होता

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





है। पञ्चविंश ब्राह्मण (२५.१५) में इन्हें एक ग्रावस्तुत ऋत्विज् के रूप में वर्णित किया गया है। इन्हें एक प्रसिद्ध मन्त्रकृत् के रूप में स्वीकार किया गया है -- **तान् होवाचार्बुदः काद्रवेयः सर्प ऋषिर्मन्त्रकृदेका** - - - - (ऐत० ब्रा० ६.१)। इसी के सायण भाष्य में इन्हें कद्रु नामक स्त्री के पुत्र और सर्पजातीय शरीरधारी, अतीन्द्रिय द्रष्टा माना गया है। ऋग्वेद भाष्य में आचार्य सायण ने इसी तथ्य को पुष्ट किया है **'प्रैते' इति चतुर्दशर्चं चतुर्थं सूक्तं कद्रुवाः पुत्रस्य सर्पस्यार्बुदस्यार्षम्** (ऋ० १०.९४ सा० भा०)। अन्यत्र (कौषी० ब्रा० २९.१, आश्व० श्रौ० १०.७.५ और शत० ब्रा० १३.४.३.९) भी ये एक मन्त्रद्रष्टा के रूप में मान्य हैं।

**३१. अवत्सार काश्यप ( ९. ५३ - ६०)** -- द्र० ऋ० भाग २।

**३२. अष्टक वैश्वामित्र ( १०. १०४)** -- अष्टक वैश्वामित्र ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१०४ के ऋषि माने गये हैं। अथर्ववेद में भी इनका ऋषित्व निर्दिष्ट है, परन्तु वहाँ अपत्यार्थक पद 'वैश्वामित्र' अनुल्लिखित है। विश्वामित्र गोत्रीय होने के कारण यह पद इनके साथ संयुक्त है। ऐतरेय ब्राह्मण में विश्वामित्र के प्रमुख पुत्रों मधुच्छन्दा, ऋषभ, रेणु आदि के साथ अष्टक ऋषि भी उल्लिखित हैं - **मधुच्छन्दाः शृणोतन ऋषभो रेणुरष्टकः** (ऐत० ब्रा० ७.१७)। भागवत पुराण ९.१६.३६ में इन्हें दृषद्वती के गर्भ से उत्पन्न विश्वामित्र के पुत्र और एक ऋषि के रूप में स्वीकार किया गया है। आचार्य सायण ने इनका ऋषि परिचय इस प्रकार दिया है - **'असावि' इत्येकादशर्चं पञ्चमं सूक्तं वैश्वामित्रस्याष्टकस्यार्षं त्रैष्टुभमैन्द्रम्** (ऋ० १० १०४ सा० भा०)।

**३३. अष्टादंष्ट्र वैरूप ( १०. १११)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के १११वें सूक्त में अष्टादंष्ट्र वैरूप को ऋषि रूप में स्वीकार किया गया है। इसके आगे के तीन सूक्त में भी वैरूप ऋषियों (विरूप गोत्रीय) का ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। वैरूप ऋषियों में अष्टादंष्ट्र नभ प्रभेदन, शत प्रभेदन और सध्रि ऋषियों को उपन्यस्त किया गया है। बृहद्देवता ग्रन्थ के प्रणेता ऋषि शौनक ने बृह० ८.३७ में इन वैरूप ऋषियों को इन्द्र की स्तुति करने वालों के रूप में वर्णित किया है। विरूप, आङ्गिरस ऋषि के वंशज होने के कारण इनके साथ 'वैरूप' पद संयुक्त हुआ है, इससे उनके 'अंगिरस् गोत्रीय' होने की भी पुष्टि होती है। आचार्य सायण ने लिखा है -- **'मनीषिणः' इति दशर्चं द्वादशं सूक्तं वैरूपस्याष्टादंष्ट्रस्यार्षं त्रैष्टुभमैन्द्रम्** (ऋ० १०.१११ सा० भा०)।

**३४. असित काश्यप (९. ५ - २४)** - असित काश्यप ऋषि का ऋषित्व ऋग्वेद के बीस सूक्तों (९.५ २४) में निर्दिष्ट है। यहाँ इनके साथ देवल काश्यप का वैकल्पिक ऋषित्व मिलता है। अनेक स्थानों पर असित और देवल का वैकल्पिक ऋषित्व ही मिलता है, परन्तु यजु० २ १७ में देवल का स्वतन्त्र ऋषित्व भी दृष्टिगोचर होता है और सामवेद (९२,९३) में इन दोनों का ऋषित्व वामदेव कश्यप के साथ विकल्प रूप में निर्दिष्ट है। वामदेव के साथ अनेक स्थानों पर 'गौतम' पद ही संयुक्त है। सम्भवतः यह तथ्य "वामदेव अथवा काश्यप असित अथवा देवल" के स्थान पर अशुद्ध होकर "वामदेव कश्यप अथवा असित देवल" रह गया हो। बृहद्देवताकार ने इन्हें बृह० २.१५७ में 'असित काश्यप' रूप में वर्णित किया है। बृहदारण्यक उपनिषद् (६.५.३) की वंशावली में असित वार्षगण का उल्लेख मिलता है, जो हरित कश्यप के शिष्य के रूप में मान्य हैं, सम्भवतः इसी कारण इनके नाम के साथ 'काश्यप' पद संयुक्त हुआ है। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को देवल के साथ विकल्प रूप में उपन्यस्त किया है-- **'समिद्ध' इत्येकादशर्चं पञ्चमं सूक्तं काश्यपस्यासितस्य देवलस्य वार्षम्** ( ऋ० ९.५ सा० भा०)। भगवद्गीता में इन दोनों का नाम व्यास ऋषि के साथ मिलता है **असितो देवलो व्यासः** (भ० गी० १० १३)।

**३५. इटभार्गव (१०. १७१)** - इट भार्गव, भृगु वंश के एक ऋषि हैं, जो दसवें मण्डल के १७१ वें सूक्त के ऋषि माने गये हैं। भृगुगोत्रीय ऋषियों में गृत्समद, जमदग्नि, कवि, नेम, वेन इत्यादि ऋषियों को विशेष ख्याति प्राप्त है। इट का सामान्य अर्थ 'गलती करना' या 'भ्रमण करना' लिया गया है। कहीं **'एटति इति इटः'** के अनुसार 'शीघ्रता से कार्य करने वाला' अथवा 'सदैव गतिशील' अर्थ लिया जाता है। आचार्य सायण ने इन्हें 'भृगु के पुत्र' के रूप में स्वीकार किया है - **'त्वं त्यम्' इति चतुर्ऋचं विंशं सूक्तं भृगुपुत्रस्येटस्यार्षं गायत्रमैन्द्रम्** (ऋ० १० १७१ सा० भा०)।

**३६. इध्मवाह दार्ढच्युत (९. २६)** - इध्मवाह दार्ढच्युत ऋग्वेद के केवल एक सूक्त ९ २६ के ऋषि माने गये हैं। ऋग्वेद ९ २५ सूक्त के ऋषि दृढच्युत आगस्त्य हैं, जो अगस्त्य ऋषि के पुत्र और इध्मवाह के पिता हैं। भागवत पुराण ४.२८.३२; १.१९ ९ से भी इसी तथ्य की पुष्टि होती है। इसी पुराण में दृढच्युत के एक पुत्र दृढदस्यु का उल्लेख भी मिलता है। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इध्मवाह को दृढच्युत के पुत्र के रूप में स्वीकार किया है **दृळ्हच्युतपुत्रस्येध्मवाहनाम्नः आर्षं गायत्रं पवमानसोमदेवताकम्** ( ऋ० ९ २६ सा० भा०)।

**३७. इन्द्र (१०. २८. २, ६, ८, १०, १२)** - द्र० ऋ० भाग १ एवं २।

**३८. इन्द्रप्रमति वासिष्ठ (९. ९७. ४ - ६)** - इन्द्रप्रमति वासिष्ठ का ऋषित्व ऋग्वेद की तीन ऋचाओं ९.९७.४-६ और सामवेद के एक मंत्र ५३५ में दृष्टिगोचर होता है। भागवत पुराण (१२.६.५४-५६) के अनुसार इन्होंने पैल ऋषि से ऋग्वेद संहिता सीखकर

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





मार्कण्डेय ऋषि को पढ़ायी थी। ऋग्वेद के इस सूक्त में वसिष्ठ गोत्रीय इन्द्रप्रमति, वृषगण, मन्यु, उपमन्यु, शक्ति आदि ऋषियों का ऋषित्व भी निर्दिष्ट है। ऋग्वेद ७.३३.१०-१४ में ऋषि वसिष्ठ के पुत्रों का ऋषित्व भी मिलता है। सम्भव है, उक्त सभी ऋषि वसिष्ठ के पुत्र ही हों। आचार्य सायण ने इन्द्रप्रमति के ऋषित्व को इस प्रकार प्रमाणित किया है - **तत्राद्यस्य तृचस्य मैत्रावरुणो वसिष्ठ ऋषिः । द्वितीयस्येन्द्रप्रमतिर्नाम । ...................... एते सर्वे वसिष्ठगोत्राः** (ऋ० ९.९७ सा० भा०)।

**३९. इन्द्रमाताएँ - देवों की बहिनें (१०.१५३)** - ऋग्वेद का एक सूक्त १०.१५३ का ऋषित्व '**इन्द्रमातरो देवजामयः**' को प्राप्त है। इसी सूक्त के दो मन्त्र थोड़े पाठ-भेद के साथ साम० १२० एवं १७५ में मिलते हैं। बृहद्देवता के प्रणेता ऋषि शौनक ने स्त्री द्रष्ट्रियों के नाम (बृह० २.८३) में इन्हें एक वचन रूप 'इन्द्रमाता' के रूप में स्वीकार किया है। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इन्हें 'देवों की बहिनों' के रूप में उपन्यस्त किया है - '**ईङ्खयन्तीः' इति पञ्चर्चं गायत्रमैन्द्रं द्वितीयं सूक्तम् देवानां स्वसृभूता इन्द्रमातरो नामर्षिकाः** (ऋ० १०.१५३ सा० भा०)।

**४०. इन्द्र मुष्कवान् (१०.३८)** - इन्द्र मुष्कवान् का ऋषित्व केवल ऋग्वेद के एक सूक्त १०.३८ में ही मिलता है। यहाँ 'मुष्कवान्' इन्द्र का गुणवाचक पद है। इसका सामान्य अर्थ गठीला या हृष्ट-पुष्ट शरीर वाला लिया जाता है। ताण्ड्य शाट्यायनक में इस सूक्त का ऋषि लुश और देवता मुष्कवान् इन्द्र को माना गया है। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को इस प्रकार उल्लिखित किया है - '**अस्मिन्नः' इति पञ्चर्चं नवमं सूक्तं जागतमैन्द्रम् । मुष्कविशिष्ट इन्द्राख्य ऋषिः** (ऋ० १०.३८ सा० भा०)।

**४१. इन्द्र वैकुण्ठ (१०.४८-५०)** - ऋग्वेद के तीन सूक्तों (१०.४८-५०) के मंत्र द्रष्टा इन्द्र वैकुण्ठ को माना गया है। यहाँ वैकुण्ठ पद इन्द्र के ही विशेषण के रूप में प्रयुक्त हुआ है। इन्द्र का ऋषित्व अनेक स्थानों पर विभिन्न विशेषणों के साथ दृष्टिगोचर होता है। आचार्य सायण ने इन्द्र के ऋषित्व को इन शब्दों में स्वीकार किया है - **पूर्वसूक्तेन सप्तगुना स्तुतो हृष्टः सन्निदमादिसूक्तत्रयेण स्वयमात्मानमस्तौत् । तस्माद्वैकुण्ठस्येन्द्रस्य वाक्यत्वात् ...... इन्द्र ऋषिः** (ऋ० १०.४८ सा० भा०)।

**४२. इन्द्रस्नुषा वसुक्रपत्नी (१०.२८.१)** - इन्द्रस्नुषा ऋषिका का ऋषित्व केवल ऋग्वेद की एक ही ऋचा (१०.२८.१) में दृष्टिगोचर होता है; जिसमें इन्होंने इन्द्रदेवता की स्तुति की है। इन्हें वसुक्रपत्नी कहकर वर्णित किया गया है। वसुक्र ऐन्द्र को ऋग्वेद के दो सूक्तों १०.२७-२८ तथा सूक्त १०.२९ की कुछ ऋचाओं का ऋषित्व प्राप्त है। आचार्य सायण ने इन्हें 'इन्द्र पुत्र' के रूप में निरूपित किया है। सूक्त १०.२८ में इन्हीं पिता-पुत्र का संवाद वर्णित है **इन्द्रवसुक्रयोः पितापुत्रयोः संवादोऽत्र क्रियते। तं वसुक्रपत्नीन्द्रागमनाकाङ्क्षिणी विप्रकृष्टमिवाह्वयास्तौत् । अतस्तस्याः सर्विः इन्द्रो देवता** (ऋ० १०.२८ सा० भा०)। इसी सूक्त की प्रारम्भिक ऋचा में वसुक्रपत्नी इन्द्रस्नुषा ने इन्द्र की स्तुति की है। बृहद्देवताकार ने बृह० ७.३० में इसका उल्लेख किया है।

**४३. इन्द्राणी (१०.१४५)** - इन्द्रपत्नी इन्द्राणी (शची) का ऋषित्व भी सूक्त १०.१४५ और सूक्त १०.८६ की कुछ ऋचाओं में मिलता है। सूक्त १०.८६ में इन्द्र, इन्द्राणी और इन्द्र पुत्र वृषाकपि तीनों का ऋषित्व निर्दिष्ट है। बृहद्देवताकार ने इन्द्राणी के ऋषित्व को इन शब्दों में प्रमाणित किया है - **इमां खनामीति सूक्तं इन्द्राणी यत्स्वयं जगौ** (बृह० ८.५५)। आचार्य सायण ने अपने भाष्य में इन्द्राणी को मंत्रद्रष्ट्री के रूप में स्वीकार किया है - **वृषाकपिर्नामेन्द्रस्य पुत्रः । स चेन्द्राणीन्द्रश्चैते त्रयः संहताः संविवादं कृतवन्तः । ............... इत्याद्याश्चतस्र इत्येकादशर्चं इन्द्राण्या वाक्यानि । अतस्तासामिन्द्राण्यृषिः** (ऋ० १०.८६ सा० भा०)।

**४४. उचथ्य आङ्गिरस (९.५०-५२)** - उचथ्य आङ्गिरस का ऋषित्व ऋग्वेद के तीन सूक्तों (९.५०-५२) और सामवेद के कुछ मन्त्रों में दृष्टिगोचर होता है। बृहद्देवता ग्रन्थ के प्रणेता ऋषि शौनक ने उचथ्य और बृहस्पति नाम के दो ऋषि पुत्रों का उल्लेख किया है। उनके अनुसार उचथ्य की भृगुवंशीय भार्या का नाम ममता भार्गवी था **द्वावुचथ्यबृहस्पती ऋषिपुत्रौ बभूवतुः । आसीदुचथ्यभार्या तु ममता नाम भार्गवी** (बृह० ४.११)। आगे के श्लोकों में उन्होंने उचथ्य के अन्धे पुत्र दीर्घतमस् के जन्म की कथा उपन्यस्त की है। देवों की कृपा से दीर्घतमस् का अन्धापन दूर हो गया। इन्हीं दीर्घतमस् ने उशिज् नामक दासी से कक्षीवान् नामक प्रख्यात ऋषि उत्पन्न किया। ममता और उचथ्य से उत्पन्न होने के कारण दीर्घतमस् के साथ 'मामतेय' और 'औचथ्य' पद संयुक्त हुए। कहीं-कहीं उचथ्य के स्थान पर 'उतथ्य' नामोल्लेख भी मिलता है। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को प्रमाणित किया है - '**उत्ते' इति पञ्चर्चं षड्विंशं सूक्तमाङ्गिरसस्योचथ्यस्यार्षं गायत्रं पवमानसोमदेवताकम्** (ऋ० ९.५० सा० भा०)।

**४५. उपमन्यु वासिष्ठ (९.९७.१३-१५)** - ऋग्वेद के नवम मण्डल के ९७ वें सूक्त में वसिष्ठ गोत्रीय इन्द्रप्रमति, वृषगण, मन्यु, उपमन्यु, व्याघ्रपात्, शक्ति आदि अनेक ऋषियों का ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। उपमन्यु वासिष्ठ को केवल तीन ऋचाओं (९.९७.१३-१५) का ऋषित्व प्राप्त है। वायु पुराण (७०.८९) के अनुसार ये इन्द्रप्रमति के पौत्र और वसु के पुत्र थे। इनके वंशज 'औपमन्यव' कहे जाते थे। ब्रह्माण्ड पुराण में इन्हें महर्षि आयोद धौम्य के शिष्य के रूप में वर्णित किया गया है। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को इन शब्दों में उल्लिखित किया है - **तत्राद्यस्य तृचस्य मैत्रावरुणो वसिष्ठ ऋषिः । ............ पञ्चमस्योपमन्युः । ............ एते सर्वे वसिष्ठगोत्राः** (ऋ० ९.९७ सा० भा०)।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



४६. **उपस्तुत वार्ष्टिहव्य - (१०.११५)** - ऋग्वेद के एक सूक्त १०.११५ के मन्त्रद्रष्टा उपस्तुत वार्ष्टिहव्य हैं। इस सूक्त में उन्होंने अग्नि देवता की स्तुति की है। इस तथ्य की पुष्टि बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने की है - **आग्नेयं चित्र इत्येतज् जगादर्षिरुपस्तुतः** (बृह० ८.३९)। ऋग्वेद १०.११५.९ में वृष्टिहव्य के पुत्र उपस्तुतों का वर्णन है। वृष्टिहव्य के पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ अपत्यार्थक पद वार्ष्टिहव्य संयुक्त हुआ है। आचार्य सायण ने इसी तथ्य को निरूपित किया है - **' चित्रः' इति नवर्चं तृतीयं सूक्त माग्नेयम्। उपस्तुतो नाम वृष्टिहव्यपुत्र ऋषिः** (ऋ० १०.११५ सा० भा०)।

४७. **उरुक्षय आमहीयव (१०.११८)** - उरुक्षय आमहीयव को केवल ऋग्वेद के एक सूक्त १०.११८ का ऋषित्व प्राप्त है। ये अमहीयु गोत्र के ऋषि हैं। अमहीयु आङ्गिरस भी एक सूक्त ९.६१ के मन्त्रद्रष्टा हैं। यजुर्वेद २६.१६-१८ में 'आमहीयव' का ऋषित्व मिलता है, जो सम्भवतः 'उरुक्षय' ऋषि का ही औपाधिक नाम है; परन्तु यजुर्वेद के ये मन्त्र ऋग्वेद में नहीं मिलते। मत्स्य पुराण में भी अङ्गिरस् गोत्रीय उरुक्षय ऋषि का उल्लेख मिलता है। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को इन शब्दों में उल्लिखित किया है - **'अग्ने हंसि' इति नवर्चं षष्ठं सूक्तममहीयुगोत्रस्योरुक्षयस्यार्षं गायत्रम्** (ऋ० १०.११८ सा० भा०)।

४८. **उर्वशी (ऋषिका) - (१०.९५.२, ४, ५, ७, ११, १३, १५, १६, १८)** - द्र० - ऋ० भाग-४ - देवता विवरण।

४९. **उल वातायन (१०.१८६)** - उल वातायन का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१८६ और सामवेद के कुछ मन्त्रों १८४, १८४०-४२ में दृष्टिगोचर होता है। इस सूक्त में उल वातायन ने अपने पितर 'वात' की स्तुति की है, इस तथ्य की पुष्टि बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने की है - **उलोऽस्तौत्पितरं वातं वात आग्नेयमुत्तरम्** (बृह० ८.८८)। वात गोत्रीय 'अनिल' वातायन ऋ० १०.१६८ के मन्त्र द्रष्टा हैं, उन्होंने भी वहाँ वायु देवता की ही स्तुति की है। आचार्य सायण ने इन्हें 'वात गोत्रीय' ऋषि कहकर निरूपित किया है - **'वातः' इति तृचं पञ्चत्रिंशं सूक्तं वातगोत्रस्योलस्यार्षं गायत्रं वायुदेवताकम्** (ऋ० १०.१८६ सा० भा०)।

५०. **उशना काव्य (९. ८७-८९)** - द्र० -ऋ० भाग-३।

५१. **ऊरु आङ्गिरस (९.१०८.४-५)** - ऋग्वेद की दो ऋचाओं ९.१०८.४-५ के मन्त्र द्रष्टा ऊरु आङ्गिरस हैं। यही ऋचाएँ सामवेद में थोड़े पाठभेद के साथ क्रमशः ९३९, ५८४ में मिलती हैं, वहाँ भी ऋषि ऊरु आङ्गिरस ही हैं। अङ्गिरस् गोत्रीय होने के कारण इनके नाम के साथ आङ्गिरस पद संयुक्त हुआ है। पुराणों में इन्हें चाक्षुष मनु के दस पुत्रों में से एक बताया गया है और इनकी माता का नाम नड्वला निर्दिष्ट है। आचार्य सायण का कथन है - **ततः पञ्चानां द्व्यृचानामूरुर्नामाङ्गिरसः** (ऋ० ९.१०८ सा० भा०)।

५२. **ऊर्ध्वकृशन यामायन (१०.१४४)** - ऋग्वेद के सूक्त १०.१४४ में दो ऋषियों का वैकल्पिक ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है - सुपर्ण तार्क्ष्य और ऊर्ध्वकृशन यामायन। यम गोत्रीय होने के कारण इनके नाम के साथ 'यामायन' संयुक्त हुआ है। यम गोत्रीय 'यामायनों' में कुमार, दमन, देवश्रवा, शंख, संकुसुक आदि ऋषियों का उल्लेख मिलता है। आचार्य सायण ने लिखा है - **'अयं हि' इति षड्चं षोडशं सूक्तं तार्क्ष्यपुत्रस्य सुपर्णस्यार्षं यमगोत्रस्योर्ध्वकृशनस्य वा** (ऋ० १०.१४४ सा० भा०)।

५३. **ऊर्ध्वग्रावा आर्बुदि - (सर्प) (१०.१७५)** - ऊर्ध्वग्रावा आर्बुदि (सर्प) का ऋषित्व केवल ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१७५ में दृष्टिगोचर होता है। इस सूक्त में उन्होंने सोमाभिषव में प्रयुक्त ग्रावाण की स्तुति की है। अर्बुद के पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ आर्बुदि पद संयुक्त हुआ है। इनके पिता अर्बुद काद्रवेय (कद्रु नामक स्त्री के पुत्र) का ऋषित्व ऋ० १०.९४ में निर्दिष्ट है। ऊर्ध्वग्रावा का सामान्य अर्थ विद्वानों ने **'ऊर्ध्वश्चासौ ग्रावा च'** गुणों की दृष्टि से उन्नत और सिद्धान्तों की दृष्टि से कठोर किया है। अर्बुद तथा ऊर्ध्वग्रावा को सर्पजातीय शरीरधारी माना गया है। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इनके ऋषित्व को प्रमाणित किया है - **अर्बुदस्य सर्पर्षेः पुत्र ऊर्ध्वग्रावा नामर्षिः** (ऋ० १०.१७५ सा० भा०)।

५४. **ऊर्ध्वनाभा ब्राह्म (१०.१०९)** - ऊर्ध्वनाभा ब्राह्म केवल ऋग्वेद में ही एक सूक्त १०.१०९ के मन्त्र द्रष्टा हैं। इस सूक्त में इनका ऋषित्व जुहू नामक ब्रह्मवादिनी के साथ वैकल्पिक रूप में निर्दिष्ट है। ब्रह्मपुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ 'ब्राह्म' पद संयुक्त हुआ है। ये गुणों की दृष्टि से उदात्त और अन्तरिक्ष की तरह सुविस्तृत हृदय वाले होने से ऊर्ध्वनाभा कहे गये होंगे। आचार्य सायण ने इन्हें 'ब्रह्म पुत्र' कहकर उपन्यस्त किया है - **तेऽवदन्, इति सप्तर्चं दशमं सूक्तम्। जुहूर्नाम ब्रह्मवादिन्यृषिः। ब्रह्मपुत्र ऊर्ध्वनाभा नाम वा** (ऋ० १०.१०९ सा० भा०)।

५५. **ऊर्ध्वसद्मा आङ्गिरस (९.१०८. ८-९)** - ऊर्ध्वसद्मा आङ्गिरस का ऋषित्व ऋग्वेद की दो ऋचाओं ९.१०८.८-९ और सामवेद के तीन मन्त्रों ५७९, १०११, १३९५ में दृष्टिगोचर होता है। ऋग्वेद की ही दोनों ऋचाएँ सामवेद में थोड़े पाठ-भेद के साथ मिलती हैं। इन ऋचाओं में उन्होंने पवमान सोम की स्तुति की है। आचार्य सायण ने ऋषि-विषयक उल्लेख में उन्हें आङ्गिरस (अङ्गिरस्-गोत्रीय) के रूप में स्वीकार किया है - **ऊर्ध्वसद्मा नामाङ्गिरसः** ......................(ऋ० ९.१०८ सा० भा०)।

५६. **ऋजिश्वा भारद्वाज (९.९८)** - द्र० -ऋ० भाग-२।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**५७. ऋणंचय (९.१०८.१२-१३)** - ऋणंचय राजर्षि ऋग्वेद की दो ऋचाओं ९.१०८.१२-१३ के मन्त्रद्रष्टा माने गये हैं। इसमें से अन्तिम ऋचा सामवेद में दो स्थानों साम० ५८२,१०९६ में मिलती है। ऋग्वेद ५.३० सूक्त में ऋणंचय रुशमों के राजा के रूप में उल्लिखित हुए हैं, जिन्होंने ऋषि बभ्रु को सहस्रों गोधन दान दिया था - **यों ऋणंचये राजनि रुशमानाम्** (ऋ० ५.३० १४)। इसी राजा ने दो ऋचाओं का दर्शन कर 'राजर्षि' पद प्राप्त किया। इस तथ्य की पुष्टि आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में की है - **ऋणंचयो नाम राजर्षिरित्येते क्रमेणर्षयः** (ऋ० ९.१०८ सा० भा०)।

**५८. ऋषभ वैराज अथवा ऋषभ शाक्वर (१०.१६६)** - ऋषभ वैराज अथवा ऋषभ शाक्वर का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१६६ में दृष्टिगोचर होता है। यहाँ वैराज और शाक्वर पद अपत्यार्थक पद प्रतीत नहीं होते; ये पद छन्द नाम के आधार पर प्रचलित हुए होंगे; किन्तु इस सूक्त में विराज अथवा शक्वरी छन्द की ऋचाएँ न होकर अनुष्टुप् और महापंक्ति छन्द ही मिलता है। अतएव किस आधार पर ऋषभ ऋषि के नाम के साथ वैराज अथवा शाक्वर पद संयुक्त है, यह विचारणीय है। ऋषभ ऋषि का उल्लेख ब्राह्मण ग्रन्थ में विश्वामित्र के प्रमुख पुत्रों में से एक पुत्र के रूप में मिलता है **अथ ह विश्वामित्रः पुत्रानामन्त्रयामास -- मधुच्छन्दाः शृणोतन ऋषभो रेणुरष्टकः** (ऐत० ब्रा० ७.१७)। ये ऋषभ वैश्वामित्र और ऋषभ वैराज अथवा शाक्वर एक ही हैं अथवा भिन्न, यह स्पष्ट नहीं होता। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को प्रमाणित किया है - **'ऋषभम्' इति पञ्चर्चं पञ्चदशं सूक्तं वैराजस्य शाक्वरस्य वर्षभाख्यस्यार्षम्** (ऋ० १०.१६६ सा० भा०)।

**५९. ऋषभ वैश्वामित्र (९.७१)** - द्र० - ऋ० भाग-२।

**६०. कक्षीवान् दैर्घतमस (९.७४)** - द्र० - ऋ० भाग-१।

**६१. कण्व घौर (९.९४)** - द्र० ऋ० भाग-१।

**६२. कपोत नैर्ऋत (१०.१६५)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के १६५ वें सूक्त के मन्त्र द्रष्टा कपोत नैर्ऋत हैं। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने इन्हें दीर्घकालीन ऋषि के रूप में उपन्यस्त किया है **आसीदृषिर्दीर्घतपाः कपोतो नाम नैर्ऋतः** (बृह० ८.६७)। इसके आगे कथा मिलती है कि ऋषि ने अग्निधान पर अपना पैर रख दिया, जिससे प्रायश्चित्त अर्थक ऋचाओं द्वारा कपोत (आत्मस्वरूप) की स्तुति की। ये निर्ऋति के पुत्र होने के कारण 'नैर्ऋत' पद से युक्त हुए हैं। 'निर्ऋत' का सामान्य अर्थ 'भाग्यहीन' है। सम्भवतः ऋषि ने प्रायश्चित्त स्वरूप स्वयं को नैर्ऋत पद से उल्लिखित किया है। आचार्य सायण ने इन्हें निर्ऋति के पुत्र के रूप में उपन्यस्त किया है - **'देवाः' इति पञ्चर्चं चतुर्दशं सूक्तं निर्ऋतिपुत्रस्य कपोताख्यस्यार्षं त्रैष्टुभं वैश्वदेवम्** (ऋ० १०.१६५ सा० भा०)।

**६३. कर्णश्रुद् वासिष्ठ (९.९७.२२-२४)** - ऋग्वेद की तीन ऋचाओं ९.९७.२२-२४ का ऋषित्व कर्णश्रुद् वासिष्ठ को प्राप्त हुआ है। इसमें से पहली ऋचा सामवेद ५३७ में थोड़े पाठ भेद के साथ उद्धृत है। ये वसिष्ठ गोत्रीय होने से वासिष्ठ कहलाये। ऋग्वेद के इस सूक्त ९.९७ में वसिष्ठ गोत्रीय इन्द्रप्रमति, वृषगण, मन्यु, उपमन्यु, शक्ति आदि का भी ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। इस तथ्य की पुष्टि आचार्य सायण के ऋग्वेद भाष्य के ऋषि विषयक उल्लेख से होती है **अष्टमस्य कर्णश्रुत्। नवमस्य मृळीकः। दशमस्य वसुक्रः। एते सर्वे वसिष्ठगोत्राः** (ऋ० ९.९७ सा० भा०)।

**६४. कवष ऐलूष (१०.३०-३४)** - कवष ऐलूष का ऋषित्व ऋग्वेद के पाँच सूक्तों में दृष्टिगोचर होता है। साम० ४५३ के भी मन्त्र द्रष्टा यही हैं। आचार्य सायण ने ऋग्वेद १०.३३ के भाष्य में कवष की कथा वर्णित की है कि कवष त्रसदस्यु के पुत्र कुरुश्रवण राजा के पुरोहित थे, जिन्होंने कुरुश्रवण के दान से सन्तुष्ट होकर उनकी स्तुति की है, परन्तु उपमश्रवस् (कुरुश्रवण के पुत्र) के व्यवहार से ये अति शोकमग्न हुए, तब उन्होंने ऋ० १०.३३ सूक्त की रचना की। ऐतरेय ब्राह्मण में भी एक कथा उल्लिखित है कि कवष ऐलूष को ऋषियों ने दासी पुत्र कहकर सोमयाग से तिरस्कृत किया था - **ऋषयो वै सरस्वत्यां सत्रमासत, ते कवषमैलूषं सोमादनयन् दास्याः पुत्रः......** (ऐत० ब्रा० २.१९)। तदुपरान्त इन्होंने बहुत से मन्त्रों की रचना कर देवों को संतुष्ट किया और ऋषियों ने भी भेदभाव भुलाकर इन्हें प्रतिष्ठित किया। आचार्य सायण ने इन्हें 'इलूष का पुत्र' कहकर उपन्यस्त किया है **'प्र देवत्रा' इति पंचदशर्चं प्रथमं सूक्तम्। इलूषपुत्रस्य कवषस्यार्षं त्रैष्टुभम्** (ऋ० १०.३० सा० भा०)।

**६५. कवि भार्गव (९.४७-४९)** - ऋग्वेद के अनेक सूक्तों और सामवेद के अनेक मन्त्रों का ऋषित्व कवि भार्गव को प्राप्त हुआ है। ऋग्वेद १.११६.१४ में भी ये उल्लिखित हुए हैं, जिसमें अश्विनीकुमारों ने इन अन्धे ऋषि को दृष्टि प्रदान की थी। ये उशना काव्य के पिता माने गये हैं। ब्राह्मण ग्रन्थ में कवि को ऋषि कहा गया है **एते वै कवयो यदृषयः** (शत० ब्रा० १.४.२.८)। ये भृगु पुत्र होने से भार्गव कहलाये। भृगु गोत्रीय अनेक ख्याति प्राप्त ऋषियों, जैसे कवि, कृत्नु गृत्समद, च्यवन, जमदग्नि, वेन आदि का ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। आचार्य सायण ने इन्हें भृगु-पुत्र कहकर उपन्यस्त किया है - **'अया सोमः' इति पञ्चर्चं त्रयोविंशं सूक्तं भृगुपुत्रस्य कवेरार्षम्** (ऋ० ९.४७ सा० भा०)।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

**६६. कश्यप मारीच (९.६४; ९१-९२)** - द्र - ऋ० भाग - १ एवं ३ ।

**६७. कुत्स आङ्गिरस (९.९७.४५-५८)** - द्र० - ऋ० भाग-१ ।

**६८. कुमार यामायन (१०.१३५)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल में कुमार यामायन का ऋषित्व निर्दिष्ट है, जिसमें उन्होंने अपने पितर यम की ही स्तुति की है। यम गोत्रीय होने से इनके नाम के साथ यामायन पद संयुक्त हुआ है। अत्रि और अग्नि के वंशज क्रमशः कुमार आत्रेय और कुमार आग्नेय का ऋषित्व भी उल्लिखित है। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इनका यम गोत्रीय होना प्रमाणित किया है - **'यस्मिन्' इति सप्तर्चं सप्तमं सूक्तं यमगोत्रस्य कुमारस्यार्षम्** (ऋ० १०.१३५ सा० भा०)।

**६९. कुल्मलबर्हिष शैलूषि (१०.१२६)** - ऋग्वेद १०.१२६ सूक्त में दो ऋषियों कुल्मलबर्हिष शैलूषि और अंहोमुग् वामदेव्य का वैकल्पिक ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। पंचविंश ब्राह्मण १५.३.२१ में एक साम द्रष्टा ऋषि के रूप में कुल्मलबर्हिष का उल्लेख मिलता है। आचार्य सायण ने ऋग्वेद भाष्य के ऋषि विषयक उल्लेख में इन्हें 'शिलूष पुत्र' कहकर उपन्यस्त किया है - **न तमित्यष्टर्चं चतुर्दशं सूक्तं शिलूषपुत्रस्य कुल्मलबर्हिषस्यार्षं वामदेवपुत्रस्यांहोमुङ्नाम्नो वा** (ऋ० १०.१२६ सा० भा०)। शिलूष के पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ अपत्यार्थक पद 'शैलूषि' संयुक्त हुआ है।

**७०. कुशिक सौभर (१०.१२७)** - कुशिक सौभर का ऋषित्व केवल ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१२७ में दृष्टिगोचर होता है। ब्रह्माण्ड पुराण में कुशिक को गाधि का पिता और विश्वामित्र का दादा बताया गया है। कुशिक ने पुत्र की कामना से कठोर तप किया और इन्द्र ही गाधि रूप में उनके पुत्र बने। ऋग्वेद में गाथी कौशिक इनके पुत्र रूप में वर्णित हुए हैं और कण्व गोत्रीय सोभरि को इनके पिता के रूप में उल्लिखित किया गया है। बृहद्देवता ग्रन्थ में 'कुशिक' शब्द बहुवचन में ही प्रयुक्त हुआ है, जिसका आशय 'कुशिक वंशजों' से लगाया जाता है। आचार्य सायण ने इन्हें 'सोभरि पुत्र' के रूप में उपन्यस्त किया है - **'रात्री' इत्यष्टर्चं पञ्चदशं सूक्तं सोभरिपुत्रस्य कुशिकस्यार्षम्** (ऋ० १०.१२७ सा० भा०)।

**७१. कृतयशा आङ्गिरस (९.१०८.१०-११)** - कृतयशा आङ्गिरस का ऋषित्व ऋ० ९.१०८.१०-११ में मिलता है। अङ्गिरस् गोत्रीय होने के कारण इनके नाम के साथ आङ्गिरस पद संयुक्त हुआ है। आचार्य सायण ने अपने ऋषि विषयक उल्लेख में कहा है - **कृतयशा नाम कश्चित् सोऽप्याङ्गिरसः** (ऋ० ९.१०८ सा० भा०)। इस सूक्त में अनुक्रमणीकार ने ऋषियों के अपत्यार्थक पद उल्लिखित नहीं किये हैं।

**७२. कृष्ण आङ्गिरस (१०.४२-४४)** - द्र० - ऋ० भाग-३ ।

**७३. केतु आग्नेय (१०.१५६)** - केतु आग्नेय ऋग्वेद १०.१५६ सूक्त तथा सामवेद के कुछ मन्त्रों के द्रष्टा हैं। अग्नि पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ आग्नेय पद संयुक्त हुआ है। अग्नि पुत्र, कुमार, वत्स और श्येन का ऋषित्व भी ऋग्वेद में दृष्टिगोचर होता है। वेद में केतु शब्द कहीं-कहीं अग्नि के विशेषण रूप में प्रयुक्त हुआ है। आचार्य सायण ने इन्हें अग्नि पुत्र कहकर निरूपित किया है - **'अग्निं हिन्वन्तु नः' इति पञ्चर्चं पञ्चमं सूक्तमग्निपुत्रस्य केतुनाम्न आर्षम्** (ऋ० १०.१५६ सा० भा०)।

**७४. गय प्लात (१०.६३-६४)** - गय प्लात को ऋग्वेद के दो सूक्तों १०.६३-६४ और यजुर्वेद २१.६ के ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। प्लति के पुत्र होने से इनके नाम के साथ अपत्यार्थक पद प्लात संयुक्त हुआ। ऋ० १०.६३.१७ और १०.६४.१७ में इनका उल्लेख है। ऐतरेय ब्राह्मण ग्रन्थ (५.२) में भी इनके वैश्वदेव सूक्त के द्रष्टा होने का प्रमाण उपलब्ध है। बृहद्देवता ग्रन्थ में भी वैश्वदेव सूक्तों के द्रष्टाओं की सूची में (बृह० २.१३० एवं ३.५५) ये उल्लिखित हुए हैं। आचार्य सायण ने इन्हें 'प्लाति पुत्र' के रूप में निरूपित किया है - **' परावतो ये ' इति सप्तदशर्चं तृतीयं सूक्तं प्लतेः पुत्रस्य गयस्यार्षम्** (ऋ० १०.६३ सा० भा०)।

**७५. गृत्समद भार्गव शौनक (९.८६.४६-४८)** - द्र० - ऋ० भाग-१ ।

**७६. गोतम राहूगण (९.३१; १०.१३७.३)** - द्र० - ऋ० भाग-१ ।

**७७. गोधा (ऋषिका) (१०.१३४.६ उत्त०, ७)** - गोधा (ऋषिका) का ऋषित्व ऋग्वेद की डेढ़ ऋचाओं और सामवेद के डेढ़ मन्त्रों में दृष्टिगोचर होता है। बृह० ६.१०६, यजु० २४.३५, तैत्ति० सं० ५.५.१५.१ आदि में गोधा शब्द पशुवाचक (नक्र या ग्राह आदि) के रूप में प्रयुक्त हुआ है। बृह० २.८२ में स्त्री द्रष्ट्रियों के नाम में गोधा ऋषिका का नामोल्लेख मिलता है। आचार्य सायण ने गोधा ऋषिका को 'ब्रह्मवादिनी' रूप में उपन्यस्त किया है - **पूर्वेणेत्यर्धर्चसहितायाः सप्तम्यास्तु गोधा नाम ब्रह्मवादिन्यृषिः** (ऋ० १०.१३४ सा० भा०)।

**७८. गौरिवीति शाक्त्य (१०.७३-७४)** - द्र० - ऋ० भाग-२ ।

**७९. घर्म सौर्य (१०.१८१.३)** - घर्म सौर्य को ऋग्वेद की केवल एक ऋचा का ही ऋषित्व प्राप्त हुआ है। सूर्य के स्तोता या सूर्य पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ 'सौर्य' पद संयुक्त हुआ है। आचार्य सायण ने इन्हें सूर्य पुत्र कहकर निरूपित किया है।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





सूर्य पुत्रों में अभितपा, चक्षु और विभ्राट् ऋषियों का ऋषित्व भी ऋग्वेद में दृष्टिगोचर होता है। 'घर्म' का अर्थ सामान्यत: 'यज्ञ विशेष' से लिया जाता है। शतपथ ब्राह्मण में अग्नि और आदित्य को भी घर्म कहा गया है - **अग्निर्वै घर्मः** (शत० ब्रा० ११.६.२.२), **आदित्यो वै घर्मः** (शत० ब्रा० ११.६.२ २)। बृहद्देवता ८.७९ में घर्म का सविता से उत्पन्न होने का वर्णन निर्दिष्ट है। ऋग्वेद भाष्य में इनके सूर्य पुत्र होने का प्रमाण उल्लिखित है - **सूर्यपुत्रो घर्म ऋषिस्तृतीयायाः** (ऋ० १०.१८१ सा० भा०)।

**८०. घर्म तापस (१०.११४)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के ११४ वें सूक्त के ऋषि घर्म हैं, जो तापस विशेषण से युक्त हैं। तापस विशेषण से युक्त तीन ऋषियों का उल्लेख ऋग्वेद में मिलता है, वे हैं - घर्म, अग्नि और मन्यु। आचार्य सायण ने ऋग्वेद भाष्य के ऋषि विषयक उल्लेख में अग्नि के साथ 'तापस' का संयुक्त होना गुण वाचक विशेषण कहकर उल्लिखित किया है, परन्तु घर्म और मन्यु के साथ तापस को अपत्यार्थक पद (तपस् पुत्र) कहकर निरूपित किया है - **तपसः पुत्रो घर्मो वा** (ऋ० १०.११४ सा० भा०)। इस सूक्त में घर्म तापस का वैकल्पिक ऋषित्व ही मिलता है।

**८१. घोषा काक्षीवती (१०.३९.४०)** - घोषा काक्षीवती का ऋषित्व ऋग्वेद के दो सूक्तों १०.३९-४० में दृष्टिगोचर होता है। कक्षीवत् ऋषि की ब्रह्मवादिनी कन्या होने के कारण इनके नाम के साथ काक्षीवती पद संयुक्त हुआ है। घोषा के पुत्र सुहस्त्य घौषेय को ऋ० १०.४१ के ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। ऋग्वेद १०.४०.५ और १.११७.७ में घोषा उल्लिखित हुई हैं, जिन्हें अश्विनीकुमारों की कृपा से पति प्राप्त हुआ था। घोषा और इनके पुत्र सुहस्त्य ने उक्त सूक्तों में अश्विनीकुमारों की स्तुति की है। बृहद्देवता ग्रन्थ (७.४१-४८) में घोषा की कथा वर्णित है, जिसमें घोषा को दीर्घकाल तक पाप-रोग से ग्रसित बताया गया है। अश्विनीकुमारों की कृपा से वे जरा और रोग से मुक्त हुईं और पति को प्राप्त हुईं। बृहद्देवता ३.१४५-१४६ में इनके पिता कक्षीवान् को अङ्गिरस् कुल में उत्पन्न दीर्घतमस् का पुत्र बताया गया है। आचार्य सायण ने कक्षीवत् की सुपुत्री के रूप में इनका ऋषि परिचय प्रस्तुत किया है - **कक्षीवतो दुहिता घोषा नाम ब्रह्मवादिन्यृषिः** (ऋ० १०.३९ सा० भा०)।

**८२. चक्षु मानव (९.१०६.४-६)** चक्षु मानव को ऋग्वेद की केवल तीन ही ऋचाओं के मंत्र द्रष्टा होने का गौरव प्राप्त है। इसमें से एक ऋचा साम० ५६७ में मिलती है, वहाँ भी यही ऋषि हैं। मनु पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ अपत्यार्थक पद 'मानव' संयुक्त हुआ है। ब्राह्मण ग्रंथ में इन्हें जमदग्नि ऋषि के रूप में उपन्यस्त किया गया है - **चक्षुर्वै जमदग्निर्ऋषिः। यदेनेन जगत्पश्यत्यथो मनुते तस्माच्चक्षुर्जमदग्निर्ऋषिः** (शत० ब्रा० ८.१.२.३)। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इन्हें मनु पुत्र के रूप में उल्लिखित किया है- **द्वितीयस्य मनुपुत्रश्चक्षुर्नामा। अप्सुनाम्नः पुत्रो मनुस्तृतीयस्य** (ऋ० ९.१०६ सा० भा०)।

**८३. चक्षु सौर्य (१०.१५८)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के १५८ वें सूक्त में चक्षुसौर्य का ऋषित्व निर्दिष्ट है। सूर्य पुत्र अथवा सूर्य के स्तोता होने के कारण इनके नाम के साथ अपत्यार्थक पद सौर्य उल्लिखित हुआ है। आचार्य सायण ने इन्हें सूर्य पुत्र कहकर निरूपित किया है। सूर्य पुत्र ऋषियों में अभितपा, घर्म, चक्षु और विभ्राट् ख्याति प्राप्त हैं। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इनके ऋषित्व को प्रमाणित किया है- **'सूर्यः' इति पञ्चर्चं सप्तमं सूक्तं सूर्यपुत्रस्य चक्षुः संज्ञस्यार्षं र सूर्यदेवत्यं गायत्रम्** (ऋ० १०.१५८ सा० भा०)। इस सूक्त में ऋषि ने सूर्य देवता की स्तुति की है।

**८४. चित्रमहा वासिष्ठ (१०.१२२)** - चित्रमहा वासिष्ठ का ऋषित्व ऋग्वेद १०.१२२ सूक्त में निर्दिष्ट है। वसिष्ठ पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ वासिष्ठ पद संयुक्त हुआ है। ऋग्वेद के ९.९७ सूक्त में वसिष्ठ गोत्रीय अनेक ऋषियों का ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। ऋषि विषयक उल्लेख में आचार्य सायण ने इन्हें वसिष्ठ पुत्र के रूप में उपन्यस्त किया है **'वसुं न' इत्यष्टर्चं दशमं सूक्तं वसिष्ठपुत्रस्य चित्रमहस आर्षमाग्नेयम्** (ऋ० १०.१२२ सा० भा० )।

**८५. च्यवन भार्गव (१०.१९)** - च्यवन भार्गव का ऋषित्व ऋग्वेद के केवल एक सूक्त १०.१९ में ही दृष्टिगोचर होता है। ऋग्वेद में च्यवन एक जराग्रस्त ऋषि हैं, जिन्होंने अश्विनीकुमारों की कृपा से यौवन एवं सौन्दर्य प्राप्त किया था। च्यवन ऋषि की कथा महाभारत और पुराणों में विस्तार से मिलती है। ब्रह्माण्ड पुराण के अनुसार वे शुक्र (भृगु) और पुलोमा के पुत्र थे। इनका विवाह शर्यात की पुत्री सुकन्या से हुआ था। आप्रवान और दधीचि इनके पुत्र हुए हैं, जो ऋषि कहलाए। महाभारत में इनके पुत्र और्व ऋषि भी उल्लिखित हुए हैं। पुलोम कन्या शची का ऋषित्व भी ऋग्वेद १०.१५९ में मिलता है। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को निरूपित किया है - **भृगुर्वाथवा भार्गवश्च्यवनः** (ऋ० १०.१९ सा० भा०)।

**८६. जमदग्नि भार्गव (९.६२, १०.१३७.६)** - द्र० - ऋ० भाग-२।

**८७. जय ऐन्द्र (१०.१८०)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के १८० वें सूक्त में जय ऐन्द्र का ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। इन्द्र पुत्र अथवा इन्द्र के स्तोता होने के कारण इनके नाम के साथ ऐन्द्र पद संयुक्त हुआ है। इन्द्र के पुत्रों में अप्रतिरथ, जय, बरु, वसुक्र, विमद, वृषाकपि और सर्वहरि का ऋषित्व ऋग्वेद में निर्दिष्ट हैं। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को स्पष्ट

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





किया है - '**प्र ससाहिषे' इति तृचमेकोनत्रिंशं सूक्तमिन्द्रपुत्रस्य जयस्यार्षं त्रैष्टुभमैन्द्रम्** (ऋ० १०.१८०)।

**८८. जरत्कर्ण ऐरावत (सर्प) (१०.७६)** - ऋग्वेद के एक सूक्त (१०.७६) के मंत्र द्रष्टा इरावत के पुत्र जरत्कर्ण ऐरावत (सर्प) हैं। इनका ऋषित्व अन्यत्र कहीं उपलब्ध नहीं होता। इरावत के पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ अपत्यार्थक पद ऐरावत संयुक्त हुआ है। इनके नाम के साथ सर्प जातीय शब्द प्रयुक्त है। इनके अतिरिक्त अर्बुद काद्रवेय और उनके पुत्र ऊर्ध्वग्रावा आर्बुदि को सर्प जातीय शरीरधारी माना गया है। आचार्य सायण ने इरावत के पुत्र के रूप में इनका ऋषि परिचय उपन्यस्त किया है - '**आ वः' इत्यष्टर्चमष्टमं सूक्तम्। इरावतः पुत्रस्य सर्पजातेर्जरत्कर्णनाम्न आर्षं जागतम्** (ऋ० १०.७६ सा० भा०)।

**८९. जुहू ब्रह्मजाया ब्राह्म (१०.१०९)** - जुहू नामक ब्रह्मवादिनी ऋषिका का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१०९ में दृष्टिगोचर होता है। बृहद्देवता ग्रन्थ के प्रणेता ऋषि शौनक ने इन्हें 'ब्रह्मजाया' कहकर निरूपित किया है - **तेऽवदन्वैश्वदेवं तु ब्रह्मजाया जुहूर्जगौ** (बृह० ८.३६)। इस सूक्त में उन्होंने विश्वेदेवों की स्तुति की है। आचार्य सायण ने ऋग्वेद भाष्य में इन्हें जुहू नामक ब्रह्मवादिनी कहकर निरूपित किया है - '**तेऽवदन्' इति सप्तर्चं दशमं सूक्तम्। जुहूर्नाम ब्रह्मवादिन्यृषिः** (ऋ० १०.१०९ सा० भा०)।

**९०. तपु-मूर्धा बार्हस्पत्य (१०.१८२)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के १८२ वें सूक्त के ऋषि बृहस्पति पुत्र तपु मूर्धा बार्हस्पत्य हैं। बृहस्पति पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ 'बार्हस्पत्य' पद संयुक्त हुआ है। आचार्य सायण ने ऋग्वेद भाष्य में ऋषि विषयक उल्लेख में इन्हें बृहस्पति पुत्र के रूप में उपन्यस्त किया है '**बृहस्पतिः' इति तृचमेकत्रिंशं सूक्तं बृहस्पतिदेवत्यं त्रैष्टुभम्। बृहस्पतिपुत्रस्तपुर्मूर्धा नामर्षिः** (ऋ० १०.१८२ सा० भा०)। बृहस्पति पुत्र शंयु का ऋषित्व भी ऋग्वेद के छठवें मण्डल में निर्दिष्ट है। बृहस्पति गोत्रीय भरद्वाज ऋषि सप्तर्षियों में ख्याति प्राप्त हैं।

**९१. तान्व पार्थ (१०.९३)** - तान्व पार्थ ऋग्वेद के दसवें मण्डल के ९३ वें सूक्त के मन्त्र द्रष्टा हैं। पृथु के पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ अपत्यार्थक पद पार्थ संयुक्त हुआ है। ऋग्वेद में पृथु ऋषि वैन के पुत्र होने के कारण वैन्य कहलाए, जिनका ऋषित्व ऋग्वेद १०.१४८ में मिलता है। विद्वानों ने 'तान्वः' का शाब्दिक अर्थ 'तनु विस्तारे' से शरीर का विस्तार करने वाला और पार्थः' का अर्थ 'पृथु विस्तारे' से मानस् का विस्तार करने वाला लिया है। आचार्य सायण ने इन्हें 'पृथु पुत्र' कहकर उपन्यस्त किया है - '**महि' इति पञ्चदशर्चं तृतीयं सूक्तम्। तान्वो नाम पृथोः पुत्र ऋषिः** (ऋ० १०.९३ सा० भा०)।

**९२. त्रसदस्यु पौरुकुत्स्य** (९.११०) - द्र० - ऋ० भाग-२।

**९३. त्रित आप्त्य** (९.३३-३४; १०.१-७) - द्र० - ऋ० भाग-१।

**९४. त्रिशिरा त्वाष्ट्र** (१०. ८-९) - त्रिशिरा त्वाष्ट्र का ऋषित्व ऋक्, यजु और साम तीनों वेदों में दृष्टिगोचर होता है। ये त्वष्टा के पुत्र होने के कारण त्वाष्ट्र कहलाये। त्वष्टा ऋषि ऋग्वेद १०.१८४ के द्रष्टा हुए हैं, पौराणिक सन्दर्भ में त्रिशिरा को विरोचन राक्षस की बहिन विरोचना (प्रह्लादी) और त्वष्टा का पुत्र माना गया है। बृहद्देवता ग्रंथ (६.१४७-१५०) में भी इनकी कथा उल्लिखित हुई है, जिसमें उन्हें असुरों की बहिन का पुत्र बताया गया है। आगे वर्णित है कि वे विश्वरूप, पुरोहित का रूप धारण कर देवों के पुरोहित बन गये, इन्द्र ने उनके छद्म को जानकर उनके तीन सिरों को वज्र से काट दिया। आचार्य सायण ने इन्हें त्वष्टा पुत्र कहकर इनका ऋषि परिचय दिया है - **त्वष्टपुत्रस्त्रिशिरा नामर्षिः** (ऋ १०.८ सा० भा०)।

**९५. त्र्यरुण त्रैवृष्ण** (९.११०) - द्र०-ऋ० भाग-२।

**९६. त्वष्टा गर्भकर्त्ता** (१०.१८४) - ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१८४ के मन्त्रद्रष्टा त्वष्टा गर्भकर्त्ता मान्य हैं। त्वष्टा के पुत्र त्रिशिरा त्वाष्ट्र का ऋषित्व भी दो सूक्तों १०.८-९ में निर्दिष्ट है। इन्हें गर्भकर्त्ता माना गया है अर्थात् विविध रूपों की मूल इकाइयों (बीजों) के निर्माणकर्त्ता त्वष्टा ही हैं। इस तथ्य की पुष्टि संहिताओं में इस प्रकार होती है - **त्वष्टा पशूनां मिथुनानां रूपकृद्रूपपतिः** (तैत्ति० ब्रा० २.५.७.४)। **त्वष्टा वै रूपाणां विकर्ता** (काठ० सं० ३२.४)। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इसी तथ्य को उल्लिखित किया है - **गर्भाणां कर्ता त्वष्टा नामर्षिः प्रजापतिपुत्रो विष्णुर्वा** (ऋ० १०.१८४ सा० भा०)।

**९७. दक्षिणा प्राजापत्या (१०.१०७)** - ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१०७ की ऋषिका प्रजापति पुत्री दक्षिणा प्राजापत्या हैं। प्रजापति सुता होने से ये प्राजापत्या पद से संयुक्त हुई हैं। इसी सूक्त में दिव्य आङ्गिरस का भी वैकल्पिक ऋषित्व मिलता है। प्रजापति ऋषि के अनेक पुत्रों पतङ्ग, प्रजावान्, यक्ष्मनाशन, यज्ञ, विमद आदि का ऋषित्व भी ऋग्वेद में मिलता है। यहाँ प्रजापति का अपत्यवाचक पद अनुक्त होने के कारण यह स्पष्ट नहीं होता कि ये प्रजापति परमेष्ठी, वाच्य, वैखानस अथवा वैश्वामित्र हैं कि अन्य कोई। पौराणिक सन्दर्भ में दक्षिणा को यज्ञ प्राजापत्य की बहिन और १२ याम देवों की माता बताया गया है। बृहद्देवता ग्रन्थ (८.२२-२३) के अनुसार दक्षिणा प्राजापत्या ने अपनी स्वयं की स्तुति की है अथवा दक्षिणा देने वाले यजमानों की स्तुति की है। आचार्य सायण ने इनका ऋषि परिचय इस प्रकार वर्णित किया है - **प्रजापतेः सुता दक्षिणा सा वा ऋषिका** (ऋ० १०.१०७ सा० भा०)।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





९८. **दमन यामायन (१०.१६)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के सूक्त १६ वें के मन्त्रद्रष्टा दमन यामायन हैं। यजु० ३५.१९ मंत्र भी दमन द्वारा दृष्ट हैं। यम पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ अपत्यार्थक पद 'यामायन' संयुक्त हुआ है। इनके पिता यम वैवस्वत (विवस्वान् पुत्र) का ऋषित्व ऋ० १०.१४ में दृष्टिगोचर होता है। महाभारत में दमन ऋषि का उल्लेख मिलता है, जिनके आशीर्वाद से दमयन्ती का जन्म हुआ था (महा० वन० ५३.६-८)। पौराणिक सन्दर्भ में यम को विश्वकर्मा की पुत्री संज्ञा के गर्भ से उत्पन्न माना गया है। आचार्य सायण ने ऋग्वेद भाष्य में इन्हें यम पुत्र कहकर निरूपित किया है **'मैनम्' इति चतुर्दशर्चं षोडशं सूक्तं यमपुत्रस्य दमनस्यार्षम्** (ऋ० १०.१६ सा० भा०)। ऋग्वेद में और भी अनेक यम पुत्रों देवश्रवा, मथित, शंख और संकुसुक का ऋषित्व निर्दिष्ट है।

९९. **दिव्य आङ्गिरस (१०.१०७)** - ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१०७ के मंत्रद्रष्टा होने का गौरव दिव्य आङ्गिरस को प्राप्त है, परन्तु विकल्प में दक्षिणा प्राजापत्या का ऋषित्व भी संयुक्त है। अङ्गिरस् गोत्रोत्पन्न होने के कारण इनके नाम के साथ अपत्यवाचक पद आङ्गिरस संयुक्त है। ऋग्वेद में आप्री-सूक्तों में दो दिव्य होताओं का उल्लेख है, जिन्हें अग्नि के दो रूप भी माना गया है, सम्भव है, ये दिव्य आङ्गिरस के वंशज हों। ऋग्वेद भाष्य में आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को इस प्रकार प्रमाणित किया है - **'आविः' इत्येकादशर्चमष्टमं सूक्तम्। दिव्यो नामाङ्गिरस ऋषिः** (ऋ० १०.१०७ सा० भा०)।

१००. **दुर्मित्र अथवा सुमित्र कौत्स (१०.१०५)** - दुर्मित्र अथवा सुमित्र कौत्स का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१०५ में दृष्टिगोचर होता है। इसी सूक्त की प्रथम ऋचा साम० २२८ में संकलित है। कुत्स पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ अपत्यवाचक पद 'कौत्स' संयुक्त हुआ है। इनके पिता कुत्स अङ्गिरस् के आङ्गिरस गोत्रोत्पन्न होने से दुर्मित्र अथवा सुमित्र के भी अङ्गिरस् गोत्रीय होने की पुष्टि होती है। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने इनके ऋषित्व को अपने ग्रन्थ में उल्लिखित किया है - **कौत्सः कदा वसो सूक्तं दुर्मित्रो नाम नामतः। सुमित्रश्चैव ........** (बृह० ८.१७)। आचार्य सायण ने इनका परिचय कुत्स पुत्र के रूप में दिया है - इनमें से एक नाम गुणपरक है, तो दूसरा व्यक्तिपरक, इसी प्रकार दूसरे विकल्प में भी यही तथ्य है - **कुत्सपुत्रो नाम्ना दुर्मित्रो गुणतः सुमित्रः यद्वा नाम्ना सुमित्रो गुणतो दुर्मित्रः स ऋषिः** (ऋ० १०.१०५ सा० भा०)।

१०१. **दुवस्यु वान्दन (१०.१००)** - दुवस्यु वान्दन का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१०० में ही दृष्टिगोचर होता है। वन्दन पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ अपत्यवाचक पद 'वान्दन' संयुक्त हुआ है। बृहद्देवता ग्रन्थ के प्रणेता ऋषि शौनक ने वैश्वदेव सूक्तों के द्रष्टाओं (बृह० २.१२९ और ३.५६) में इनकी गणना की है। आचार्य सायण ने ऋग्वेद भाष्य में ऋषि विषयक उल्लेख में स्वीकार किया है - **तत्र 'इन्द्र दृह्य' इति द्वादशर्चं प्रथमं सूक्तं वन्दनपुत्रस्य दुवस्योरार्षं वैश्वदेवम्** (ऋ० १०.१०० सा० भा०)।

www.vicharkrantibooks.org

१०२. **दृळहच्युत आगस्त्य (९.२५)** - दृळहच्युत आगस्त्य का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त और सामवेद के चार मंत्रों में दृष्टिगोचर होता है। अगस्त्य के पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ अपत्यार्थक पद 'आगस्त्य' संयुक्त हुआ है। इनके पुत्र इध्मवाह दार्ढच्युत का ऋषित्व ऋ० ९.२६ सूक्त में निर्दिष्ट है। दोनों पिता-पुत्रों ने पवमान सोम की ही स्तुति की है। भागवत पुराण में दृढच्युत ऋषि को राजा परपुरञ्जय की पुत्री से उत्पन्न अगस्त्य का पुत्र स्वीकार किया गया है। दृढच्युत के एक पुत्र दृढदस्यु का उल्लेख भी इसी पुराण में निर्दिष्ट है। आचार्य सायण ने इन्हें अगस्त्य पुत्र के रूप में निरूपित किया है - **तत्र 'पवस्व' इति षड्चं प्रथमं सूक्तं दृळहच्युतनाम्नोऽगस्त्यपुत्रस्यार्षम्** (ऋ० ९.२५ सा० भा०)।

१०३. **देवगण (१०.५१.१, ३, ५, ७, ९)** - ऋग्वेद के इस सूक्त १०.५१ में सौचीक अग्नि और देवगणों का संवाद निर्दिष्ट है। **'यस्य वाक्यं स ऋषिः - या तेनोच्यते सा देवता'** सूत्र के अनुसार जहाँ अग्नि ऋषि हैं, वहाँ देवता देवगण हैं और जहाँ देवगण ऋषि हैं, वहाँ अग्नि देवता हैं। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इसी तथ्य को प्रमाणित किया है - **अतोऽग्निवाक्येषु देवा देवताग्निर्ऋषिः। देवोक्तिष्वग्निर्देवता देवा ऋषयः** (ऋ० १०.५१ सा० भा०)। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने अग्नि के पलायन की कथा विस्तार से वर्णित की है, देवों ने अग्नि की खोज की। इनके मध्य जो संवाद हुआ, वह ऋ० १०.५१-५३ सूक्तों में उपन्यस्त हुआ है (बृह० ७.८०)।

१०४. **देवमुनि ऐरंमद (१०.१४६)** - देवमुनि ऐरंमद का ऋषित्व ऋग्वेद के एक ही सूक्त १०.१४६ में निर्दिष्ट है। इरंमद के पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ 'ऐरंमद' पद (अपत्यवाचक) संयुक्त हुआ है। देवमुनि ऋषि पंचविंश ब्राह्मण १५.१४.५ में वर्णित हुए हैं। इस सूक्त में उन्होंने अरण्य-अरण्यानि की स्तुति की है। एक पौराणिक सन्दर्भ में एक सूर नामक ऋषि को देवमुनि कहा गया है। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इन्हें इरंमद पुत्र के रूप में उल्लिखित किया है - **'अरण्यानि' इति षड्चमष्टादशं सूक्तमिरंमदपुत्रस्य देवमुनेरार्षम्** (ऋ० १०.१४६ सा० भा०)।

१०५. **देवल काश्यप (९.५-२४)** - देवल काश्यप ऋषि का ऋषित्व ऋग्वेद के बीस सूक्तों ९.५-२४ में दृष्टिगोचर होता है। इनके

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



साथ असित काश्यप का भी वैकल्पिक ऋषित्व निर्दिष्ट है । ये सदैव विकल्प रूप में ही उल्लिखित हुए हैं, परन्तु यजु० २.१७ में देवल का स्वतंत्र ऋषित्व भी मिलता है । काठक संहिता २२.११ में एक ऋषि के रूप में ये उल्लिखित हैं । पौराणिक सन्दर्भ में देवल मुनि को असित मुनि और एकपर्णा के पुत्र के रूप में निरूपित किया गया है, यहाँ इन्हें वेदव्यास का शिष्य भी बताया गया है। ये कश्यपगोत्र के छः ब्रह्मवादियों में से एक थे । इसीलिए ये 'काश्यप' पद से संयुक्त हुए हैं । भगवद्गीता में ये व्यास ऋषि के साथ उल्लिखित हुए हैं - **असितो देवलो व्यासः** (भ० गी० १०.१३)।

**१०६. देवश्रवा यामायन (१०.१७)** - देवश्रवा यामायन का ऋषित्व केवल ऋग्वेद के एक ही सूक्त में दृष्टिगोचर होता है । इन्हें यम पुत्र होने के कारण यामायन कहा गया है । भरतपुत्र देवश्रवा और देववात का ऋषित्व भी ऋग्वेद में निर्दिष्ट है । देवश्रवा का शाब्दिक अर्थ '**देवेभ्यः शृणोति**' अर्थात् 'देवों द्वारा ज्ञान प्राप्त करने वाला' किया जाता है । यामायन का अर्थ 'संयमी जीवन जीने वाला' किया जाता है । आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इन्हें यम पुत्र के रूप में उपन्यस्त किया है - **तत्र 'त्वष्टा दुहित्रे' इत्येतच्चतुर्दशर्चं प्रथमं सूक्तम् । यम पुत्रो देवश्रवा नामर्षिः** (ऋ० १०.१७ सा० भा०)।

**१०७. देवापि आर्ष्टिषेण (१०.९८)** - ऋग्वेद के एक सूक्त १०.९८ के मंत्रद्रष्टा देवापि आर्ष्टिषेण हैं । ऋष्टिषेण के पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ 'आर्ष्टिषेण' पद संयुक्त हुआ है । इन्होंने इस सूक्त में बृहस्पति, मित्रादि देवों की स्तुति की है । निरुक्त २.१० के अनुसार देवापि और शांतनु दो कौरव राजा थे । देवापि बड़े थे, फिर भी शांतनु ने अभिषेक कराया, फलतः उनके राज्य में १२ वर्ष तक वर्षा नहीं हुई । फिर इन्होंने देवापि को राज्य देना चाहा, पर उन्होंने अस्वीकार कर दिया । देवापि ने स्वयं पौरोहित्य करके यज्ञ कराया, जिससे वर्षा हुई । बृहद्देवता ग्रन्थ (७.१५३-१५७) में भी यही कथा थोड़े भेद के साथ उल्लिखित हुई है । महाभारत के अनुसार राजा प्रतीप के तीन पुत्र थे - देवापि, शांतनु और वाह्लीक । देवापि ने तपोबल से ब्राह्मणत्व प्राप्त किया । आचार्य सायण ने इन्हें ऋष्टिषेण का पुत्र कहकर निरूपित किया है - **ऋष्टिषेणपुत्रो देवापिर्नामर्षिः** (ऋ० १०.९८ सा० भा०)।

**१०८. द्वित आप्त्य (९.१०३)** - श्रुति में तीन भाइयों त्रित, द्वित, एकत का उल्लेख मिलता है । ये 'अपांपुत्र' कहे गये हैं । त्रित आप्त्य का ऋषित्व ऋक्, यजु, साम में अनेक स्थानों पर निर्दिष्ट है, परन्तु द्वित आप्त्य का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त ९.१०३ और सामवेद के दो मंत्रों ५७३, ५७७ में मिलता है । निरुक्तकार ने भी इन्हें उपन्यस्त किया है - **एकतो द्वितस्त्रित इति त्रयो बभूवुः** (नि० ४.६) । **त्रयो हि ते भ्रातरः** (नि० ४.६ दु० वृ०) । त्रित के कूपपतन की घटना को भी इसी में वर्णित किया गया है । भागवत पुराण में भी इन तीन भाइयों का उल्लेख मिलता है । आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को इस प्रकार प्रमाणित किया है - **'प्र पुनानाय' इति षड्चं सप्तमं सूक्तमाप्त्यस्य द्वितस्यार्षम्** (ऋ० ९.१०३ सा० भा०) ।

**१०९. ध्रुव आङ्गिरस (१०. १७३)** - ध्रुव आङ्गिरस का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त (१०.१७३) और यजु० के एक मन्त्र १२.११ में मिलता है । ये अङ्गिरस् गोत्रीय होने से आङ्गिरस कहलाये । पौराणिक सन्दर्भ में प्लक्षद्वीप के अधिपति मेधातिथि के पुत्र का नाम ध्रुव था । बृहद्देवता ग्रन्थ (८.७३) के अनुसार इस सूक्त में ऋषि ने अभिषिक्त राजा की स्तुति की है । इस तथ्य की पुष्टि आचार्य सायण भी अपने ऋग्वेद भाष्य में करते हैं **आ त्वेति षड्चं द्वाविंशं सूक्तमांगिरसस्य ध्रुवस्यार्षमानुष्टुभं । अभिषिक्तस्य राज्ञः स्तुतिरूपोऽर्थो देवता** (ऋ० १०.१७३ सा० भा०) ।

**११०. नभ प्रभेदन वैरूप ( १०. ११२)** - नभ प्रभेदन वैरूप का ऋषित्व ऋ० १०.११२ में दृष्टिगोचर होता है । वे विरूप गोत्रीय होने से वैरूप कहलाये । इनके पितर विरूप एक आङ्गिरस थे, अतएव नभ प्रभेदन भी एक आङ्गिरस (अङ्गिरस्-गोत्रीय) ही हैं । विरूप गोत्रीय चार ऋषियों का ऋषित्व ऋग्वेद के चार सूक्तों १०.१११-११४ में निर्दिष्ट है । ये ऋषि क्रमशः अष्ट्रादंष्ट्र, नभप्रभेदन, शतप्रभेदन, सध्रि वैरूप हैं । इनमें प्रथम तीन ऋषियों ने इन्द्र देव की स्तुति की है और चौथे ऋषि ने विश्वेदेवों की स्तुति की है । आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इनका परिचय इस प्रकार प्रस्तुत किया है -- **नभःप्रभेदनो नाम विरूपगोत्र ऋषिः** (ऋ० १०.११२ सा० भा०) ।

**१११. नहुष मानव ( ९. १०१. ७- ९)** - नहुष मानव को ऋग्वेद की तीन ऋचाओं (९.१०१.७-९) तथा सामवेद के चार मंत्रों ५४६, ८१८ - २० का ऋषित्व प्राप्त है । सामवेद में ऋग्वेद की इन्हीं ऋचाओं को लिया गया है । ऋग्वेद के इस सूक्त में नहुष को मनु पुत्र कहकर निरूपित किया गया है । ये मनु संवरण राजा के पुत्र हैं । नहुष को आचार्य सायण ने राजर्षि पद से गौरव प्रदान किया है । नहुष राजा के पुत्र ययाति को भी इसी सूक्त में ऋषित्व प्राप्त हुआ है । इस तथ्य की पुष्टि सायणाचार्य के ऋग्वेद भाष्य से होती है - **द्वितीयस्य नहुषस्य राज्ञः पुत्रो ययातिर्नाम । तृतीयस्य मनोः पुत्रो नहुषो नाम राजर्षिः । चतुर्थस्य संवरणाख्यस्य राज्ञः पुत्रो मनुः** (ऋ० ९.१०१ सा० भा०) । कुछ विद्वानों ने नहुष को सिन्धु या सरस्वती के तट पर रहने वाली जाति के रूप में माना है । कुछ ने 'नह बन्धने' अर्थ से 'औरों को अपने से बाँधने वाला' बताया है । भागवत पुराण में इन्हें विरजा के गर्भ से उत्पन्न यति, ययाति, संयाति, आयाति, वियाति और कृति के पिता के रूप में वर्णित किया गया है ।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**११२. नाभानेदिष्ठ मानव ( १०. ६१ - ६२)** - नाभानेदिष्ठ का ऋषित्व ऋग्वेद के दो सूक्तों १०.६१-६२ तथा यजुर्वेद के तीन मंत्रों में दृष्टिगोचर होता है। संभवतः इन्हें मनु पुत्र होने के कारण 'मानव' पद से संयुक्त किया गया है। यहाँ यह अविज्ञात है कि वे मनु वैवस्वत, सांवरण अथवा आप्सव हैं। तैत्तिरीय संहिता में इन्हें मनु पुत्र के रूप में प्रतिष्ठा प्राप्त है - **मनुः पुत्रेभ्यो दायं व्यभजत् स नाभानेदिष्ठम्** (तैत्ति० सं० ३.१.९.४)। ऐतरेय ब्राह्मण (५.१४) में ये अपने पिता से अपना धन-भाग प्रदान करने के लिए निवेदन करते हैं। यहीं एक विस्तृत कथा वर्णित है। यहाँ नाभानेदिष्ठ द्वारा दृष्टमंत्र समूह को सहस्र संख्यक धन का लाभ कराने वाला बताया गया है - **स एष सहस्रसनिर्मन्त्रो यन्नाभानेदिष्ठः** (ऐत० ब्रा० ५.१४)। बृहद्देवता ग्रन्थ (२.१३०) में मंत्र द्रष्टाओं की सूची में इनका नामोल्लेख मिलता है। आचार्य सायण ने इनका ऋषि परिचय इस प्रकार उल्लिखित किया है - **तत्र 'इदमित्था' इति सप्तविंशत्यृचं प्रथमं सूक्तं मानवस्य नाभानेदिष्ठस्यार्षं त्रैष्टुभम्** (ऋ० १०.६१ सा० भा०)।

**११३. नारद काण्व ( ९. १०४ - १०५)** - द्र० - ऋ० भाग - ३।

**११४. नारायण ( १०. ९०)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के ९० वें सूक्त के ऋषि नारायण हैं। इस सूक्त को पुरुष सूक्त के रूप में मान्यता प्राप्त है। इस सूक्त में परम पुरुष के विराट् रूप की स्तुति की गई है। पुरुष सूक्त प्रायः सभी वेदों में पाया जाता है। यजुर्वेद में नारायण ऋषि के साथ 'पुरुष' पद भी संयुक्त किया गया है। यजु० २०.३२ के ऋषि नारायण कौण्डिन्य हैं, संभवतः वे भिन्न होंगे। विद्वानों ने नारायण का शाब्दिक अर्थ नार (नर-समूह) का 'अयन' (शरण स्थान) अर्थात् 'मनुष्यों को शरण देने वाला परम पुरुष' किया है। शतपथ ब्राह्मण १२.३.४.१ में प्रजापति ने पुरुष नारायण को सृष्टि विस्तार के लिए यजन करने को कहा। आगे (१३.६.१.१ में) पुरुष नारायण ने सभी जीवों में स्वयं विस्तार की कामना से पुरुषमेध किया। तैत्तिरीय आरण्यक का दसवाँ प्रपाठक नारायण उपनिषद् के नाम से प्रसिद्ध है। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को इस प्रकार प्रमाणित किया है - **'सहस्रशीर्षा' इति षोडशर्चं षष्ठं सूक्तम्। नारायणो नामर्षिः** (ऋ० १०.९० सा० भा०)।

**११५. निध्रुवि काश्यप ( ९. ६३)** - ऋग्वेद के एक सूक्त ९.६३ और सामवेद के अनेक मंत्रों के मंत्रद्रष्टा होने का गौरव निध्रुवि काश्यप को प्राप्त हुआ है। कश्यप गोत्रीय होने से इनके नाम के साथ 'काश्यप' अपत्यार्थक पद संयुक्त हुआ है। कश्यप गोत्रीय ऋषियों में अवत्सार, असित, देवल, निध्रुवि, भूतांश, रेभ, रेभसूनू, विवृह्म का ऋषित्व ऋग्वेद में निर्दिष्ट है। यजुर्वेद ८.६३ में निध्रुवि के स्थान पर 'नैध्रुवि काश्यप' नाम प्रयुक्त हुआ है, जो अशुद्ध प्रतीत होता है। पौराणिक सन्दर्भ में इन्हें कश्यप पुत्र **अवत्सार** का पुत्र तथा च्यवन पुत्री सुमेधा का पति बताया गया है और काश्यपों के तीन वर्गों (निध्रुव वर्ग, शाण्डिल्य वर्ग, रेभ्यवर्ग) में से एक वर्ग इन्हीं के नाम पर वर्णित है। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को इन शब्दों में प्रमाणित किया है - **'आ पवस्व' इति त्रिंशदृचं तृतीयं सूक्तं काश्यपस्य निध्रुवेरार्षं गायत्रं पवमानसोमदेवताकम्** (ऋ० ९.६३ सा० भा०)।

**११६. नृमेध आङ्गिरस ( ९. २७, २९)** - द्र० - ऋ० भाग - ३।

**११७. नोधा गौतम ( ९. ९३)** - द्र० - ऋ० भाग - १।

**११८. पणि - असुर समूह ( १०. १०८. १, ३, ५, ७, ९)** - द्र० - देवता परिचय ऋ० भाग - ४।

**११९. पतङ्ग प्राजापत्य ( १०. १७७)** - पतङ्ग प्राजापत्य का ऋषित्व ऋ० के एक सूक्त १० १७७ में दृष्टिगोचर होता है। प्रजापति के पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ अपत्यार्थक पद 'प्राजापत्य' संयुक्त हुआ है। प्रजापति के अनेक पुत्रों पतङ्ग, प्रजावान्, यक्ष्मनाशन, यज्ञ, विमद आदि का ऋषित्व ऋग्वेद में दृष्टिगोचर होता है। प्रजापति सुता दक्षिणा का ऋषित्व भी ऋ० १०.१०७ में निर्दिष्ट है। सामान्यतः पतङ्ग का अर्थ उड़ने वाले पंतगे के रूप में लिया जाता है। कौषी० ब्राह्मण में प्राणों के रूप में भी इसका अर्थ किया गया है - **प्राणो वै पतङ्गः** (कौषी० ब्रा० ८.४)। इस सूक्त में ऋषि ने 'मायाभेद' को सम्बोधित किया है, इसकी पुष्टि बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने बृह० ८.७५ में की है। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इन्हें 'प्रजापति पुत्र' कह कर निरूपित किया है - **'पतङ्गम्' इति तृचं षड्विंशं सूक्तं प्रजापतिपुत्रस्य पतङ्गस्यार्षम्** (ऋ० १० १७७)

**१२०. पराशर शाक्त्य ( ९. ९७. ३१ - ४४)** - द्र० - ऋ० भाग - १।

**१२१. पर्वत काण्व ( ९. १०४ - १०५)** - द्र० - ऋ० भाग - ३।

**१२२. पवित्र आङ्गिरस ( ९. ७३, ८३)** - पवित्र आङ्गिरस का ऋषित्व ऋग्वेद के दो पूर्ण सूक्तों ९.७३, ८३ और ग्यारह ऋचाओं ९.६७.२२ ३२ में निर्दिष्ट है। सामवेद में भी अनेक मंत्रों के द्रष्टा होने का गौरव इन्हें प्राप्त है। ये आङ्गिरस् गोत्रीय होने से आङ्गिरस कहलाये। इन्होंने सर्वत्र पवमान सोम की ही स्तुति की है। सोम छानने की चलनी को पवित्र कहा जाता है, संभवतः इसी कारण वे 'पवित्र' नाम से ख्याति सिद्ध हुए हों। ब्राह्मण ग्रन्थों में सूर्य रश्मियों और वायु को भी पवित्र कहा गया है - **एतद्वा अछिद्रं पवित्रं यत् सूर्यस्य रश्मयः** (मैत्रा० सं० ३.६.३)। **पवित्रं वै वायुः हिरण्यम्** (तैत्ति० ब्रा० १ ७.२ ६)। आचार्य सायण ने इनके

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



ऋषित्व विवरण में इन्हें आङ्गिरस के रूप में स्वीकार किया है - **'स्रक्वे' इति नवर्चं षष्ठं सूक्तमाङ्गिरसस्य पवित्रस्यार्षं जागत पवमानसोमदेवताकम्** (ऋ० ९.७३ सा० भा०)।

**१२३. पायु भारद्वाज ( १०. ८७)** - द्र० - ऋ० भाग - २।

**१२४. पुरूरवा ऐळ ( १०. ९५. १, ३. ६)** - द्र० - देवता विवरण - उर्वशी ऋ० भाग - ४।

**१२५. पूरण वैश्वामित्र ( १०. १६०)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के १६० वें सूक्त के द्रष्टा पूरण वैश्वामित्र हैं। इन्हें अथर्ववेद के दस मंत्रों २०.९६.१ - १० के ऋषि होने का भी गौरव प्राप्त है, परन्तु यहाँ अपत्यवाचक पद उल्लिखित नहीं है। विश्वामित्र गोत्रीय होने के कारण इनके साथ वैश्वामित्र पद संयुक्त है। ऐतरेय ब्राह्मण ७.१७ में विश्वामित्र के प्रमुख पुत्र देवरात, मधुच्छन्दा, ऋषभ, रेणु और अष्टक उल्लिखित हैं। इनका ऋषित्व भी ऋग्वेद में निर्दिष्ट है। विश्वामित्र गोत्रीय कत और प्रजापति वैश्वामित्र भी द्रष्टा रूप में उल्लिखित हैं। पौराणिक सन्दर्भ (ब्रह्मा० पु० २.३२.११८ आदि) में इन्हें विश्वामित्र का ही एक पुत्र माना गया है, जो कौशिक ऋषि के नाम से प्रख्यात हुए। आचार्य सायण ने अपने भाष्य में इनके ऋषित्व को इन शब्दों में प्रमाणित किया है - **'तीव्रस्य' इति पञ्चर्चं नवमं सूक्तं वैश्वामित्रस्य पूरणस्यार्षं त्रैष्टुभमैन्द्रम्** ( ऋ० १०.१६० सा० भा०)।

**१२६. पृथु वैन्य ( १०. १४८)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल का १४८ वाँ सूक्त पृथु वैन्य द्वारा दृष्ट है। इस सूक्त की प्रथम ऋचा साम० ३१६ में भी संकलित है। वेन पुत्र होने के कारण इनके साथ अपत्यवाचक पद वैन्य संयुक्त हुआ है। भागवत पुराण में इनकी विस्तृत कथा वर्णित है। इसके अनुसार पृथु और (पत्नी) अर्चि द्वारा पाँच पुत्र हुए। इन्होंने पृथ्वी को प्रोथित समतल बनाया था, अतः इन्हें पृथु कहा गया। इन्होंने कृषि का आविष्कार किया था। इनकी शासन व्यवस्था भी अत्युत्तम थी। इन्होंने सौ अश्वमेध यज्ञ सम्पन्न किये। ब्रह्माण्ड पु० (२.३६ .८३) के अनुसार पृथु के ही नाम पर पृथ्वी का नामकरण हुआ। आचार्य सायण ने इनका ऋषि परिचय 'वेन पुत्र' के रूप में उपन्यस्त किया है - **'सुष्वाणासः' इति पञ्चर्चं विंशं सूक्तं वेनपुत्रस्य पृथोरार्षं त्रैष्टुभमैन्द्रम्** ( ऋ० १०.१४८ सा० भा०)।

**१२७. पृश्नि - अजा ऋषिगण ( ९. ८६. २१ - ३०)** - ऋग्वेद के नवें मण्डल के ८६ वें सूक्त में दस-दस ऋचाओं के द्रष्टा दो नामों के ऋषि समूह हैं। तीसरी दस ऋचाओं के ऋषि पृश्नि और अजा नाम के दो ऋषि समूह हैं। इसी प्रकार अकृष्टा और माषा नाम के दो ऋषि समूह तथा सिकता और नीवावरी नाम के दो ऋषि समूह भी इसमें निर्दिष्ट हैं। पृश्नि पुत्र के रूप में मरुद्गणों की प्रसिद्धि है अर्थात् मरुद्गणों की उत्पत्ति जिनसे होती है, वे पृश्नि हैं। ब्राह्मण ग्रन्थों में वाणी को भी अज कहा गया है— **वाग्वा ऽअजः** (शत० ब्रा० ७.५.२.२१) आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को इस प्रकार प्रमाणित किया है— **तृतीयस्य दशर्चस्य पृश्नय इत्यजा इति च नामद्वयोपेता ऋषिगणाः** (ऋ० ९.८६ सा० भा०)।

**१२८. प्रचेता आङ्गिरस ( १०. १६४)** - प्रचेता आङ्गिरस को ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१६४ तथा अथर्ववेद के अनेक मंत्रों के ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। इन्होंने उक्त सूक्त में दुःस्वप्ननाशन देवता की स्तुति की है। विद्वानों ने प्रचेतस् का अर्थ 'प्रकृष्ट चित्त वाला' अर्थात् सदैव जागरूक मन वाला किया है। ऋग्वेद में कई स्थानों पर अग्नि और आदित्यों को भी प्रचेतस् कहा गया है। पौराणिक सन्दर्भ में इन्हें प्रशान्ति अग्नि का रूप बताया गया है। आचार्य सायण ने इन्हें एक आङ्गिरस ( अङ्गिरस्-गोत्रीय) के रूप में वर्णित किया है - **'अपेहि' इति पञ्चर्चं त्रयोदशं सूक्तमाङ्गिरसस्य प्रचेतस आर्षम्** ( ऋ० १०.१६४ सा० भा०)।

**१२९. प्रजापति (वाच्य अथवा वैश्वामित्र) ( ९. १०१. १३ - १६)** - द्र० - ऋ० भाग - २।

**१३०. प्रजापति परमेष्ठी ( १०. १२९)** - ऋग्वेद का एक सूक्त १०.१२९ प्रजापति परमेष्ठी द्वारा दृष्ट है। ऋग्वेद में प्रजापति वाच्य और प्रजापति वैश्वामित्र का वैकल्पिक ऋषित्व भी मिलता है। संहिताओं में प्रजापति को ब्रह्मा अथवा सृष्टिकर्त्ता के अर्थ में लिया जाता है। प्रजापति पुत्रों में पतङ्ग, प्रजावान्, यक्ष्मनाशन, यज्ञ, विमद आदि का ऋषित्व ऋग्वेद में निर्दिष्ट है। प्रजापति सुता दक्षिणा भी ऋषि रूप में उल्लिखित हैं। भागवतपुराण में प्रजापतियों की संख्या २१ उल्लिखित है, जिसमें परमेष्ठी, दक्ष, अङ्गिरा आदि वर्णित हैं। आचार्य सायण के अनुसार यह सूक्त 'परमेष्ठी' विशेषण पद से संयुक्त प्रजापति द्वारा प्रजापति रूप परमात्मा को सम्बोधित है। इस तथ्य की पुष्टि इस प्रकार होती है - **परमेष्ठी नाम प्रजापतिर्ऋषिः। वियदादिभावानां सृष्टिस्थितिप्रलयादीनामत्र प्रतिपाद्यत्वात् तेषां कर्ता परमात्मा देवता** ( ऋ० १०.१२९ सा० भा०)।

**१३१. प्रजावान् प्राजापत्य ( १०. १८३)** - प्रजावान् प्राजापत्य द्वारा ऋग्वेद के दसवें मण्डल का १८३ वाँ सूक्त दृष्ट है। ये प्रजापति के पुत्र होने के कारण अपत्यार्थक पद ' प्राजापत्य' से संयुक्त हुए। प्रजापति के अन्य अनेक पुत्रों पतङ्ग, यज्ञ, विष्णु, संवरण, हिरण्यगर्भ आदि का ऋषित्व भी ऋग्वेद में दृष्टिगोचर होता है। इस सूक्त में ऋषि ने यजमान, यजमान पत्नी और होताओं के लिए आशीष दिये हैं। ब्राह्मण ग्रन्थ में प्रजावान् प्राजापत्य उक्त सूक्त के ऋषि रूप में स्वीकार किये गये हैं - **अपश्यं त्वा मनसा चेकितानमिति**



Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



**प्रजावान् प्राजापत्यः प्रजामेवास्मिंस्तद्दधाति** (ऐत० ब्रा० १.२१) । बृहद्देवता (८.८०) में उक्त सूक्त का ऋषि प्रजावत् प्राजापत्य को माना गया है, हो सकता है यह पाठ 'प्रजावंतः' के स्थान पर अशुद्ध पाठ 'प्रजावतः' हो गया हो । आचार्य सायण ने इनके ऋषि-विवरण में इन्हें 'प्रजापति-पुत्र' कह कर निरूपित किया है -**'अपश्यम्' इति तृचं द्वात्रिंशं सूक्तं त्रैष्टुभम् । प्रजापतिपुत्रः प्रजावान्नामर्षिः** (ऋ० १०.१८३ सा० भा०) ।

**१३२. प्रतर्दन दैवोदासि (काशिराज) ( ९. ९६, १०. १७९. २)** - प्रतर्दन दैवोदासि को ऋग्वेद के सूक्त ९.९६ तथा सामवेद के अनेक मंत्रों के ऋषि होने का गौरव प्राप्त है । ये दिवोदास् के पुत्र होने के कारण अपत्यार्थक पद ' दैवोदासि' से संयुक्त हुए । ऋग्वेद १०.१७९.२ के ऋषि विवरण में ऋषि नाम 'प्रतर्दन काशिराज' उल्लिखित है । राजा होकर भी इन्होंने ऋषित्व को प्राप्त किया, अतएव इन्हें 'राजर्षि' भी कहा गया है । काठक संहिता २१.१० में प्रतर्दन राजा का उल्लेख मिलता है, वहाँ भरद्वाज इनके पुरोहित थे । संभवतः दिवोदास् पिजवन पुत्र सुदास् के पूर्वज थे । इन्हें पौराणिक सन्दर्भ में काशी के प्रसिद्ध राजा के रूप में वर्णित किया गया है, जो दिवोदास और दृषद्वती के पुत्र तथा वत्स और गर्ग के पिता भी हैं ( वायु पु० ९२.६४ - ६५)। इनका विवाह मदालसा के साथ हुआ था (विष्णु पु० ४.८.१५) । आचार्य सायण ने इन्हें 'दिवोदास् पुत्र' के रूप में प्रमाणित किया है - **'प्र सेनानीः' इति चतुर्विंशत्यृचमेकादशं सूक्तं दिवोदासपुत्रस्य प्रतर्दनाख्यस्य राजर्षेः** (ऋ० ९.९६ सा० भा०) ।

**१३३. प्रथ वासिष्ठ ( १०. १८१. १)** - प्रथ वासिष्ठ को ऋग्वेद में अत्यल्प ऋषित्व (केवल एक ऋचा १० १८१.१) ही प्राप्त है । यही ऋचा साम० ५९९ में भी संकलित है । इस ऋचा में 'प्रथ' नाम भी उल्लिखित है । इस ऋचा के भाष्य में आचार्य सायण ने इन्हें 'वसिष्ठ-पुत्र' कहकर निरूपित किया है । इसमें ऋषि ने विश्वेदेवों की स्तुति की है । आचार्य सायाण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इनके अपत्यवाचक पद को उल्लिखित करते हुए यह स्पष्ट नहीं किया है कि वसिष्ठ इनके पिता हैं या पूर्वज । केवल 'वासिष्ठ' के रूप में परिचय दिया है - **वासिष्ठः प्रथसंज्ञ ऋषिः प्रथमायाः** (ऋ० १०.१८१ सा० भा०) । अन्य अनेक वासिष्ठों (वसिष्ठ गोत्रीय) इन्द्रप्रमति, वृषगण, मन्यु, उपमन्यु, शक्ति आदि का ऋषित्व भी ऋग्वेद में निर्दिष्ट है ।

**१३४. प्रभूवसु आङ्गिरस ( ९. ३५ - ३६)** - द्र० - ऋ० भाग - २ ।

**१३५. प्रस्कण्व काण्व ( ९. ९५)** - द्र० - ऋ० भाग - १ ।

**१३६. प्रियमेध आङ्गिरस ( ९. २८)** - द्र० - ऋ० भाग - ३ ।

**१३७. बन्धु सुबन्धु श्रुतबन्धु विप्रबन्धु गौपायन अथवा लौपायन ( १०. ५७ - ६०)** - द्र० - ऋ० भाग - २ ।

**१३८. बरु आङ्गिरस ( १०. ९६)** - बरु आङ्गिरस का ऋषित्व ऋग्वेद के केवल एक सूक्त १०.९६ में निर्दिष्ट है । ये अङ्गिरस् गोत्रीय होने के कारण आङ्गिरस के रूप में मान्य हैं । इस सूक्त में इन्द्र पुत्र सर्वहरि का भी विकल्पतः ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है । कौषी० ब्रा० २५.८ तथा ऐत० ब्रा० ६.२५ में भी बरु को ऋषि रूप में स्वीकार किया गया है । आचार्य सायण ने इनके ऋषि परिचय को निम्न शब्दों में उल्लिखित किया है -- **बरुर्नामांगिरस ऋषिः इन्द्रस्य पुत्रः सर्वहरिर्वा नाम** ( ऋ० १०.९६ सा० भा० )।

**१३९. बिन्दु आङ्गिरस ( ९. ३०)** - द्र० - ऋ० भाग - ३ ।

**१४०. बुध सौम्य ( १०. १०१)** - ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१०१ का ऋषित्व बुध सौम्य को प्राप्त है । इसी सूक्त की १२ वीं ऋचा अथर्व० २०.१३७.२ तथा ३ - ४ ऋचा यजु० १२.६७ - ६८ में संगृहीत है । सोम पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ अपत्यवाचक पद 'सौम्य' संयुक्त किया गया है । पञ्च० ब्रा० २४.१८.६ में एक आचार्य 'बुध सौमायन' का उल्लेख मिलता है, जो संभवतः यही हैं, क्योंकि सौमायन का आशय भी 'सोम के वंशज' से है । पौराणिक सन्दर्भ में इन्हें चन्द्रमा (सोम) का पुत्र कहा गया है । बुध का विवाह वैवस्वत मनु की पुत्री इला से हुआ था । इला के गर्भ से पुरूरवा ऐळ का जन्म हुआ था । आचार्य सायण ने इन्हें सोम - पुत्र कहा है - **'उद्बुध्यध्वम्' इति द्वादशर्चं द्वितीयं सूक्तं सोमपुत्रस्य बुधस्यार्षम्** (ऋ० १०.१०१ सा० भा०)।

**१४१. बृहदुक्थ वामदेव्य ( १०. ५४ - ५६)** - बृहदुक्थ वामदेव्य का ऋषित्व ऋक्, यजु और साम तीनों वेदों में दृष्टिगोचर होता है । ऋग्वेद में इनके द्वारा तीन सूक्त १०.५४ - ५६ दृष्ट हैं । ये वामदेव गोत्रीय होने के कारण वामदेव्य पद से संयुक्त हुए हैं । शत० ब्रा० १३.२.२.१४ में इन्हें ऋषि रूप में स्वीकार किया गया है । बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने वैश्वदेव सूक्तों के द्रष्टाओं में इनकी परिगणना की है ( बृह० ३.५५) । आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इन्हें ' वामदेव गोत्रीय' माना है - **' तां सु ते' इति षड्चं द्वादशं सूक्तं वामदेवगोत्रस्य बृहदुक्थस्यार्षं त्रैष्टुभमैन्द्रम्** (ऋ० १०.५४ सा० भा०)।

**१४२. बृहद्दिव आथर्वण ( १०. १२०)** बृहद्दिव आथर्वण का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१२० में दृष्टिगोचर होता है । अन्य तीनों संहिताओं में भी इनके द्वारा दृष्ट मंत्र मिलते हैं । अथर्वण के पुत्र होने से इनके नाम के साथ अपत्यवाचक पद 'आथर्वण' संयुक्त हुआ है । अथर्व० ५.१-३ में ऋषि नाम बृहद्दिव अथर्वा उल्लिखित है, सम्भवतः ये दोनों अभिन्न हैं । शां० आ० १५.१ में

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





आचार्यों की सूची में इन्हें सुमन्यु का शिष्य अभिहित किया गया है। ऐत० ब्रा० ४.१४ में इनका उल्लेख किया गया है। आचार्य सायण ने ऋषि-विवरण में बृहद्दिव को अथर्वण-पुत्र कहकर उपन्यस्त किया है - **'तदित्' इति नवर्चमष्टमं सूक्तमथर्वण: पुत्रस्य बृहद्दिवस्यार्षं त्रैष्टुभमैन्द्रम्** (ऋ० १०.१२० सा० भा०)।

**१४३. बृहन्मति आङ्गिरस (९.३९-४०)** - ऋग्वेद के दो सूक्तों ९.३९-४० तथा सामवेद के अनेक मंत्रों के ऋषि होने का गौरव बृहन्मति आङ्गिरस को प्राप्त है। ये अङ्गिरस् गोत्रीय होने के कारण आङ्गिरस पद के साथ विवेचित हुए हैं। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इनका ऋषित्व विवेचन इस प्रकार किया है - **'आशुरर्ष' इति षड्चं पंचदशं सूक्तमांगिरसस्य बृहन्मतेरार्षं गायत्रं पवमानसोमदेवताकम्** (ऋ० ९.३९-४० सा० भा०)। इस सूक्त में इन्होंने पवमान सोम देवता की स्तुति की है।

**१४४. बृहस्पति आङ्गिरस (१०.७१-७२)** - बृहस्पति आङ्गिरस का ऋषित्व ऋग्वेद के दो सूक्तों १०.७१-७२ में दृष्टिगोचर होता है। साम, यजु और अथर्व में भी इनका ऋषित्व निर्दिष्ट है, परन्तु कहीं-कहीं अपत्यवाचक पद आङ्गिरस अनुक्त है। ऋ० १०.७२ में बृहस्पति आङ्गिरस के साथ बृहस्पति लौक्य का भी वैकल्पिक ऋषित्व विवेचित है। लोक के पुत्र होने के कारण इनके साथ 'लौक्य' पद संयुक्त हुआ है। पौराणिक सन्दर्भ में बृहस्पति विश्रवा तथा अङ्गिरा के अधिपति हैं। इन्हें कच और भरद्वाज का पिता माना गया है। आचार्य सायण ने इन्हें आङ्गिरस अथवा लौक्य के रूप में विवेचित किया है - **लोकनाम्न: पुत्रो बृहस्पतिरांगिरस एव वा बृहस्पतिर्ऋषि:** (ऋ० १०.७२ सा० भा०)।

**१४५. बृहस्पति लौक्य (१०.७२)** - द्र०-बृहस्पति आङ्गिरस, ऋ० भाग-४।

**१४६. भरद्वाज बार्हस्पत्य (९.६७, १-३)** - द्र० - ऋ० भाग-२।

**१४७. भिक्षु आङ्गिरस (१०.११७)** - भिक्षु आङ्गिरस का ऋषित्व केवल ऋग्वेद के एक सूक्त (१०.११७) में ही दृष्टिगोचर होता है। इस सूक्त में इन्होंने धन और अन्न के दान की स्तुति की है। संभव है इस सूक्त के ऋषि ने भिक्षा से प्राप्त हुए अन्न और धन की स्तुति करके 'भिक्षु' नाम से प्रसिद्धि प्राप्त की हो। ये अङ्गिरस् गोत्रीय होने से आङ्गिरस के रूप में विवेचित हुए हैं। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इनका ऋषित्व विवेचन इस प्रकार से किया है - **'न वा' इति नवर्चं पञ्चमं सूक्तम्। भिक्षुर्नामाङ्गिरस ऋषि:** (ऋ० १०.११७ सा० भा०)।

**१४८. भिषक् आथर्वण (१०.९७)** - भिषक् आथर्वण का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त (१०.९७) तथा यजुर्वेद के कुछ मंत्रों में स्वीकार किया गया है। इस सूक्त में इन्होंने ओषधि देवता की स्तुति की है। संभव है, भेषज विद्या से संयुक्त होने के कारण इनका नाम भिषक् विख्यात हुआ हो। अथर्वण पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ 'आथर्वण' पद आबद्ध है। काठ० सं० १६.३ में ये भिषज् रूप में ही उल्लिखित हुए हैं। संहिताओं में अनेक स्थानों पर अश्विनीकुमारों को भी भिषज् कहा गया है। बृहद्देवता (७.१५ में) में भिषज् के ऋषित्व को स्वीकार किया है। आचार्य सायण ने इन्हें अथर्वण पुत्र के रूप में निरूपित किया है - **'या ओषधी:' इति त्रयोविंशत्यृचं सप्तमं सूक्तम्। अथर्वण: पुत्रस्य भिषड्नाम्नआर्षम्** (ऋ० १०.९७ सा० भा०)।

**१४९. भुवन आप्त्य (१०.१५७)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के १५७ वें सूक्त में 'भुवन आप्त्य अथवा साधन भौवन' ऋषि रूप में मान्य हैं। सामवेद और अथर्ववेद में भी इन 'पिता-पुत्र' का वैकल्पिक ऋषित्व ही निर्दिष्ट है। केवल अथर्व० २०.१२४.४-६ में भुवन का स्वतंत्र ऋषित्व अभिहित है। अप्त्य के पुत्र होने के कारण इन्हें 'आप्त्य' पद से संयुक्त किया गया है। इनके पुत्र साधन के साथ भौवन (भुवन-पुत्र) पद सम्बद्ध है। त्रित, द्वित और एकत ऋषियों को भी आप्त्य पद से संयुक्त किया गया है, परन्तु इन्हें **अपां पुत्रस्य'** (जल से उत्पन्न) माना गया है। भुवन के अन्य पुत्र विश्वकर्मा भौवन का ऋषित्व भी ऋग्वेद १०.८१-८२ में निर्दिष्ट है। भुवन का सामान्य अर्थ 'लोक' के रूप में मान्य है, परन्तु यज्ञ को भी भुवन का पर्याय माना गया है - **यज्ञो वै भुवनम्** (तैत्ति० ब्रा० ३.३.७.५)। इस सूक्त में इन्होंने विश्वेदेवों की स्तुति की है। आचार्य सायण ने इन 'पिता-पुत्र' का उल्लेख इस प्रकार किया है - **'इमा नु कं' इति पञ्चर्चं षष्ठं सूक्तमप्त्यपुत्रस्य भुवनस्यार्षं भुवनपुत्रस्य साधनसंज्ञस्य वा वैश्वदेवम्** (ऋ० १०.१५७ सा० भा०)।

**१५०. भूतांश काश्यप (१०.१०६)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के १०६ वें सूक्त के ऋषि होने का गौरव भूतांश काश्यप को प्राप्त है। ये कश्यप-पुत्र होने के कारण अपत्यवाचक पद काश्यप से संयुक्त हुए हैं। इनके पिता कश्यप मारीच सप्तर्षियों में ख्याति प्राप्त हैं। कश्यप गोत्रीय अनेक ऋषियों में अवत्सार, असित, देवल, निध्रुवि, रेभ, सूनु, विवृहा का ऋषित्व ऋग्वेद में निर्दिष्ट है। दो कश्यप-पुत्री शिखण्डिनी अप्सराओं का ऋषित्व भी ऋ० ९.१०४ में अभिहित है। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक के अनुसार मुनिश्रेष्ठ भूतांश की कोई संतान नहीं थी, संतान की कामना से उन्होंने (यज्ञादि) कर्म किये और उक्त सूक्त में अश्विनीकुमारों की स्तुति की - **भूतांशस्तु प्रजाकाम: कर्माणि कृतवान्पुरा। न हि लेभे प्रजा: काश्चित् कश्यपो मुनिसत्तम:** (बृह० ८.१८)। यास्क ने भी अश्विनीकुमारों की स्तुति करने वाले ऋषि भूतांश काश्यप को वर्णित किया है - **भूतांश: काश्यप आश्विनमेकलिङ्गम्** (नि०

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





१२.४०)। आचार्य सायण ने इनका उल्लेख इस प्रकार किया है - **कश्यपपुत्रो भूतांशो नामर्षिः** (ऋ० १०.१०६ सा० भा०)।

**१५१. भृगु वारुणि (९.६५)** - भृगु वारुणि का ऋषित्व ऋग्वेद के दो सूक्तों ९.६५;१०.१९ में निर्दिष्ट है। सामवेद में भी अनेक मंत्रों का ऋषित्व इन्हें प्राप्त है। अथर्ववेद में अनेक स्थानों पर केवल 'भृगु' नाम अभिहित है और कहीं भृगु के साथ अपत्यवाचक पद 'अङ्गिरा' और 'आथर्वण' पद भी उल्लिखित हैं। अङ्गिरसों के साथ इनका उल्लेख अनेक स्थानों पर मिलता है। भृगु अथवा भृगुवंशजों ( भार्गवों ) को अग्नि-पूजक के रूप में मान्यता मिली है, संभवतः इसी कारण अथर्ववेद में इनके साथ अङ्गिरा या आथर्वण पद सम्बद्ध है। शतपथ ब्राह्मण में ये वारुणि (वरुण-पुत्र) के रूप में स्वीकार किये गये हैं - **भृगुर्ह वै वारुणिः । वरुणं पितरं** ......... (शत० ब्रा० ११.६.१.१)। निरुक्तकार मुनि यास्क ने इन्हें अङ्गिरा के रूप में अभिहित किया है - **अर्चिषि भृगुः संबभूव ।भृगुर्भृज्यमानो न देहे,अङ्गारेष्वङ्गिराः**(नि० ३.१७)। भृगु गोत्रीय अनेक ऋषि इट, कवि, गृत्समद, च्यवन, जमदग्नि आदि विशेष ख्याति प्राप्त हैं। आचार्य सायण ने भृगु के ऋषित्व विवेचन में इन्हें वरुण-पुत्र के रूप में निरूपित किया है - **वरुणपुत्रस्य भृगोरार्षं भार्गवस्य जमदग्नेर्वा गायत्रं पवमानसोमदेवताकम्** (ऋ० ९.६५ सा० भा०)।

**१५२. मथित यामायन (१०.१९)** - मथित यामायन को केवल ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१९ के ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। इस सूक्त में तीन ऋषियों का वैकल्पिक ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है - यम पुत्र मथित अथवा वरुण पुत्र भृगु अथवा भृगु गोत्रीय च्यवन। यम पुत्र होने के कारण मथित को अपत्यार्थक पद 'यामायन' से जोड़ा गया है। अन्य अनेक यामायनों (यम-पुत्रों ) का ऋषित्व भी ऋग्वेद में निर्दिष्ट है - द्र० - ऊर्ध्वकृशन, कुमार, दमन, देवश्रवा, शंख, संकुसुक। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इन्हें यम पुत्र के रूप में विवेचित किया है - **अस्य यमपुत्रो मथिताख्य ऋषिर्वरुणपुत्रो भृगुर्वाथवा भार्गवश्च्यवनः** (ऋ० १०.१९ सा० भा०)। 'मथित' का शाब्दिक अर्थ (तत्त्व का) 'मंथन करने वाला' किया जाता है।

**१५३. मधुच्छन्दा वैश्वामित्र (९.१)** - द्र० - ऋ० भाग-१ ।

**१५४. मनु आप्सव (९.१०६.७-९)** - मनु आप्सव को ऋग्वेद की तीन ऋचाओं (९.१०६.७-९) और सामवेद के चार मंत्रों ५७१, १३२६-२८ के ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। उक्त तीन ऋचाएँ ही सामवेद में उक्त स्थानों में अभिहित हैं। इसी सूक्त में प्रथम तीन ऋचाएँ चक्षु पुत्र अग्नि द्वारा,द्वितीय तीन ऋचाएँ मनु पुत्र चक्षु द्वारा और तृतीय तीन ऋचाएँ अप्सु पुत्र मनु द्वारा दृष्ट हैं। उक्त तथ्य द्वारा इनके पारस्परिक सम्बन्ध विदित होते हैं - मनु आप्सव के पुत्र चक्षु मानव और चक्षु मानव के पुत्र अग्नि चाक्षुष हुए हैं। अप्सु पुत्र होने के कारण मनु 'आप्सव' पद (अपत्यवाचक) से सम्बद्ध हुए। जलप्लावन की कथा शत० ब्रा० १.८.१.१ में वर्णित है, संभवतः यह मनु ही 'आप्सव' पद से विभूषित हुए हों। मनु की पत्नी मनावी शत० ब्रा० १.१.४.१६ में वर्णित हुई हैं। तैत्ति० सं० ३.१.९.४ में मनु पुत्र नाभानेदिष्ठ उल्लिखित हुए हैं। परन्तु यहाँ यह अविज्ञात है कि ये मनु आप्सव ही हैं अथवा वैवस्वत अथवा सांवरण। आचार्य सायण ने इनके सम्बन्ध में लिखा है - **अप्सुनाम्नः पुत्रो मनुस्तृतीयस्य** (ऋ० ९.१०६ सा० भा०)।

**१५५. मनु सांवरण (९.१०१.१०-१२)** - मनु सांवरण का ऋषित्व ऋग्वेद की तीन ऋचाओं ९.१०१.१०-१२ तथा सामवेद के चार मंत्रों ५४८,११०१-३ में दृष्टिगोचर होता है। ऋग्वेद की उक्त तीन ऋचाएँ ही थोड़े पाठ भेद के साथ सामवेद में संकलित हैं। उक्त सूक्त में द्वितीय तीन ऋचाएँ ययाति नाहुष द्वारा, तृतीय तीन ऋचाएँ नहुष मानव द्वारा और चतुर्थ तीन ऋचाएँ मनु सांवरण द्वारा दृष्ट हैं। इस तथ्य से इनके पारस्परिक सम्बन्धों का परिचय मिलता है कि मनु सांवरण के पुत्र नहुष मानव और नहुष के पुत्र ययाति नाहुष हुए हैं। आचार्य सायण ने संवरण राजा के पुत्र के रूप में इनका ऋषित्व विवेचित किया है - **चतुर्थस्य संवरणाख्यस्य राज्ञः पुत्रो मनुः** (ऋ० ९.१०१ सा० भा०)।

**१५६. मन्यु तापस (१०.८३-८४)** - ऋग्वेद के दो सूक्तों १०.८३-८४ के ऋषि मन्यु तापस हैं। ये तपस् के पुत्र होने के कारण अपत्यार्थक पद 'तापस' से युक्त हुए हैं। तापस पद से अभिहित दो अन्य ऋषियों का नाम ऋग्वेद में उल्लिखित है - **अग्नि तापस और घर्म तापस**। आचार्य सायण ने घर्म को भी तपस् पुत्र कहकर विवेचित किया है; किन्तु अग्नि के साथ तापस पद को गुणवाचक पद माना है। मन्यु का शाब्दिक अर्थ 'विवेकसम्मत क्रोध' किया जाता है और तापस का अर्थ 'शत्रुओं या विकारों को तपाने वाला' किया जाता है। आचार्य सायण ने इन्हें तपस् पुत्र कहकर निरूपित किया है - **'यस्ते मन्यो' इति सप्तर्चं पञ्चदशं सूक्तम् । मन्युर्नाम तपसः पुत्र ऋषिः** (ऋ० १०.८३ सा० भा०)। बृहद्देवता ग्रन्थ २.५३ में मन्यु तापस को वर्णित किया गया है - **तेनैनं मन्युरित्याह मन्युरेव तु तापसः** (बृह० २.५३)।

**१५७. मन्यु वासिष्ठ (९.९७.१०-१२)** - ऋग्वेद के नवम मण्डल के ९७ वें सूक्त की तीन-तीन ऋचाओं का ऋषित्व अनेक वसिष्ठ गोत्रीय ऋषियों को प्राप्त हुआ है। इसमें से तीन ऋचाएँ (९.९७.१०-१२) मन्यु वासिष्ठ द्वारा दृष्ट हैं। वसिष्ठ गोत्रीय होने के कारण इनके नाम के साथ अपत्यवाचक पद वासिष्ठ संयुक्त हुआ है। इनके ऋषि विवेचन में आचार्य सायण ने इसी तथ्य को प्रमाणित किया है - **चतुर्थस्य मन्युः । ............ एते सर्वे वसिष्ठगोत्राः** (ऋ० ९.९७ सा० भा०)। अमरकोश के अनुसार मन्यु का

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

शाब्दिक अर्थ **'मन्युर्दैन्ये क्रतौ क्रुधि'** (दैन्य, यज्ञ और क्रोध) है। ये मन तथा इन्द्रियों को वश में करने के कारण वासिष्ठ भी हैं।

१५८. **मान्धाता यौवनाश्व (१०.१३४.१-५, ६ पूर्वा०)** - मान्धाता यौवनाश्व का ऋषित्व ऋग्वेद (१०.१३४.१-५, ६ पूर्वा०) में दृष्टिगोचर होता है। इसी सूक्त में शेष ऋचाओं (६ उत्त०, ७) का ऋषित्व गोधा ब्रह्मवादिनी को मिला है। युवनाश्व के पुत्र होने के कारण इन्हें यौवनाश्व पद से संयुक्त किया गया है। स्कन्द पुराण में युवनाश्व को राजा प्रसेनजित् का पुत्र तथा मान्धाता का पिता उल्लिखित किया गया है। ये इक्ष्वाकुवंश के एक सूर्यवंशी राजा हुए हैं। आचार्य सायण ने इन्हें युवनाश्व-पुत्र के रूप में उपन्यस्त किया है - **'उभे यत्' इति सप्तर्चं षष्ठं सूक्तं। युवनाश्वपुत्रस्य मान्धातुरार्षम्** (ऋ० १०.१३४ सा० भा०)।

१५९. **मुद्‌गल भार्म्यश्व (१०.१०२)** - मुद्‌गल भार्म्यश्व को ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१०२ के ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। यजु० के एक मंत्र के ऋषि मुद्‌गल यज्ञपुरुष माने जाते हैं। सम्भव है, ये मुद्‌गल अभिन्न हों और 'यज्ञपुरुष' विशेषण पद से विभूषित किये गये हों। भर्म्यश्व के पुत्र होने के कारण इन्हें 'भार्म्यश्व' कहा गया है। इसी सूक्त में मुद्‌गल और इनकी पत्नी मुद्‌गलानी उल्लिखित हुए हैं। रथ की दौड़ में इन्होंने पत्नी मुद्‌गलानी की सहायता से विजय पायी थी। पौराणिक सन्दर्भ में इन्हें भर्म्याश्व के पाँच पुत्रों में से एक माना गया है, जिनसे मौद्‌गल्य वंश उत्पन्न हुआ। ये दिवोदास तथा अहल्या के पिता थे। इन्हें शाकल्य के शिष्य होने का गौरव प्राप्त हुआ। बृहद्देवताकार ने भी इनके ऋषित्व को प्रमाणित किया है - **आजावनेन भार्म्यश्व इन्द्रासोमौ तु मुद्‌गलः** (बृह० ८.१२)। आचार्य सायण ने इन्हें भर्म्यश्व पुत्र माना है - **भर्म्यश्वपुत्रो मुद्‌गल ऋषिः** ।

१६०. **मूर्धन्वान् आङ्गिरस अथवा मूर्धन्वान् वामदेव्य (१०.८८)** - मूर्धन्वान् ऋषि का ऋग्वेद के एक सूक्त १०.८८ का ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। इनके अपत्यार्थक पद को निर्णयात्मक नहीं माना गया है, यहाँ आङ्गिरस अथवा वामदेव्य का विकल्प मिलता है। ये अङ्गिरस् वंशोत्पन्न अथवा वामदेव वंशोत्पन्न (या गौतम वंशोत्पन्न) माने गये हैं। मूर्धन्वान् शब्द का पर्याय शीर्षस्थ (सर्वोत्कृष्ट) से लिया जाता है। ब्राह्मण ग्रन्थ में प्रजापति और सूर्य को भी मूर्धा कहा गया है **प्रजापतिर्वै मूर्धा** (शत० ब्रा० ८.२.३.१०)। **एष वै मूर्धा य एष (सूर्यः) तपति** (शत० ब्रा० १३.४.१.१३)। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने मूर्धन्वान् द्वारा दृष्ट सूक्त को सूर्य और वैश्वानर अग्नि को सम्बोधित बताया है - **अनेन तु प्रवादेन दृष्टा मूर्धन्वता स्तुतिः। सूर्यवैश्वानराग्नीनाम् ऐकात्म्यमिह दृश्यते** (बृह० २.१८)। आचार्य सायण ने इन शब्दों में इनके ऋषि विवेचन को उल्लिखित किया है **मूर्धन्वानृषिः। स चाङ्गिरसो वामदेव्यो वा** (ऋ० १०.८८ सा० भा०)।

१६१. **मृळीक वासिष्ठ (९.९७.२५-२७)** - मृळीक वासिष्ठ का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१५० और तीन ऋचाओं ९.९७.२५-२७ में दृष्टिगोचर होता है। ये वसिष्ठ के पुत्र होने के कारण अपत्यार्थक पद 'वासिष्ठ' से संयुक्त हुए हैं। वसिष्ठ पुत्रों में चित्रमहा, मृळीक और शक्ति का ऋषित्व ऋग्वेद में निर्दिष्ट है। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इन्हें वसिष्ठ-पुत्र के रूप में उपन्यस्त किया है - **'समिद्धः' इति पञ्चर्चं द्वाविंशं सूक्तं वसिष्ठपुत्रस्य मृळीकस्यार्षमाग्नेयम्** (ऋ० १०.१५० सा० भा०)।

१६२. **मेधातिथि काण्व (९.२)** - द्र० - ऋ० भाग-१।

१६३. **मेध्यातिथि काण्व (९.४१-४३)** - द्र० - ऋ० भाग-१।

१६४. **यक्ष्मनाशन प्राजापत्य (१०.१६१)** - यक्ष्मनाशन प्राजापत्य का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१६१ में निर्दिष्ट है। अथर्ववेद में अपत्यार्थक पदरहित नाम ही उल्लिखित हैं, जहाँ उन्हें पाँच मंत्रों २०.९६.६-१० का ऋषित्व प्राप्त है। ये प्रजापति के पुत्र होने के कारण अपत्यार्थक पद प्राजापत्य से युक्त हुए हैं। प्रजापति पुत्रों में पतङ्ग, प्रजावान्, यक्ष्मनाशन, यज्ञ, विमद, विष्णु, संवरण और हिरण्यगर्भ का ऋषित्व ऋग्वेद में निर्दिष्ट है। यक्ष्म का सामान्य अर्थ वैदिक संहिताओं में 'रोग मात्र' अथवा 'शरीर का क्षय' लिया गया है। संभवतः यक्ष्मनाशन एक भिषज् रहे होंगे। बृहद्देवता ग्रन्थ में उक्त सूक्त को राजयक्ष्मा का विनाशक कहा गया है। आचार्य सायण ने प्रजापति पुत्र के रूप में इन्हें विवेचित किया है - **'मुंचामि' इति पञ्चर्चं दशमं सूक्तं प्रजापतिपुत्रस्य यक्ष्मनाशनाख्यस्यार्षम्** (ऋ० १०.१६१ सा० भा०)।

१६५. **यज्ञ प्राजापत्य (१०.१३०)** - प्रजापति पुत्र यज्ञ प्राजापत्य को ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१३० के ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। यजु० ३४.४९ मंत्र भी इन्हीं के द्वारा दृष्ट है। हरिवंश पुराण के अनुसार यज्ञ, रुचि के पुत्र तथा दक्षिणा के पति हैं। ब्रह्मा ने इन्हें मृगशिरा नक्षत्र बना दिया। दक्षिणा प्राजापत्या का ऋषित्व ऋग्वेद १०.१०७ में निर्दिष्ट है। संहिताओं में प्रजापति द्वारा यज्ञ की उत्पत्ति का उल्लेख मिलता है - **प्रजास्सृष्ट्वा सो (प्रजापतिः) ऽ कामयत यज्ञं सृजेयेति** (काठ० सं० ९.१६)। आचार्य सायण ने इनके विषय में लिखा है - **'यो यज्ञः' इति सप्तर्चं द्वितीयं सूक्तं प्रजापतिपुत्रस्य यज्ञाख्यस्यार्षम्** (ऋ० १०.१३० सा० भा०)।

१६६. **यम वैवस्वत (१०.१०.२, ४, ८ - १०, १२, १४; १०.१४)** - द्र० - देवता विवरण

१६७. **यमी वैवस्वती (१०.१५४; १०.१०.१, ३, ५ - ७, ११, १३)** - द्र० - देवता विवरण यम वैवस्वत।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१६८. ययाति नाहुष (९.१०१.४-६)** - ऋग्वेद की तीन ऋचाओं ९.१०१.४-६ का ऋषित्व ययाति नाहुष को प्राप्त हुआ है। ये नहुष राजा के पुत्र होने के कारण नाहुष पद से संयुक्त हुए हैं। इनके पिता नहुष मानव, मनु सांवरण के पुत्र और मनु संवरण राजा के पुत्र थे। मत्स्य पुराण के अनुसार ये बिरजा के गर्भ से उत्पन्न नहुष के पुत्र और चन्द्रवंश के पाँचवे राजा हुए थे, जिनका विवाह दैत्यगुरु शुक्राचार्य की पुत्री देवयानी से हुआ था। देवयानी के गर्भ से यदु और तुर्वसु दो पुत्र हुए। आचार्य सायण ने इस सम्बन्ध में लिखा है - **द्वितीयस्य नहुषस्य राज्ञः पुत्रो ययातिर्नाम। तृतीयस्य मनोः पुत्रो नहुषो नाम राजर्षिः** (ऋ० ९.१०१ सा० भा०)।

**१६९. रक्षोहा ब्राह्म (१०.१६२)** - रक्षोहा ब्राह्म का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१६२ में दृष्टिगोचर होता है। ये ब्रह्म पुत्र के रूप में मान्य हैं। रक्षोहा का शाब्दिक अर्थ **'रक्षसां हन्ता'** (राक्षसों अथवा रोगों का विनाशक) किया जाता है। ब्राह्म का अर्थ 'ब्रह्मनिष्ठ (ज्ञाननिष्ठ) व्यक्ति' किया जाता है। कहीं-कहीं अग्नि को भी रक्षोहन् कहा गया है। ब्रह्म पुत्रों में ऊर्ध्वनाभा और रक्षोहा का ऋषित्व ऋग्वेद में अभिहित है। आचार्य सायण ने अपने भाष्य में रक्षोहा को ब्रह्मपुत्र के रूप में निरूपित किया है - **'ब्रह्मणाग्निः' इति षड्चमेकादशं सूक्तमानुष्टुभम्। ब्रह्मपुत्रो रक्षोहा नामर्षिः** (ऋ० १०.१६२ सा० भा०)।

**१७०. रहूगण आङ्गिरस (९.३७-३८)** - अङ्गिरस् गोत्रोत्पन्न रहूगण का ऋषित्व ऋग्वेद के दो सूक्तों ९.३७-३८ तथा सामवेद के कई मंत्रों में दृष्टिगोचर होता है। ये सप्तर्षियों में प्रसिद्ध गोतम राहूगण के पिता थे। रहूगण वंशजों को ऋ० १.७८.५ में 'रहूगणाः' पद से उल्लिखित किया गया है और गोतम वंशजों को ऋ० १.७८.१; १.६०.५ आदि में 'गोतमाः' पद से वर्णित किया गया है। पौराणिक सन्दर्भ के अनुसार यह शतानन्द की माता अहल्या का ही नाम था। आचार्य सायण ने इनका ऋषि विवेचन इस प्रकार अभिहित किया है - **'स सुतः' इति षड्चं त्रयोदशं सूक्तं रहूगणस्यार्षं गायत्रं सौम्यम्** (ऋ० ९.३७ सा० भा०)।

**१७१. रात्रि भारद्वाजी (१०.१२७)** - ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१२७ के ऋषि कुशिक सौभरि तथा विकल्प में रात्रि भारद्वाजी हैं। इस सूक्त के देवता भी 'रात्रि' हैं। रात्रि भरद्वाज गोत्रीय होने के कारण अपत्यार्थक पद 'भारद्वाजी' से संयुक्त हुई हैं। बृहद्देवताकार ने (बृह० ८.४४ में) 'रात्रि' को देवता रूप में स्वीकार किया है। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इन्हें 'भारद्वाज सुता' कहा है - **भारद्वाजस्य सुता रात्र्याख्या अस्य सूक्तस्यर्षिका। गायत्रं रात्रिदेवताकम्** (ऋ० १०.१२७ सा० भा०)।

**१७२. राम जामदग्न्य (१०.११०)** - ऋग्वेद के एक सूक्त १०.११० में जमदग्नि भार्गव और उनके पुत्र राम जामदग्न्य का वैकल्पिक ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। राम जामदग्न्य ही परशुराम के रूप में विख्यात हुए हैं। इनके पिता भार्गव थे, अतएव राम के भृगु गोत्रीय होने की पुष्टि होती है। भृगु गोत्रीय ऋषियों में जमदग्नि, गृत्समद, च्यवन आदि विशेष ख्याति प्राप्त हैं। परशुराम को भागवत पुराण में अवतार रूप में वर्णित किया गया है। आचार्य सायण ने इन्हें जमदग्नि पुत्र के रूप में उपन्यस्त किया है - **भार्गवो जमदग्निर्ऋषिः। तस्य पुत्रो रामो वा यः परशुराम इति प्रख्यातः** (ऋ० १०.११० सा० भा०)। पौराणिक सन्दर्भ में परशुराम की माता का नाम रेणुका था, जो विदर्भ के राजा प्रसेनजित् की पुत्री थीं।

**१७३. रेणु वैश्वामित्र (९.७०)** - रेणु वैश्वामित्र का ऋषित्व ऋ० ९.७० में निर्दिष्ट है। ये विश्वामित्र के पुत्र होने के कारण 'वैश्वामित्र' पद से संयुक्त किये गये हैं। विश्वामित्र के प्रमुख पुत्रों में इनका नामोल्लेख ब्राह्मण ग्रन्थ में उल्लिखित है - **अथ ह विश्वामित्रः पुत्रानामंत्रयामास-मधुच्छन्दाः शृणोतन ऋषभो रेणुरष्टकः** (ऐत० ब्रा० ७.१७)। रेणु का सामान्य अर्थ 'धूलि' किया जाता है। इस सूक्त में इन्होंने पवमान सोम की स्तुति की है - **'त्रिरस्मै' इति दशर्चं तृतीयं सूक्तं वैश्वामित्रस्य रेणोरार्षम्** (ऋ० ९.७० सा० भा०)।

**१७४. रेभसूनू काश्यप (९.९९-१००)** - ऋग्वेद के दो सूक्तों का ऋषित्व कश्यप गोत्रीय दो ऋषियों रेभ और सूनु को सम्मिलित रूप से प्राप्त हुआ है। कश्यप गोत्रीय अनेक ऋषियों अवत्सार, असित, देवल, निध्रुवि आदि को ऋग्वेद में ऋषित्व प्राप्त है। रेभ का उल्लेख ऋग्वेद १.११२.५, १.११६.२४ आदि में मिलता है, जहाँ अश्विनीकुमारों ने इन्हें कैद से बचाया था। संभवतः सूनु शब्द इनके पुत्र के रूप में ही उल्लिखित हुआ हो और पिता (रेभ) और पुत्र (सूनु) को ही उक्त सूक्तों का सम्मिलित ऋषि माना गया हो। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इन्हें कश्यप गोत्रीय कहकर निरूपित किया है - **'आ हर्यताय' इत्यष्टर्चं तृतीयं सूक्तम्। कश्यपगोत्रौ रेभसूनू एतत्संज्ञौ द्वावृषी** (ऋ० ९.९९ सा० भा०)।

**१७५. लब ऐन्द्र (१०.११९)** - द्र० - देवता विवरण।

**१७६. लुश धानाक (१०.३५-३६)** - लुश धानाक को ऋग्वेद के दो सूक्तों (१०.३५-३६) के ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। ये धनाक के पुत्र होने के कारण धानाक पद से संयुक्त हुए हैं। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने बृह० २.१२९ और ३.५५ में इन्हें वैश्वदेव सूक्तों के द्रष्टाओं में परिगणित किया है। पञ्च० ब्रा० ९.२.२२ में कुत्स के साथ लुश का उल्लेख मिलता है। पुराणों में दुर्दम के पुत्र धनक का उल्लेख मिलता है। आचार्य सायण ने लुश का ऋषि विवेचन धनाक-पुत्र के रूप में उपन्यस्त किया है - **'अबुध्रम्' इति चतुर्दशर्चं षष्ठं सूक्तं धनाकपुत्रस्य लुशस्यार्षम्** (ऋ० १०.३५ सा० भा०)

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१७७. वत्स आग्नेय (१०.१८७)** - ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१८७ का ऋषित्व वत्स आग्नेय को प्राप्त हुआ है। वेदों में अनेक स्थानों पर ऋषि वत्स का ऋषित्व निर्दिष्ट है, जहाँ अपत्यार्थक पदरहित नाम उल्लिखित है। ऋग्वेद के छः सूक्तों ८.६-११ के ऋषि वत्स काण्व निर्दिष्ट हैं, जो कण्ववंशीय हैं। संभव है इसी ऋषि ने सूक्त १०.१८७ में अग्निदेव की स्तुति की हो, जिससे वे 'आग्नेय' विशेषण से युक्त हुए हों। आचार्य सायण ने आग्नेय पद को अपत्यार्थक माना है और इन्हें अग्निपुत्र के रूप में उपन्यस्त किया है - **'प्राग्नये' इति पञ्चर्चं षट्त्रिंशं सूक्तमग्नेः पुत्रस्य वत्सस्यार्षं गायत्रमाग्नेयम्** (ऋ० १०.१८७ सा० भा०)।

**१७८. वत्सप्रि भालन्दन (९.६८; १०.४५-४६)** - ऋग्वेद के तीन सूक्तों ९.६८; १०.४५-४६ तथा साम, यजु के अनेक मंत्रों के मंत्रद्रष्टा वत्सप्रि भालन्दन हैं। ये भलन्दन के पुत्र होने के कारण अपत्यवाचक पद 'भालन्दन' से युक्त हुए हैं। तैत्ति० सं० ५.२.१.६ तथा मैत्रा० सं० ३.२.२ में इन्हें आचार्य के रूप में उल्लिखित किया गया है, जिन्होंने वात्सप्र नामक साम का दर्शन किया था। पौराणिक सन्दर्भ में इन्हें भनन्दन का पुत्र तथा राजा विदूरथ की पुत्री मुदावती के पति के रूप में वर्णित किया गया है। आचार्य सायण ने इन्हें 'भलंदन पुत्र' कहकर विवेचित किया है **तत्र 'प्र देवम्' इति दशर्चं प्रथमं सूक्तं भलन्दनपुत्रस्य वत्सप्रेरार्षं पवमानसोमदेवताकम्** (ऋ० ९.६८ सा० भा०)।

**१७९. वम्र वैखानस (१०.९९)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल का ९९ वाँ सूक्त वम्र वैखानस द्वारा दृष्ट है। 'वैखानस' पद अपत्यवाचक प्रतीत होता है। यजुर्वेद १९.३८ में प्रजापति वैखानस द्रष्टा रूप में मान्य हैं। ऋ० ९.६६ में शत संख्यक वैखानसों के समूह को ऋषि रूप में स्वीकार किया गया है। वम्र ऋषि का उल्लेख ऋग्वेद १.५१.९; १.११२.१५; १०.९९.५ में मिलता है। बृहद्देवता ग्रन्थ (२.२९) ने इन्हें ऋषि रूप में उल्लिखित किया है। आचार्य सायण ने इन्हें एक वैखानस के रूप में प्रमाणित किया है - **'कं नः' इति द्वादशर्चं नवमं सूक्तं वैखानसस्य वम्रस्यार्षं त्रैष्टुभमैन्द्रम्** (ऋ० १०.९९ सा० भा०)।

**१८०. वरुण (१०.१२४.१, ५-९)** - ऋग्वेद की छः ऋचाओं (१०.१२४.१, ५-९) का ऋषित्व वरुण को प्राप्त हुआ है। ऋग्वेद में अग्नि, वरुण, आदित्य, यम आदि देवों का भी ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। **'यस्य वाक्यं स ऋषिः - या तेनोच्यते सा देवता'** सूत्रोक्ति के अनुसार वरुण के कथन में वरुण को और अग्नि के कथन में अग्नि को ऋषि रूप में स्वीकार किया गया है। वरुण को सम्पूर्ण भुवनों के सम्राट् के रूप में वर्णित किया गया है - **आसीदद् विश्वा भुवनानि सम्राड्विश्वेत्तानि वरुणस्य व्रतानि** (ऋ० ८.४२.१)। इन्हें अनेक स्थानों पर मित्र के साथ वर्णित किया गया है। वरुणानी को इनकी पत्नी के रूप में माना गया है। वरुण के पुत्रों में भृगु वारुणि विशेष रूप से वर्णनीय हैं, जिन्हें ऋ० ९.६५ का ऋषित्व प्राप्त है। भागवत पुराण के अनुसार वरुण की चर्षणी नाम की पत्नी से दो पुत्र भृगु और वाल्मीकि उत्पन्न हुए। ऋग्वेद में वरुण पुत्र सत्यधृति का ऋषित्व भी (१०.१८५ में) निर्दिष्ट है। आचार्य सायण ने अग्नि, वरुण और सोम के सम्मिलित ऋषित्व को इन शब्दों में प्रमाणित किया है - **शिष्टाभिरग्निवरुणसोमा अस्तुवन्। अतस्तासां षण्णां त ऋषयः** (ऋ० १०.१२४ सा० भा०)। निरुक्तकार ने इन्हें द्वादश आदित्यों में से एक माना है। महाभारत के अनुसार ये कश्यप द्वारा अदिति के गर्भ से जन्मे थे।

**१८१. वसिष्ठ मैत्रावरुणि (९.९०; १०.१३७.७)** द्र० - ऋ० भाग-३।

**१८२. वसु भारद्वाज (९.८०-८२)** - वसु भारद्वाज ऋग्वेद के तीन सूक्तों ९.८०-८२ के ऋषि रूप में मान्य हैं। ये भरद्वाज गोत्रीय होने के कारण भारद्वाज कहलाये। ऋषि भारद्वाज को अङ्गिरस् का पौत्र और बृहस्पति का पुत्र वर्णित किया गया है (बृह० ५.१०२)। भरद्वाज गोत्रीय अनेक ऋषियों ऋजिश्वा, गर्ग, नर, पायु, शुनहोत्र, सुहोत्र आदि का ऋषित्व ऋग्वेद में निर्दिष्ट है। भागवत पुराण के अनुसार वसु, धर्म की पत्नी, जो दक्ष प्रजापति की पुत्री थीं, के गर्भ से उत्पन्न हुए थे। आचार्य सायण ने इन्हें भारद्वाज के रूप में उल्लिखित किया है - **'सोमस्य धारा' इति पञ्चर्चं त्रयोदशं सूक्तं भारद्वाजस्य वसुनाम्न आर्षम्** (ऋ० ९.८० सा० भा०)।

**१८३. वसुकर्ण वासुक्र (१०.६५-६६)** - वसुकर्ण वासुक्र को ऋग्वेद के दो सूक्तों १०.६५-६६ का ऋषित्व प्राप्त हुआ है। ये वसुक्र के पुत्र होने के कारण अपत्यवाचक पद 'वासुक्र' से सम्बद्ध किये गये हैं। वसुक्र के एक अन्य पुत्र 'वसुकृत वासुक्र' का ऋषित्व ऋ० १०.२०-२६ में निर्दिष्ट है। यहाँ विमद ऐन्द्र अथवा प्राजापत्य के साथ इनका वैकल्पिक ऋषित्व निर्दिष्ट है। वसुक्र को 'इन्द्र पुत्र' के रूप में उल्लिखित किया गया है। इन्हें ऋग्वेद के दो पूर्ण सूक्त (१०.२७, २९) तथा सूक्त १०.२८ की कुछ ऋचाओं का ऋषित्व प्राप्त है। वसुक्र पत्नी इन्द्रस्नुषा को केवल एक ऋचा १०.२८.१ का ऋषित्व प्राप्त है। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने बृह० ३.५५ में वैश्वदेव सूक्तों के द्रष्टाओं के नाम में वसुकर्ण को परिगणित किया है। आचार्य सायण ने इन्हें वसुक्र पुत्र के रूप में विवेचित किया है - **'अग्निरिन्द्रः' इति पञ्चदशर्चं पञ्चमं सूक्तं वसुक्रपुत्रस्य वसुकर्णस्यार्षं वैश्वदेवम्** (ऋ० १०.६५ सा० भा०)। यह तथ्य अविज्ञात है कि ये वसुक्र 'इन्द्र पुत्र' (ऐन्द्र) हैं अथवा वसिष्ठ गोत्रीय (वासिष्ठ) हैं।

**१८४. वसुकृत वासुक्र (१०.२०-२६)** - द्र० - वसुकर्ण वासुक्र।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



**१८५. वसुक्र ऐन्द्र (१०.२७, २९)** - द्र० - इन्द्रस्नुषा वसुक्रपत्नी।

**१८६. वसुक्र वासिष्ठ (९.९७.२८-३०)** - वसुक्र वासिष्ठ को ऋग्वेद की केवल तीन ऋचाओं (९.९७.२८-३०) का ही ऋषित्व प्राप्त है। इस सूक्त में वसिष्ठ गोत्रीय अनेक ऋषियों का ऋषित्व निर्दिष्ट है। इनमें इन्द्रप्रमति, वृषगण, मन्यु , उपमन्यु , व्याघ्रपात् ,शक्ति, मृळीक, वसुक्र आदि उल्लिखित हैं। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में ऋषि विषयक उल्लेख में इसी तथ्य की पुष्टि की है - **नवमस्य मृळीकः। दशमस्य वसुक्रः। एते सर्वे वसिष्ठगोत्राः** (ऋ० ९.९७ सा० भा०)।

**१८७. वसुमना रौहिदश्व (१०.१७९.३)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल में १७९ वें सूक्त में तीन ऋचाओं का ऋषित्व भिन्न-भिन्न ऋषियों को प्राप्त हुआ है। इसमें तीसरी ऋचा वसुमना रौहिदश्व द्वारा दृष्ट है। ये रोहिदश्व के पुत्र थे, इसी कारण इनके नाम के साथ अपत्यवाचक पद 'रौहिदश्व' संयुक्त हुआ है। महाभारत में वसुमना को अयोध्या के अधिपति हर्यश्व तथा ययाति-पुत्री माधवी के गर्भ से उत्पन्न बताया गया है, सम्भव है ये वसुमना भिन्न हों। आचार्य सायण ने इन्हें रोहिदश्व का पुत्र कहकर विवेचित किया है - **रोहिदश्वपुत्रो वसुमना नाम तृतीयायाः** (ऋ० १०.१७९ सा० भा०)।

**१८८. वागाम्भृणी (१०.१२५)** - द्र० - देवता विवरण - वाक् - ऋ० भाग - १।

**१८९. वातरशना मुनिगण - ( जूति, वातजूति, विप्रजूति, वृषाणक, करिक्रत, एतश एवं ऋष्यशृङ्ग** - १०.१३६) - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के १३६ वें सूक्त के द्रष्टा वातरशना नाम के अनेक मुनिगण हैं। प्रत्येक मुनि को क्रमशः एक-एक ऋचा का ऋषित्व प्राप्त हुआ है। ये वातरशन मुनि के पुत्र होने के कारण 'वातरशना' कहे गये हैं। अनुक्रमणीकार ने इनके नाम जूति, वातजूति, विप्रजूति, वृषाणक, करिक्रत, एतश एवं ऋष्यशृङ्ग उल्लिखित किये हैं। आचार्य सायण के इस ऋचा के भाष्य के अनुसार ये अतीन्द्रिय द्रष्टा मुनिगण कपिल वर्ण के मलिन वल्कलरूप आच्छादन ओढ़ते थे। वातरशन का सामान्य अर्थ 'वायु-वेष्टित' लिया जाता है। इस शब्द से ये नग्न मुनि प्रतीत होते हैं। अनुक्रमणीकार ने इनके ऋषित्व विवेचन में इनके नाम भी उल्लिखित किये हैं - **तथा चानुक्रान्तं 'केशी मुनयो वातरशना जूतिर्वातजूतिर्विप्रजूतिर्वृषाणकः करिक्रत एतश ऋष्यशृंगश्चैकर्चाः केशिनं ' इति** (ऋ० १०.१३६ सा० भा०)। बृहद्देवता ग्रन्थ में 'वातजूति' को नैपातिक देवता के रूप में विवेचित किया गया है।

**१९०. विभ्राट् सौर्य (१०.१७०)** - विभ्राट् सौर्य का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१७० यजु० ३३.३० और सा० ६२८, १४५३-५५ में दृष्टिगोचर होता है। इस सूक्त में इन्होंने सूर्य देवता की स्तुति की है। इनके नाम के साथ संयुक्त पद 'सौर्य' सूर्य के स्तोता होने अथवा 'सूर्य के पुत्र' होने के कारण अभिहित है। 'सूर्य पुत्र' ऋषियों में अभितपा, घर्म, चक्षु और विभ्राट् ऋषियों का ऋग्वेद में ऋषित्व विवेचित है। आचार्य सायण ने यहाँ ' सौर्य ' पद को अपत्यवाचक माना है - ' **विभ्राट् ' इति चतुर्ऋचमेकोनविंशं सूक्तं सूर्यपुत्रस्य विभ्राट्संज्ञकस्यार्षं सूर्यदेवत्यम्** (ऋ० १०.१७० सा० भा० )। सम्भव है, इन ऋषियों का गोत्र अज्ञात रहा हो और सूर्य की स्तुति करने के कारण सौर्य कहे गये हों। विभ्राट् का शाब्दिक अर्थ ' विभ्राजमान अथवा दीप्यमान सूर्य ' किया जाता है।

**१९१. विमद ऐन्द्र अथवा विमद प्राजापत्य (१०.२०-२६)** - ऋग्वेद के ७ सूक्तों के ऋषि नाम में विमद ऋषि निर्दिष्ट हैं, परन्तु यहाँ इनके अपत्यवाचक पद में ' ऐन्द्र अथवा प्राजापत्य ' का विकल्प उल्लिखित है। इन्द्रपुत्र के कारण ऐन्द्र पद और प्रजापति के पुत्र होने के कारण प्राजापत्य पद संयुक्त होता है। यहाँ यह अविज्ञात है कि विमद इन्द्र के पुत्र हैं अथवा प्रजापति के। उक्त सूक्तों में वसुक्र पुत्र वसुकृत् का भी विकल्प निर्दिष्ट है। विमद ऋषि का उल्लेख ऋग्वेद १०.२३.७ और १०.२०.१० में मिलता है। कुछ स्थानों पर ( १.५१.३; १.११२.१९; १.११६.१ आदि में ) विमद को अश्विनीकुमारों की कृपा प्राप्त होने का उल्लेख है। ऋ० १०.६५.१२ में इन्हें अश्विनीकुमारों की कृपा से 'कमद्युव' नामक पत्नी प्राप्त होने का उल्लेख है। आचार्य सायण ने इनके सम्बन्ध में लिखा है - **इदमादीनां सप्तसूक्तानामिन्द्रपुत्रः प्रजापतिपुत्रो वा विमद ऋषिः** (ऋ० १०.२० सा० भा०)।

**१९२. विवस्वान् आदित्य (१०.१३)** - विवस्वान् आदित्य का ऋषित्व ऋग्वेद के सूक्त १०.१३ में निर्दिष्ट है। यजुर्वेद में केवल 'विवस्वान्' नाम से तथा 'आदित्य' नाम से भी ऋषित्व विवेचित हुआ है। विवस्वान् को देवमाता अदिति से उत्पन्न होने के कारण 'आदित्य' पद (अपत्यवाचक) से संयुक्त किया गया है। ये द्वादश आदित्यों में से एक हैं। ऋ० १०.१७.२ में विवस्वान् द्वारा सरण्यू नामक पत्नी से अश्विनीकुमारों की उत्पत्ति का उल्लेख मिलता है। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने सातवें अध्याय के प्रारम्भ में सरण्यू तथा विवस्वान् की कथा विस्तार से वर्णित की है। यहाँ इन्होंने सरण्यू को त्वष्टा पुत्री के रूप में निरूपित किया है। पौराणिक सन्दर्भ में इन्हें प्रजापति कश्यप और अदिति के गर्भ से उत्पन्न पुत्र माना गया है। आचार्य सायण ने इनका ऋषित्व विवेचन 'अदिति पुत्र' के रूप में किया है - **'युजे वाम्' इति पञ्चर्चं त्रयोदशं सूक्तमदितेः पुत्रस्य विवस्वत आर्षम्** (ऋ० १०.१३ सा० भा०)।

**१९३. विवृहा काश्यप (१०.१६३)** - विवृहा काश्यप का ऋषित्व ऋ० १०.१६३ में उल्लिखित किया गया है, परन्तु अथर्व०

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





२०.९६.१७-२३ में 'काश्यप' पद अनुल्लिखित है। ये कश्यप गोत्रीय होने के कारण अपत्यवाचक पद काश्यप से युक्त किये गये हैं। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इन्हें 'कश्यप गोत्रीय' कहकर विवेचित किया है - **कश्यपगोत्रोत्पन्नो विवृहा नामर्षि:** (ऋ० १०.१६३ सा० भा०)।

**१९४. विश्वकर्मा भौवन (१०.८१-८२)** - विश्वकर्मा भौवन को ऋक्, यजु, साम तीनों वेदों में ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। यजुर्वेद में कहीं-कहीं केवल 'विश्वकर्मा' नाम ही उल्लिखित है। ऋग्वेद में दो सूक्त १०.८१-८२ इनके द्वारा दृष्ट हैं। ये भुवनपुत्र होने के कारण अपत्यवाचक पद भौवन द्वारा सम्बद्ध हैं। भुवन आप्त्य को ऋग्वेद १०.१५७ का ऋषित्व प्राप्त है, जो अप्त्यपुत्र के रूप में मान्य हैं। भुवन-पुत्र साधन भौवन को भी इसी सूक्त का वैकल्पिक ऋषित्व प्राप्त है। ब्राह्मण ग्रन्थ में कश्यप ऋषि द्वारा विश्वकर्मा भौवन को अभिषेक करने तथा विश्वकर्मा द्वारा पृथ्वी जीतकर अश्वमेध करने का उल्लेख मिलता है (ऐत० ब्रा० ८.२१)। शत० ब्रा० १३.७.१४-१५ में इनके द्वारा सर्वमेध करने का उल्लेख मिलता है। ऋग्वेद १०.८१-८२ में विश्वकर्मा को सृष्टि कर्त्ता और विश्वद्रष्टा के रूप में वर्णित किया गया है। प्रजापति को ही विश्वकर्मा की संज्ञा दी गयी है - **प्रजापतिर्वै विश्वकर्मा** ( शत० ब्रा० ७.४.२.५)। **इन्द्रो वै वृत्रं हत्वा विश्वकर्माऽभवत्, प्रजापति: प्रजा: सृष्ट्वा विश्वकर्माऽभवत्** ( ऐत० ब्रा० ४.२२ )। पौराणिक सन्दर्भ में इन्हें त्वष्टा रूप माना जाता है। इनकी कन्या सुरेणु थी, जिन्हें आगे संज्ञा नाम से कहा गया है, जिसका विवाह विवस्वान् से हुआ। ऋग्वेद में त्वष्टा पुत्र त्रिशिरा को ऋषित्व और त्वष्टा पुत्री सरण्यू को देवत्व प्राप्त हुआ है। आचार्य सायण ने विश्वकर्मा को भुवन पुत्र के रूप में उल्लिखित किया है - **'य इमा' इति सप्तर्चं त्रयोदशं सूक्तं भुवनपुत्रस्य विश्वकर्मण आर्षम्** (ऋ० १०.८१ सा० भा०)।

**१९५. विश्वामित्र गाथिन (९.६७.१३-१५)** - द्र० - ऋ० भाग - २।

**१९६. विश्वामित्र और जमदग्नि (१०.१६७)** - ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१६७ में जमदग्नि तथा विश्वामित्र का सम्मिलित ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। जमदग्नि तथा विश्वामित्र ऋषियों को चारों वेदों में ऋषित्व प्राप्त हुआ है। प्राय: सभी स्थानों पर इन दोनों का स्वतंत्र ऋषित्व ही प्राप्त होता है। अनेक स्थानों पर विश्वामित्र एक गाथिन के रूप में और जमदग्नि एक भार्गव के रूप में ही वर्णित हुए हैं। विश्वामित्र को गाथि पुत्र के रूप में और जमदग्नि को भृगु गोत्रीय रूप में वर्णित किया जाता है। आचार्य सायण ने इन दोनों के सम्मिलित ऋषित्व को इस प्रकार प्रमाणित किया है - '**तुभ्येदम्**' **इति चतुर्ऋचं षोडशं सूक्तं विश्वामित्रजमदग्न्योरार्षं जागतमैन्द्रम्** (ऋ० १०.१६७ सा० भा०)। ये दोनों ही ऋषि सप्तर्षियों में ख्याति प्राप्त हैं। पौराणिक सन्दर्भ (विष्णु, हरिवंश पुराण) में दोनों के संयुक्त व्यक्तित्व का परिचय इस प्रकार मिलता है कि ऋचीक ने अपनी पत्नी सत्यवती, जो राजा गाधि की पुत्री थी, उसे तथा उनकी माता को दो चरु प्रदान किये। भिन्न-भिन्न गुण वाले ये चरु परस्पर परिवर्तित हो गये। सत्यवती का चरु उनकी माता को और माता का सत्यवती को मिला, तदनन्तर सत्यवती से जमदग्नि और उनकी माता से विश्वामित्र की उत्पत्ति हुई।

**१९७. विश्वावसु देवगन्धर्व (१०.१३९)** - द्र० - देवता विवरण।

**१९८. विष्णु प्राजापत्य (१०.१८४)** - ऋग्वेद का १०.१८४ सूक्त विष्णु प्राजापत्य अथवा त्वष्टा गर्भकर्त्ता द्वारा दृष्ट है। प्रजापति के पुत्र होने के कारण विष्णु के नाम के साथ अपत्यवाचक पद प्राजापत्य संयुक्त किया गया है। विष्णु को आदित्य के रूप में भी स्वीकार किया गया है - **स य: स विष्णुर्यज्ञ: स:। स य: स यज्ञोऽ सौ स आदित्य:** (शत० ब्रा० १४.१.१.६)। इसकी पुष्टि बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने अपने ग्रन्थ में की है - **त्वष्टा पूषा तथैवेन्द्रो द्वादशो विष्णुरुच्यते** (बृह० ५.१४८)। आचार्य सायण ने अपने भाष्य में इन्हें प्रजापति पुत्र के रूप में उपन्यस्त किया है - **गर्भाणां कर्ता त्वष्टा नामर्षि: प्रजापतिपुत्रो विष्णुर्वा** (ऋ० १०.१८४ सा० भा०)।

**१९९. विहव्य आङ्गिरस (१०.१२८)** - विहव्य आङ्गिरस को ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१२८ का ऋषित्व प्राप्त हुआ है। यजुर्वेद एवं अथर्ववेद में भी इनका ऋषित्व निर्दिष्ट है, परन्तु यहाँ आङ्गिरस पद अनुक्त है। ये अङ्गिरस् गोत्रोत्पन्न थे, इसी कारण आङ्गिरस कहलाये। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने ( बृह० २.१३०, ३.५७ में ) वैश्वदेव सूक्तों के द्रष्टाओं में इन्हें परिगणित किया है। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इन्हें एक आङ्गिरस के रूप में स्वीकार किया है - '**ममाग्ने**' **इति नवर्चं षोडशं सूक्तमांगिरसस्य विहव्यस्यार्षं वैश्वदेवम्** (ऋ० १०.१२८ सा० भा०)।

**२००. वृषगण वासिष्ठ (९.९७.७-९)** - वृषगण वासिष्ठ को केवल ऋग्वेद की तीन ऋचाओं (९.९७.७-९) का ही ऋषित्व प्राप्त हुआ है। ये वसिष्ठ गोत्रोत्पन्न थे, अत: इन्हें 'वासिष्ठ' पद से उल्लिखित किया जाता है। ऋग्वेद ९.९७.८ में वृषगण - वंशजों को 'वृषगणा:' रूप में वर्णित किया गया है। आचार्य सायण ने उक्त सूक्त में अनेक वसिष्ठ गोत्रीय ऋषियों के साथ इनके ऋषित्व को प्रमाणित किया है - **तृतीयस्य वृषगण:। चतुर्थस्य मन्यु: ।.......... एते सर्वे वसिष्ठगोत्रा:** (ऋ० ९.९७, सा० भा०)।

**२०१. वृषाकपि ऐन्द्र (१०.८६.३, ७, १३, २३)** - वृषाकपि ऐन्द्र का ऋषित्व ऋ० १०.८६.३,७,१३,२३ में दृष्टिगोचर होता

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





है। कुछ भाष्यकारों ने इन्हें इन्द्र और इन्द्राणी के पुत्र रूप में स्वीकार किया है। इन्द्र के पुत्र होने से इनके नाम के साथ अपत्यवाचक पद 'ऐन्द्र' प्रयुक्त हुआ है। इन्द्र पुत्रों में अप्रतिरथ, जय, बरु, वसुक्र, विमद, वृषाकपि, सर्वहरि आदि का ऋषित्व ऋग्वेद में निर्दिष्ट है। इन्द्रपत्नी इन्द्राणी का ऋषित्व भी ऋग्वेद में उल्लिखित है। उक्त सूक्त (ऋ० १०.८६) में इन्द्र, इन्द्राणी और इन्द्रपुत्र वृषाकपि का संवाद वर्णित है। '**यस्य वाक्यं स ऋषिः**' सूत्रोक्ति के अनुसार जिनका कथन है, उन्हें ही ऋषि माना गया है। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में वृषाकपि के ऋषित्व को स्पष्ट प्रमाणित किया है - **वृषाकपिर्नामेन्द्रस्य पुत्रः। स चेन्द्राणीन्द्रश्चैते त्रयः संहताः संविवादं कृतवन्तः** (ऋ० १०.८६ सा० भा०)।

**२०२. वेन भार्गव (९.८५; १०.१२३)** - वेन भार्गव का ऋषित्व ऋग्वेद के दो सूक्तों ९.८५; १०.१२३ में दृष्टिगोचर होता है। अथर्व० के तीन सूक्तों २.१; ४.१-२ में इनका ऋषित्व निर्दिष्ट है, परन्तु यहाँ 'भार्गव' पद अनुक्त है। ये भृगु गोत्रीय होने से 'भार्गव' पद से युक्त हुए हैं। भृगु गोत्रीय ऋषियों में इट, कवि, कृत्नु, च्यवन, जमदग्नि आदि ऋषियों का ऋषित्व ऋग्वेद में निर्दिष्ट है। ब्राह्मण ग्रन्थ में वेन को इन्द्र के रूप में स्वीकार किया है - **इन्द्र उ वै वेनः** (कौषी० ब्रा० ८.५)। वेन पुत्र पृथु वैन्य का भी ऋ० १०.१४८ में ऋषित्व वर्णित है। पौराणिक सन्दर्भ में राजा अंग तथा सुनीथा के गर्भ से वेन को उत्पन्न माना गया है। ये कुरु के पौत्र तथा चाक्षुष मनु के प्रपौत्र थे। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने इन्हें बृह० २.५२ में एक भार्गव के रूप में वर्णित किया है। आर्षानुक्रमणी में इन्हें भृगु पुत्र कहा गया है - **वेनो नाम भृगोः सुतः** (आर्षा० १०.६०)। आचार्य सायण ने इन्हें भृगु गोत्रीय कहकर उल्लिखित किया है - **'इन्द्राय' इति द्वादशर्चमष्टादशं सूक्तं भृगुगोत्रस्य वेनस्यार्षं पवमानसोमदेवताकम्** (ऋ० ९.८५ सा० भा०)।

**२०३. व्याघ्रपाद् वासिष्ठ (९.९७.१६-१८)** - व्याघ्रपाद् वासिष्ठ को ऋग्वेद की केवल तीन ऋचाओं (९.९७.१६-१८) का ऋषित्व प्राप्त हुआ है। वे वसिष्ठ गोत्रीय ऋषि थे, अतएव उनके नाम के साथ 'वासिष्ठ' पद संयुक्त हुआ है। छान्दोग्य उपनिषद् ५.१६.१ में व्याघ्रपद्य का उल्लेख मिलता है, संभवतः यह व्याघ्रपाद् का ही नाम भेद हो। व्याघ्रपाद् का उल्लेख महाभारत में भी वर्णित है, जहाँ ये उपमन्यु वासिष्ठ के पिता हैं (महा० अनु० प० १४.४५)। आचार्य सायण ने इन्हें वसिष्ठ गोत्रीय ऋषि विवेचित किया है - **पञ्चमस्योपमन्युः। षष्ठस्य व्याघ्रपात्। सप्तमस्य शक्तिः।...... एते सर्वे वसिष्ठगोत्राः** (ऋ० ९.९७ सा० भा०)।

**२०४. शकपूत नार्मेध (१०.१३२)** - शकपूत नार्मेध को ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१३२ के ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। ये नृमेध आङ्गिरस के पुत्र थे, इसी कारण इनके नाम के साथ अपत्यवाचक पद 'नार्मेध' संयुक्त हुआ। इस सूक्त में इन्होंने मित्रावरुण देवों की स्तुति की है। ऋ० १०.१३२.५ में इनका नामोल्लेख मिलता है। शकपूत का शाब्दिक अर्थ 'गोमय अथवा शक्ति से पवित्र किया हुआ' लिया जाता है। आचार्य सायण ने इन्हें नृमेध पुत्र के रूप में वर्णित किया है - '**ईजानम्**' **इति सप्तर्चं चतुर्थं सूक्तं नृमेधपुत्रस्य शकपूतस्यार्षं मित्रावरुणदेवताकम्** (ऋ० १०.१३२ सा० भा०)।

**२०५. शक्ति वासिष्ठ (९.९७.१९-२१)** - द्र० - ऋ० भाग-३।

**२०६. शङ्ख यामायन (१०.१५)** - शङ्ख यामायन को ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१५ के ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। ये यम वैवस्वत के पुत्र थे, जिससे इनके नाम के साथ अपत्यार्थक पद 'यामायन' संयुक्त हुआ है। ऋग्वेद में अनेक यमपुत्रों (यामायनों) का ऋषित्व निर्दिष्ट है - द्र० - ऊर्ध्वकृशन, कुमार, दमन, देवश्रवा, मथित, शङ्ख और संकुसुक। आचार्य सायण ने इन्हें 'यम पुत्र' कहकर उल्लिखित किया है - **यामायनाः परे पञ्चेति वचनाद्यमपुत्रः शंखाख्य ऋषिः** (ऋ० १०.१५ सा० भा०)।

**२०७. शची पौलोमी (१०.१५९)** - शची पौलोमी को ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१५९ की ऋषिका होने का गौरव प्राप्त है। इस सूक्त की ये ऋषि होने के साथ-साथ देवता भी हैं। इस सूक्त में इन्होंने आत्म-स्तुति की है। ये पुलोम की पुत्री होने के कारण अपत्यार्थक पद 'पौलोमी' से सम्बद्ध हैं। अनेक स्थानों पर इन्द्र को शचीपति के रूप में उल्लिखित किया गया है द्र० -ऋ० ४.३०.१७; १.१०६.६; ८.१४.२ आदि। इन्द्र की पत्नी का नाम शची उल्लिखित हुआ है - द्र० -ऋ० १.३०.१५; १.६२.१२; ३.६०.६; ४.२०.९ आदि। मत्स्य पुराणानुसार यह दानवराज पुलोमा की पुत्री थीं, जो दक्ष पुत्री दनु और कश्यप के पुत्र थे। बृहद्देवताकार ने बृह० ८.६३ में पौलोमी को आत्म स्तुति करने वाली बताया है। आचार्य सायण ने भी इसी तथ्य की पुष्टि करते हुए इनके ऋषित्व का विवेचन किया है - **पुलोमतनया शची स्वात्मानमनेनास्तौत्। अतः सैवर्षिः सैव देवता** (ऋ० १०.१५९ सा० भा०)।

**२०८. शतप्रभेदन वैरूप (१०.११३)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के ११३ वें सूक्त के ऋषि शतप्रभेदन वैरूप हैं। वे विरूप गोत्रीय ऋषियों में होने के कारण वैरूप पद (अपत्यवाचक) से संयुक्त हुए। ऋग्वेद के चार सूक्तों १०.१११-११४ में वैरूप ऋषियों को ऋषित्व प्राप्त हुआ है, वे क्रमशः अष्ट्रादंष्ट्र, नभप्रभेदन, शतप्रभेदन और सध्रिवैरूप हैं। इनके पूर्वज विरूप के अङ्गिरस्-गोत्रोत्पन्न होने से इनके भी आङ्गिरस होने की पुष्टि होती है। आचार्य सायण ने इनका ऋषित्व विवेचन इस प्रकार किया है - **तत्र 'तमस्य' इति दशर्चं प्रथमं सूक्तमैन्द्रम्। शतप्रभेदनो नाम वैरूप ऋषिः** (ऋ० १०.११३ सा० भा०)।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



२०९. **शत वैखानस (९.६६)** - ऋग्वेद के नवम मण्डल के ६६ वें सूक्त में शत संख्यक वैखानसों के समूह को ऋषित्व प्राप्त हुआ है। इसमें ' वैखानस ' पद अपत्यवाचक प्रतीत होता है ,परन्तु इनके पितृ या पूर्वज का कहीं नामोल्लेख नहीं मिलता। संभवतः इनके पूर्वज वेखानस रहे होंगे,उन्हीं के नाम से वेखानस-वंशजों को ' वैखानस ' के रूप में मान्यता मिली है,ये शत संख्यक हैं। वैखानसों में से वम्र नाम के एक वैखानस का ऋषित्व ऋग्वेद १०.९९ में निर्दिष्ट है और प्रजापति वैखानस का ऋषित्व यजु० १९.३८ में वर्णित है। पौराणिक सन्दर्भ में एक वैखानसि ऋषिका का भी उल्लेख मिलता है। बृहद्देवता ग्रन्थ के अनुसार वैखानस ऋषि ने अग्नि की पवमान के रूप में स्तुति की है ( बृह० २.२९)। आचार्य सायण ने इन शत संख्यक वैखानसों को सम्मिलित रूप में ऋषि निरूपित किया है - **शतसंख्याका वैखानसाख्याः संहता ऋषयः** ( ऋ० ९.६६ सा० भा० ) ।

२१०. **शबर काक्षीवत (१०.१६९)** - शबर काक्षीवत को ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१६९ के ऋषि होने का गौरव प्राप्त हुआ है। ये कक्षीवत् गोत्रोत्पन्न होने के कारण अपत्यवाचक पद काक्षीवत से संयुक्त हुए हैं। कक्षीवत् गोत्रीय घोषा ऋषिका का ऋषित्व १०. ३९-४० में निर्दिष्ट है और कक्षीवान् पुत्र सुकीर्ति का ऋषित्व १०.१३१ में उल्लिखित है। इनके पूर्वज कक्षीवान् को दीर्घतमस् तथा उशिज् नामक दासी से उत्पन्न होने के कारण ' दैर्घतमस ' अथवा 'औशिज' पद से संयुक्त करके वर्णित किया जाता है। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने इन्हें ऋषि रूप में स्वीकार किया है - **मयोभूरिति यत्सूक्तम् अपश्यच्छबर ऋषिः** (बृह० ८.७२)। आचार्य सायण ने इन्हें कक्षीवत् गोत्रीय ऋषि के रूप में प्रमाणित किया है,जिन्होंने गौ देवता की स्तुति की है - **कक्षीवद्गोत्रस्य शबरस्यार्षं त्रैष्टुभं गोदेवत्यम्** (ऋ० १०.१६९ सा० भा०)।

२११. **शार्ङ्गगण (जरिता, द्रोण, सारिसृक्त एवं स्तम्बमित्र) (१०.१४२)** - ऋग्वेद के सूक्त १०.१४२ में शार्ङ्ग जाति के पक्षी विशेष को ऋषित्व प्राप्त हुआ है। ऋग्वेद आदि संहिताओं में मानवेतर प्राणियों का भी ऋषित्व निर्दिष्ट हैं। अनुक्रमणीकार ने शार्ङ्गगणों में चार नाम उल्लिखित किये हैं,जिन्हें क्रमशः दो-दो ऋचाओं का ऋषित्व प्राप्त हुआ है - **तथा चानुक्रान्तम् - अयमष्टौ द्वृचाः शार्ङ्गा जरिता द्रोणः सारिसृक्तः स्तम्बमित्रश्चाग्नेयमाद्ये** (ऋ० १०.१४२ सा० भा०)। बृहद्देवताकार ने भी इसी तथ्य की पुष्टि की है - **शार्ङ्गाश्चत्वार ऋषयो अग्निमार्चन्पृथक्पृथक्** (बृह० ८.५४)। आचार्य सायण ने इस संबंध में लिखा है- **शार्ङ्ग इति पक्षिविशेषस्याख्या। शार्ङ्गजातयो जरितृप्रभृतयश्चत्वारश्चतुर्णां द्वृचानां क्रमेण द्रष्टारः** ( ऋ० १०.१४२ सा० भा० )।

२१२. **शार्यात मानव (१०.९२)** - शार्यात मानव का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.९२ में दृष्टिगोचर होता है। ये मनु के पुत्र थे, अतएव अपत्यार्थक पद 'मानव' से संयुक्त हुए हैं। यहाँ यह अविज्ञात है कि ये मनु वैवस्वत के पुत्र हैं अथवा मनु सांवरण अथवा मनु आप्सव के। ऋग्वेद में मनु पुत्रों में चक्षु ,नहुष,नाभानेदिष्ठ और शार्यात ऋषियों को ऋषित्व प्राप्त हुआ है। ऐतरेय ब्राह्मण (४.३२) में उक्त सूक्त को महर्षि शार्यात द्वारा दृष्ट बताया गया है। शतपथ ब्राह्मण (४.१.५.२-५) में शर्यात ऋषि की च्यवन से सम्बद्ध कथा वर्णित है, जिसमें शर्यात मानव (मनुवंशी) ने अपनी पुत्री सुकन्यां को च्यवन भार्गव को प्रदान किया। सम्भवतः शार्यात, शर्यात के वंशज होंगे। शर्यात पुत्री भी शार्याती के रूप में उल्लिखित हुई हैं। भागवत पुराण में शर्याति का उल्लेख है,जिन्हें वैवस्वत मनु का पुत्र कहा गया है, जिनसे सुकन्या पुत्री और आनर्त पुत्र की उत्पत्ति हुई। बृहद्देवताकार ने ( बृह० ३.५५ में ) वैश्वदेव सूक्तों के द्रष्टाओं में शार्यात को परिगणित किया है। आचार्य सायण ने इन्हें मनु पुत्र के रूप में उपन्यस्त किया है - **'यज्ञस्य' इति पञ्चदशर्चं द्वितीयं सूक्तं मनोः पुत्रस्य शार्यातस्यार्षम्** (ऋ० १०.९२ सा० भा०)।

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org

२१३. **शास भारद्वाज (१०.१५२)** - ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१५२ में शास भारद्वाज ऋषि रूप में मान्य हैं। इनका ऋषित्व ऋक् , यजु और साम तीनों वेदों में निर्दिष्ट है। ये भरद्वाज के पुत्र होने के कारण 'भारद्वाज' पद (अपत्यार्थक) से संयुक्त हुए। भरद्वाज पुत्रों में ऋजिश्वा, गर्ग, शास, शिरिम्बिठ आदि का ऋषित्व ऋग्वेद में निर्दिष्ट है। भरद्वाज गोत्रीय ऋषियों में नर ,पायु ,वसु , शुनहोत्र,सुहोत्र आदि का ऋषित्व भी उल्लिखित है। भागवत पुराणानुसार भरद्वाज अङ्गिरस् गोत्रोत्पन्न वैदिक ऋषि थे। आचार्य सायण ने इन्हें भरद्वाज-पुत्र के रूप में विवेचित किया है - **तत्र 'शास इत्था' इति पञ्चर्चं प्रथमं सूक्तं भरद्वाजपुत्रस्य शासनाम्न आर्षम्** (ऋ० १०.१५२ सा० भा०)।

२१४. **शिखण्डिनी ( कश्यप पुत्री दो अप्सराएँ ) (९.१०४)** - ऋग्वेद के सूक्त ९.१०४ के ऋषि नाम में पर्वत-नारद काण्व के साथ विकल्प में शिखण्डिनी नाम की दो कश्यप पुत्री अप्सराओं को विवेचित किया गया है। ऋग्वेद में कश्यप पुत्र भूतांश का ऋषित्व भी निर्दिष्ट है। कश्यप को मरीचि का पुत्र माना गया है ,जिससे इनके साथ मारीच पद संयुक्त हुआ है। ये सप्तर्षियों में ख्याति प्राप्त हैं। पौराणिक सन्दर्भ में कश्यप को प्रजापति दक्ष की अदिति आदि पुत्रियों का पति स्वीकार किया गया है ,जिनसे विवस्वान् ,इन्द्र ,त्वष्टा,विष्णु आदि १२ आदित्यों की उत्पत्ति हुई। बृहद्देवताकार ने बृह० ५.१४३-१४५ में इसी तथ्य की पुष्टि की है। आचार्य सायण ने शिखण्डिनी के ऋषि विवेचन में इन्हें कश्यप पुत्री दो अप्सराओं के रूप में वर्णित किया है - **काण्वौ पर्वतनारदावृषी। अथवा कश्यपस्य पुत्र्यौ शिखण्डिन्याख्ये द्वे अप्सरसावस्य सूक्तस्य द्रष्ट्र्यौ** (ऋ० ९.१०४ सा० भा०)।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**२१५. शिवि औशीनर (१०.१७९.१)** - शिवि औशीनर को ऋग्वेद में अत्यल्प ऋषित्व प्राप्त हुआ है। सूक्त १०.१७९ की प्रथम ऋचा शिवि औशीनर राजा द्वारा दृष्ट है। ये उशीनर के पुत्र थे, अतएव औशीनर कहलाये। इन्होंने इस ऋचा में इन्द्र की स्तुति की है, क्योंकि इन्हें इन्द्र की विशेष कृपा प्राप्त हुई। इस तथ्य की पुष्टि बौधायन श्रौत सूत्र २१.१८ द्वारा होती है। पौराणिक सन्दर्भ में इन्हें दृषद्वती के गर्भ से उत्पन्न उशीनर का पुत्र बताया गया है। ये अपनी दयालुता तथा दानशीलता के कारण प्रसिद्ध हैं। उशीनर जनमेजय के पौत्र तथा महामना के पुत्र थे। अन्यत्र महाराजा ययाति की पुत्री माधवी से शिवि के जन्म का उल्लेख मिलता है। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व का विवेचन इन शब्दों में किया है - **उशीनरपुत्रः शिविर्नाम राजा प्रथमाया ऋषिः** (ऋ० १०.१७९ सा० भा०)।

**२१६. शिरिम्बिठ भारद्वाज (१०.१५५)** - शिरिम्बिठ भारद्वाज को ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१५५ के ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। यजु० ३५.१८ तथा अथर्व० २०.१३७.१ में भी इनका ऋषित्व निर्दिष्ट है, परन्तु अथर्ववेद में 'भारद्वाज' पद अनुक्त है। ये भरद्वाज पुत्र के रूप में ख्याति प्राप्त हैं, अतएव इनके नाम के साथ अपत्यवाचक पद भारद्वाज संयुक्त है। अन्य भरद्वाज-पुत्रों में ऋजिश्वा, गर्ग, शास का ऋषित्व भी ऋग्वेद में उल्लिखित है। आचार्य सायण ने भरद्वाज-पुत्र के रूप में इनका ऋषित्व विवेचित किया है - **'अरायि' इति पञ्चर्चं चतुर्थं सूक्तं भरद्वाजपुत्रस्य शिरिम्बिठस्यार्षम्** (ऋ० १०.१५५ सा० भा०)। इन्होंने शिरिम्बिठ का सामान्य शाब्दिक अर्थ 'मेघ' के रूप में लिया है **शिरिम्बिठस्य। बिठमन्तरिक्षम्। शीर्यते बिठेऽन्तरिक्ष इति शिरिम्बिठो मेघः** (ऋ० १०.१५५.१ सा० भा०)।

**२१७. शिशु आङ्गिरस (९.११२)** - शिशु आङ्गिरस को ऋग्वेद के एक सूक्त ९.११२ के ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। ये अङ्गिरस्-गोत्रोत्पन्न थे, अतएव आङ्गिरस पद से विवेचित हुए हैं। संभवतः शैशवावस्था में ही ऋषित्व प्राप्त होने के कारण इनका नाम 'शिशु' अभिहित है। एक सामद्रष्टा ऋषि के रूप में इनका उल्लेख मिलता है (पञ्च० ब्रा० १३.३.२४)। इसी ब्राह्मण में शर्कर ऋषि को शिशुमार के रूप में वर्णित किया गया है। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने बृह० ६.१३९ में शिशु आङ्गिरस को ऋषि रूप में स्वीकार किया है। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व का विवेचन इन शब्दों में उल्लिखित किया है - **'नानानम्' इति चतुर्ऋचं नवमं सूक्तमाङ्गिरसस्य शिशुनाम्न आर्षम्** (ऋ० ९.११२ सा० भा०)।

**२१८. शुनः शेप आजीगर्ति (९.३)** - द्र० - ऋ० भाग-१।

**२१९. श्यावाश्व आत्रेय (९.३२)** - द्र० - ऋ० भाग-२।

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org

**२२०. श्येन आग्नेय (१०.१८८)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के १८८ वें सूक्त का ऋषित्व श्येन आग्नेय को प्राप्त हुआ है। ये अग्नि पुत्र होने के कारण अपत्यार्थक पद 'आग्नेय' से संयुक्त हुए हैं। अग्नि पुत्रों में कुमार, केतु, वत्स और श्येन का ऋषित्व ऋग्वेद में निर्दिष्ट है। ऋग्वेद में श्येन देवता के रूप में कुछ स्थानों ४.२६.४-७; ४.२७.१-४ पर उल्लिखित हैं। श्येन का सामान्य अर्थ बाज़ पक्षी अथवा पक्षी विशेष से लिया जाता है। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व को निम्न शब्दों में प्रमाणित किया है - **'प्र नूनम्' इति तृचं सप्तत्रिंशं सूक्तमग्निपुत्रस्य श्येनस्यार्षं गायत्रम्** (ऋ० १०.१८८ सा० भा०)।

**२२१. श्रद्धा कामायनी (१०.१५१)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के सूक्त १५१ वें के ऋषि नाम में 'श्रद्धा कामायनी' वर्णित की गयी हैं। ये काम-गोत्रीय होने के कारण 'कामायनी' पद से संयुक्त हुई हैं। बृहद्देवताकार ने अपने ग्रन्थ में २.८४ में ऋषि रूप में और २.७४ में देवता रूप में श्रद्धा को वर्णित किया है। उक्त सूक्त में श्रद्धा ही ऋषि एवं देवता रूप में अभिप्रेत हैं। ब्राह्मण ग्रन्थों में उन्हें सूर्य दुहिता भी कहा गया है - **श्रद्धा वै सूर्यस्य दुहिता** (शत० ब्रा० १२.७.३.११)। तैत्तिरीय ब्राह्मण २.३.१०.१ में उन्हें प्रजापति दुहिता के रूप में भी वर्णित किया गया है। आचार्य सायण ने काम गोत्रीय के रूप में इनका ऋषित्व विवेचित किया है - **'श्रद्धया' इति पञ्चर्चं त्रयोविंशं सूक्तमानुष्टुभं श्रद्धादेवत्यम्। कामगोत्रजा श्रद्धा नामर्षिका** (ऋ० १०.१५१ सा० भा०)।

**२२२. संवनन (१०.१९१)** - संवनन ऋषि को ऋग्वेद के दशम मण्डल के १९१ वें सूक्त के ऋषि रूप में स्वीकार किया गया है। इनके नाम के साथ अपत्यवाचक पद का कहीं उल्लेख नहीं है, अतएव इनके पूर्वज का नाम अविज्ञात है। इन्होंने प्रथम ऋचा में 'अग्नि' की तथा शेष ऋचाओं में 'संज्ञान' की स्तुति की है। बृहद्देवताकार ने बृह० ८.९७ में 'संज्ञान' की स्तुति करने वाले द्रष्टा रूप में इन्हें निरूपित किया है। आचार्य सायण ने द्रष्टा रूप में इन्हें प्रमाणित किया है - **' संसम् ' इति चतुर्ऋचं चत्वारिंशं सूक्तं संवननस्यार्षम्** (ऋ० १०.१९१ सा० भा०)। कुछ विद्वानों ने इन्हें आङ्गिरस के रूप में स्वीकार किया है।

**२२३. संवर्त आङ्गिरस (१०.१७२)** - संवर्त आङ्गिरस ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१७२ एवं सामवेद के दो मंत्रों के मंत्रद्रष्टा हैं। इन्हें एक आङ्गिरस (अङ्गिरस्-गोत्रोत्पन्न) के रूप में स्वीकार किया गया है। ऐतरेय ब्राह्मण (८.२१) में संवर्त आङ्गिरस को मरुत् के अभिषेक-कर्त्ता के रूप में उल्लिखित किया गया है। पौराणिक सन्दर्भ में इन्हें अङ्गिरा ऋषि के पुत्रों में से एक माना गया है, जो

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



देवगुरु बृहस्पति के अनुज थे। आचार्य सायण ने इन्हें आङ्गिरस के रूप में उपन्यस्त किया है - **'आ याहि' इति चतुर्ऋचमेकविंशं सूक्तमाङ्गिरसस्य संवर्तस्यार्षमुषोदेवताकम्** (ऋ० १०.१७२ सा० भा०)।

२२४. **संकुसुक यामायन (१०.१८)** - संकुसुक यामायन का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१८ में दृष्टिगोचर होता है। यजुर्वेद में ऋषि नाम में संकुसुक का नामोल्लेख मिलता है, किन्तु वहाँ 'यामायन' पद अनुल्लिखित है। ये यम वैवस्वत के पुत्र थे, अतः इनके नाम के साथ अपत्यवाचक पद 'यामायन' संयुक्त हुआ है। यम पुत्रों में दमन, देवश्रवा, मथित, शङ्ख और संकुसुक का ऋषित्व ऋग्वेद में निर्दिष्ट है। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने संकुसुक को यम के कनिष्ठ पुत्र के रूप में निरूपित किया है - **नाम्ना संकुसुको नाम यमपुत्रो जघन्यजः** (बृह० २.६१)। आचार्य सायण ने यमपुत्र के रूप में इनका ऋषित्व विवेचित किया है - **'परं मृत्यो' इति चतुर्दशर्चं द्वितीयं सूक्तं यमपुत्रस्य संकुसुकस्यार्षम्** (ऋ० १०.१८ सा० भा०)।

२२५. **सत्यधृति वारुणि (१०.१८५)** - सत्यधृति वारुणि का ऋषित्व ऋक्, यजु और साम तीनों वेदों में दृष्टिगोचर होता है। ऋग्वेद का एक सूक्त १०.१८५ इनके द्वारा दृष्ट है। ये वरुण पुत्र थे, अतएव इनके नाम के साथ 'वारुणि' पद (अपत्यार्थक) संयुक्त हुआ है। वरुण पुत्र भृगु ऋषि का ऋषित्व ऋ० ९.६५; १०.१९ में निर्दिष्ट है। वरुण को भी ऋ० १०.१२४.१,५-९ में ऋषि रूप में स्वीकार किया गया है। आचार्य सायण ने वरुण पुत्र के रूप में इनका ऋषित्व विवेचित किया है - **'महि' इति तृचं चतुस्त्रिंशं सूक्तं वरुणपुत्रस्य सत्यधृतेरार्षम्** (ऋ० १०.१८५ सा० भा०)।

२२६. **सध्रि वैरूप (१०.११४)** - सध्रि वैरूप को ऋग्वेद के एक सूक्त १०.११४ के ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। एक ऋचा ५.४४.१० में भी ऋषि नाम में सध्रि नाम उल्लिखित है, यहाँ 'वैरूप' पद अनुल्लिखित है। ये विरूप गोत्रीय होने के कारण 'वैरूप' पद से संयुक्त हुए हैं। इनके पूर्वज विरूप आङ्गिरस का ऋषित्व ऋग्वेद में ८.४३-४४,७५ में निर्दिष्ट है। विरूप-गोत्रीय ऋषियों में अष्ट्रादंष्ट्र, नभप्रभेदन, शतप्रभेदन और सध्रि का ऋषित्व ऋग्वेद में निरूपित किया गया है। आचार्य सायण ने इनका ऋषित्व विवेचन निम्न शब्दों में किया है - **'घर्मा' इति दशर्चं द्वितीयं सूक्तं वैश्वदेवम्। सध्रिर्नाम वैरूप ऋषिः** (ऋ० १०.११४ सा० भा०)।

२२७. **सप्तर्षिगण (९.१०७)** - सप्तर्षिगण का ऋषित्व ऋक्, यजु और साम तीनों वेदों में सम्मिलित रूप से दृष्टिगोचर होता है। ऋग्वेद का एक सूक्त ९.१०७, यजु० १७७९-८७ एवं सामवेद के अनेक मंत्र इनके द्वारा दृष्ट हैं। वैदिक साहित्य में भरद्वाज बार्हस्पत्य, कश्यप मारीच, गोतम राहूगण, अत्रि भौम, विश्वामित्र गाथिन, जमदग्नि भार्गव तथा वसिष्ठ मैत्रावरुणि के समुदाय को सप्तर्षिगण कहते हैं। ऋग्वेद के ९.१०७ में इनका समुदित ऋषित्व मिलता है तथा १०.१३७ में स्वतंत्र ऋषित्व; जहाँ प्रत्येक ऋषि को क्रमशः एक-एक ऋचा का ऋषित्व प्राप्त हुआ है। इन सबका स्वतंत्र ऋषित्व प्रायः सभी संहिताओं में अनेक स्थानों पर मिलता है। सप्तप्राणों को भी सप्तर्षि की संज्ञा से निरूपित किया गया है - **प्राणा वै विश्वे देवाः सप्त ऋषयः** (मैत्रा० सं० १.५.११)। **ये सप्त शीर्षण्याः प्राणा आसंस्ते सप्तर्षयोऽभवन्** (काठ० सं० ८६.२)। बृहद्देवताकार ने (बृह० ३.५८ में) वैश्वदेव सूक्त के द्रष्टाओं में सप्तर्षियों को भी परिगणित किया है। आचार्य सायण ने इनके नाम इस प्रकार उल्लिखित किये हैं **भरद्वाजकश्यपगोतमात्रिविश्वामित्रजमदग्निवसिष्ठा इति क्रमेण प्रत्यृचमृषयः** (ऋ० १०.१३७ सा० भा०)।

२२८. **सप्तगु आङ्गिरस (१०.४७)** - सप्तगु आङ्गिरस का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.४७ तथा सामवेद के एक मंत्र में दृष्टिगोचर होता है। ये अङ्गिरस्-गोत्रोत्पन्न थे, अतएव आङ्गिरस के रूप में मान्य हैं। उक्त सूक्त की छठवीं ऋचा में इनका नामोल्लेख मिलता है। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने सप्तगु ऋषि को वैकुण्ठ इन्द्र के प्रिय सखा और 'ऋषिश्रेष्ठ' कहकर वर्णित किया है - **उपाधावदृषिश्रेष्ठं तत्प्रबोधाय सप्तगुम्। ऋषिस्तु सप्तगुर्नाम तस्यासीत्सुप्रियः सखा** (बृह० ७.५५-५६)। आचार्य सायण ने एक कथा वर्णित की है कि विकुण्ठा नामक असुर स्त्री ने इन्द्र सदृश पुत्र की कामना से कठोर तप किया। तब स्वयं इन्द्र ही उनके पुत्र के रूप में उत्पन्न हुए। ये वैकुण्ठ इन्द्र के रूप में वर्णित हुए। सप्तगु ऋषि ने वैकुण्ठ इन्द्र की ही स्तुति की है। आचार्य सायण ने लिखा है- **'जगृभ्मा ते' इति अष्टर्चं पञ्चमं सूक्तमांगिरसस्य सप्तगुनाम्न आर्षं त्रैष्टुभम्** (ऋ० १०.४७ सा० भा०)।

२२९. **सप्ति वाजम्भर (१०.७९-८०)** - सप्ति वाजम्भर का ऋषित्व ऋग्वेद के दो सूक्तों १०.७९-८० में दृष्टिगोचर होता है। इन सूक्तों में अग्नि सौचीक, अग्नि वैश्वानर और सप्ति वाजम्भर तीनों के बीच विकल्प निर्दिष्ट है। संभवतः सप्ति वाजम्भर भी व्यक्तिवाचक नाम न होकर अग्नि के विशेषण रूप में प्रयुक्त हुआ है। आचार्य सायण ने भाष्य में सप्ति का अर्थ - **सर्पणस्वभावमश्वं** तथा वाजंभर का अर्थ **'युद्धे शत्रून् जित्वान्नसंपादकं'** किया है (ऋ० १०.८०.१ सा० भा०)। उक्त तथ्य से स्पष्ट है कि यहाँ अग्नि के ही तीन रूपों में वैकल्पिक ऋषित्व दृष्टिगोचर हुआ है। आचार्य सायण ने इनका ऋषित्व विवेचन निम्न शब्दों में किया है - **सौचीकगुणोऽग्निर्ऋषिर्वैश्वानर गुणो वाथवा सप्तिर्नाम वाजंभरपुत्रः** (ऋ० १०.७९ सा० भा०)।

२३०. **सप्रथ भारद्वाज (१०.१८१.२)** - सप्रथ भारद्वाज का ऋषित्व ऋग्वेद की केवल एक ऋचा (१०.१८१.२) में ही निर्दिष्ट है। संभवतः ये भरद्वाज के पुत्र होंगे, अतएव इनके नाम के साथ अपत्यवाचक पद भारद्वाज संबद्ध है। आचार्य सायण ने अपने भाष्य

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





में इसी तथ्य की पुष्टि की है - **वसिष्ठस्य प्रथः नाम पुत्रो यस्य भरद्वाजस्य सप्रथः नाम पुत्रः** (ऋ० १०.१८१.१ सा० भा०)। प्रथ का सामान्य अर्थ 'अति विशाल मनोवृत्ति वाला' किया जाता है। सप्रथ से 'विशाल मनोभूमि सम्पन्न' तथा भारद्वाज से 'ईर्ष्या आदि दुर्भावरहित तथा शक्ति-सम्पन्न' अर्थ किया जाता है। आचार्य सायण ने इनका ऋषित्व विवेचन इस प्रकार किया है - **भारद्वाजः सप्रथाख्य ऋषिर्द्वितीयायाः** (ऋ० १०.१८१ सा० भा०)।

**२३१. सरमा देवशुनी (१०.१०८.२, ४, ६, ८, १०, ११)** - द्र० - देवता विवरण - पणि समूह।

**२३२. सर्वहरि ऐन्द्र (१०.९६)** - ऋग्वेद के दशम मण्डल के ९६ वें सूक्त में बरु आङ्गिरस और सर्वहरि ऐन्द्र का वैकल्पिक ऋषित्व निर्दिष्ट है। इन्द्र पुत्र होने के कारण सर्वहरि के साथ 'ऐन्द्र' पद संयुक्त हुआ है। अथर्व० २०,३०,३२ में भी इनका नाम ऋषि नाम में विवेचित है, परन्तु वहाँ ऐन्द्र पद अनुक्त है। इन्द्र पुत्रों में अप्रतिरथ, जय, बरु, वसुक्र ,विमद, वृषाकपि और सर्वहरि का ऋषित्व ऋग्वेद में निर्दिष्ट है। सम्भव है, सर्वहरि ने इन्द्र की स्तुति करने के कारण 'ऐन्द्र' पद प्राप्त किया हो। आचार्य सायण ने इन्हें इन्द्र-पुत्र के रूप में विवेचित किया है - **बरुर्नामाङ्गिरस ऋषिः इन्द्रस्य पुत्रः सर्वहरिर्वा नाम** (ऋ० १०.९६ सा० भा०)।

**२३३. साधन भौवन (१०.१५७)** - ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१५७ के ऋषि भुवन आप्त्य अथवा साधन भौवन हैं। भुवन आप्त्य के पुत्र होने के कारण साधन के साथ 'भौवन' पद संयुक्त हुआ है। सामवेद और अथर्ववेद में भी इन पिता-पुत्र का वैकल्पिक ऋषित्व ही प्राप्त होता है। भुवन पुत्र विश्वकर्मा का ऋषित्व ऋ० १०.८१-८२ में निर्दिष्ट है। आचार्य सायण ने साधन को भुवनपुत्र के रूप में स्वीकार किया है - **' इमा नु कं ' इति पञ्चर्चं षष्ठं सूक्तमप्त्यपुत्रस्य भुवनस्यार्षं भुवनपुत्रस्य साधनसंज्ञस्य वा वैश्वदेवम्** (ऋ० १०.१५७ सा० भा०)।

**२३४. सार्पराज्ञी (१०.१८९)** - द्र० - देवता विवरण।

**२३५. सिकता निवावरी ऋषिगण (९.८६.११ - २०)** - ऋग्वेद ९.८६.११ - २० ऋचाओं के ऋषि सिकता तथा निवावरी नाम के दो सामुदायिक ऋषिगण हैं। इसी सूक्त में आकृष्टा और माषा तथा पृश्नि और अजा नाम के ऋषि-समूह का ऋषित्व भी निर्दिष्ट है। सिकता को सामान्यतः बालू अथवा भस्म के रूप में माना गया है - **अग्नेरेतद् वैश्वानरस्य भस्म-यत् सिकताः** (शत० ब्रा० ७.१.१.९)। **' रेतः सिकताः '** (शत० ब्रा० ७.१.१.११) के अनुसार सिकता का पर्याय पराक्रम अथवा शक्ति का पुञ्ज किया जाता है और 'निवावरी' (निवन् + वनिन् + ङीप्) का अर्थ 'निश्चयात्मक भक्ति- भाव युक्त' किया जाता है। अटल भक्ति भाव से ही पराक्रम का उन्नयन हो सकता है। आचार्य सायण ने ऋषि विषयक उल्लेख में इन्हें दो नामों के सामुदायिक ऋषि के रूप में स्वीकार किया है - **द्वितीयस्य दशर्चस्य सिकता इति नीवावरी इति द्विनामान ऋषिगणाः** (ऋ० ९.८६ सा० भा०)।

**२३६. सिन्धुक्षित् प्रैयमेध (१०.७५)** - ऋग्वेद का एक सूक्त १०.७५ सिन्धुक्षित् प्रैयमेध द्वारा दृष्ट है। ये प्रियमेध आङ्गिरस के पुत्र थे, अतः इनके नाम के साथ ' प्रैयमेध ' पद संयुक्त किया गया है। उक्त सूक्त में इन्होंने ' नदी ' की स्तुति की है। पञ्चविंश ब्राह्मण १२.१२.६ में सिन्धुक्षित् का उल्लेख एक राजर्षि रूप में किया गया है। आचार्य सायण ने इन्हें प्रियमेध पुत्र के रूप में निरूपित किया है - **' प्र सु वः ' इति नवर्चं सप्तमं सूक्तं प्रियमेधपुत्रस्य सिन्धुक्षित आर्षं जागतं नदीदेवताकम्** (ऋ० १०.७५ सा० भा०)।

**२३७. सिन्धुद्वीप आम्बरीष (१०.९)** - सिन्धुद्वीप आम्बरीष का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.९ तथा सामवेद के चार मंत्रों ३३, १८३७- ३९ में निर्दिष्ट है। यजुर्वेद तथा अथर्ववेद में भी इनका ऋषित्व अनेक स्थानों पर वर्णित है, परन्तु यहाँ अपत्यवाचक पद रहित नाम उल्लिखित है। ये अम्बरीष वार्षागिर के पुत्र थे, अतः इनके साथ अपत्यार्थक पद 'आम्बरीष' संयुक्त हुआ है। ऋग्वेद के एक सूक्त १.१०० में वृषागिर् के पाँच राजर्षि पुत्रों ऋज्राश्व, अम्बरीष, सहदेव, भयमान और सुराधस् का संयुक्त ऋषित्व दृष्टिगोचर होता है। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक के अनुसार इन्द्र ने विश्वरूप का वध किया, उनके पाप का निवारण करने के लिए सिन्धुद्वीप ऋषि ने स्वयं जल सिञ्चन कर सूक्त १०.९ का गायन किया (बृह० ६.१५२ १५३)। आचार्य सायण ने इन्हें राजा अम्बरीष का पुत्र कहा है - **अम्बरीषस्य राज्ञः पुत्रः सिन्धुद्वीप ऋषिस्त्वष्टृपुत्रस्त्रिशिरा वा** (ऋ० १०.९ सा० भा०)।

**२३८. सुकीर्ति काक्षीवत ( १०. १३१)** - सुकीर्ति काक्षीवत का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१३१, अथर्व० २० १२५ तथा यजु० १०.३२ में निर्दिष्ट है, परन्तु अथर्ववेद में अपत्यवाचक पद अनुल्लिखित है। ये कक्षीवत् के पुत्र होने के कारण 'काक्षीवत' पद से सम्बद्ध किये गये हैं। इनके पिता कक्षीवान् को दीर्घतमस् के उशिज् नामक दासी के पुत्र होने के कारण दैर्घतमस अथवा औशिज कहा गया है। कक्षीवान् के पुत्र शबर तथा पुत्री घोषा का ऋषित्व भी क्रमशः ऋ० १०.१६९ तथा ऋ० १०.३९- ४० में निर्दिष्ट है। ब्राह्मण ग्रन्थों में (ऐत० ब्रा० ५.१५; कौषी० ब्रा० ३०.५) इन्हें द्रष्टा रूप में स्वीकार किया गया है। आचार्य सायण ने इन्हें कक्षीवत् पुत्र के रूप में विवेचित किया है - **' अप प्राचः' इति सप्तर्चं तृतीयं सूक्तं कक्षीवतः पुत्रस्य सुकीर्तेरार्षम्** (ऋ० १०.१३१ सा० भा०)।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



**२३९. सुदास् पैजवन ( १०. १३३)** - सुदास् पैजवन का ऋषित्व ऋक् ,साम तथा अथर्ववेद में दृष्टिगोचर होता है । ऋ० १०.१३३ सूक्त,साम० १८०१ - १८०३ ,अथर्व २०.९५.२-४ इनके द्वारा दृष्ट हैं । ये पिजवन के पुत्र थे,अतएव 'पैजवन' पद (अपत्यवाचक) से अभिहित हैं । वसिष्ठ ऋषि ने ऋग्वेद ७.१८.२२ २५ ऋचाओं में सुदास् पैजवन राजा के दान की स्तुति की है । ऋक् ७.१८.२२ में सुदास् को पिजवन का पुत्र तथा देववान् राजा का पौत्र माना गया है । पिजवन का ही नामान्तर 'दिवोदास' मान्य है । ऋ० ३.५३.९ में विश्वामित्र ऋषि सुदास् राजा के यज्ञ में पुरोहित के रूप में वर्णित हुए हैं । वसिष्ठ ऋषि ने ऋग्वेद में अनेक स्थानों पर सुदास् के यज्ञ को उल्लिखित किया है,इससे वसिष्ठ सुदास् के पुरोहित के रूप में प्रतीत होते हैं । ऐत० ब्रा० ७.३४ में भी इसकी पुष्टि होती है । सुदास् के वंशजों को 'सौदास' पद से वर्णित किया गया है । विष्णु पुराणानुसार सुदास् कोसल देश के राजा तथा दिवोदास के पुत्र एवं सर्वकाम के पौत्र थे । आचार्य सायण ने इन्हें पिजवन के पुत्र के रूप में वर्णित किया है - **'प्रो षु' इति सप्तर्चं पञ्चमं सूक्तं पिजवनपुत्रस्य सुदास आर्षमैन्द्रम्** (ऋ० १०.१३३ सा० भा०) ।

**२४०. सुपर्ण तार्क्ष्यपुत्र ( १०. १४४)** - ऋग्वेद का एक सूक्त १०.१४४ सुपर्ण तार्क्ष्यपुत्र द्वारा दृष्ट है । एक सूक्त ऋ० ८.५९ में ऋषि नाम में सुपर्ण काण्व निर्दिष्ट है,जो कण्व गोत्रीय हैं । संभव है तार्क्ष्यपुत्र ही कण्व गोत्रीय हों और ये सुपर्ण से अभिन्न हों । तैत्तिरीय संहिता ४.३.३.२ तथा काठक संहिता ३९.७ में भी सुपर्ण ऋषि का नामोल्लेख मिलता है । ऋ० १०.१४४.४ में सुपर्ण को श्येन का पुत्र भी कहा गया है - **यं सुपर्णः परावतः श्येनस्य पुत्र आभरत्** । श्येन को अग्नि पुत्र के रूप में ऋ० १०.१८८ के ऋषि-विवेचन में ऋषित्व प्राप्त हुआ है । ऋ० १०.१७८ में अरिष्टनेमि तार्क्ष्य का ऋषित्व निर्दिष्ट है,जो सम्भवतः तृक्ष पुत्र होंगे । पौराणिक सन्दर्भ में सुपर्ण की बहिन और अरिष्टनेमि की पुत्री सुमति का भी उल्लेख मिलता है । आचार्य सायण ने इन्हें तार्क्ष्यपुत्र के रूप में विवेचित किया है - **'अयं हि' इति षड्चं षोडशं सूक्तं तार्क्ष्यपुत्रस्य सुपर्णस्यार्षम्** (ऋ० १०.१४४ सा० भा०) ।

**२४१. सुमित्र वाध्र्यश्व ( १०. ६९ - ७०)** - ऋ० के दो सूक्तों १०.६९ - ७० का ऋषित्व सुमित्र वाध्र्यश्व को प्राप्त हुआ है । ये वध्र्यश्व के पुत्र होने के कारण अपत्यार्थक पद 'वाध्र्यश्व' द्वारा संयुक्त हुए हैं । प्रथम सूक्त में अनेक स्थानों पर इनका नामोल्लेख हुआ है । इनके द्वारा दृष्ट सूक्तों में से एक में अग्नि देवता तथा दूसरे में आप्री सूक्त के देवों की स्तुति की गयी है । आचार्य सायण ने इन्हें वध्र्यश्व पुत्र कहा है **'भद्राः' इति द्वादशर्चं प्रथमं सूक्तं वध्र्यश्वपुत्रस्य सुमित्रस्यार्षम्** ( ऋ० १०.६९ सा० भा०) ।

**२४२. सुवेदस् शैरीषि ( १०. १४७)** - सुवेदस् शैरीषि का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१४७ में दृष्टिगोचर होता है । सामवेद (३६१) में ऋषि नाम सुवेदस् शैलूषि निर्दिष्ट है,संभवतः यह त्रुटि से नाम- भेद हुआ होगा । ये शिरीष पुत्र होने के कारण 'शैरीषि' पद (अपत्यवाचक) से संयुक्त हुए हैं । उक्त सूक्त में ऋषि ने इन्द्र देवता की स्तुति की है । सुवेदस् का शाब्दिक अर्थ 'उत्तम ज्ञान अथवा धन सम्पन्न' किया जाता है । शिरीष का अर्थ 'कुमार्ग अथवा कुविचारों को नष्ट करने वाला' किया जाता है । आचार्य सायण ने ऋषि - विवेचन में इन्हें शिरीष - पुत्र के रूप में उपन्यस्त किया है - **'श्रत्ते' इति पञ्चर्चमेकोनविंशं सूक्तं शिरीषपुत्रस्य सुवेदस आर्षम्** ( ऋ० १०.१४७ सा० भा०) ।

**२४३. सुहस्त्य घौषेय ( १०. ४१)** - सुहस्त्य घौषेय का ऋषित्व ऋ० १०.४१ में दृष्टिगोचर होता है । ये घोषा काक्षीवती के पुत्र होने के कारण अपत्यवाचक पद 'घौषेय' से संयुक्त हुए हैं । उक्त सूक्त में इन्होंने अश्विनीकुमारों की स्तुति की है । बृहद्देवता ग्रन्थ में घोषा की कथा वर्णित की गयी है । इसमें (बृह० ७.४६ - ४७) वर्णित है कि अश्विनीकुमारों ने अपनी कृपा से घोषा की जरावस्था को दूर किया और उसे पति तथा पुत्र (ऋषि सुहस्त्य) प्रदान किया । आचार्य सायण ने घोषा पुत्र के रूप में इनका ऋषित्व विवेचित किया है - **'समानम्' इति तृचं द्वादशं सूक्तं घोषायाः पुत्रस्य सुहस्त्यस्यार्षं जागतमाश्विनम्** ( ऋ० १०.४१ सा० भा०) ।

**२४४. सूनु आर्भव ( १०. १७६)** - ऋग्वेद के दसवें मण्डल के १७६ वें सूक्त के ऋषि 'सूनु आर्भव' हैं । ये ऋभु पुत्र होने के कारण अपत्यार्थक पद 'आर्भव' से सम्बद्ध हैं । ऋ० ९.९९ - १०० में रेभ और सूनु काश्यप का सम्मिलित ऋषित्व निर्दिष्ट है । यहाँ सूनु कश्यप गोत्रीय रूप में अभिप्रेत हैं । संभव है,सूनु के पिता ऋभु काश्यप ही हों और दोनों सूनु अभिन्न हों । आचार्य सायण ने अपने भाष्य में ऋषि विषयक उल्लेख में इन्हें ऋभु पुत्र के रूप में निरूपित किया है - **' प्र सूनवः ' इति चतुर्ऋचं पञ्चविंशं सूक्तम् । ऋभुपुत्रः सूनुर्नामर्षिः** (ऋ० १०.१७६ सा० भा०)।

**२४५. सूर्या सावित्री (ऋषिका) (१०.८५)** - ऋग्वेद के एक सूक्त १०.८५ की ऋषिका ' सूर्या सावित्री ' हैं । ये सविता पुत्री होने के कारण अपत्यार्थक पद ' सावित्री ' से वर्णित हुई हैं । उक्त सूक्त में सूर्या के विवाह का विस्तृत विवरण मिलता है,अतः उक्त सूक्त को सूर्या सूक्त तथा विवाह सूक्त भी कहा जाता है । सूर्य-पुत्री उषा को भी सूर्या कहा गया है । ऋ० ६.५८.४ में सूर्या को पूषा की बहिन के रूप में वर्णित किया गया है । ब्राह्मण ग्रन्थ में प्रजापति की पुत्री के रूप में सूर्या सावित्री उल्लिखित हुई हैं - **प्रजापतिर्वै सोमाय राज्ञे दुहितरं प्रायच्छत् सूर्यां सावित्रीम्** (ऐत० ब्रा० ४. ७)। इन्हें सोम अथवा अश्विनीकुमारों की पत्नी के रूप में भी वर्णित किया गया है । बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने उषस् के तीन रूपों में सूर्या को वर्णित किया है । बृह० ७.११९,१२१ के अनुसार

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





उषस् के तीन रूप सावित्री, सूर्या और वृषाकपायी हैं, यही विवस्वान् की पत्नी भी हैं। सूर्योदय के पूर्व वह उषस्, मध्याह्न में सूर्या और दिनान्त में वृषाकपायी बनकर वह नीचे चली जाती हैं। आचार्य सायण ने इन्हें सविता-सुता के रूप में विवेचित किया है - **तत्र 'सत्येन' इति सप्तचत्वारिंशदृचं प्रथमं सूक्तं सवितृसुतायाः सूर्याया आर्षम्** (ऋ० १०.८५ सा० भा०)।

**२४६. सोम (१०.१२४.१, ५-९)** - ऋ० १०.१२४.१,५-९ ऋचाओं का ऋषित्व अग्नि, वरुण तथा सोम तीनों को समुदित रूप से प्राप्त हुआ है। ऋग्वेद में अनेक स्थानों पर अग्नि, यम, इन्द्र, वरुण, सोम आदि देवताओं का भी ऋषित्व प्राप्त होता है। **'यस्य वाक्यं स ऋषिः'** सूत्रोक्ति के अनुसार सोम के कथन में सोम को ऋषि माना गया है। चन्द्रमा को ही 'सोम' कहा गया है - **'चन्द्रमा उ वै सोमः'** (शत० ब्रा० ६.५.१.१)। दीक्षा को सोम की पत्नी कहा गया है - **'दीक्षा सोमस्य राज्ञः पत्नी'** (गो० ब्रा० २.२.९)। 'सोम' व्यक्तिवाचक के रूप में मान्य हों, तो इनके अपत्यवाचक पद के विषय में ज्ञान अपेक्षित है। शांखायन आरण्यक १५.१ में आचार्यों की वंश सूची में प्रतिवेश्य के शिष्य का नाम सोम प्रातिवेश्य उल्लिखित है। आचार्य सायण ने ऋषि-विषयक उल्लेख में सोम के ऋषित्व को इस प्रकार से प्रमाणित किया है - **शिष्टाभिरग्निवरुणसोमा अस्तुवन्** (ऋ० १०.१२४ सा० भा०)।

**२४७. स्यूमरश्मि भार्गव (१०.७७-७८)** - स्यूमरश्मि भार्गव को ऋग्वेद के दो सूक्तों १०.७७-७८ के ऋषि होने का गौरव प्राप्त है। ये भृगु गोत्र के होने के कारण 'भार्गव' पद से अभिहित हैं। उक्त सूक्तों में इन्होंने मरुद् देवता की स्तुति की है। ऋ० १.११२.१६ में स्यूमरश्मि का उल्लेख निर्दिष्ट है, जिसमें अश्विनीकुमारों ने इनकी रक्षा की। ऋ० ८.५२.२ में इनका उल्लेख है, जिसमें ऋषि ने इन्द्रदेव का, इनके यज्ञ में आवाहन किया है। महाभारत में भी प्राचीन ऋषि के रूप में इनका उल्लेख है, जिसमें कपिल मुनि के साथ इनका संवाद वर्णित हुआ है। आचार्य सायण ने ऋषि विवेचन में इन्हें भृगु गोत्रीय कहा है - **' अभ्रप्रुषः ' इत्यष्टर्चं नवमं सूक्तं भृगुगोत्रस्य स्यूमरश्मेरार्षं मरुद्देवताकम्** (ऋ० १०.७७ सा० भा०)।

**२४८. हरिमन्त आङ्गिरस (९.७२)** - हरिमन्त आङ्गिरस को ऋग्वेद के एक सूक्त ९.७२ के मंत्रद्रष्टा होने का गौरव प्राप्त है। ये अङ्गिरस गोत्रोत्पन्न थे, अतः आङ्गिरस कहलाये। उक्त सूक्त में इन्होंने पवमान सोम की स्तुति की है। हरिमन्त का शाब्दिक अर्थ हरि = 'मन को हरण करने वाले स्वभाव अथवा रूप वाला' तथा मन्त = (मतुप् प्रत्यय से) ' प्रशंसनीय रूप या आचरण वाला किया गया है। आचार्य सायण ने इसे प्रमाणित किया है - **' हरिं मृजन्ति ' इति नवर्चं पञ्चमं सूक्तमाङ्गिरसस्य हरिमन्तस्यार्षं पवमानसोमदेवताकम्** (ऋ० ९.७२ सा० भा०)।

**२४९. हविर्धान आङ्गि (१०.११-१२)** - हविर्धान आङ्गि को ऋग्वेद के दो सूक्तों १०.११-१२ के मंत्रद्रष्टा होने का गौरव प्राप्त हुआ है। संभवतः ये अङ्ग औरव ऋषि के पुत्र होंगे, जिससे इनके नाम के साथ 'आङ्गि' पद अभिहित है। अङ्ग औरव का ऋषित्व ऋ० १०.१३८ में निर्दिष्ट है। उक्त दोनों सूक्तों में ऋषि ने अग्नि देवता की स्तुति की है। सम्पूर्ण द्यावा-पृथिवी ही देवों के हविर्धान (हविर्द्रव्य का स्थान) में समाहित हैं - **द्यावापृथिवी वै देवानां हविर्धाने आस्ताम्** (ऐत० ब्रा० १.२९)। आचार्य सायण ने इनके ऋषित्व विवेचन में 'आङ्गि' पद (अपत्यवाचक) उल्लिखित किया है, परन्तु इससे उनके पिता या पूर्वज का नाम ज्ञात नहीं होता है - **'वृषा' इति नवर्चमेकादशं सूक्तमाङ्गेर्हविर्धानस्यार्षमाग्नेयम्** (ऋ० १०.११ सा० भा०)।

**२५०. हिरण्यगर्भ प्राजापत्य (१०.१२१)** - हिरण्यगर्भ प्राजापत्य का ऋषित्व ऋग्वेद के एक सूक्त १०.१२१ तथा यजुर्वेद के अनेक मंत्रों में निर्दिष्ट है। प्रजापति के पुत्र होने के कारण ये प्राजापत्य कहलाये। ब्राह्मण ग्रन्थों में प्रजापति को ही हिरण्यगर्भ कहा गया है - **प्रजापतिर्वै हिरण्यगर्भः** (तैत्ति० सं० ५.५.१.२)। स्वर्णिम गर्भ (सुवर्ण अण्डे) से ही हिरण्यगर्भ प्रजापति की उत्पत्ति हुई - **हिरण्यगर्भः हिरण्मयस्याण्डस्य गर्भभूतः प्रजापतिर्हिरण्यगर्भः** (ऋ० १०.१२१.१ सा० भा०)। बृहद्देवताकार ऋषि शौनक ने बृह० २.४७ में हिरण्यगर्भ ऋषि को प्रजापति 'कः' के स्तोता के रूप में वर्णित किया गया है। आचार्य सायण ने इन्हें प्रजापति पुत्र के रूप में उपन्यस्त किया है - **' हिरण्यगर्भ :' इति दशर्चं नवमं सूक्तं प्रजापतिपुत्रस्य हिरण्यगर्भाख्यस्यार्षं त्रैष्टुभम्** (ऋ० १०.१२१ सा० भा०)।

**२५१. हिरण्यस्तूप आङ्गिरस (९.४, ९.६९)** - द्र० - ऋ० भाग - १।



Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org



## परिशिष्ट-२

# ऋग्वेद भाग-४ के देवताओं का संक्षिप्त परिचय

**१. अग्नि (१०.१-७)** - द्र० - ऋ० भाग - १ ।

**२. अग्नीषोम (१०, १९)** - द्र० - ऋ० भाग - १ ।

**३. अङ्गिरस् (१०.६२. १- ६)** - ऋग्वैदिक देवताओं में अङ्गिरस् का महत्त्वपूर्ण स्थान है। इनका देवत्व ऋग्वेद में केवल एक सूक्त की छः ऋचाओं में दृष्टिगोचर होता है। अंगारों से उत्पत्ति के कारण इन्हें अङ्गिरस् कहते हैं। **अङ्गारेष्वङ्गिरा ऋषिः** (बृह० - ५.९९)। यों तो अङ्गिरस् का नाम ऋषियों में परिगणित किया जाता है, किन्तु कुछ ऋचाओं (ऋ० १०.६२.१ - ६) में इनकी स्तुति होने से इन्हें देवता भी माना गया है। इनके देवत्व को प्रमाणित करते हुए बृहद्देवताकार ने लिखा है - **षळिदं वैश्वदेवानि द्वितीयेऽङ्गिरसां स्तुतिः** (बृह० ७.१०२)। आचार्य सायण ने भी इनके देवत्व को प्रतिपादित किया है - **आदितः षण्णां विश्वे देवा अङ्गिरसो वा देवता** (ऋ० १०.६२ सा० भा०)। अङ्गिरस् को आङ्गिरस गोत्र का प्रवर्तक माना जाता है। ऋग्वेद में प्रायः ६० बार अङ्गिरस् शब्द का प्रयोग हुआ है। कहीं-कहीं इन्द्र, अग्नि और अश्विनीकुमारों के विशेषण के रूप में भी अङ्गिरस् शब्द का प्रयोग किया गया है।

**४. अपांनपात् (१०.३०)** - द्र० - ऋ० भाग - १ ।

**५. अप्वादेवी (१०. १०३. १२)** - अप्वादेवी का देवत्व ऋग्वेद की एक ऋचा १०.१०३.१२ में दृष्टिगोचर होता है। यही ऋचा अथर्व० ३.२.५ में भी पठित है। अप्वादेवी को पीड़कदेवी के रूप में प्रतिष्ठा प्राप्त हुई है। वे दूसरों के चित्त को विक्षिप्त करके उनके शिर आदि अङ्गों को निष्क्रिय करने की सामर्थ्य रखती हैं। उनसे प्रार्थना की जाती है कि वे अपनी इन शक्तियों को शत्रुओं पर प्रयुक्त करके उन्हें तमस् में डुबो दें। बृहद्देवता में रात्री, अग्नायी, अरण्यानी, श्रद्धा, पृथिवी और इच्छा के साथ अप्वा का भी नामोल्लेख मिलता है - **रात्र्यप्वाग्नाय्यरण्यानी श्रद्धेळा पृथिवी तथा** (बृह० १.११२)। आचार्य सायण ने इनके देवत्व की विवेचना इन शब्दों में की है - **'अमीषां चित्तम्' इत्यस्या अप्वाख्या देवी देवता** (ऋ० १०.१०३ सा० भा०)।

**६. अरण्यानी (१०. १४६)** - अचेतन पदार्थों के देवत्व के क्रम में अरण्यानी का नाम प्रख्यात है। इन्हें अरण्य की आत्मा अर्थात् वन देवी के रूप में प्रतिष्ठा प्राप्त है। ऋग्वेद के दशम मण्डल के १४६ वें सूक्त में इनकी स्तुति की गई है, जिसमें इन्हें मृगों की माता कहा गया है, जो अकृष्टा होते हुए भी शस्य - सम्पन्न हैं। घनघोर निर्जनता में भी उनके शब्दों का मार्मिक चित्रण किया गया है - **अरण्यान्यरण्यान्यसौ या प्रेव नश्यसि - - - भीरिव विन्दतीइँ** (ऋ० १० १४६.१)। आचार्य सायण ने इनका देवत्व इस प्रकार प्रतिपादित किया है - **महदरण्यमरण्यानी । तद्देवताकम्** (ऋ० १०.१४६ सा० भा०)। बृहद्देवता (२.७४) में भी इनके देवत्व का उल्लेख है, जिसमें इन्हें रात्रि, श्रद्धा, उषा, पृथिवी और अप्वा के साथ वर्णित किया गया है - **अरण्यानी च रात्री च श्रद्धा चोषाः सरस्वती ।**

**७. अश्विनीकुमार ( १०. ३९. ४१)** - द्र० - ऋ० भाग - १ ।

**८. असमाति ( १०. ६०. १ - ४, ६)** असमाति नामक राजा यों तो मानव वर्ग में आते हैं; किन्तु ऋग्वेद की कुछ ऋचाओं में उनकी स्तुति होने से **यस्य वाक्यं स ऋषिः । या तेनोच्यते सा देवता (ऋ० १०. १० सा० भा०)** सूत्र के अनुसार उन्हें भी देवत्व प्रदान किया गया है। बृहद्देवता में वर्णित सुबन्धु की कथा में इनका नामोल्लेख है, जहाँ इन्हें इक्ष्वाकु वंशी तथा रथप्रोष्ठ असमाति कहा गया है - **राजासमातिरैक्ष्वाकू रथप्रोष्ठः पुरोहितान्** (बृह० ७.८५)। कथा का सारांश यह है कि राजा असमाति ने किसी कारण वश अपने पुरोहितों बन्धु, सुबन्धु, श्रुतबन्धु, विप्रबन्धु गौपायन को निष्कासित करके किरात और आकुलि नामक दो मायावियों को अपना पुरोहित बना लिया। इन मायावी पुरोहितों ने कपोत बनकर पूर्व निष्कासित पुरोहित सुबन्धु के वध का प्रयास किया और उनके (सुबन्धु के) ऊपर गिर पड़े। इस आघात से सम्मोहित होकर वे भूमि पर गिर पड़े। इसके उपरान्त बन्धु श्रुतबन्धु, विप्रबन्धु गौपायनों ने सुबन्धु के प्राण लौटाने के लिए अनेक देवताओं की स्तुति की। बाद में उन्होंने (गौपायनों ने) एवं उनकी माता ने राजा असमाति की स्तुति की। स्तुति सुनकर लज्जापूर्वक वे गौपायनों के पास गये और संवेदना प्रकट की। गौपायनों द्वारा अन्ततः अग्निदेव की स्तुति किये जाने पर वे (अग्निदेव) प्रकट हुए और उनने सुबन्धु को जीवित करते हुए असमाति के संरक्षण का भी आश्वासन दिया।

बृहद्देवता और परवर्ती ब्राह्मण ग्रन्थों में असमाति के साथ जहाँ रथप्रोष्ठ और राथप्रोष्ठ विशेषण संयुक्त हैं, वहीं आचार्य



Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





सायण ने इनके साथ कोई विशेषण संयुक्त न करके केवल असमाति नामक राजा ही लिखा है - **आदितश्चतसृणामसमाति नाम्नो राज्ञः स्तूयमानत्वात् स एव देवता** (ऋ० १०.६० सा० भा०)।

**९. असुनीति (१०. ५९. ५ - ६)** - भावात्मक देववर्ग में असुनीति देवी भी प्रतिष्ठित हैं। ऋग्वेद एवं अथर्ववेद में कई मन्त्रों में इनका मानवीकरण मिलता है। असुनीति को प्रेत के प्राणों तथा अङ्गों को इहलोक से परलोक में पहुँचाकर वहाँ प्रेत शरीर में स्थापित करने वाली बताया गया है। मर कर पुनः जीवित हो उठने वाले व्यक्ति के प्राणों को यमलोक से वापस लाने का कार्य भी असुनीति का ही है। ऋग्वेद के कुछ मन्त्रों में उनसे प्रार्थना की गई है कि वे फिर से हमारे मन को शरीर में स्थापित करें और हमारी आयु में वृद्धि कर दें। यथा- **असुनीते मनो अस्मासु धारय जीवातवे सु प्र तिरा न आयुः** (ऋ० १०.५९.५)। इनके देवत्व की विवेचना करते हुए सायणाचार्य लिखते हैं - **'असुनीते मनः' इति द्वाभ्यामसुनीतिनाम्नीं देवीमस्तुवन् अतस्तयोः सा देवता** (ऋ० १०.५९ सा० भा०)। बृहद्देवता में ४ बार इनका नामोल्लेख हुआ है, जिससे इनके देवत्व की पुष्टि होती है। यथा - **ऋक् सौम्या नैर्ऋती चैषा असुनीते स्तुतिः परे** (बृह० ७.९२)।

**१०. आदित्य (१०. १८५)** - द्र० - ऋ० भाग १।

**११. आपो देवता (१०. ९)** - द्र० ऋ० भाग - १।

**१२. आप्रीसूक्त (१०. ११०)** ऋग्वेद में आप्रीसूक्त को भी देवता की श्रेणी में परिगणित किया गया है। सम्पूर्ण ऋग्वेद में प्रायः १० बार आप्रीसूक्त को देवत्व प्राप्त हुआ है। वस्तुतः इसमें बारह देवताओं का एक समूह है, जो आप्रीसूक्त के नाम से जाने जाते हैं। ये देव हैं--- १ - इध्म अथवा समिद्ध अग्नि, २ - तनूनपात्, ३- नराशंस, ४- इळ, ५- बर्हि, ६- देवीद्वार, ७- उषासानक्ता, ८- दिव्य होतागण प्रचेतस्, ९- तिस्रोदेव्यः (सरस्वती, इळा, भारती), १०- त्वष्टा, ११- वनस्पति, १२- स्वाहाकृति। इन देवों में कुछ आप्री सूक्तों में नराशंस और तनूनपात् में विकल्प मिलता है। जबकि कहीं-कहीं त्वष्टा का देवत्व अलग से भी प्रतिपादित है। आप्री शब्द की व्याख्या वाचस्पत्यम् पृष्ठ ७५० में इस प्रकार की गई है - **आप्रीणात्यनया। प्रयाजयाज्यायाम् "प्रैषेभिः प्रैषेणाप्रीत्याप्रीभिराप्रीर्यज्ञस्य।"** इस प्रकार आप्री शब्द का अर्थ है, यज्ञादि कार्यों को सम्पन्न करने में सहायक तृप्तिदायक क्रियाएँ एवं अन्य तृप्ति प्रदाता सहयोगीजन। यजुर्वेद १९.१९ में भी इस तथ्य की पुष्टि की गई है। आप्रीसूक्त के देवत्व की विवेचना आचार्य सायण इन शब्दों में करते हैं - **आप्रीसूक्तमिदम्। अतः समिद्धाद्याः सतनूनपातो नराशंसवर्जिताः प्रत्यृचं देवताः। तथा चानुक्रान्तं - 'समिद्ध एकादश जमदग्निस्तत्सुतो वा राम आप्रियः' इति** (ऋ० १०.११० सा० भा०)। बृहद्देवताकार ने भी आप्रीसूक्त का देवत्व स्वीकार किया है - **जामदग्न्यं समिद्धोऽद्य आप्रीसूक्तमतः परम्** (बृह० ८.३७)। आप्रीसूक्त में वर्णित सभी देवताओं का अलग-अलग विस्तृत परिचय ऋग्वेद भाग- १ एवं २ में देखा जा सकता है।

**१३. इन्द्र (१०. १११- ११३)** - द्र० - ऋ० भाग - १।

**१४. इन्द्रासोम (१०. ८९. ५)** - द्र० - ऋ० भाग - १।

**१५. उपमश्रवा मैत्रातिथि (१०. ३३. ६ - ९)** - उपमश्रवा मैत्रातिथि का देवत्व ऋग्वेद की चार ऋचाओं में परिलक्षित होता है, जिनमें इनके पिता मित्रातिथि के दिवंगत हो जाने पर ऋषि कवष एलूष द्वारा इन्हें सान्त्वना प्रदान किये जाने का वर्णन है। मित्रातिथि के पुत्र होने के कारण इनके नाम के साथ अपत्यार्थक पद मैत्रातिथि संलग्न किया जाता है। आचार्य सायण ने इनके देवत्व का प्रतिपादन इस प्रकार किया है - **अथ 'यस्य प्रस्वादसः, इत्यादिभिश्चतसृभिर्मित्रातिथिनाम्नि राज्ञि परलोकं गते शोकाभिभूतं तस्य पुत्रमुपमश्रवोनामानं कवष ऋषिः स्नेहवशादभिगत्य विगतशोकमकरोत्। अतस्तासां तद्देवतात्वम्** (ऋ० १०.३३ सा० भा०)। जहाँ आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में उपमश्रवा को मित्रातिथि का पुत्र प्रतिपादित किया है, वहीं बृहद्देवताकार ने उन्हें मित्रातिथि का पौत्र विवेचित किया है - **मृते मित्रातिथौ राज्ञि तन्नपातमृषिः परैः। उपमश्रवसं यस्य चतुर्भिः स व्यशोकयत्** (बृह० ७.३५-३६)।

**१६. उर्वशी (१०. ९५. १, ३, ६, ८- १०)** - उर्वशी को ऋग्वेद के दशम मण्डल के पंचानवे वें सूक्त में देवत्व प्राप्त हुआ है। इसी सूक्त की कुछ ऋचाओं का ऋषित्व भी इन्हें प्राप्त है। ऋ० सप्तम मण्डल के तैतीसवें सूक्त के ११ वें मन्त्र में वसिष्ठ को उर्वशी का पुत्र वर्णित किया गया है - **'उतासि मैत्रावरुणो वसिष्ठोर्वश्या ब्रह्मन् मनसोऽधिजातः'**। अन्यत्र इनका आवाहन सरिताओं (जल धाराओं) के साथ किया गया है - **स्वत्रदीभिरुर्वशी वा गृणातु** (ऋ० ५.४१.१९)। ऋ० १०.९५ में उर्वशी के साथ उनके प्रेमी इळा पुत्र पुरूरवा का संवाद वर्णित है। वहाँ इन्हें अप्या कहा गया है। बृहद्देवताकार ने भी उर्वशी का देवत्व विवेचित किया है- **चरन्सरसि सोऽपश्यद् अभिरूपामिवोर्वशीम्** (बृह० ७. १५१)। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य में उर्वशी के देवत्व एवं ऋषित्व को भी प्रमाणित किया है- **नवर्चं ऐळस्य पुरूरवसो वाक्यानि। अतस्तासां स ऋषिः। शिष्टा नवोर्वश्या वाक्यानि। अतस्तासु सर्षिका। उभयोर्वाक्येषु योऽर्थः प्रतिपाद्यते सा देवता** (ऋ० १०.९५ सा० भा०)।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**१७. उषा (१०.१७२)** द्र० - ऋ० भाग-१ ।

**१८. ऋत्विग्गण (१०.१०१) -** द्र० -ऋ० भाग-२ ।

**१९. ऋभुगण (१०.१७६.१)** द्र० -ऋ० भाग-१ ।

**२०. कः (प्रजापति) (१०.१२१) -** द्र० -ऋ० भाग-१ ।

**२१. कुरुश्रवण त्रासदस्यव (१०.३३.३-४)** - कुरुश्रवण त्रासदस्यव का देवत्व मानव वर्ग के देवताओं में विवेचित है । ऋग्वेद की कुछ ऋचाओं में इनके दान का वर्णन होने से इन्हें देवता की मान्यता प्रदान की गई है । त्रसदस्यु के पुत्र होने के कारण इन्हें अपत्यार्थक विशेषण त्रासदस्यव से विभूषित किया गया है । आचार्य सायण इनके देवत्व को इन शब्दों में प्रमाणित करते हैं - **'कुरुश्रवणमावृणि ' इति द्वाभ्यां त्रसदस्युपुत्रस्य कुरुश्रवणनाम्नो राज्ञो दानं तुष्टाव । अतस्तद्देवत्यौके** (ऋ० १०.३३ सा० भा०)। बृहद्देवता में भी इनके देवत्व को इन शब्दों में स्वीकारा गया है - **कुरुश्रवणमर्चतः परे द्वे त्रासदस्यवम्** (बृह० ७.३५)।

**२२. केशी (अग्नि, सूर्य, वायु) (१०.१३६)** द्र० -ऋ० भाग-१ ।

**२३. गौएँ (१०.१६९)** द्र० -ऋ० भाग-३ ।

**२४. चन्द्रमा (१०.८५.१९)** अन्तरिक्ष स्थानीय देवताओं में चन्द्रमा देवता का नाम प्रख्यात है । वे रात्रि के स्वामी भी हैं । चन्द्रमा देवता की उत्पत्ति परमात्मा के मन से हुई है- **चन्द्रमा मनसो जातः** (यजु० ३१.१२)। तैत्तिरीय ब्राह्मण में भी इसी तथ्य की पुष्टि की गई है- **चन्द्रमा मे मनसि श्रितः** (तैत्ति० ब्रा० ३.१०.८.५)। चन्द्रमा देव का अस्तित्व सूर्य पर आधारित है । अमावस्या के दिन चन्द्रमा देवता आदित्य में प्रवेश कर जाते हैं- **चन्द्रमा वा अमावास्यायामादित्यमनुप्रविशति** (ऐ० ब्रा० ८.२८)। कौषीतकि ब्राह्मण एवं ऐतरेय ब्राह्मण में चन्द्रमा और सोम में अभिन्नता प्रतिपादित की गई है- **सोमो वै चन्द्रमाः** (कौषी० ब्रा० १६.५)। **एतद्वै देवसोमं यच्चन्द्रमाः** (ऐ० ब्रा० ७.११)। चन्द्रमा देवता ही मासों और ऋतुओं के सृजनकर्त्ता हैं । निरन्तर घटते-बढ़ते रहने के कारण ही वे सदा नवीन दीखते हैं । उनके उद्‌भव से ही शुक्ल और कृष्ण पक्ष बनते हैं, जिनके आधार पर ही विभिन्न देवों को उनका अंश (हविष्य) प्राप्त होता है । चन्द्रमा देवता ही स्तोताओं को शान्ति और विश्रान्ति प्रदान करके उनकी आयु में वृद्धि करते हैं - **नवोनवो भवति जायमानोऽह्नां केतुरुषसामेत्यग्रम् । भागं देवेभ्यो वि दधात्यायन् प्र चन्द्रमास्तिरते दीर्घमायुः** ( ऋ० १०.८५.१९) आचार्य सायण उनके देवत्व को विवेचित करते हुए लिखते हैं - **एकोनविंश्याश्चन्द्रमाः** (ऋ० १०.८५ सा० भा०)। बृहद्देवता में चन्द्रमा का देवत्व इन शब्दों में प्रमाणित है - **विस्पष्टमुत्तरा त्वासाम् ऋक् चन्द्रमसमर्चति** (बृ० ७.१२३)।

**२५. जातवेदा अग्नि (१०.१८८)** - जातवेदा, अग्नि का एक विशेषण है । अग्नि के अनेक नामों (जैसे-वैश्वानर, तनूनपात्, मातरिश्वा नराशंस आदि) में जातवेदा भी आता है, जिसका सामान्य अर्थ है - उत्पन्न हुए लोगों की सभी बातों को जानने वाला । अथर्ववेद में इस तथ्य की पुष्टि करते हुए जातवेदा अग्नि को सात मुखों वाला बताया गया है - **सप्तास्यानि तव जातवेदः** (अथर्व० ४.३९.१०) बृहद्देवता में जातवेदा के कई व्युत्पत्तिपरक अर्थ वर्णित हैं - **भूतानि वेद यज्जातो जातवेदाथ कथ्यते । यच्चैष जातविद्योऽभूद् वित्तं जातोऽधिवेत्ति वा ॥..................... जातवेदा इति स्तुतः** (बृह० २.३०-३१) अर्थात् जन्म लेने पर अग्निदेव सभी प्राणियों को जानते हैं, इसलिए उन्हें जातवेदा कहते हैं । द्वितीय अर्थ यह है कि वे (अग्निदेव) वह बने, जिसमें विद्या ने जन्म लिया, तृतीय अर्थ है कि जन्म लेने पर वे अधिवेत्ति होते हैं, चतुर्थ अर्थ है कि बारम्बार जन्मने पर समस्त प्राणी उन्हें जान लेते हैं, इसलिए उन्हें जातवेदा कहते हैं। जातवेदा के उपर्युक्त व्युत्पत्तिपरक अर्थ प्रायः निरुक्त ७.३३ से मिलते-जुलते हैं । आचार्य सायण ने भी जातवेदा का अर्थ उत्पन्न हुए लोगों को जानने वाला ही प्रतिपादित किया है– **जातवेदसं जातानां वेदितारम्** (ऋ० १०.१८८.१ सा० भा०)। जातवेदा अग्नि के देवत्व को उपन्यस्त करते हुए वे लिखते हैं - **जातवेदोगुणकोऽग्निर्देवता । तथा चानुक्रान्तं-'प्र नूनं तृचामाग्नेयः श्येनो जातवेदस्यम् ' इति** (ऋ० १०.१८८ सा० भा०)।

**२६. दुःस्वप्ननाशन (१०.१६४)** द्र० ऋ० भाग-१ ।

**२७. देवगण (१०.५१.२, ४, ६, ८)** द्र० ऋ० भाग १

**२८. द्यावा-पृथिवी (१०.५९.८-९, )** द्र० -ऋ० भाग - १ ।

**२९. धाता (१०.१८.५)** धाता देवता त्वष्टा के अत्यन्त निकटवर्ती देव हैं । कई कार्य उनके द्वारा साथ-साथ सम्पादित होते हैं । त्वष्टा यदि किसी कन्या के लिए 'वहतु' (विवाह के समय पति के अतिरिक्त कन्या को उठाकर देव स्थान में ले जाने वाला व्यक्ति) की व्यवस्था बनाते हैं, तो धाता देवता उसे पति की सम्प्राप्ति कराते हैं । उनके वचन के अनुसार ही पति प्राप्त होता है **धातुर्देवस्य सत्येन कृणोमि पतिवेदनम्** (अथर्व० २.३६.२)। धारण और स्थापन की सामर्थ्य होने के कारण भी उन्हें धाता कहा जाता है । वे गर्भ धारण में सहायक हैं । अथर्ववेद में, उन्हें स्त्री के गर्भाशय में श्रेष्ठ पुमान् पुत्र को दशम मास में प्रसवार्थ स्थापित करने वाला

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

बताया गया है - **धातः श्रेष्ठेन रूपेणास्या नार्या गवीन्योः। पुमांसं पुत्रमा धेहि दशमे मासि सूतवे** (अथर्व० ५.२५.१०)। धाता का नाम प्रायः विधाता और समृध् के साथ आता है। विधाता निर्माण के, धाता स्थिति (धारण) के और समृध् समृद्धि के देवता माने जाते हैं - **धात्रे विधात्रे समृधे भूतस्य पतये यजे** (अथर्व० ३.१०.१०)। बृहद्देवताकार ने कश्यप और अदिति के बारह पुत्रों में से एक इनके भी होने की पुष्टि की है - **भगश्चैवार्यमांशश्च ... धाता चैव विधाता च विवस्वांश्च महाद्युतिः** (बृह० ५.१४७)। सायणाचार्य ने अपने ऋग्वेद भाष्य में इनके देवत्व को इन शब्दों में उपन्यस्त किया है - **पञ्चमी धातृदेवताका** (ऋ० १०.१८ सा० भा०)।

**३०. नदी समूह (१०.७५)** द्र०-ऋ० भाग - ३।

**३१. निर्ऋति (१०.५९.१-३)** - निर्ऋति, भावात्मक देव वर्ग में प्रतिष्ठित हैं। ऋग्वेद में लगभग बारह बार निर्ऋति का मानवीकरण हुआ है। निर्ऋति शब्द का प्रयोग विनाश, विलय, दुर्भाग्य, रोग, विपत्ति आदि अर्थों में हुआ है। उन्हें मृत्यु के समतुल्य माना गया है। अथर्ववेद में एक स्थान पर रोगग्रस्त पुरुष के विषय में कहा गया है कि चाहे उसकी आयु पूरी हो चुकी हो अथवा वह इस लोक से ही प्रयाण कर चुका हो और मृत्यु के निकट जा चुका हो, मैं उसे निर्ऋति के पास से भी वापस ले आऊँगा - **यदि क्षितायुर्यदि वा परेतो यदि मृत्योरन्तिकं नीत एव।--निर्ऋतेरुपस्थादस्पार्शमेनं शतशारदाय** (अथर्व० ३.११.२)। बृहद्देवता में भी निर्ऋति को मृत्यु के समतुल्य मानकर सुबन्धु के प्रसङ्ग में निर्ऋति की स्तुति को प्रमाणित किया गया है - **ऋक् सौम्या नैर्ऋती चैषा--परे** (बृह० ७.९२)। शतपथ ब्राह्मण में पाप को ही निर्ऋति कहा गया है - **पाप्मानं निर्ऋतिमपाघ्नत तस्मादेता नैर्ऋत्यः** (श० ब्रा० ७.२.१.३)। आचार्य सायण ने निर्ऋति का देवत्व विवेचित करते हुए लिखा है - **अतश्चतसृणां निर्ऋतिर्देवता** (ऋ० १०.५९ सा० भा०)।

**३२. पणि समूह (१०.१०८.२, ४, ६, ८, १०-११)** - पणि समूह यों तो असुर या दैत्य वर्ग में आता है, किन्तु **'या तेनोच्यते सा देवता'** (ऋ० १०.१० सा० भा०) सूत्र के अनुसार ऋग्वेद में उन्हें देवत्व प्रदान किया गया है। ऋ० १०.१०८ में वर्णित सरमा और पणि संवाद में जो वाक्य सरमा द्वारा पणि के लिए कहे गये हैं, उनके देवता पणि समूह हैं तथा ऋषि सरमा हैं। इसी प्रकार पणिगणों द्वारा जो वाक्य सरमा के लिए कहे गये है, उनके ऋषि पणि तथा देवता सरमा हैं। आचार्य सायण इस तथ्य की पुष्टि करते हुए लिखते हैं - **तत्र प्रथमातृतीयाद्या अयुजोऽन्त्यावर्जिताः पणीनां वाक्यानि। अत्र त ऋषयः सरमा देवता। द्वितीयाचतुर्थ्याद्या युज एकादशी च षट् सरमाया वाक्यानि। अतस्तासु सर्षिः पणयो देवता** (ऋ० १०.१०८ सा० भा०)। बृहद्देवता ८.२४ से ३६ तक पणियों और सरमा के विषय में एक कथा वर्णित है - पणि नामक असुर रसातल के दूसरे पार के निवासी थे। एक बार इन्होंने देवराज इन्द्र की गौओं का अपहरण कर लिया। बृहस्पति द्वारा यह देख लिए जाने पर इन्द्र को बताया गया, तब इन्द्र ने सरमा देवसुनी (इन्द्र की कुक्करी) को दूती रूप में वहाँ पणियों के पास भेजा। पणियों द्वारा सरमा का परिचय व प्रयोजन पूछे जाने पर उसने अपना परिचय व प्रयोजन (गौओं को ढूँढ़ना) बताया। पणियों ने कहा कि अब तुम जाओ नहीं, यहीं हमारी बहिन के रूप में रहो। हम तुम्हें कुछ गौएँ भी प्रदान करेंगे। सरमा ने यह प्रस्ताव अस्वीकार करके उन गौओं के दुग्ध पान की इच्छा व्यक्त की। दुग्ध पान कर लेने पर उसके दूध के मायावी प्रभाव से सम्मोहित होकर वह पुनः इन्द्र के पास पहुँच गई। इन्द्र द्वारा गौओं का पता पूछने पर उसे नकारात्मक उत्तर दिया, जिससे क्रुद्ध होकर उनने उसे पैर मारा और वह दुग्ध वमन करती हुई पुनः पणियों के पास गई। उसके पीछे-पीछे ही इन्द्र ने जाकर पणियों का वध किया और गौओं को वापस लिया।

ऋग्वेद में पणि को कृपण, देवों को हवि न देने वाला तथा पुरोहितों को दक्षिणा न देने वाला बताया गया है। ऋ० ६.५१.१४ में तो पणि को भेड़िया की संज्ञा प्रदान की गई है - **जही न्यत्रिणं पणिं वृको हि षः**।

**३३. पवमान अग्नि (९.६७.२३.२४)** द्र० ऋ० भाग-१ एवं ३।

**३४. पवमान पूषा (९.६७.१०.१२)** -द्र० ऋ० भाग-१ एवं ३।

**३५. पवमान सविता (९.६७.२५)** - द्र० ऋ० भाग-१ एवं ३।

**३६. पवमान सोम (९.६७.१.९)** - द्र० ऋ० भाग - १ एवं ३।

**३७. पितृगण (१०.१५)** वैदिक देवताओं में मृत्यु विषयक सिद्धान्तों (परलोकवाद) को भी सम्मिलित किया गया है। इसी क्रम में पितृगणों का देवत्व भी प्रतिष्ठित है। उच्चस्तरीय स्वर्ग में निवास करने वाले पुण्यात्मा मृतकों को पितृगण अथवा पितर कहते हैं। पितृगण मृतकों के गमन हेतु पथ-निर्माण करते हैं, जिस पर चलकर मृतक वहाँ पहुँचते हैं - **यमो नो गातुं प्रथमो विवेद नैषा गव्यूतिरपभर्तवा उ। यत्रा नः पूर्वे पितरः परेयुरेना जज्ञानाः पथ्या ३ अनु स्वाः** (ऋ० १०.१४.२)। पितृगणों की अनेक जातियाँ हैं, जैसे - नवग्व, विरूप, अंगिरस्, अथर्वन्, भृगु और वसिष्ठ। इनकी (पितृगणों की) कोटियाँ भी अनेक हैं, जैसे - अवर, पर, मध्यम, पूर्व और अपर (परवर्ती) - **ये चेह पितरो ये च नेह यांश्च विद्म याँ उ च न प्रविद्म** (ऋ० १०.१५.१३)। ऋग्वेद में १०.१४.१५ सूक्त

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





| क्र० छन्द-नाम | पाद-विवरण | कुल वर्ण | उदाहरण |
|---|---|---|---|
| ८. द्विपदा विराट् | १२ + ८ या १० + १० | २० | ९.१०७.१६ |
| ९. पंक्ति [६] | ८ + ८ + ८ + ८ + ८ | ४० | १०.५९.८ |
| क. अक्षरैः पंक्ति [७] | | ४० | १०.९३.९ |
| ख. आस्तार पंक्ति | ८ + ८ + १२ + १२ | ४० | १०.२१.१ |
| ग. प्रस्तार पंक्ति | १२ + १२ + ८ + ८ | ४० | १०.९३.८ |
| घ. विष्टार पंक्ति | ८ + १२ + १२ + ८ | ४० | १०.१४०.१ |
| ङ. सतोबृहती पंक्ति | १२ + ८ + १२ + ८ | ४० | १०.१४०.५ |
| १०. प्रगाथ | | | |
| क. काकुभ प्रगाथ (ककुप् + सतोबृहती पंक्ति) | ८ + १२ + ८ + १२ + ८ + १२ + ८ | ६८ | ९.१०८.७-८ |
| ख. बार्हत प्रगाथ (बृहती + सतोबृहती पंक्ति) | ८ + ८ + १२ + ८ + १२ + ८ + १२ + ८ | ७६ | ९.१०७.२५-२६ |
| ११. बृहती [८] | ८ + ८ + १२ + ८ | ३६ | १०.१०१.५ |
| क. उपरिष्टाद् बृहती | ८ + ८ + ८ + १२ | ३६ | १०.१२६.७ |
| ख. उरो बृहती [९] | ८ + १२ + ८ + ८ | ३६ | १०.८५.३४ |
| ग. न्यङ्कुसारिणी | ८ + १२ + ८ + ८ | ३६ | १०.९३.११ |
| घ. पुरस्ताद् बृहती | १२ + ८ + ८ + ८ | ३६ | १०.२२.३ |
| १२. शक्वरी | ८ + ८ + ८ + ८ + ८ + ८ + ८ | ५६ | १०.१३३.३ |

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org

६. पिंगल सूत्र, उप निदान सूत्र आदि छन्दः शास्त्र के ग्रंथों में इसे पथ्या-पंक्ति भी कहा गया है।

७. इस छन्द में अक्षरों की संख्या के आधार पर पंक्ति छन्द है, जिसमें ४० वर्ण होते हैं। पादों की निश्चित संख्या का इसमें होना आवश्यक नहीं है, इसीलिए इसे "अक्षरैः पंक्ति" कहा गया है। आचार्य सायण ने अपने ऋग्वेद भाष्य १०.९३ में इसका स्पष्ट उल्लेख किया है।

८. पिंगल सूत्र में इसका नाम पथ्या बृहती, उपनिदान सूत्र में सिद्धा तथा निदान सूत्र में स्कन्धोग्रीवी भी निर्दिष्ट है, जब कि ऋक् सर्वानुक्रमणी में इसे बृहती माना गया है।

९. बृहती के उपभेदों के अन्तर्गत इसी छन्द के अपर नाम स्कन्धोग्रीवी बृहती तथा न्यङ्कुसारिणी बृहती भी हैं।

नोट - छन्दः शास्त्रानुसार निर्धारित वर्णों की न्यूनाधिकता की पूर्ति व्यूहन (सन्धि, सन्धि विच्छेद, आगम आदि) क्रिया द्वारा कर लेनी चाहिए।



Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org



## परिशिष्ट - ३

# ऋग्वेद भाग - ४ में प्रयुक्त छन्दों का संक्षिप्त विवरण

| क्र० छन्द-नाम | पाद-विवरण | कुल वर्ण | उदाहरण |
|---|---|---|---|
| १. अत्यष्टि | १२+१२ +८ +८ + ८ +१२ +८ | ६८ | ९.१११.३ |
| २. अनुष्टुप् | ८+८+८+८ | ३२ | ९.५.९ |
| क. पिपीलिका मध्या अनुष्टुप्[१] | १२+८+१२ | ३२ | ९.११०.१ |
| ख. विराट् अनुष्टुप् | ११+११+११ | ३३ | १०.२०.९ |
| ३. उष्णिक् | ८ +८+१२ | २८ | १०.१०५.४ |
| क. पिपीलिका मध्या उष्णिक् | ११+६+११ | २८ | १०.१०५.२ |
| ख. पुर उष्णिक् | १२+८+८ | २८ | ९.६०.३ |
| ४. एकपदा विराट् (दशाक्षरा) | | १० | १०.२०.१ |
| ५. गायत्री | ८+८+८ | २४ | ९.१.१-२ |
| क. द्विपदागायत्री[२] | ८+८ | १६ | ९.६७.१६ |
| ख. प्रतिष्ठा गायत्री | ८+७+६ | २१ | १०.९.७ |
| ग. यवमध्या गायत्री | ७+१०+७ | २४ | ९.१०८.१३ |
| घ. वर्धमाना गायत्री | ६+७+८ | २१ | १०.९.५ |
| ६. जगती | १२+१२+१२+१२ | ४८ | ९.६८.१-२ |
| क. महापंक्ति | ८ +८+८+८+८+८ | ४८ | १०.१३४.२ |
| ख. महासतो बृहती[३] | १२+१२+८+८+८ | ४८ | १०.१३२.७ |
| ७. त्रिष्टुप् | ११+११+११+११ | ४४ | १०.१.३ |
| क. अभिसारिणी | १०+१०+१२+१२ | ४४ | १०.२३.५ |
| ख. उपरिष्टाज्ज्योति[४] | १२+१२+१२+८ | ४४ | १०.१५०.५ |
| ग. द्विपदा त्रिष्टुप्[५] | ११+११ | २२ | १०.१५७.४-५ |
| घ. पंक्त्युत्तरा | १०+१०+८+८+८ | ४४ | १०.५९.१० |
| ङ. विराड्रूपा | | ४१ | १०.१३२.३ |

१. पिंगल सूत्र के अनुसार मध्ये ज्योति अनुष्टुप् का भी यही लक्षण (१२ + ८ + १२) है।

२. इसी के एक भेद द्विपदा गायत्री में १२ + १२ = २४ वर्ण होते हैं।

३. जगती के एक भेद महासतो बृहती में ८-८ अक्षरों के तीन पाद तथा १२-१२ अक्षरों के दो पाद होते हैं। इस प्रकार कुल ४८ अक्षर होते हैं। निदान और उपनिदान सूत्र में इसे पञ्चपदा जगती भी कहा गया है।

४. त्रिष्टुप् के भेदों में उपरिष्टाज्ज्योति छन्द के तीन रूप प्राप्त होते हैं। पहले के आदिम तीन चरणों में १२-१२ तथा बाद के एक चरण में ८ अक्षर होते हैं। दूसरे के आदिम तीन चरणों में ११-११ तथा अन्तिम चरण में ८ अक्षर होते.हैं तथा तीसरे के आदिम चार चरणों में ८-८ तथा अन्तिम चरण में ११ अक्षर होते हैं।

५. इसे विराट् पूर्णा त्रिष्टुप् भी कहते हैं।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





पितृगणों के लिए समर्पित है। पितृगणों का भोज्य हविष् है,जिसे एक मंत्र में उनके निमित्त प्रदान किए जाने वाले स्वाहा से भिन्न स्वधा से ज्ञापित किया गया है - **यॉंश्च देवा वावृधुर्ये स्वधयान्ये मदन्ति** __ (ऋ० १०.१४.३) । पितरों से प्रार्थना की जाती है कि वे उपासकों की पुकार को सुनें और उनकी रक्षा करें। अपने वंशजों को अपने प्रति किए गये किन्हीं अपराधों के कारण अपने वंशजों को कोई दण्ड न दें और न ही क्षति पहुँचाएँ। पितृगणों के देवत्व के प्रतिपादन स्वरूप आचार्य सायण लिखते हैं - **उदीरतां षळ्ना ... पितरो देवता** (ऋ० १०.१५ सा० भा०)। बृहद्देवताकार ने भी पितृगणों का देवत्व प्रमाणित किया है - **संस्कार्यप्रेतसंयुक्तैः पितृभिः स्तूयते यमः** (बृह० ६.१५८) ।

**३८. पुरुष (१०.९०)** - ऋग्वैदिक देवताओं में 'पुरुष' को भी देवता की मान्यता प्राप्त है। ऋग्वेद में पुरुष देव के लिए पूरा एक सूक्त (१०.९०) ही समर्पित है। यही सूक्त ,मंत्र क्रम भेद से यजुर्वेद एवं अथर्ववेद में भी मिलता है। शतपथ ब्राह्मण में पुरुष शब्द का निर्वचन इस प्रकार है - **पुरि शेते तस्मात्पुरुषः** अर्थात् जो इस शरीर में शयन करता है, वह पुरुष है। ऋग्वेद १०.९० में पुरुष को विराट् पुरुष अथवा विश्व पुरुष के रूप में उपन्यस्त किया गया है - **पुरुष एवेदं सर्वं यद्भूतं यच्च भव्यम्** (ऋ० १०.९०.२) अर्थात् जो कुछ भी विश्व में उत्पन्न हुआ है और जो भविष्य में उत्पन्न होगा ,वह सब पुरुष ही है। उस पुरुष के हजारों सिर,हजारों आँखें तथा हजारों पैर हैं। वह समूची पृथिवी और उससे आगे जो कुछ है,उसे भी आवृत किए हुए है - **सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात्**। (ऋ० १०.९०.१)। इस प्रकार वह सृष्टि के मूल में स्थित मूलतत्व के अंतर्यामी और अतिरेकी स्वरूप का प्रतीक है। इसी स्वरूप को सर्वेश्वरवाद कहा जाता है। बृहद्देवता में पुरुष के देवत्व को इन शब्दों में स्वीकार किया गया है - **ऐन्द्रात्पुरुषसूक्तं च अन्त्यया पौरुषस्य तु** (बृह० ७.१४३)। सायणाचार्य ने पुरुष के देवत्व को प्रमाणित करते हुए लिखा है - **यः पुरुषः पुरुषान्न परं किंचित्' इत्यादिश्रुतिषु प्रसिद्धः स देवता** (ऋ० १०.९० सा० भा०)।

**३९. पुरूरवा ऐळ (१०.९५)** - द्र० - उर्वशी।

**४०. पूषा (१०.१७.३-६)** - द्र० - ऋ० भाग-१।

**४१. प्रजापति (१०.१८.१४)** - द्र० - 'क' (प्रजापति) ऋ० भाग-१।

**४२. बृहस्पति, (१०.६७.६८)** - द्र० - ऋ० भाग-१।

**४३. ब्रह्मणस्पति (१०.१५५-२-३)** - द्र० - ऋ० भाग-१।

**४४. मरुद्गण (१०.७७-७८)** - द्र० - ऋ० भाग-१।

**४५. मित्रावरुण (१०.१३२.२-७)** - द्र० - ऋ० भाग १

**४६. यम वैवस्वत (१०, १०, १, ३, ५-७, ११, १३)** ऋग्वेद में परलोकवाद अथवा मृत्यु विषयक सिद्धान्तों को भी देवत्व प्रदान किया गया है। उसी क्रम में यम देवता का नाम भी उल्लेखनीय है। इनके निमित्त ऋग्वेद में मात्र तीन सूक्त समर्पित हैं,एक अन्य सूक्त भी है,जिसमें यम और उनकी बहिन यमी के बीच के वार्तालाप का वर्णन है। वहाँ यमी वैवस्वती को जब यम वैवस्वत ने सम्बोधित किया, तब यम ऋषि और यमी वैवस्वती देवता हैं और जब यमी वैवस्वती ने यम वैवस्वत को सम्बोधित किया, तब यमी वैवस्वती ऋषिका और यम वैवस्वत देवता हैं। इस प्रकार -'**यस्य वाक्यं स ऋषिर्या तेनोच्यते सा देवता**' सूत्र के अनुसार दोनों ऋषि भी हैं और देवता भी। ऋग्वेद में यम के नाम का लगभग ५० बार उल्लेख हुआ है। जिसमें सबसे अधिक दशम और प्रथम मंडल में ही मिलता है। इनके पिता विवस्वत् या विवस्वान् हैं,इसी कारण इनके नाम के साथ 'वैवस्वत' पद संयुक्त किया जाता है - ______ **यम वैरूपैरिह मादयस्व। विवस्वन्तं हुवे यः पिता तेऽस्मिन् यज्ञे बर्हिष्या निषद्य** (ऋ० १०.१४.५)। इनकी माता का नाम सरण्यू है - **यमस्य माता पर्युह्यमाना ..............ननाश। ........ द्वा मिथुना सरण्यूः** (ऋ० १०.१७.१-२)। यम वैवस्वत का सम्बन्ध प्रमुखतः वरुण,बृहस्पति और अग्निदेव के साथ वर्णित है। ये सभी देवता मृतकों को ले जाने वाले होने के कारण इनके साथ सहज ही सम्बद्ध हो गये हैं। यम मृतकों पर शासन करते हैं,अस्तु कहीं-कहीं इनका उल्लेख एक राजा के रूप में भी है **यमराज्ञो गच्छतु रिप्रवाहः** (ऋ० १०.१६.९)। मृतक व्यक्ति स्वर्ग में पहुँचकर यम और वरुण का दर्शन करते हैं। यम देवता का आवास अन्तरिक्ष के दूरवर्ती लोकों में स्थित है। तीन लोकों में से दो सविता के तथा एक यम का आवास वर्णित है - **तिस्रो द्यावः सवितुर्द्वा उपस्थाँ एका यमस्य भुवने विराषाट्** (ऋ० १०.३५.६)। ऋग्वेद (१०.१०.४) में यमी और यम का एक कथोपकथन वर्णित है,जिसमें इन दोनों ने अपने को अप्यायोषा (जलीय दिव्यांगना) और गन्धर्व की सन्तान भी कहा है। बृहद्देवता में भी यम के देवत्व का वर्णन है,किन्तु वहाँ इनके नाम के साथ अपत्यार्थक पद वैवस्वत संयुक्त नहीं है - ______ **यस्मिन्वृक्ष इति त्वस्मिन् द्युस्थान स्तूयते यमः** (बृह० ८.४८)। आचार्य सायण ने यम के देवत्व को प्रमाणित करते हुए लिखा है - ____ **सप्तमं सूक्तं यमगोत्रस्य कुमारस्यार्षमानुष्टुभं यमदेवत्यम्** (ऋ० १०.१३५ सा० भा०)।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

www.awgp.org | www.vicharkrantibooks.org





**४७. यमी वैवस्वती (१०.१०.२, ४, ८ - १०, १२, १४)** - द्र०-यम वैवस्वत।

**४८. रक्षोहा अग्नि (१०. ८७)** - द्र० - ऋ० भाग-२।

**४९. रात्रि (१०.१२७)** - द्र० - ऋ० भाग-१।

**५०. लब ऐन्द्र (१०.११९)** - लब ऐन्द्र का देवत्व ऋग्वेद के दशम मण्डल के एक सौ उन्नीसवें सूक्त में दृष्टिगोचर होता है। इस सूक्त में उनके द्वारा आत्म-स्तुति की गई है। इसलिए इस सूक्त के ऋषि भी वे ही हैं। जैसा कि आचार्य सायण ने लिखा है - ....... **अतो लब रूपापन्न इन्द्र ऋषिः। स एव देवता** (ऋ० १०.११९)। यों तो लब एक पक्षी का नाम है, जिसका उल्लेख यजुर्वेद के अश्वमेध प्रकरण में बलि प्रयोजन के निमित्त मिलता है **सोमाय लबानालभते त्वष्ट्रे कौलीकान्गोषादीर्देवानां पारुष्णान्** (यजु०-२४.२४)।

**५१. लिङ्गोक्त देवता (१०.१४)** - द्र० - ऋ० भाग-१

**५२. वरुण (१०.१२४.५, ७, ८)** - द्र०-ऋ० भाग-१।

**५३. वसुक्र ऐन्द्र (१०.२८.२, ६, ८, १०, १२)** वसुक्र ऐन्द्र का देवत्व ऋग्वेद के दशम मण्डल के अट्ठाइसवें सूक्त में दृष्टिगोचर होता है। आचार्य सायण ने इन्हें इन्द्र का पुत्र निरूपित किया है, इसी कारण इनके नाम के साथ ऐन्द्र पद संयुक्त किया जाता है। उपर्युक्त सूक्त में इन्द्र और उनके पुत्र वसुक्र का संवाद विवेचित है। इस संवाद के क्रम में कुछ ऋचाएँ, जो इन्द्र द्वारा अपने पुत्र वसुक्र के लिए सम्बोधित हैं, उनके ऋषि इन्द्र और देवता वसुक्र ऐन्द्र हैं तथा जिन ऋचाओं द्वारा वसुक्र ने इन्द्र की स्तुति की है, उनके ऋषि वसुक्र और देवता इन्द्र हैं। इस प्रकार इन्द्र और वसुक्र ऐन्द्र दोनों ही अलग-अलग ऋचाओं के ऋषि भी हैं और देवता भी। आचार्य सायण इस तथ्य को प्रमाणित करते हुए अपने ऋग्वेद भाष्य में लिखते हैं - **इन्द्रवसुक्रयोः पितापुत्रयोः संवादोऽत्र क्रियते। ..................... अथ तस्याः प्रीत्यै वसुक्रेण सहेन्द्रः संवादमकरोत्। द्वितीयादियुजश्चतुर्थीरहिताः पञ्चर्च इन्द्रवाक्यानि। अतस्तासां स ऋषिः। यद्यप्यासु वसुक्रः संबोध्यत्वाद्देवता ...... वसुक्र वाक्यानि** (ऋ० १०.२८ सा० भा०)। बृहद्देवता ग्रन्थ (७.२९-३०) में आचार्य शौनक ने भी ऋषि और देवता के रूप में इनका नामोल्लेख किया है। **विश्वो अन्यस्तु संवाद.......हि। युग्माः शक्रस्य विज्ञेया वसुक्रस्येतरा ऋचः।**

**५४. वागाम्भृणी (आत्म-स्तुति) (१०.१२५)** - द्र० - वाक्, ऋ० भाग-१।

**५५. वायु (१०.१६८)** - द्र० - ऋ० भाग- १।

**५६. विश्वकर्मा (१०.८१-८२)** वैदिक देवताओं में विश्वकर्मा उच्च स्थान पर प्रतिष्ठित हैं। ऋग्वेद में इनकी स्तुति में दो सूक्त समर्पित हैं। इन्हें सृष्टिकर्त्ता के रूप में जाना जाता है। शतपथ ब्राह्मण में उल्लेख है- **अथो विश्वकर्मणे। विश्वं वै तेषां कर्म कृतं सर्वं जितं भवति** (शत० ब्रा० ४.६.४.५) विश्वकर्मा को सभी का कर्त्ता बताया गया है, इसी सन्दर्भ में निरुक्तकार यास्क कहते हैं- **विश्वकर्मा सर्वस्य कर्ता** (नि.१०. २५)। विश्वकर्मा को सर्वद्रष्टा (सबको देखने वाला) - सर्वज्ञाता बताया गया है। नाम- धारण एवं सृष्टि- प्रलयोपरान्त यह जगत् उन्हीं में विलय हो जाता है। इस ऋचा से यह स्पष्ट है- **यो नः पिता जनिता यो विधाता धामानि वेद भुवनानि विश्वा। यो देवानां नामधा एक एव तं संप्रश्नं भुवना यन्त्यन्या** (ऋ० १०.८२.३)। परवर्त्ती साहित्य में प्रजापति और विश्वकर्मा में तादात्म्य भी दृष्टिगोचर होता है- **प्रजापतिर्वै विश्वकर्मा** (शत० ब्रा० ८.२.१.१०)। बृहद्देवता में इनके देवत्व का उल्लेख इन शब्दों में उपन्यस्त है- **अपश्यमिति चाग्नेये य इमा वैश्वकर्मणे** (बृह० ७.११७)। आचार्य सायण ने इनका देवत्व इन शब्दों में निर्दिष्ट किया है - **'य इमा' इति सप्तर्चं त्रयोदशं सूक्तं भुवनपुत्रस्य विश्वकर्मण आर्षं त्रैष्टुभं विश्वकर्मदेवत्यम्** (१०.८१ सा० भा०)।

**५७. विश्वावसु देव गन्धर्व** (१०.१३९.४-६) - विश्वावसु देव गन्धर्व का देवत्व, अवर कोटि के देवताओं में संप्राप्य है। वेदों में अप्सराओं, ऋभुओं और रक्षा के देवताओं की तरह ही गन्धर्वों को भी देवता की मान्यता प्रदान की गई है। यजुर्वेद में इनकी (गन्धर्वों की) संख्या २७ उल्लिखित है, जब कि अथर्ववेद में इन्हें ६३३३ बताया गया है- **गन्धर्वा एनमन्वायन्त्रयस्त्रिंशत् त्रिशताः षट् सहस्राः सर्वान्त्स देवांस्तपसा पिपर्ति** (अथर्व० ११.५.२)। कई स्थानों पर गन्धर्व के साथ विश्वावसु विशेषण भी सम्बद्ध मिलता है- **विश्वावसुं सोम गन्धर्वमापो... व्यायन्** (ऋ० १०.१३९.४)। विश्वावसु का अर्थ है- सर्वधन- सम्पन्न। परवर्त्ती संहिताओं, वेदोत्तरकालीन साहित्य, ब्राह्मणों एवं पुराणों में भी एक गन्धर्व विशेष के नाम के रूप में यह शब्द कई बार प्रयुक्त हुआ है। इनका स्थान स्वर्गलोक बताया गया है- **दिव्यो गन्धर्वो भुवनस्य यस्पतिरेक.....: सधस्थम्** (अथर्व० २.२.१)। उनका सम्बन्ध सूर्य से है। वे स्वर्ण पक्ष, वरुण के दूत और गर्भ में वाणी के प्रेरक हैं- **हिरण्यपक्षं वरुणस्य दूतं.....** (ऋ० १०.१२३.६)। बृहद्देवता ग्रन्थ के प्रणेता आचार्य शौनक ने भी इनका देवत्व स्वीकार करते हुए लिखा है- **.....स्तौति विश्वावसुं चैव द्वृचे गन्धर्वमुत्तरे** (बृह० ७.१३०)।

Free Read/ Download & Order 3000+ books authored by Yugrishi Pt. Shriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar) on all aspects of life in Hindi, Gujarati, English, Marathi and other languages at
www.vicharkrantibooks.org http://literature.awgp.org

